हुआ ब्रह्मा विष्णु महेश और सबदेवताओं ने राजाकाहाथ पकड़लिया भगवान्ने प्रसन्नहोकरकहा बरमांग राजानेकहा भक्तिछोड़दूसरेकोचाह नहीं भगवान्ने भक्तिवरदानदेकर कुंवर रोतास व काशीराजकेलड़केको जिलाकर अयोध्याके राज्यकरनेकी आज्ञादी सम्पूर्णान्यक्रम न्याय अरु भक्तिमेंवर्तावकर और भगवत्भक्तिकीरीतिमेंप्रजालोगोंको प्रवृत्तकरके अंतसमय कुंवर रोतासको राज्यदेकर परमधामकोगया अब विचारनाचा-हिये कि धर्मकी दृढ़ता व निबाह कौनकौन पदार्थदुर्लभको नहींदेताहै॥

कथाराजाबलिकी ॥

ये राजाबलि विरोचनकेपुत्र व प्रह्लादकेपौत्र परम भगवत्भक्त व दातापीहुये जिसकेयहांआप भगवान्ने भीखमांगी व अपनीपीठको नपाय दिया व अबतकजिसकेद्वारपर आपभगवत् वामनरूपसे खड़ेरहतेहैं कथा लोकमें उनके यशकी प्रसिद्धहै यहांध्यान करके देखनाचाहिये कि भगव-न्ने अपने भक्तसे छल व कपटकिया तिसकेहेतु अपने उसरूपको पह रादिया कि राजाके द्वारपाल होगये तो भला औरकोई भक्तोंकेसाथ छल व कपटकरेगा तिसको नजाने कैसादंड करैगा ॥

कथाराजादधीचकी ॥

राजादधीच ज्ञानीभक्त परोपकारी ऐसेहुये कि अपनेअस्थिको देवता लोगों को देडाला और इन्द्रने वज्र बनवाकर उसीसे वृत्रासुर का वध कर सुख पाया कथाप्रसिद्धहै अब विचार करलेना चाहिये कि जोलोग ऐसे अवस्थाको प्राप्त कर्मकरने न करनेका प्रयोजन कुछ न था तिनको भी कर्म शास्त्रकी आज्ञा पालनमें कैसीनिष्ठाथी अब हमारीयहगतिहै कि शास्त्र आज्ञाको पालनकरना तो अलग है यहभी नहीं जानते कि कर्म शास्त्र किसको कहते हैं धन्य है ॥

कथास्वायंभुव महाराजकी॥

ये स्वायंभुव महाराजाधिराज परम भागवत धर्म कर्म निष्ठहुये इनकी बड़ाई व भाग्यका वर्णन किससे होसकाहै कि पूर्णब्रह्म भगवान्ने अव-तारले जिसके पुत्रहोकर बालचरित्र आदिकसे आनन्ददिये ये महाराज पहिले जन्ममें स्वायंभुमनुथे और मनरूपा उनकी रानीथी तप करके भगवान्से बरदानमांगा कि आपकेसदृश हमारे पुत्रहोय व हमारे जीवन

का सम्बन्ध आपके दर्शनसेरहै वही दशरथहुये व भगवत् आप उनके पुत्रहोकर प्रकटहुये अयोध्याजीमें रामरूपसे नानाप्रकारके चरित्रकिये वाल्मीक ऋषीश्वरने सौ कोटि श्लोकमें वर्णनकिये रामचन्द्र महाराजाधिराजके चरित्र तीनोंलोकमें सूर्यकेसदृश व्याप्त व प्रकाशितहैं केकयी रानीको पूर्ववरदान दियाथा राजाने तिसकारणसे श्रीरामचन्द्रने चौदह वर्ष बनवासकिया रावणादिक दुष्टोंका बधकरके अपने यशकासेतु संसार समुद्रमेंबांधा व दशरथ महाराजने रघुनाथजीके बनगवन होतेही तनको त्यागकरके स्वर्गवासकिया॥

कथाभीष्मपितामहकी॥

भीष्मजी परम भगवत्भक्तरहे और बारह महाभागवतोंमें उनकी गिनतीहै इस कर्मनिष्ठामें उनकोलिखा सोकारण यहकि प्राप्तहोनेभक्ति व ज्ञानकेभी प्रवृत्तिआज्ञा कर्मशास्त्रका कर्तव्य समझतेरहे कि श्राद्धके समय उनके पिताकाहाथ निकला परन्तु हाथपर पिण्डानदिया वेदीपर रखदिया और दुर्योधनके लोनसे पालित अपनेकोजानकर युधिष्ठिरकी ओर न गये गंगाजीके उदरसे उत्पत्तिउनकोहै जबगंगाजी स्वर्गचलीगईं व शंतनुमहाराज विकलहुये तबयोजन सुगन्धाको आपराजा न होनेका बाचाप्रबन्ध करके लेआये इसोहेतु अपना विवाह न कियाकाशीराजकी लड़की अम्बानाम तिससे विवाह नहींकिया परशुरामजी गुरूसे लड़ाई का संयोगपहुंचा परन्तु न विवाहकिया व दयालुता यहांतकरही कि युधिष्ठिर महाराज महाभारतमें रातको जाकररोये तबअपने बधकाउपाय आपबतलाया तबदूसरेदिन अर्जुनने उसीरीतिसे शिखण्डीको बीच में खड़ाकरके बानमारे तबशरशय्यापर शयनकिया और भगवत्ने अपना प्रणछोड़कर भीष्मजीकाप्रणरक्खा रथकाचक्रलेकरउनपरदौड़ेऔरअपने पिताके आशीर्बादसे मृत्यु उनकीउनके आधीनरही इसीकारणसे बावन दिनतक शरशय्यापर रहे और तनत्यागकर श्री कृष्णचन्द्र महाराजकी आंखोंके आगे देखते परमधाम को पधारे॥ इति

कथासुरथ सुधन्वाकी॥

येदोनों भाई सगेराजा नीलध्वजकेपुत्र परम भागवतरहे राजाने सुधन्वाको बिनाबिचारे आज्ञा भंगके अपराध का दण्ड मंत्रीकी शत्रुतासे

दियातेलके कड़ाहजलतेमें डलवादिया तेल ठंढाहोगयाजैसेप्रह्लादकीगति हुई सोई हुआ फिर सुधन्वाने अर्जुनसे अश्वमेधके घोड़े रोकनेमें अत्यन्त युद्धकिया अन्तदोनों भाई खेत आये भगवत् को प्राप्तहुये व शिर उनका महादेवने अपने मुण्डमाल में लिया॥ इति

कथाहरिदासकी॥

राजाहरिदास परमभक्तहुये धर्मशास्त्रकी आज्ञापर बहुत दृढ़रहे इस हेतु इसनिष्ठा में लिखेगये यहराजा पाटननगर के जाति राजपूततोदर शरनपाल राजासिबिर के समान व दानदेनेमें राजादधीच के सदृश अपने बचनके पालनेमें राजा बलि के समान व भगवत् भक्तिमें प्रह्लाद के तुल्य व रिझवारराजाजगदेवके समानहुये कि वृत्तान्त उसका इसजगहलिखा जाता है कि राजाजगदेव बड़ेशूरवीर व न्यायनिष्ठा व उदाररहे और रिझवार निष्ठाइतनीरही कि एकनटिनीने तमाशा राजाकेसन्मुख कियाउसके राग व नाचपर कलाइत्यादिक से प्रसन्न होकर कुछप्रसन्न द्रव्य देनेके हेतुचिन्ता करनेलगा॥ परन्तु उसके गुनके सन्मुख कुछ ध्यानमें न आया सिवाय इसके कि शीशअपना देडालें नटिनी ने निवेदन किया कि जबमुझको आपके शिरका प्रयोजन आनपड़ैगा तब लेजाऊंगी औरराजासे निश्चयकिया कि रिझवारता तुम्हारे ऊपर अंतहोचुकीअब मेरादहिनाहाथ किसीके आगेकुछ लेनेको नहीं फैलेगा पीछेदूसरेराजाके यहांउसका नृत्यकलाहुआ राजारीझकर कुछदेनेलगानटिनीने बायांहाथपसारा राजाने क्रोधकरके कारण पूछा नटिनीने कहा कि मेरा दहिना हाथ राजा जगदेव के भेंटहोचुकाहै उससे सिवाय कौन दानीहै जिसके आगे फैलाऊं राजानेकहा मैं दशगुन अधिक उससे देसक्ताहूं कहउसने क्यादियाहै पीछे बहुत बातचीत होने के राजाने प्रतिज्ञा किया कि दशगुन अधिक देऊंगा निश्चयजान तबनटिनी राजाजगदेव के पास आई उसका शिर लेकर राजाके पासआई कि राजाजगदेवने यह शिरअपना हमकोदान दियाहै यहकहकर शिरराजाके सन्मुखरखदिया व बोली कि तुम्भी अपनीप्रतिज्ञा पूरीकर राजा लज्जितहोकर उठगया फिर मुख न दिखाया व नटिनीने शिरराजा जगदेवकाउसके धड़परखकर यहगान कि जिसपरराजा रीझायागाया तुरंतजीउठा और यहरिझवारताकीबात

राजा जगदेवकी संसारमें फैली और एक प्रसंगराजा जगदेवका यह है कि कोईराजाकी लड़की उसपरआशक्तहुई विवाहका संवाद भेजा राजा जगदेवने अंगीकार न किया लड़कीकी माताने किसी बहाने से राजाको अपने नगरमें बुलाया व राजाको मन्त्रियोंकेद्वारा बहुत समझायाराजा ने न माना उस लड़कीनेभी अपनेप्रेम व आशक्तताके दुःखको प्रकट किया परन्तु उसजगदेवने न अंगीकारकिया यहांतकहुआ किउसलड़की दुष्टाने राजाजगदेवका शिरदेखनेके निमित्त कटवा मँगाया परन्तु इस दशामेंभी भगवत्‌ने राजाकी ऐसीप्रतिज्ञा पूरीकी कि मृतकशिरने उस लड़कीके मुखको न देखा कईबार वह शिरके सन्मुखगई परंतु जबसन्मुख आवे तबशीशउसके दूसरीओरफिरजाय तात्पर्य यहनिकला कि स्त्रीसे परांमुखहोयतो इसप्रकारहोय व निश्चय करके स्त्रिनकासंग मुमुक्षुको ऐसादुखदाईहै कि कबहींभगवत् प्राप्तकेआनन्दको समीप आनेनहींदेता अभिप्राय इसप्रसंग कहनेका यहकि यह राजाहरिदासभी रिझवारनि-ष्ठामें ऐसेहीरहे मानो तोदरकुलमें सूर्यकसमानहुये कलियुगमें धर्मात्मा रहे तिलकमालासे प्रीतिरही कि वर्णन नहींहोसकता बातयहहै कि एक बैरागी दुष्ट उसे लड़कीकेसाथ रातकोसोताथा आंखसे देखा परंतु क्षमा करगये वहदुष्ट डरकर भागनेलगा तब यहबोले कि ऐसे कर्मोंसे भेष की निन्दा होतीहै इतनाही कहनेसे उसबैरागीको ज्ञान होगया वनमें निवास कर भगवत् भजन करनेलगा ॥ इति ॥

---

निष्ठादूसरीधर्मप्रचारक ॥

श्रीकृष्णचन्द्र महाराजके व्यासअवतार को दण्डवत् है कि जगतके उद्धारके हेतुवेदोंको विशेष प्रकाशित औरब्रह्मसूत्रऔर महाभारत और अठारह पुराण व स्मृतिको बनाय के भागवत् धर्मकी प्रवृत्ति की और चरण कमलकी कुलिश रेखाको दण्डवत् है कि महाघोर रूप वृत्रासुर और पापके पहाड़ोंको नाश करने वालाहै भागवत धर्म उसको कहतेहैं कि भगवत्भक्तिके सम्बन्धसे जोकुछकियाजाय सेवा पूजा भजन स्मरण कीर्तन इत्यादि जोकिसीको संदेहहोय कि धर्मनिष्ठा और भागवत धर्म में क्याअंतरहै सो बातयहहै कि धर्मनिष्ठाका अभिप्राय कर्मसेहै चाहै वह

कर्मसकामहो अथवा निष्काम और भागवत धर्म उसको कहतेहैं कि जो निष्कामकर्म इसजन्ममें चाहेअगिले जन्मोंमेंकियेहैं और उनको भगवत् अर्पण करके भगवत्भक्ति प्राप्तहुई होय उस भक्तिके सम्बन्धसे जो कुछ करनायोग्यहै वह भागवत धर्महै जब किभागवत धर्ममें सावधान होकर भक्तका मन लगा और प्रतिक्षण उसीओर बाहर भीतरकी चित्तकीवृत्ति हुई तो और कर्म करने न करनेका स्वाधीनहै व बहुत आचार्य्योंका मत इस बातपरहै कि कर्मोंके प्रभावसे भगवद्भक्ति प्राप्तहुईहै जबतक देहानुसंधानको भूलिके मग्न न होजाय तबतक संध्या इत्यादिक जो आवश्यक कर्म उनको करतारहै और समझना चाहिये कि यद्यपि देखनेमें यह बात विरुद्धसी समझनेमें आतीहै परंतु सिद्धान्तमें कुछ विरुद्धनहीं काहेसे कि जो कोई भागवत धर्ममें एकाग्र चित्तहै वह जो कर्म करताहै सो सब भगवद्भक्ति के सम्बन्धकेहैं उनको कर्म न समझना चाहिये सो उस भागवत धर्मके कि जिसका वर्णन हुआ प्रचारक उसकी नौका के समानहैं कि आपभी पारजावै और दूसरोंको उतारदेवैं तरन तारनजो पद विख्यातहै सो ऐसेही भक्तोंके निमित्तहै यद्यपि भागवतधर्म के प्रचारक आप भगवत्है कि ब्रह्माजीको वेदका उपदेश किया और वेदके अनुकूल भागवत धर्मने प्रवृत्ति को पाया परंतु विशेष कृपालुता के हेतु उस धर्मकी प्रवृत्ति में इतनी निरन्तर कृपादृष्टिकी कि वेद और ब्रह्मा परभी प्रबन्ध उसका न रक्खा और कई युक्ति और प्रकट करदीं यह कि भक्तों और ऋषीश्वरोंके मुखसे सूत्र और तंत्र और स्मृति और वेदांत पातंजलि मीमांसा इत्यादि छओं शास्त्र व वाल्मीक रामायण व महाभारत इत्यादि इतिहास व पुराण वर्णन व रचना कराया कि उसके अनुकूल प्रवृत्ति उसकोहुई और लोग उनका श्रवण व कीर्तन करिके कृतार्थहुये और होतेहैं पश्चात् जब भगवत्ने देखा कि लोगोंके चित्तकी चाह काव्यकेपद पदार्थकीहैतो नाटक व चम्पू व काव्य व साहित्य शास्त्रों के योगसे शिक्षाको किया और उनके योगसेभी लोगोंकीबुद्धि अगिन व अगिन देखी तो टीका करनेका प्रचार चलाया और जब उनकोभी लोग अच्छे प्रकार न समझसके तो सूरदास तुलसीदास व नाभा व अग्रदास नन्ददास कृष्णदास इत्यादि को कलियुगमें प्रकट करके भाषामें चरित्र

व भागवत धर्मोंको रचना कराया व जगत्में प्रवृत्तिकिया उसके अलग उस भागवतधर्मके प्रवृत्त होनेके निमित्त दूसरा उपाय यह किया कि आप अपने मुखारबिन्दसे उन धर्मोंको स्पष्टकरके समझाया और लक्ष्मी जी व अपने पार्षद व ब्रह्मा व शिव व सनकादिक व नारद व शुक्राचार्य्य व वृहस्पति व वशिष्ठ व्यास इत्यादि सहस्रों को गुरु बनाकर उपदेश व विशेषताई उन भागवत धर्मोंकी करी और कलियुगमें शंकराचार्य्य और रामानुजस्वामी व निम्बार्कस्वामी व माधवाचार्य्य व बिष्णुस्वामी व बल्लभाचार्य्य व हित हरिबंशजी इत्यादिक सैकड़ों आचार्य्य अपनी बिभूति और कला व अंश व आवेश अवतारसे प्रकट करिकै अबतक जिनकी कृपासे करोड़ोंजीव महा पापात्मा सबोंका उद्धार होताहै फिर तीसरा बिचार यह किया कि अपना मन्दिर व मूर्त्ति और भजन व तपका स्थान जैसे बद्रिकाश्रम आदि और अपने धाम जैसे मथुरा अयोध्या आदि और तीर्थ जैसे गंगा यमुना पुष्पकरआदि प्रकट किये कि उनके प्रभावसे भक्तिका प्रचार हुआ तात्पर्य्य इस लिखनेका यह कि भगवत्को प्रवृत्त करना अपने भागवत धर्मका और दृढ़ रखना उसका इतना अङ्गीकारहै कि जबकभी थोड़ाभी उसमें बिघ्नआय पड़ता है अथवा कोई बिघ्न करनेको उद्यत होता है तो आप भगवत् अवतार लेकर उन बिघ्नकरने वालोंका वध करदेतेहैं और अपने धर्मको स्थिर रखते हैं गीता जी में भगवत् का बचन है कि अर्जुन जब धर्म में हानि होती है और अधर्म की वृद्धि होती है तो मैं आप अपने भक्तोंके सहाय के हेतु और नाश करने दुष्टों के और स्थिर करने अपने धर्मके अवतार लेता हूं तो आवश्यक व बहुत प्रयोजन है कि जहांतक होसके भगवत्धर्म्म के प्रचार करनेमें परिश्रम व यत्नकरै कि उससे प्रसन्नता भगवत् को होतीहै और प्रचार करने वाला इस धर्मका भगवत् की बिभूतअवतार में बिचार कियाजाताहै एक जगह शास्त्रमें लिखाहै किजोकोई एक जीव जिज्ञासुको भगवत् सम्मुख करदेताहै उसको दशहजारअश्वमेधयज्ञ का फलहोताहै भगवत् कथा कराना ठाकुर द्वारा भजन कुटी धर्म्मशाला बाटिकाकूप तड़ाग पाठशाला इत्यादि और ऐसेमन्दिरकि जिससे भगवत्भजन करनेवालों और संसार को आरामहो रचनाकरावना और भगवत्

चरित्रों की बनावना और प्राचीन पोथियों की टीका बनावना अधर्म से हटाकर भगवत्धर्ममें लगाना सदावर्त इत्यादि सब जगह और विशेष करिके जैसे बद्रिकाश्रम अयोध्याव हरिद्वारआदिक स्थानमें प्रवृत्तकरना व एकादशी आदि भगवत्के व्रत के दिन में जागरण करना व भगवत् कीर्तनका समाजहोना और जिसदिन भगवत्के अवतारहुयेहैं उसदिन और दूसरे त्योहार जो भगवत्केहैं तिनको भगवत्का त्योहार जानकर अति आनन्द और स्नेह और धूमधामकेसाथ उत्साहकराना और विद्याके पढ़नेपढ़ानेमें परिश्रम व उपायकरना ऐसेही और कामकि जिनके कारण करिकेलोगोंको भगवत्कीओर मन सम्मुखकरना यहसब सामग्रीबढ़ाने भागवतधर्मकी हैं जो कोई कि भगवत्भक्त हैं और केवल लोगोंके उद्धार व उपकारके निमित्त जिनकी मनोवृत्तिहै उनकीबड़ाई व वर्णनतो किससे हो सकती है कि वे कृतार्थ रूप हैं और जो कोई अपने यश व संसार के दिखाने केहेतु इस भगवत धर्म्म का प्रचार करता है वह भी भगवत् कोप्याराहै कि उसकेप्रभावसे सहस्रोंकी शुभगतिहुई व उसधर्मके पुण्य से अथवा किसीभक्तके आशीर्वादसे उसका मनभी भगवत्में लगिजायगा महिमा भागवतधर्म प्रचारकोंकी शास्त्रोंमें इसआधिक्यतासे लिखीहै कि जिसकावर्णन नहीं होसकता और एककथा अनन्ताचार्य्यकी जो पोथी प्रपन्नामृतमें लिखीहै स्मरणहुई कि उससेमहिमा ऐसेभक्तोंकी प्रकटहो-तीहै ठाकुरद्वार व नगरके मार्गजाने आनेकेबीचमें एकगड़हा पड़गया व रास्ता कठिनहोगया अनन्ताचार्य्यजी आप टोकरी और फावड़ालेकर उस गड़हेको भरनेलगे इसहेतु कि लोगोंको आने जानेका क्लेश नहोवै औरस्त्री उनकी कि वह गर्भवतीरही उसकोभी इसधन्धेमें शामिलकिया जब प्र-सवकाल समीपआया और उसस्त्रीको टोकरीके ढोनेसे क्लेशहोनेलगा तो भगवान्ने पण्डितका रूपबनाकर उनकीस्त्रीको आज्ञाकी तुम्हारेबदले में टोकरीढोताहूं तुमविश्रामकरो पश्चात् थोड़ेही विलम्बमें अनन्ताचार्य ने देखा कि स्त्रीकेबदलेपर कोईपण्डित टोकरीढोताहै पीछाकरकेदौड़े और कहाकि तुमकौनहो जो हमारेभागमें बलात्कार साझीहोताहै जब समीप पहुंचे तो भगवान्को एक भागनेबिना दूसरा उपाय न रहा और मंदिर में जा घुसे व अनन्ताचार्य्य जी सांवलिये पीछेहो जो मंदिरमें पहुंचे तो

भगवत्का श्रीअंग मिट्टी और धूलमेंभराहुआ देखकर बूझागया कि आप भगवत् आपरदया करके टोकरीढोतेरहे अनन्ताचार्य्यजी ने हाथजोरकर प्रेममें मग्नहोके बिनयकिया कि महाराज कृपाकरिके किंकरोंको उचित है न कि स्वामीको ऐसेबिचारसे सबलोगोंको उचित व योग्यहै कि अपने अपने अभिलाष व बिश्वासके अनुसार इस परम धर्मके प्रवृत्त करने में सब तनमन प्राणसे उपाय व परिश्रमकरें जिस किसीको जिसबोली में विद्याप्राप्तहुईहै और काव्यरचनामें चित्तकीवृत्तीहै तो भगवत् चरित्रोंही को रचना करै परंतु सैकड़ों काव्यकर्त्ता देखनेमें आये कि बिना अनाप सनाप बकवादके भगवत् चरित्रोंके ओर तनकभी एकाग्रचित्त नहींहोते और कोई कोई से बातकहने में आई कि तुम भगवत् यशवर्णन करके अपनीबाणी व अन्तःकरणको क्योंनहीं पवित्र करतेहो तो उत्तरदेतेहैं कि महाराज हम अभेदकावर्णन करतेहैं और कोईकहतेहैं कि समयका जैसा चलनहै वैसेहीपद पदार्थकी रचना का करना अच्छा होताहै और कोई कहते हैं कि कबिलोगोंका मन पद व अर्थकी रचनाके चिन्तन व्यतिरिक्त दूसरीओर नहींजाता यहभीतो भगवत् भजनहै बस ऐसेही ऐसे उत्तर अयोग्य निरर्थकदेतेहैं उनकावर्णन करनाव्यर्थहै तात्पर्य्य सब कहनेका यह कि जिसकाव्य व रचना व चित्रपदमें भगवत् चरित्रोंका वर्णननहीं वहकाव्य निराला निष्फल व अधमहै जैसेकोई परमसुंदरी चन्द्रवदनी स्त्रीहै औबिनावस्त्र नंगीहोवै व औरअधिक व्यवहार संसारका वैभव व धनपर निबन्धहै सो धनवानलोगोंको अच्छेप्रकार ज्ञात व प्रगटहै कि धन किसीके घर न पहिलेरहा न अब रहैगा शून्यहाथआये और इसी प्रकार चलेजावैंगे इस धनका नाममाया है और लक्ष्मी अर्थात् भगवत् पतिव्रता स्त्री है जहां उनका स्वामीरहैगा वहीं वह रहैगी नहीं तोतुरन्त चली जायगी अभिप्राय यहहै कि जो धनको सदा स्थिर करनेको चाहैतो भगवत् पंथमें उसको लगाके सदा सेवा वो भजन में काल व्यतीत करै सहस्रों शाहूकार औरऐश्वर्य्य मान होगये किसी कानाम भी कोई नहीं जानता और जिन लोगोंने ठाकुरद्वारा तड़ाग भजन कुटी इत्यादि बन- वाया अबतक उसका नाम प्रकाशित है और रहैगा अब बड़े शोच व मसोस की बातहै कि धनको पाइ कै भगवत् धर्मका प्रचार न करै ईश्वर

और जीव और संसार और स्वर्ग और नरक और भक्ति और ज्ञान और वैराग्य और सब रीति संप्रदाय व मतका जानना विद्या के आधीन है जबसे चारों वर्ण ब्राह्मण क्षत्री वैश्य शूद्र में से शास्त्र का पढ़ना उठगया तबसे सब धर्मों का नाश होगया दक्षिणदेश चीनापट्टन व तिलंग व द्राविड़ व बारह मल्हार में रीति है कि जो किसी का लड़का शास्त्र पढ़ने में मन न लगा के क्रूरता करता है तो उसके बड़े लोग वहां के देशाधिपति से आज्ञा लेकर पैरों में बेड़ी डालकर पाठशाला में भेज देते हैं और जब तक शास्त्र न पढ़लेवे बेड़ी नहीं निकालते इस कारण से उसदेश के सबलोग धर्मोंमें स्थिरहैं और ब्राह्मणसे लेकर नीचजात पर्य्यंत कोई मनुष्य इष्ट उपासना से शून्य और अज्ञ नहीं और विरुद्ध धर्मी लोगोंके वचन फांसमें थोड़े फँसते हैं इसहेतु जहांतक होसके और अपने वो बिरानेको शास्त्र पढ़नेकी सहायता करे जो संस्कृत न पढ़सकै तो भाषा का पढ़लेना मनोर्थको पहुंचा देताहै सूरसागर तुलसीकृत रामायण को भगवत् ने ऐसा प्रतापदियाहै कि जो नेम करके पढ़ते हैं वो निश्चय भगवत्के प्यारे होजातेहैं और इसी प्रकार नन्ददास वो कृष्णदास वो परमदास वो छीतस्वामी इत्यादि की बानीको प्रतापहै औ भक्तमालकाबाक्य तो प्रारंभही में लिखागया भगवत् कथा कहलाना और उसके सुनने की शिक्षा देना और अपने अनुगामी व पुत्र पौत्रादि को जिसप्रकार व्यवहार संसारिक के सिद्धके हेतु प्रवृत्तमाना विद्याको पढ़ातेहैं वो शोच करते हैं इसीप्रकार भगवत् की ओर लगाना और भगवत् सहस्रनाम वो गीता वो स्तवराज इत्यादिक स्तोत्रों का पढ़ादेना अति प्रयोजन से है और जोकोई अपने वंशको और अनुगामी लोगोंको भागवत् धर्म में नहीं लगा देते व भगवत् धर्म के सम्बन्ध की विद्या नहीं पढ़ाते सो जोपाप जीवनपर्यंत उनसे होतेहैं उनके वहीकेशिर हैं क्योंकि पढ़ादेना उन विद्यार्थीका उनपर उपकारथा सो न किया व जिनकेवंशमें भगवद्भक्त होतेहैं तो अपनेपुरुषोंकोभी नरकसे उद्धारकरके मुक्तकरदेते हैं इनमें प्रह्लादआदिक भक्तोंकी साक्षीहै हे कृपासिंधु हे दीनबंधु हे भक्तन [illegible] इसनकंसाथे किंकरकी ओरभी निगाहहै कि जिनआपके भक्तजनों के और कोई शरण और रक्षकभी नहीं जो सेवकोंको और

दृष्टिकरोगे तो अगणित जन्मोंतक मेराठिकाना नहींलगैगा इसहेतु केवल कृपा व दयाका आसराहै व यद्यपि यह बातजानताहूं कि जितना विमुख व संसारीलोगोंकी स्तुति व आराधना व मुखजोहन व मनरंजन करताहूं व भयसे उनसे कम्पमान रहताहूं जोउसके सहस्रवें भागमें एकभागभी आपका भयकरिके भजन स्मरणमें व्यतीतकरूं तो एकक्षण में बेड़ापार होताहै परंतु यहमन ऐसाभाग्यहीन व दुष्टपापीहै किभूलकेभी उसओर नहींलगता जोअबभी मूर्ख मतिमंद मन ऐसाचिंतवन आपका करता रहै तो शीघ्रअपने परम मनोर्थको प्राप्तहैसकताहै श्रीयमुनाजीके किनारे एक बाटिका परम मनोहरहै कि जिसमें सुंदरमार्ग व क्यारियों में जलचल रहाहै और सबप्रकारके फल व फूलोंके वृक्षोंपर हरीलहलही डहडही बेलछायरहीहैं व बीचमें फुलवारी नानारंगके फूलोंकी छविदेतीहै मयूर कोकिल शुकसारिका कपोतसारस हंसआदिअपने मधुरशब्द व चहचहा हटसे बरबसमनको मोहितकरतेहैं उसबाटिकामें श्रीनँदनन्दन शोभाधाम अपनेसखनके संग भांतिभांतिके आनंद व खेलकररहे हैं मुखारविन्दकी शोभाकीउपमा सूर्य्यचंद्रमा मणिगण अथवा कोई फूल कमल व गुलाब आदिकी दीजाय तो उनमेंएकही एकप्रकारकी शोभाहै व इसमुखारविंद मनोहरमें उनसबकीशोभा एकहीजगहसम्पूर्णहै मुकुटजड़ाऊ मोरपक्षका शीशपर कानोंमेंकुण्डल कि उनमें फूलोंकेगुच्छेगुथेहैं बिराजमानहैं गलेमें मोतियोंकी कण्ठी व मणिगणकीमाला उसपरफूलोंकी मालाहै कड़े और पहुंची हाथोंमें सुबर्णतारी दुपट्टा जैसा कि खेलनेकेसमय बांधनाचाहिये बँधाहुआ व पीताम्बरकी धोती पहिनेहुये चरण कमलों में कड़े व झांझ शोभितहैं और खेलकी दौड़धूपमें जो पसीनाआगयाहै तिसकी छोटीछोटी बूंदें मुखपर झलकती हैं और अलकैं घुंघुरवारी जो पवनकेलगनेव दौड़ नेसेबिथुरिकै कपोलोंपर आईहुई हैं ऐसीशोभा व आनंद प्रगट करती हैं कि देखनेवालोंका मन बरबस हाथसे जाताहै॥

कथा ब्रह्माजी की॥

ब्रह्माजी जगतकेपिता व भगवत्भक्तों व सबधर्म प्रचारकोंमें श्रेष्ठहैं व भगवत् बिभूति स्वरूपहैं जबनाभि कमलसे उनका जन्महुआ व तप करनेके पश्चात् अपनी व संसारकी उत्पत्ति करनेकाज्ञान व सामर्थ्यपाई

तो भगवत्धर्मों को संसारमें प्रवृत्तकिया और अबतक ब्रह्माजीका उपदेश चलाजाताहै जिसप्रकार कि ब्रह्मलोकमें नारद सनकादिकोंको उपदेश करते हैं और जो कोई उत्तम कर्मकरके उनके लोकमें जाताहै उसको उपदेशभक्ति व ज्ञानका करतेहैं कि उसप्रभावसे मुक्तिहोजातीहै यहबात सब पुराणोंसे व्यवस्थितहै जबकबहीं उस भगवत् धर्ममें बाधापड़तीहै व उसकारणसे देवता व भगवत्भक्तोंको क्लेशहोताहै तब ब्रह्माजी भगवत्के अवतार होनेका उपाय करतेहैं और दुष्टोंका नाशहोकर भगवत् भक्ति की प्रवृत्ति होती ब्रह्माजी की कथा पुराणों में सब प्रसिद्ध लिखी हैं इसी हेतु यहां संक्षेप लिखा गया ॥ इति ॥

कथा शिवजी की ॥

शिव जी की पदवी भक्त राजहै व भगवत् धर्म प्रचार कों में राजा हैं भक्ति के प्रचार करने में यहां तक उद्यत हैं कि आप आचार्य्य होकर संसार को उपदेश करते हैं विष्णु स्वामी संप्रदाय के आचार्य्य शिव जी हैं व सेवड़े बढ़े तब स्मार्त संप्रदायमें शंकराचार्य्य का अवतार लेकर स्मार्त मत प्रवृत्त किया व क्षीर सागर से हलाहल निकला सब देवता भस्म होने लगे तब दयाकरके आप पान करगये ऐसी कृपालुता है व रसिक भक्त राज ऐसे कि सतीने वनमें रामचन्द्र की परीक्षा लेनेको जानकीजीका स्वरूप धारण किया तिस हेतु त्याग किया जब सतीने उस तनको छोड़ कर हिमाचल के यहां जन्म लिया तब बड़ी तपस्या करने से अंगीकार किया पार्वतीजीसे कहा कि राम नाम लेनेसे हजार नाम का फलहै पार्वती जीने बिश्वास दृढ़ करलिया व सहस्र नाम पाठ के पर्यांता को एक नाम लेकर शिवजी के बुलाने पर चली आईं आप अति प्रसन्न होकर अंगमें बायें ओर रखलिया एक समय भगवत् प्रसाद सनकादिकने दिया आनन्दसेबेसुधि होकर भोजन करिगये पार्वती को भूलिगये पार्वती ने शापदिया तुम्हारा निर्माल्य प्राज से जो खायगा नरकजायगा इस हेतु शिव निर्माल्य त्याग है एक समय शिवजी पार्वती के सहित चले जाते रहे एक जगह उजाड़में वाहनसे उतर और साष्टांग दण्डवत् किया पार्वती जीने कारण पूछा तबशिव जीनेकहा कि यहाँजनमहुआ एक सहस्र वर्षव्यतीत हुआ कि एक भगवत्

भक्त यहां हुआ रहा दूसरी जगह यह हेतुहै कि सहस्र वर्ष व्यतीतहो जायगा तब एक भगवत् भक्त यहां होगा इसहेतु यहदोनों खेरेदण्डवत् व पूजनके योग्यहैं ऐसे अनेकचरित्रहैं कोई कहते हैं शिवजी रामचन्द्र जीके बालस्वरूप के उपासक हैं सो ठीक है परन्तु जो दूसरी निष्ठाहैं उनसबमें भी वैसीही प्रीतिहै कि श्रीकृष्णचन्द्र महाराजके रास विलास के समय सखी रूप होकर पहुंचे व बीररसकी शोभा बड़ेउत्साहसे जाय के देखी इससे शिवजी महाराजज्ञानी भगवत्के भक्तहैं ॥

कथा अगस्त्यजी की ॥

अगस्त्यजी ऋषीश्वर परमभक्त रामोपासक वो बहुतविद्या के आचार्य्यहैं अगस्त्यसंहिता जिनकी बनाई हुई विख्यात है घट से जन्म है समुद्रको गंडूकमें धरके पानकरगये देवता दानवके बोझसे धरती उत्तर ओर नीची व दक्षिण ऊंचीहोगई तब अगस्त्यजी दक्षिणजारहे तब उन के प्रभावसे उत्तर ऊंची दक्षिण नीची होगई मन्दराचल पहाड़ पड़ा है खड़ा नहींहोता अगस्त्यजीने मांगा कि जब तक हम न आवें तबतक तू पड़ारह इसीकारणसे उत्तरको अगस्त्य जी नहीं आतेहैं वो मन्दराचल ज्यों का त्यों पड़ाहै ॥ इति ॥

कथा रामानुजस्वामी की ॥

जिसप्रकार भगवत्ने संसारके उद्धारके हेतु चौबीस अवतार धारण किये इसीप्रकार कलियुगमें चार अवतार धारण करके भागवत्धर्मको प्रकाश वो प्रवृत्तकिया व चारसंप्रदा को स्थापितकिया एक सनकादिक संप्रदा उसके आचर्य्य निम्बार्क स्वामी हैं दूसरा श्रीसंप्रदा कि उस के आचर्य्य रामानुजस्वामीहैं तीसराशिवसंप्रदा उसकेआचर्य्य विष्णुस्वामी हैं चौथे ब्रह्मसंप्रदा उसकेआचर्य्य माधवाचार्य्यहैं सबका वृत्तान्त संक्षेप से लिखाजायगा रामानन्द व्यासहित हरिवंशआदिने जिनसंप्रदाओंको प्रकटकिया तोअंतरगत चार संप्रदायकीहैं वो चारों संप्रदाय भक्तिरूपी भूमिके स्थिररखनेको दिग्गजोंके सदृशहैं चारोंसंप्रदाओं में श्रीसंप्रदाके आचार्य्य जो रामानुज स्वामीहुये कि जिनके प्रभाव करके कोटान कोट महापापी व पातकी संसारसमुद्रको तरिगये व तरतेहैं भक्ति व प्रताप की महिमा उनको सूर्य्य के समानप्रकट व विख्यातहै व जन्मसे लेकर

परमधाम जानेके तिनतक का वृत्तान्त स्वामी रामानुजजी के प्रपन्नामृत ग्रन्थमें सम्पूर्णलिखाहै व गुरुपरम्परा आरम्भ से रामानुजस्वामी तक यहां लिखा है और आगे केवल एकगादी कि रामानन्दजीकी कथा में लिखीजायगी और चौहत्तरगादीकी परम्परामिलनी अत्यन्तदुर्लभहै १ नारायण २ लक्ष्मीजी ३ विश्वकसेन ४ सटकोप ५ श्रीनाथ ६ पुण्डरीकाक्ष ७ राममिश्र ८ यमुनाचार्य्य ९ पूर्णाचार्य्य १० रामानुजस्वामी ॥

कथा स्वामीरामानन्दजी की ॥

यह रामानन्दस्वामी परम भगवद्भक्त व सिद्ध व आचार्य्य व भक्ति के प्रचार करनेवाले ऐसे हुये कि संसार समुद्र के उतरने के हेतु अपनी कृपा व सम्प्रदाका सेतु बांधा व अनन्तानन्द व सुरेश्वरानन्द व सुखानन्द व भावानन्द व पीपा व सेन व धनाजाट व रैदास व कबीरका उन्हींकी कृपा व प्रभाव और उपदेशसे हुआरहा यहस्वामी दक्षिणदेशमें एक संन्यासीका उपदेश लेकर स्मार्तकी रीतिसे भगवत् आराधन किया करतेरहे एकदिन फूलोंके लेनेको फुलवाड़ीमें गये वहां राघवानंदस्वामी जो रामानुज सम्प्रदाकेरहे उनका दर्शन हुआ उन्होंने कहा कि तुमको कुछ अपना वृत्तान्तभी ज्ञातहै कि तुम्हारा आयुर्बल शेष नहींरहा इस अन्तसमय में भगवत् शरण होजाना चाहिये रामानंदजीने अपने गुरु संन्यासीकेपास आयके सब बातकही उन्होंनेभी अपने ध्यानमें देखा कि सचहै रामानंदजीकी आयुबीत होगई परंतु कुछउपाय न होसका दोनों राघवानंदजीकी सेवामें आयके शरणहुये राघवानंद जी ने उनपर दया करिके मंत्र उपदेशकिया और रामानंदजीके प्राणको योगाभ्यास से दशवेंद्वार ब्रह्मांडमें पहुंचादिया जबमृत्युकी घड़ी टलगई तब फिर निकाल कर चैतन्य करदिया व बहुत आयुका वरदानदिया रामानंदजीने बहुत काल गुरुकी सेवाकी फिर तीर्थाटन करते बद्रिकाश्रमको और आयकुछ काल काशीवासकिया पंचगंगा घाटपर निवासरहा वहां खड़ाऊं उनकी विराजमानहैं फिरजब गुरुकी सेवामेंगये तब आचारी लोगोंने किया व आचारका वृत्तांतपूछा व जाना कि कहीं भी नियम आचार बनैंहैं पड़ताहै तब अपनेमेंसे न्यारेकरदिया राघवानंद उनके गुरुने आज्ञा दी कि तुम अपना पंथ अलग चलावो। रामानन्दजान करिके सम्प्रदा

चलाई वही रामानंदीभी कहलातेहैं इस संप्रदामें श्रीरघुनंदन व जान-कीमहारानीका ध्यान उपासनाहै व आचारी लोगोंकीरीति आचारनहीं है शास्त्रको मनसे यह सिद्धांत करलिया कि जोकोई भगवत्शरणहुआ उसको बंधनबरण आश्रमका नहीं सब अच्युतगोत्र होगये सबका भो-जन एक पंक्तिमें होताहै सो यह शास्त्र के अनुसारहै नारद पंचरात्रि इत्यादिकमें लिखाहै कि जैसेचारोंआश्रमहैं इसीप्रकार भगवद्भक्तिआश्रम है यह कि सब भगवद्भक्त एकबरणहैं भागवतमें लिखाहै कि जोब्राह्मण अपने सबकर्मोंमें सावधानहैपरंतु भक्तनहींतो उससे कोई नीचबरणजो भगवद्भक्त होय सो बरिष्ठहै और एक यहभी प्रमाण प्रसिद्धहै कि भग-वत्‌ने राजायुधिष्ठिरके यज्ञ होजानेकेपीछे बाल्मीकिस्वपचकोभगवद्भक्ति के कारण सब बर्णाश्रमवालों से अधिक प्रतिष्ठित किया इसबातमेंबहुत प्रमाणहैं सो यहरीति जो बरण आश्रम धर्ममें है तिनमें नहींहै जोकोई गृहत्याग कै किसी संप्रदामें भगवत् शरण होकर विरक्त होगये उनमें अबतक प्रवृत्तिहै व कपिलजीका स्थान गंगासागर में लुप्तहोगया रहा उसको रामानन्दजीने निर्देशकरके प्रकटकिया गुरुपरम्परा रामानुजसे लेकर गोबिन्ददास तक और दोगद्दी गलता व रामगढ़की अबतक की लिखीजातीहैं १ रामानुज २ देवाचार्य ३ प्रधानन्द ४ राघवानन्द ५ रामानन्द ६ अनंतानंद ७ कृष्णदास ८ कील्हदास ९ अग्रदास १० नारायणदास ११ गोबिन्ददास॥

कृष्णदास पयाहारी की कथा॥

कृष्णदासजी अनंतानंद के चेला व ब्राह्मणकुलमें जन्म ले ऐसे परम भगवत्भक्तहुये कि लाखोंको संसारसे उद्धारकिया कील्ह व अग्रदास केवलराम व हठी नारायण व पद्मनाभ व गदाधर व देवा व कल्याण इत्यादि सैकरोंचेले ऐसे सिद्ध व प्रेमभक्तहुये कि लाखोंका उद्धारकिया पहिले गलताजीमें योगीरहतेरहे कृष्णदासजीने अपनी सिद्धतासे नि-कालकर पृथ्वीराजराजाको चेताया व एकदरिद्री लड़के को राजा बना दिया ऐसे ऐसे अनेक प्रभाव व प्रताप जिनकेहैं॥

कथा गोबिन्ददास की॥

गोबिन्द दास नारायणदास जो नाभाजीका नामहै तिनके चेला रहे

व बड़ेभक्तहुये नाभाजीने प्रथम भक्तमाल उन्हींको पढ़ाई पीछे इन्होंने भक्तमाल को जगतमें प्रकाशकिया ॥

विष्णुस्वामी की कथा ॥

विष्णुस्वामी महाराज परमभागवत और प्रवृत्ति करनेवाले भगवत् भक्तिके हुये दक्षिणदेश ब्राह्मणवंश में हुये चारोंसंप्रदामें जो रुद्रसंप्रदा विख्यात है उसकेआचार्य्य स्वामीजीहैं यद्यपि यहसंप्रदाप्राचीनहै परंतु विशेषकरके प्रकाश विष्णुस्वामीसे है और शिवजी के नाम से विख्यात होनेकाकारण यहहै कि मुख्यआदि आचार्य्य इससंप्रदाके शिवजी महाराजहैं इसहेतु कि प्रथम इसउपासनाका उपदेश शिवजीने प्रेमानंदमुनि को किया इससंप्रदामें ईश्वरको शुद्धअद्वैत मानतेहैं और वह ईश्वर नंद नंदन वृन्दावनचंद्र गोलोक निवासी सर्वदा सातवर्ष की अवस्था अपने सखाओंके साथ खेलविहार करताहै ब्रजभूमि और गोलोकमें कुछन्यून विशेषनहीं तिलक व संन्यासकाहाल भेषनिष्ठामें वर्णनहोगा व जोरीति मुख्य इस संप्रदावालोंकी है उसके वैष्णव व तदनुवर्त्ती गुजरातदेश में विशेषहैं परंतु वल्लभाचार्य्यकी प्रवृत्तिकीहुई रीतिकेअनुसार अतिअधिक प्रवृत्ति इससंप्रदाकीहै यद्यपि रीति प्राचीन व विष्णुस्वामी व वल्लभाचार्य्य में कुछ भेदनहीं कि सब वालस्वरूप के उपासकहुये परंतु वल्लभाचार्य्यजीने कोई कोई भाव व रीति अपने अंतःकरण के प्रेमकी तरंगो के अनुसार ऐसीनिकाली कि बरबस चित्तको खोंजतीहै सो हालउनका कुछसूक्ष्मकरके वल्लभाचार्य्यकी कथामें व वात्सल्यनिष्ठामें लिखाजायगा और बाबालाल कि जिसका बड़ाविश्वास आलमगीर के भाई दाराशिकोह बादशाहको रहा सो वहभी इसीनिष्ठा और संप्रदामेंरहे कोईकोई माध्वीसंप्रदामें कहतेहैं परंतु निश्चयकरिके इसीसंप्रदाके अनुगामीहुये उन्होंने एक दोरीतिमें कुछ अदबदल करके अपनी रीतिपर प्रवृत्ति इस संप्रदाको किया व विष्णुस्वामी महाराजकी संप्रदामें करोड़ोंभक्त इस उपासना के प्रतापसे भगवत्पद को पहुँचे व मुख्य गुरुद्वारा विख्यात गोकुलमेंहै और गुजरातदेशमेंहै पर गोकुलकासानहीं ॥ गुरुपरंपरा १ शिवजी २ परमानंदमुनि ३ ज्ञानंदमुनि ४ प्रज्ञानमुनि ५ श्रीकृष्ण मुनि ६ नारायणमुनि ७ नमुनि ८ श्रीमुनि ९ शंकरभट्ट १० रुद्रभट्ट

११ गोपालभट्ट १२ श्रीधरभट्ट १३ श्यामभट्ट १४ रामभट्ट १५ सेत-
भट्ट १६ कृष्णभट्ट १७ दिवाकरभट्ट १८ कृपालभट्ट १९ विद्याधरभट्ट
२० दिनकरभट्ट २१ मधुनिधानभट्ट २२ ज्ञानदेवभट्ट २३ सुखदेवभट्ट
२४ शिवदेवभट्ट २५ शांतभट्ट २६ दयालदेव २७ क्षमादेव २८ संतोष
देव २९ धीरजलदेव ३० ध्यानदेव ३१ बिज्ञानदेव ३२ महाचार्य्य ३३
तत्वाचार्य्य ३४ नृसिंहाचार्य्य ३५ सुधाचार्य्य ३६ सुबुद्धाचार्य्य ३७
प्रबुद्धाचार्य्य ३८ प्रबोधाचार्य्य ३९ असूपाचार्य्य ४० रुद्राचार्य्य ४१
भगवंताचार्य्य ४२ रामेश्वराचार्य्य ४३ ब्रह्मविधिचरित्रा चार्य्य ४४
सुदयाचार्य्य ४५ लक्ष्मीनारायण आचार्य्य ४६ ज्ञानदेव ४७ नामदेव
४८ तिलोचनदेव ४९ श्रीविष्णुस्वामी ५० लक्ष्मणभट्ट ५१ ॥

वल्लभाचार्यजी की कथा ॥

वल्लभाचार्य्य परम भागवत व प्रेमी व संप्रदाके आचार्य्य संसार समुद्र सेपार उतारनेवाले हुये अपनेस्थान जन्मभूमिको छोड़करप्रथम गोकुलमें और फिर वृन्दाबन में आये भगवत् आराधन करनेलगे भगवत्से यह मनोर्थकिया कि वात्सल्य निष्ठा की रीति संसारमेंफैले इसहेतु गोकुलमें निवासकरके भगवत् सेवा पूजाकी ऐसीरीति व पद्धतिवात्सल्यनिष्ठाकी बांधी कि बखान उसभावका नहीं होसक्ता व स्वप्नमें भगवत्ने आज्ञाविवाह करलेनेकीदी हेतुयहहै कि जो कोई भक्त जिस दृढ़भावसे भगवत् आराधन करताहै तो भगवत् उसके हृदय में सिद्धपद को पहुँचजाने पर प्रेमभक्तिके साक्षात् उसी भावसे दर्शन देते हैं सो भगवत्ने एक ब्राह्मण को प्रेरणाकरके लड़की उसकी भेटकरायदी विवाहहुआ कुछदिन पीछे विट्ठलनाथ महाराजने जन्मलिया कि वात्सल्यनिष्ठाके भक्तोंमें उनकी कथालिखीजायगी उनके सातपुत्रहुये व सबपुत्रोंके नामसेसातगद्दी अब तकगोकुलमेंबिराजमानहैं कोईगद्दीमेंसातबार कोईगद्दीमेंनवबारसेवाकी रीतिहै श्रीराधिका महारानीको स्वकीयाभावसे भगवत् प्रिया जानकर आराधनकरते हैं परंतु पूर्णब्रह्म सच्चिदानन्दघन श्रीकृष्णमहाराज को मानतेहैं इससंप्रदाके अलौकिक भावकी कथा कुछकही नहींजाती जो बाबानंद और यशोदा महारानी लाड़लड़ाते होंगे उसी प्रकार गोसाईं गोकुलकाभावहै आंगनसे घरको बहुतऊंचा नहींरखते इसबिचारसे कि

ऐसानहो कि लड़का घुटुवन चलतेगिरपड़े शयनकेसमय ऊंचेशब्दसेनहीं बोलते इसहेतु कि प्रेमसुकुमार लड़का कच्चीनींदमें न जागपड़े ऐसे ऐसे सहस्रों अलौकिकभावहैं और यहांतक एक औरदृढ़भाव अपनी निष्ठामें है कि जिस समय भगवत् शयन करते हैं अथवा वे समय कोई मनुष्य संपूर्णसंसारकाधनचढ़ानेवाला आनावे तो क्याबात कि मन्दिरखोलें वरु जयपुरकेराजा इसबातकी परीक्षाभी लेचुके हैं और अबतक वहीभाव व रीति वर्त्तमानहै किसीगद्दीमें पचासहजार किसीमें तीसहजार चालीस हजार रुपैया सालकी आमदनीहै सबभगवत् आराधन और सजावट शोभा व सामग्री बालस्वरूप व रागभोग इत्यादिकमें उठायदेते हैं इस परं अगीरहतेहैं यहगोसाईं गोकुलस्थ पदवीसे विख्यातहैं जैसाउत्तम भाव इन गोकुलस्थ गोसाइयोंकादेखा औरसुना सो लिखनेमेंनहीं आ-सक्ता और उनके चेलोंको जैसी भावभक्ति गोसाइयोंमें है वहभी वर्णन नहींहोसक्तो मारवाड़ और गुजरातमें सेवक इससंप्रदाके बहुतहैं वल्लभाचार्य्यके कुलमें बहुतलोग भक्तपहुंचेहुये औरसिद्धहुये और जो उनके कृपाके अवलम्बनसे भगवत् पारायणहुये उनको गिनतीकौन करसक्ता है और वल्लभाचार्य्य स्वामीकेभावको ध्यानकरके देखनाचाहिये अपना नामभी अपने भावके अनुकूल विख्यातकिया यह कि वल्लभगोप जाति को कहतेहैं जिसजातिमें बाबा नन्दरायजी रहे सो अपने कुलको वल्लभ कुल अर्थात् गोपकुल विख्यात किया एकसमय एक साधु व्रजमें आया बटुआ शालग्रामका छोड़कर वृक्षकीडालपर झुलाकर वल्लभाचार्य्यजीके दर्शनोंको गया जबआया तब बटुआ न मिला तब आचार्य्यजी के आगे वृत्तांतकहा तबउन्होंने आज्ञादी कि तुमकैसे सेवकहो स्वामीको छोड़कर इधर उधर फिरतेहो साधुने विनय करके फिर आकर जो देखा तो सैक-ड़ों बटुआ एक भांतिके उस वृक्षपरदेखे फिर आचार्य्यजी से जाकर वृ-त्तान्त निवेदन किया आपने आज्ञाकरी कि तुम कैसे सेवक हो अपने स्वामीको नहीं पहिचान सक्ते हो साधुचुपरहा अन्तःकरणका अभिप्राय यह आचार्य्यजीका समझकर चरणोंमेंपड़ा और अपनाबटुआ शालिग्राम जी का लेकर भगवत् आराधनमें लगा अभिप्राय यह कि उपासक को चाहिये कि इष्टदेवको अपने शरीरसेअधिक जाने और यहकाम होताहै जबतो

भगवत्में निष्ठा व प्रीतिराखै यहनहीं कि स्वामी डारमें आप बाजारमें अब बल्लभाचार्य्यजी की गुरुपरम्परा लिखीजातीहै परंतु सातगद्दीमें कई गद्दीनहोने पुत्रके पुत्रीके वंशकेपासहैं दो तीनगद्दी निज बिट्ठलनाथजी के वंशकेपासहैं समझकर उनमें से एकगद्दी की परम्परा लिखना बहुतहै सो लिखीजाती है। बिष्णुस्वामी। लक्ष्मणभट्ट। बल्लभाचार्य्य। बिट्ठलनाथ। गोकुलनाथ। रघुनाथ। यदुनाथ। घनश्याम। बालकृष्ण। गोविन्दस्वरूप। गिरिधरराय। वृन्दाबनदास। कृष्णदास। दामोदरदास। स्वामीशुकदेव। स्वामीहरिचरण। स्वामीतुलसीदास। हरिशरणजीव। मोहनदास। सीताराम। मनसाराम। आदि विद्यमानहैं॥

कथा माधवाचार्य्य की॥

माधवाचार्य्य स्वामी ब्रह्मसंप्रदामें परम भागवत व भक्त आचार्य्य व प्रवृत्तिकरनेवाले इससंप्रदाकेहुये यद्यपिसंप्रदा प्राचीनहै परंतुमाधवाचार्य्यस्वामीने संपूर्ण संसारमें प्रकाशितकी माधवी संप्रदाकरिके बिख्यात इसीहेतुहुई ब्रह्मसंप्रदा इसहेतुसे कहतेहैं कि प्रथम भगवत्ने इससंप्रदा कीरीति ब्रह्माजीसे वर्णनकी ब्रह्माजीने गुरू चेलेकी परम्परा करिकै जो भक्तलोग परम्परामें लिखेगयेहैं तिनको उपदेश करिके प्रवृत्तिकिया और कोई कोई गोड़िये औरकोई महाप्रभु संप्रदावर्णन करतेहैं तिसका हेतु यहहै कि श्रीकृष्ण चैतन्य महाप्रभु गौड़देशके रहनेवाले इससंप्रदामें आचार्य्य और भक्तनामी भगवत् अवतार हुये सम्पूर्ण गौड़ बंगाले देशको शिक्षाकरिके भगवत् सन्मुखकिया इसहेतु महाप्रभु गोड़ियेनाम सेभी बिख्यातहुये उड़पी माधवाकरिकै भगवत् माधवाचार्य्य जी ब्राह्मण वेष द्राविड़देशमें उड़पी कृष्णागांव में कांचीपुरीसे पश्चिम दक्षिणकोने परहैं तहांहुये शारीरकसूत्र और गीताजी परभाष्य रचनाकिया निश्चय इस उपासनावालों का यहहै कि ईश्वर तटस्थहै उसकी प्रेरणासे माया जगत्को रचतीहै और यद्यपि इसनिष्ठा में ध्यान और आराधन बिष्णु नारायणका प्राचीनरीतिसे है परंतु अब वह माधवाचार्य्य महाराज के समयसे उपासना श्रीकृष्ण अवतारकी इससंप्रदामें बर्त्तमान हैं और ईश्वर पूरण सच्चिदानन्दघन श्रीकृष्ण कामी गोलोक निवासीको मानते हैं और माधुर्य्य निष्ठासे कि उसकावर्णन उन्नीसवीं निष्ठामेंहोगा ध्यान

और चिन्तवन करतेहैं यद्यपि माधुर्य्य निष्ठामें युगुल स्वरूप काध्यान और चितवन योग्यहैं और युगुल स्वरूपही का आराधन वा सेवा इस संप्रदा में प्रवर्तमानहै और राधिका महारानी में परकिया भाव रखते हैं परंतु ईश्वरता औ अद्वैतता और पूरण ब्रह्मता श्रीकृष्ण स्वामी में चिन्तवन करतेहैं कि उनके भाष्य और दूसरे ग्रंथोंसे वहबात प्रकाशितहै इस संप्रदा में लाखों भक्त और सिद्धनामी होगये और होते हैं और आवागमनके दुःख को दूर करनेके निमित्त भगवत् ने एक उपाय ऐसा विचारिके कियाहै किबिना परिश्रम इससंप्रदा के अवलम्ब से कड़ोरों महा अधम भगवत्को प्राप्त होते हैं यद्यपि दक्षिण देश में प्रकाश इस उपासनाका बहुतहै गुरुद्वारे बड़ेबड़े वहांहैं परन्तुइस समय ब्रजमें और बंगालेमें भी यहसंप्रदा विशेष प्रकाशितहै और वृन्दावनमें कई गुरुद्वारे विख्यात व प्रसिद्ध हैं जैसे मन्दिर गोविन्द देव और मदन मोहन वा शृंगार बट इत्यादि हैं किजिसका प्रभाव प्रसिद्ध है जिनको भगवत् के दर्शन और दीक्षा लेनेका विचार होता है वहवहां दीक्षा लेताहै परीक्षा माधवाचार्य्य स्वामीकी लिखनेका कुछ प्रयोजन नहीं इतनीही बहुत है किजिनकानाम लेकर और उनकी पद्धति सिद्धान्त के अभ्याससे कड़ोरों महापापी भगवत् भक्त होकर अपने वांछित पद को पहुंचे अब उनके घरकी गुरुपरम्परा गुरूचेलेके रीतिकी एकदो गुरुद्वारे की लिखी जाती है इससंप्रदामें सहस्रों गुरुद्वारे हैं सबकी परम्परा मिलना और लिखना कठिन है एक लिपिसे श्रीकृष्ण चैतन्य महा प्रभु के चेले स्वरूप दामोदर और उनके चेले गदाधरभट्ट और उनके चेले कृष्ण ब्रह्मचारी जाने जातेहैं यह थोड़ा विरुद्धहै सो कुछ बातनहीं परम्परामें भक्तमाल के अनुसार जो निश्चय समझनेमें आया सो लिखा। श्रीनारायण। ब्रह्मा। नारद। वेदव्यास। सुबुद्धाचार्य्य। नरहराचार्य्य। माधवाचार्य्य। अक्षोभ्यतीर्थ। विद्यामान। महानन्दतीर्थ। राजेन्द्रमुनि। जयधर्ममुनि। ईश्वरपुरी। श्रीमाधवपुरी॥

नित्यानंद जी की कथा॥

नित्यानंदजी महाराज ऐसे परमभक्त और भगवत् धर्म्मपरायणहुये जिनकी महिमा और प्रताप संपूर्ण संसारमें विख्यातहै जिन्होंने गौड़

देश बंगाले में पाषण्ड और अधर्मको दूर करके भगवत्भक्ति और उपासना का प्रचार चलाया जन्म महाराज का नदियाशांतीपुर बंगाले देशमें हुआ श्रीकृष्ण चैतन्य महा प्रभुके भाईरहे गौड़देश के लोगों को भागवतधर्मसे बिमुख देखकर दयाआई क्लिष्ट तपकरके भगवतको प्रसन्न किया वरदान हुआ तब भगवत्भक्ति को संपूर्ण उपदेश में नित्यानंदजी ने गुरू और महंत रूप होकर फैलाया अबतक उसदेश में इस प्रकार भक्तिका प्रचारहै कि बहुत भगवत् पारायण होते हैं व घर छोड़ कर श्रीवृन्दावन बास करतेहैं जो भाव औरप्रेम उसदेश के रहनेवालों का श्रीवृन्दाबन में देखा लिखानहीं जासक्ता अबभी वृन्दाबनमें आधे वेही लोगहैं भगवत्भजन और कीर्तनमें रहते हैं ॥

श्रीकृष्ण चैतन्य महा प्रभु की कथा ॥

श्रीकृष्णचैतन्य महाप्रभु नित्यानंदजी के छोटे भाई श्रीकृष्ण महाराजके अंशावतार हुये गीताजी में भगवत् का वचन है कि जबधर्मका नाश और अधर्मकी प्रवृत्तिहोतीहै तब धर्मके स्थापन और अधर्मकेनाश के हेतु मेरा अवतार होताहै सोगौड़देश बंगाले में भागवतधर्म व भगवत् भक्ति नहींरही विपरीत धर्म प्रवृत्त हुआ रहा इस हेतु भगवत्ने वेदमार्ग स्थित करनेके लिये जैसे ब्रजमें अवतार लियाथा इसी प्रकार बंगाले में सचीजी के उदरद्वारा प्रकाश किया सातवर्षकेवय क्रम में केशव भट्ट काश्मीरी ब्राह्मण को वादमें क्षणमात्रमें जीतकर कृपाकरके भगवत्भक्त करदिया कि स्पष्ट वृतांत केशवकी माधुर्य्य निष्ठा में लिखाजायगा एक समय महाप्रभु जगन्नाथ रायस्वामीके आगे कीर्तन में ऐसे बेसुध प्रेम में होके तन्मयहोके चतुर्भुजी रूप होगये तब सबलोग कहने लगे कि इस पुरीका प्रभाव है सिद्धताई क्या है तब महाप्रभु ने अनुजाई व सेवक आदिके विश्वास व भक्तिके दृढ़ताके हेतु छः भुजा धारणकी अबतक सबको दृढ़विश्वास हुआ सो पुरीमें महाप्रभुके छः भुजा स्वरूप के अद्यापि दर्शन होते हैं ॥

कथा रूप सनातन जी की ॥

रूप और सनातनजी दोनो सगेभाई प्रेमभक्त वा भागवत धर्म प्रचारक हुये ये दोनोंभाई गौड़देश बंगालेके रहनेवाले और बादशाही अधिकार

वाले रहे धनवान बड़ेरहे एकरात रुपैया गिनते गिनते प्रभात होगया
तबदोनों भाइयोंको ग्लानि आई व आपसमें विचार किया कि देखो जो
भगवत् भजन व समाजमें बैठते तो घड़ी घड़ी बूझते रहते कितनीरात
गई इसव्यर्थ कार्य्य झूठेमें कुछ ज्ञान न रहा कि कितनी रात गई यह
विचारकर अपने गुरु नित्यानंद महाप्रभुकेपास आयके शिक्षामांगीगुरुने
आज्ञादी कि व्रजभूमिमें जाव वहांके वन और स्थान सब श्रीकृष्णस्वामी
के विहार के जो कालपायके गुप्त होरहेहैं तिनको प्रकटकरो और ग्रंथ च-
रित्र व लीला माधुर्य्य व रसविलास का फैलायो उसी आज्ञाके अनुसार
दोनोंभाई आयके व्रजभूमिमेंपहुंचे पहुंचतेही आपसे आपरम्यता उसभूमि
का कियां पवन सुखदाई व हरिआली आकर्षण करनेवालोंमें रूपमाधुरी
में श्रीप्रिया प्रीतमके उन्मत्त व बेसुधिहोगये और ऐसीगन्ध प्रेमप्रियाप्रीतम
महाराज की प्राणके मस्तकमें पहुंची कि दुःखसुख सबभूलके प्रेमआनंद
में मग्नहोगये जब सुधिहुई तब व्रजगांवके लोगोंसे पूंछा कि व्रजकहांहै
एकने उत्तरदिया कि तेराबाप अन्धा होगयाहै यह व्रजनहीं औरक्याहै
गोसाईं महाराज इसगालीसे बड़े आनन्दित हुए प्रेमआनन्द में छकेहुये
पहिले श्रीमथुराजी फिर वृन्दावनमें पहुंचेदेखा कि श्रीयमुनाजी प्रवाह
मानहैं बन सघन हरित ऐसाछायरहाहै कि सूर्य्य का उदय अस्त नहीं
दिखाईदेता बहुत ढूंढनेसे दुइचार घरों की बस्तीमिली और रहनेवाले
वहांके वृन्दादेवीकी पूजा करनेको गयेहैं तब वहांसे वृन्दादेवीको ढूंढ़ने
चलेदेखा कि वे लोग एकजगह भूमिपर दूध दही चढ़ाकरचलेगये उसी
जगह टिके रातको वृन्दादेवीने दर्शनदिया कहा कि हमारास्वरूप इसी
जगहहै निकालकर स्थापितकरो गोसाईंजीने स्थापित किया अब तक
विराजमानहैं गऊआदेतीहैं तब पहिले उनको दूध चढ़ातेहैं औरगोविंद-
देवजीने गोसाईंरूपजीको स्वप्नदिया तब गोसाईंजीने उनको निकालकर
स्थापितकिया और पूजाकरनेके निमित्त अपने भतीजेजीव गोसाईंको कि
सेवी त्यागकेकर आपनये रहे आज्ञादी फिरपीछे राजामानसिंह आमेर
के राजमन्दिर बनवाया इन्होंदिनों अकबरबादशाहका क़िलाबनताथा पत्थर
लाल कहींनहीं मिलताथा राजाने बादशाह से आज्ञा लेकर मन्दिर
लालपत्थर निर्माणकिया तेरहलाखरुपैया केवलमसाले मेंलगाथा अब

तक वह मन्दिर वृन्दावनमें प्रकटचो विख्यातहै और महम्मदशाह बाद-शाहके समय राजाजैसिंहने बाराहपुराणमें सुना कि गोविन्ददेवकेदर्शन करनेसे जीवका आवागमन छूटजाताहै बड़ीप्रीति व प्रार्थनासे वहमूर्ति जयपुरलेगया वहां बिराजमानहै वृन्दावनमें दूसरीमूर्ति स्थापितहुई व गोसाईं रूपजीने गुरूकीआज्ञा व शिवजीके स्वप्न देने से बहुतग्रन्थ भक्ति रसामृतके रससिद्धान्त व भगवत् अमृत इत्यादिसब पांच लाखश्लोकमें रचनाकिये एकश्लोकमें प्रियाजीकी वेणीकी उपमा लिखी कि नागिनीके सदृशहै गोसाईं सनातनजीका यह विचारहुआ कि रूपजीकीकाव्य अधिक मधुरहै परन्तुप्रिया प्रीतमकाभाव अच्छेप्रकार नहीं समझा क्रूरजन्तु की उपमावेणीकीदी कि वहपरम सुकुमारी चित्रके सांपकाभी देखते भय करतीहैं यहां ध्यानपर खटकतारहा एकदिनबनमें घूमतेदेखा कि एकवृक्षके नीचेएक लड़का परमसुन्दर व कईएकलड़कियां परमसुन्दरी तिसमें एक लड़की ऐसीसुन्दरी कि कभीऐसी सुन्दरी न देखीरही हिंडोरा झूलते हैं यहलड़की परमसुन्दरी चुनरीओढ़े है तिसमें वेणीश्याम नागिनिसीऐसी लहलहातीहै कि नागिनिमें औरउसमें तनकभेदनहीं गोसाईंसनातनजी देखके घबराये पुकारा मारमार करकहाकिकोई दौड़कर नागिनिको इस सुन्दरीकेशिरपरसे उतारो यहकहिके बेसुधहोगये जब सावधानभये तब श्लोकरूप गोसाईंजीका स्मरणहुआ और जाना कि लाड़िलीजीने उस श्लोककेभावके सन्देह दूरकरनेके कारण यहचरित्रकियाहै रूपजीकेपास आयेपरिक्रमा करिके सबबातकही देखियेगोसाईं सनातनजी बड़ेभाईरूप गोसाईंजीकेथे परन्तु भक्तिमें उनको बड़ाजानकर दण्डवत् औरपरिक्रमा करि गोसाईंरूपजी मोटेरहे औरगोसाईं सनातनजी सुकुमार औरनित्य परिक्रमा ब्रजकी कियाकरतेथे एकदिन परिक्रमा करेपीछे जोरूपगोसाईं के पासआये तोरूप गोसाईंको यहध्यान चित्त परआया कि सनातनजी अपनेघरपर ऐसेपदारथ भोजनदिव्य व मधुर खातेरहे कि सबकोनहीं मिलसक्ता अबसूखीरोटी मधुकरीवृत्तिसे कैसेतृप्तहोतेहोंगे यह ध्यानही थाकि श्रीलाड़िलीजी दूध व चावल व औरसब सामग्रीसमेत ब्रजबासी कीलड़कीका स्वरूपधरके लेआईं व अतिकोमल बचनसेबोलीं किहमारी गाय आज ब्याजना है मेरीमाने यह सामग्री तुम्हारे लिये भेजी है

दोनों गोसांइयोंने उससामग्रीका भोजन बनाकर भोगलगाया वहस्वाद पाया कि कभी अपनी अवस्था भरमें किसी वस्तुमें नपायाहुआ रहा सनातनजी ने रूपजी से इसका कारणपूछा तब उन्होंने मनकी बात सब कही तब सनातनजीने कहा कि सबऐश्वर्य्य वा संपतिके त्यागदेनेपरभी जिह्वा का स्वाद रहिगया कि जिसके हेतु लाड़िलीजी को परिश्रम हुआ अब आगेको चेतरहे एकदिन वृन्दावनमें समाजहुआ सब भगवत् भक्त व साधु इकट्ठे हुए ऐसे प्रेम व अनुराग के साथ कीर्तन व भजनहुआ कि जितने लोगरहे सोसब प्रियाप्रीतमके प्रेममें छकके बेसुधि होगये परंतु रूपजी गोसाईं अपने चित्तको दृढ़ करके खड़ेरहे गोसाईं करनपुरीजीने देखा कि रूपजी महाराज सब प्रेमियों के अग्रगण्य हैं उनको जो प्रेम भगवत् का न आया तो औरों के निमित्त अच्छानहीं रूपजी के पासगये समीप पहुँचे तो उनके श्वासकी ऐसी तप्त पवन गोसाईं करनपुरी के शरीर को लगी कि फफोले उपट आये गोसाईं रूपजीने आज्ञाकी कि जिनको कुछ शरीरका सम्बन्ध रहगयाहै असावधानताई उनकोहै और जिन लोगों को शरीरसे सम्बन्ध नहींहै उनका मनदेखना चाहिये शरीर नहीं यहांतक कथारूप गोसाईं की लिखीगई सनातनजी सिवायकमगडलु कौपीनके और कुछनहीं अपनेपास रखतेरहे विचारतेहुए एकभाट केघर पहुँचे उसके घरमें स्वरूप मदन मोहनजी का विराजमान रहा सनातनजी दर्शन करके आशक्त होगये और नित्य उसके घरपर जाया करते और आंखोंसे आंशूकाजल बहाकरते उस भाटने कि पहिले साहूकारी करतारहा अब दरिद्री होगया रहा समझा कि जैसा इस मूर्त्तिने हमकोदरिद्री व भिखारीकिया क्याजानेइनकोभी ऐसाही भिखारी किया हो कि इसमूर्त्ति को देखकर रोया करतेहैं भाटने गोसाईंजीसे पूछा कि महाराज क्याआपकोभी धनसम्पत्ति सुखोंसे इसमूर्त्तिने बेचैनकरदिया है गोसाईंजी व विश्वासताभाटकी सिवायके बोले कि भाईमेरेसाथ इस मूर्त्तिने कुछभी नहींकिया जो मेरे साथकियाहै भाटनेकहा कि क्याउपाय करूं गोसाईंजीनेकहा कि इस भगवान्को अपने घरसे बाहर निकाल देनाहीतो न जानिये क्याकरै उसनेकहा कि [illegible] ऐसाकुछ [illegible] तो कौन लेवैगा गोसाईंजीनेकहा कि मैंलेजाऊं जोकुछ इसको करनाहुआ सो

करचुका मैंलेजाउंगा सोलेआये और वृन्दावनमें विराजमान करके पूजा सेवाआरम्भकिया भिक्षामांगके भगवत् को भोगलगाया करते एकदिन भगवत्नेस्वप्नमें आज्ञादी कि थोड़ासा लोनभी लायाकरो जबलोन लाने लगे तब आज्ञादी कि थोड़ासाघीभी लायाकरो तब घीभी भिक्षामांगके लायाकरैं तबबोले कि बनमेंसे तरकारी लेआना सहजहै वहभी लायाकरो तब सनातनजीने प्रेमकीदृष्टिसे ध्यानकिया कि मदनमोहनजी चटोरे होगये मेरेबैरागको धूलमें लाकर मुझकोभी चटोराकिया चाहतेहैं तबवि-नतीकी कि जो ऐसाहीस्वाद जीभकाहै तो कोईधनाढ्य किंफिर ढूंढ़लीजिये और यहकहकर बाहरआयबैठे संयोगबश किसी साहूकारकी नावमाल भरीहुईअकबराबादको जातीरही जबवृन्दावनमें कालीदहके समीपपहुंची तो रुकिगई साहूकारने बिकलहोकर अपने आदमियोंको चारोंओरभेजा कि देखो इस बनमें कोई फ़क़ीर साधुहै कि जिससे इसकी निवेदन करें आदमियोंने जाकरकहा एकसाधु बैठे हैं साहूकार आयके चरणोंमेंपड़ा गोसाईंजीने उसको भगवत् के आगे लेजाकर कहा कि जोकुछकरतूतहै इसबाबाकीहै बिनतीकरलेसाहूकारहाथजोड़कर उसकीसेवाकीआज्ञाकी आशाकर खड़ाहुआ भगवत्की आज्ञाहुई किमन्दिरअच्छासङ्गीन बनवादे व रागभोगके बयानकरदे साहूकारने अङ्गीकारकिया नावरवानेहुई सा-हूकारने मन्दिर बड़ाभारी बड़ी भक्ति से निर्मित किया व राग भोगके निमित्तमहीना बन्धानकरदिया जबसब सामग्री भगवत्सेवाकी जुटिगई तबसनातनजी वहांका अधिकार कृष्णदास ब्रह्मचारीको देकर आपब्रज मण्डलकी परिक्रमा को चले गये एकबेर मानसरवरके तटपर नंदगांव के समीप एकहींसके वृक्षकेनीचे तीनदिन बैठेरहगये चौथेदिन भगवत् सुन्दरमनोहर स्वरूप एक ब्रजबासीके लड़केका स्वांगधर लालचीरा शिरपर महीन पीताम्बरी पहिने कटिपीत पटसेकसेहुये एकरङ्गीन छड़ी कुक्षमें दबायेहुये थाली दूधभातकी लेकरआये गोसाईंजीकोदो व कहा किसहेतु गांवके समीप जायके नहींबैठता यहांबनसें कौनतेरे निमित्त खानेको लायाकरै भगवत्ने हाथपांव दियेहैं बिना सुकृतकामाल खाना अच्छानहीं गोसाईंजी इनबातोंको सुनकर परम आनन्दमें मग्नहोगये इसीप्रकार तीनदिन भोजन ब्रजचन्द्रमहाराज पहुंचातेरहे तबगोसाईंजी

नष्प्यारेको अनदेना उचित न समझकर पतानाम गांवका पूछकर हु-
र दिन बहुतढूंढ़ा कहींपता न लगा तबबहुतविकलहुये और अनेकभांति
ोचकरनेलगे तबस्वप्नहुआ कि यह लड़का हमहीहैं जैसीतुम्हारी इच्छा
ैव हमकरें तबगोसाईंजीने विनयकिया और उसस्वरूप अनूपके ध्यान
रूपी आनन्दके समुद्रमें मग्नहोगये ॥

गोसाईंनारायणभट्टकीकथा ॥

गोसाईं नारायणभट्ट प्रेमीभक्त भागवत धर्मके प्रवृत्त करने वालेहुये
ौर यहगोसाईंजी चेले कृष्णदास ब्रह्मचारी चेले सनातनजीपुजारी ठा-
ुरद्वारे मदनमोहन के सेवकहुये गुरुसेकथा श्रीभागवत दशमस्कन्ध जो
ाल चरित्र इत्यादिक जोसुन सखनके संगजो खेल व गोपियोंके संग
ासविलास सब गोसाईंजीके हृदयमें समायगई तबयह अभिलाषहुआ
क वह सब स्थान जहां जहां जो क्रीड़ा कियाहै दर्शन करते सो उनका
ता मिल न सका क्योंकि पांचहजार वर्ष भगवत् अवतार को व्यतीत
ए गोसाईंजी परम भावसे आराधन भगवत्में लीनहुये भगवत्ने अपने
क्तका मनोर्थ पूर्णकरनेको हृदयमेंप्रकाश किया व सब स्थानवाराह
संहितामें जैसे लिखेहैं सब दिखलायदिये उसी अनुसार नारायण भट्ट
ीने बनउपबन व गृह कुंज व विहार स्थान प्रकट किये सो सबका
र्णन कौनसेहोसक्ताहै परंतु मुख्य २ स्थानों को लिखते हैं ॥

दर्शन स्थानों का गोकुल व महावन का ॥

रोहिणी मन्दिर व श्यामनन्दिर कि जहां जन्म भगवत् का हुआ किला महावनमें विख्यात है ॥

गोपकूप कि सोमवतीअमावसके दिन किनारे तक जल होकर फिर ज्यों का त्यों होजाता है ॥

ब्रह्मघाट जहां नन्दनन्दन महाराज ने माटी खाई व अपनी माता यशोदाजी को अपने मुख में सब ब्रह्माण्ड दिखलाये ॥

दर्शननन्द बाबा व यशोदा माता विहरनस्थान सबमथुराजी-अर्थात जहांकंसको मारकेविश्रामकिया ॥

कालसमुद्र कूप

पूतना खार जहां पूतना का प्राण दूध के बहाने खींच लिया ॥

दर्शन ह्यरुकायोग कि जो मन्द पातके नाम से कहूकार ने बनवाया

घाट सब जैसे बैरागघाट रामराजगाकुटी छाकबिहारी कृष्णगङ्गा घाट व अक्रूरघाट व बैकुण्ठघाट व कण्ठाभरण ॥

बङ्गालीघाट व सूरजघाट इत्यादि विवरन स्थान सब श्री वृन्दावनके ॥

मंदिर श्री गोबिंददेवजी व गोपीनाथजी व मदनमोहन जी व राधाबल्लभजी व बांकेबिहारी व अटलबिहारीजी व चौरासीखम्भाव आठखंभा दही बिलोवने यशोदाजीका स्थान ॥

रमनरेती जहां नन्दनन्दन महाराजने अपने सखनसंग भांतिभांति की लीलाकरी ॥

यमलार्जुन वृक्ष ऊखलसे अटकायके नंदनंदन महाराजने गिराये ॥

दर्शनसातगद्दी गोकुलस्थगोसाईं लोगोंकी जिनकावर्णन बल्लभाचार्य की कथामें हुआ ॥

रानीघाट व यशोदाघाट व बल्लभाघाट इत्यादिक मंदिर केशवदेवजी जहां चतुर्भुज रूप होकर प्रकट हुये रंगभूमि जहांकंसको मारा ॥

कंसखार जहां कंसको मारकर डाला ॥

दर्शन ठाकुर वाराहजी ॥

क्षेत्रादिक इधर उधरजेहैं मथुरा देवी भूतेश्वरमहादेव सप्तऋषि टीवी बलिटीवा दशाश्वमेध चक्रतीर्थ ध्रुवक्षेत्र सरस्वतीकुंड योगमार्ग ॥

ऊपर किनारे श्रीयमुनाजीकालीदहघाट व विष्णुघाट व लुकलुक व बिहारघाट व चीरघाट व केशीघाट व सूर्यघाट इत्यादिक घाटबहुतहैं रसिकबिहारीजी व राधारमन जी व शृंगारबट व छैलचिकनियांजी विख्यातहैं और दोमन्दिर नयेभारी हैं ॥

भारी एक कृष्ण चन्द्रमा जी का लालाबाबू बंगाली दूसरा रंगनाथ जी का राधाकृष्ण भाई लक्ष्मीचन्द साहूकार ने बनवाया अधिक इससे सहस्रों दूसरे हैं निधिबन व सेवाकुंज यह भगवत्के लीला और बिहारके कुंज हैं और जो राजोंने व अमीरोंने व साहूकारों इत्यादिकोंने जोकुंज व मन्दिर बनाये सो अलगहैं ॥

ब्रह्मकुण्ड व गोबिन्दकुण्ड व वेणुकूप इत्यादिके सैकड़ों कूपहैं ॥

धीरसमीर व वन्शीबट व ज्ञानगुदरी व मौनीदासजी कीटट्टी व दूसरेस्थान सब साधूलोगोंइत्यादिक का निवासस्थल विख्यातहैं ॥

राधाबाग व मधुबन व देवीसिंह वालाबाग और दूसरे बागजहां सब हरियाली छाई सघन दरशन योग्य बिराजमानहैं ॥

बिवरण उनस्थान इत्यादिका कि बनयात्रा के समय जिनके दर्शन

होतेहैं और यह जानिये कि वनयात्रा करनेवाले भादोंवदी छठितक मथुरा जीमें पहुंचजातेहैं जिनको जन्माष्टमीवृन्दावनमें करनी अंगीकार होती है सो मथुरा के घाटोंका स्नान व दर्शन करके वृन्दावन को चलाजाता है और जिनको गोकुलमें जन्माष्टमी करनी स्वीकार होतीहै वह गोकुल में और कोई कोई मथुरामें टिकरहतेहैं वे लोग जन्माष्टमी करके दशमी के दिन सांझतक मथुराजीमें आकेरहतेहैं और एकादशीसे यात्रा आरंभ होती है पन्द्रहदिनमें सम्पूर्ण यात्रा परिक्रमा व्रजमंडल चौरासी कोशकी करके भादोंसुदी दशमी अथवा एकादशी तक मथुराजीमें आजातेहैं और द्वादशीके दिन मथुराजीकी परिक्रमा होतीहै दूसरीयात्रा वल्लभाचार्यके कुलवालोंकी तात्पर्य्य गोकुलस्थगोसांइयोंकी होतीहै परन्तु प्रतिवर्ष का नियमनहीं यहगोसाईं आश्विनवदी द्वितीयाको यात्राके निमित्तउठते हैं दीपमालिका जो दिवाली सो गोवर्द्धनजीमें करिके कार्त्तिकसुदी द्वितीया को मथुराजीके मेलेमें आमिलतेहैं यहयात्रा बड़ेसुखवआनन्दसे होतीहै व बहुतलोगइनके अनुयायी इस यात्रामें मिलकेजातेहैं अबविवरन टिकांत व स्थान दर्शन यात्रा पन्द्रहदिन वाले की लिखीजातीहै ॥

पहिलेदिन ॥

प्रातःकाल विश्रांतघाट स्नान करिके यात्राके निमित्त पाँयपियादे नंगे पाँयन उठतेहैं और भगवत् भजनका नेम उचितहै पहिली मंजिलमें दर्शन व यात्रा मधुवन व तालवन व कुमुदवन की होजातीहै कल्याण नारायण व यशोदानन्दन व कपिलमुनि व गिरिधर रायजीके होतेहैं व सांतनुकुण्डके स्नान ॥

दूसरेदिन ॥

बहुलावनमें टिकानहोताहै औरवहांदर्शन ठाकुरबारेमोहनलालजीके हैं

तीसरेदिन ॥

गोवर्द्धनजीमें पहुंचतेहैं ॥

चौथेदिन ॥

यहां टिकान होताहै गिरिराज जीकी परिक्रमा होतीहै हरदेवजी व नाथजी विराजमानहैं एक मन्दिर व गुलदारा थो मंदिरवालोंकाभीहै मानसीगंगा व संकर्षणकुण्ड व चन्द्रसरोवर व पुच्छरीकुण्ड व राधाजी व

गांठोली व गुलालकुण्ड व हरजीकुंड व रुद्रकुण्ड व विजयनाम सकरी व राधाकुंड व कृष्णकुंड व कुसुम सरवर व नारदकुंड व ऐरावतकुंड व सुरभीकुंड और दूसरे सरवरकुंड और भरतपुरके राजा लोगोंके बनाये हुये स्थान दर्शन व स्नान होतेहैं व दीपमालिका को गोवर्द्धनजीमें मेला बड़ाभारीहोताहै व दीपदान ऐसाकहीं नहींहोताहै व कार्त्तिकशुदी प्रतिपदाको अन्नकूट व पूजा गिरिराजकी उत्साहपूर्वक धूमधामसे होतीहै ॥

पांचये दिन ॥

इस समय डीगमें टिकांतहोताहै वहांबहुत बड़ेबड़े स्थानराजाभरतपुरके बहुतहैं अगिलेसमयमें वहां टिकांत नहीं होतारहा ॥

छठवें दिन ॥

कामामें पहुंचतेहैं वहां दर्शन ठाकुर गोकुलचन्द व विजयगोविंदव गोपीनाथजी व वृन्दादेवी व राधाबल्लभवसीतारामजीकेहोते हैं व भोजन थाली वो घिसिनी शिला परिक्रमामें आतेहैं सातवें दिनतक रहकर ॥

आठयें दिन ॥

बरसानेमें जो जन्मभूमि श्रीलाड़िली जीकीहै वहां पहुंचतेहैं श्रीलाड़िलीजीका मन्दिर बहुतऊचा वो भारीपहाड़के ऊपरहै वो बाबावृषभान व कीर्तिजी व श्रीदामाजीके दर्शनहोतेहैं और दानगढ़ जहांदानलीला हुई औरमानगढ़ जहां वृषभानकिशोरीने नन्दकिशोर से मानकिया व विलासगढ़ जहां प्रिया प्रीतमने बिहार व बिलास किया व मोरकुटी जहां मोरकी नाईबोलके लाड़िलीजीको बुलाया वो सांकरीखोर जहां अकेली देख नन्दकिशोरने लाड़िलीजीको पकड़लिया और जो चाहा सो किया और गहवरबन जो वहभी बिहारस्थानहै और दूसरेस्थान वो मन्दिरों के दर्शनहोतेहैं वो भानुसरवर वो श्रीपोखर वो प्रेमसरवर इत्यादिकुण्ड वो लाड़िलीजीके झूलने और खेलने कीठौर सबहैं और ऊंचागांव जो जन्मभूमि गोसाईं नारायणभट्टजीकी कि जिनकीकथामे यहसब वृत्तान्त लिखाजाताहै बरसानेके समीपहै और एक मन्दिरमें बलदेवजी का भी दर्शनहोता है और देहकुण्ड वो त्रिवेणी वहां हैं ॥

नवें दिन ॥

नन्दग्राम बाबा नन्दजी के स्थानमें पहुंचते हैं वहां बाबा नन्दजी व

यशोदामाताजी व यशोदानन्दन व बलदेवजी व बिहारी बिहारनके मन्दिर व मानसरोवर व ललिताकुण्ड व विशाखाकुण्ड व यशोदा कुण्ड व मधुसूदनकुण्ड व मोतीकुण्ड व कृष्णाकुण्ड व कदमखण्डी इत्यादिक तीर्थहैं व मथानी कि जहां यशोदा महारानीने दूधबिलोया व हाऊ कि जहां नन्दनन्दनको हाऊ कहकर डरपाया वहांहै जावबट कि जहां लाड़िलीजीके चरणोंमें जावक लगाया कोकिलाबन कि जहां कोकिलाकी भांति बोलके लाड़िलीजीको बुलाया रासौली कि जहांरास किया बठेन कि जहां लाड़िलीजीकी बेणीगूंथी व रङ्गमहल व संकेत बिहारी ठाकुर व संकेतदेवी विराजमान ॥

दशवेंदिन ॥

शेष शायीमें पहुंचतेहैं वहां शेषशायी महाराज विराजमानहैं इस हेतु करके उसगांवकोभी शेषशायी कहतेहैं व विष्णुनारायणका मंदिर व क्षीरसमुद्र तीर्थ हैं व मार्ग में कदमखण्डी व क्षीरबन दर्शन होते हैं यहांसे बहुतलोग राधाष्टमी करने के हेतु बरसाने को चलेजातेहैं और कोई वृन्दावनको चलेआते हैं और लोग व्रजमण्डलको परिक्रमा पूरी करनेको यमुनापार उतरतेहैं ॥

ग्यारहें दिन ॥

सेरगढ़ होकर चीरघाट जहां कात्यायनी देवीके दर्शन होतेहैं सेरगढ़में दो मन्दिरहैं व चीरघाटके थोड़ीदूर नन्दघाटहै तहां उतरके भद्रबन व भांडीरबन व बेलबनकी यात्रा होतीहै ॥

बारहें दिन ॥

मांटबनमें विश्राम होता है भगवत्मन्दिर वहां है परंतु प्राचीन व विख्यातमंदिर कोई नहींहै ॥

तेरहें दिन ॥

लोहबनमें टिकान होतीहै व पथमें नन्दीदेवी व नन्दीश्वरीके दर्शन होतेहैं ॥

चौदहें दिन ॥

बलदेवजी में पहुंचते हैं व बलदेवजी महाराज के दर्शन होते हैं एक मंदिर भगवत्का व दो तीर्थभी यहांहैं ॥

पन्द्रहें दिन ॥

मथुरामें पहुंचतेहैं प्रथमें गोकुल व महावनके दर्शन होतेहैं कि वहां के स्थानों व तीर्थोंका बिवरन पहिलेही लिखचुकेहैं जो सब लिखआये ऊपर तिससे अधिक बन व स्थान बहुत हैं सब यात्रा के समय पंथमें नहीं पड़तेहैं ॥

जब सब स्थान व बन जो ऊपर लिखआये प्रकटहोगये तब नारायण भट्टजीको यह अभिलाषाहुई कि जिस प्रकार ब्रजचन्द्रमहाराज ने इन स्थानोंपर रास बिलास व चरित्रकिये वह सब प्रत्यक्ष व साक्षात् देखें सो भगवत्‌ने उनको आज्ञाकी कि बल्लभनामा नृत्यक बादशाही सेवा छोड़कर वृन्दाबन बास करताहै तुम और वह ब्राह्मणोंके लड़कोंको मेरा और गोपिकाओंका रूप बनाकर लीलानुकरन से मेरे चरित्रोंका अवलोकनकरो तब गोसाईंजीने बल्लभनामा नर्तकको आज्ञादी उसने एक ब्राह्मण बालकको श्रीब्रजचंदका रूप एकको लाड़िलीजीका रूप और आठ लड़कोंको ललिता बिशाखा इत्यादि सखियोंका रूप बनाकर सब साधना नृत्यगानेकी सिखाई और जहां जहां जो चरित्र और रास बिलास भगवत् कियेरहे सब चरित्रकिये मानो श्रीकृष्णअवतारको नवीन कर दिया और अबतक वहरासलीलाकी परम्परा प्रवर्त्तमान है जब यह सब उपकार जगत के वास्ते प्रगट करदिया तब इच्छा परमधाम गोलोककी और अपने सेवकनसे आज्ञाकिया कि हमारा शरीर त्रिवेणीपर लेजाना सबने बूझा त्रिवेणी कहांहैं बतलाया कि ऊंचागांवमें बरसानेके निकट त्रिवेणीहैं गोसाईंजी एकयहभी तीर्थप्रगट किया और अबतक गोसाईंजी के बंश उसगांवँ में बर्त्तमान हैं जब रास अथवा समाज होता है तब पहिले उनके बंश को अधिष्ठाता व मुखिया समझकर सत्कार पूर्वक आगे बैठालते हैं ॥

निम्बार्कस्वामी की कथा ॥

निम्बार्क स्वामी परमभक्त ऋषेश्वर भागवत धर्मप्रचारक हुये महाराष्ट्र ब्राह्मण मूंगेरमें गोदावरीके निकट अरुणऋषेश्वर की जयंती धर्म पत्नीके गर्भसे जन्महुआ सनकादिक संप्रदा जो विख्यातहै उसकेप्रवृत्ति करनेवाले व आचार्य्य ये स्वामीहैं यद्यपि परम्परा इससंप्रदाकी भगवत्

के हंस अवतार सेहैं परंतु इससंसारमें निम्बार्कस्वामीसे प्रकाशमानहुई इसहेतु निम्बार्कस्वामी के नामसे विख्यातहुआ और हंस भगवान ने प्रथम उपदेश सनकादिकों कियारहा इसहेतु सनकादि संप्रदा कहतेहैं गुरु परम्परासे वृत्तान्त गुरु व चेले शाखोपशाखा का ज्ञातहोगा यद्यपि सेवकलोग इससंप्रदाके शारीरक सूत्रोंपर निम्बार्क भाष्य बखानकरतेहैं परंतु इसदेशमें नहींमिलता औरस्तोत्र निजरचित स्वामीजीकेहैं वे विशेष करके मिलते हैं उनस्तोत्रों में रीति उपासना और ईश्वर मायाजीव का निरधार और पद्धति उपासनाकी कथितहै और व्याख्या उनकीविस्तार के सहितहै कि स्पष्टकरके वृत्तान्त उपासनाका उनसे ज्ञातहोता है उन स्तोत्रोंमें मुख्यतर दशश्लोकी स्तोत्रहै उनस्तोत्रों के अनुसार तात्पर्य निश्चय यह संप्रदाका यहसिद्धांत समझनेमें आताहै कि ईश्वरद्वैताद्वैतहै जैसे सर्पका कुण्डल सर्पसे भिन्ननहीं और पानीतरंगसे भिन्ननहीं इसी प्रकार यह जगत् ईश्वरसे भिन्ननहीं परंतु नाममात्र को भिन्नकी भांति दिखाईदेताहै वह ईश्वर एकपूर्णब्रह्म सच्चिदानन्द घन श्रीकृष्णगोलोक निवासी हैं और माधुर्य जो शृङ्गार की एकशाखाहै और अच्छीप्रकार उसका वर्णन तो दशवींनिष्ठामें होगा उसीमाधुर्य की रीतिसेध्यान व चिन्तन करतेहैं यद्यपि इस उपासना में युगलस्वरूप श्रीराधाकृष्ण का ध्यान और सेवाकीरीति पुष्टहै परंतु आदि आचार्यके बनायेहुये ग्रन्थोंसे प्रधानता श्रीकृष्णस्वामीकी और उनकाही ध्यानकरना पायाजाताहै क्यों कि संक्षेप सिद्धांत निम्बार्कस्वामीका यहहै कि नहींदिखपड़ती कोई गति बिनाकृष्ण चरणारविन्द के जैसेहैं वह कृष्ण कि ब्रह्मा और शिव उनको वन्दनाकरतेहैं और श्रीकृष्ण महाराज वेहैं कि भक्तोंके अभिलाषाके हेतु भांति भांतिके अवतार धारण करतेहैं और मन व बुद्धि के नहींसमझमें आतेहैं जिनकी मूर्ति और जिनका अवतार चित्तमें नहीं आसक्ताहै [illegible] जिनका एक [illegible] लिखाहै और दूसरी [illegible] श्रीकृष्णस्वामीका भी [illegible] सिं- [illegible] विचार करना चाहिये कि सब [illegible] सिद्धांतों [illegible]

लिखा जायगा व अलौकिक चमत्कार निम्बार्कस्वामी के बहुतहैं परंतु उनमेंसे एक चमत्कार वह लिखतेहैं जिस कारण से निम्बार्क नाम बिख्यातहुआ एक समय एक संन्यासी स्वामी के स्थानपर उतरा उसका सिष्टाचार स्वामीने किया परंतु रसोईके सिद्ध करनेमें संध्याहोगई संन्यासी संध्याभये पीछे भोजन स्वीकार न करे स्वामीजीको दया आई तब आंगनमें निम्बका वृक्षरहा उसपर अर्क अर्थात् सूर्यको दिखादिया कि संन्यासीने संतुष्टहोकर भोजनकिया जबभोजनकरउठा तबचारघड़ी रातबीती देखी उसदिनसे नाम स्वामीका निम्बार्क करके विख्यातहुआ और कोईमुख्यनाम अर्ककहतेहैं नामीगुरुद्वारा एकस्थान अरुण दक्षिण देशमें दूसरा स्थान सलेमाबादहै और तो हज़ारों स्थान हैं॥

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| हंस भगवान १ | सनकादिक २ | नारद ३ | निम्बार्कस्वामी ४ | श्रीनिवासाचार्य्य ५ |
| बिस्वाचार्य्य ६ | पुरुषोत्तमाचार्य्य ७ | श्रीविलासाचार्य्य ८ | श्रीस्वरूपाचार्य्य ९ | श्रीमाधवाचार्य्य १० |
| श्रीपद्माचार्य्य ११ | श्रीश्यामाचार्य्य १२ | बलभद्राचार्य्य १३ | गोपालाचार्य्य १४ | कृपाचार्य्य १५ |
| देवाचार्य्य १६ | सुन्दरभट्ट १७ | पद्मनाभभट्ट १८ | उपेन्द्रभट्ट १९ | चन्द्रभट्ट २० |
| वामन भट्ट २१ | कृष्णभट्ट २२ | पद्माकर भट्ट २३ | श्रवण भट्ट २४ | भूरि भट्ट २५ |
| माधव भट्ट २६ | श्याम भट्ट २७ | गोपाल भट्ट २८ | बलभद्र भट्ट २९ | गोपीनाथ भट्ट ३० |
| केशव भट्ट ३१ | गागल भट्ट ३२ | केशवकाशमीरीभट्ट ३३ | श्रीभट्ट ३४ | हरिव्यासदेवजी ३५ |
| परशुरामदेवजी ३६ | हरिवंशदेव जी ३७ | नारायणदेव ३८ | गोविंददेव ३९ | गोविंदशरणदेव ४० |
| ईश्वर शरणदेव ४१ | श्रीनिम्बार्कशरण देव ४२ | श्रीब्रजराजशरण देव ४३ | गोपेश्वरशरणदेव ४४ | विराजमान ४५ |

गोपेश्वर शरणदेव महाराज विख्यात श्रीजी--सम्वत् १९१३ में सलेमाबादकी गद्दीपर विराजमानहुये॥

हरिव्यासजी की कथा॥

हरिव्यासजी सुमुखनशुक्लब्राह्मणकेपुत्र निम्बार्क संप्रदामें परमभक्त ऐसेहुये कि अबतक जिनकी कृपासे लाखों को भगवत् प्राप्ति होती है तिलक मालासे अत्यन्तप्रीति जिनकीहुई पूर्वनाम उनका हरीराम रहा और रहनेवाले बोड़छेकेथे संवत् १६१२ में अपने घरको छोड़करपेंता-लीसवर्ष की अवस्थामें वृन्दावनमें आये भागवतधर्म की प्रवृत्ति चलाई हजारोंको सेवककरके भक्तकरदिया परंतु बारह सेवकतो ऐसेसिद्ध और परमभक्त और प्रतापीहुये कि जिनकेनामसे अलग अलग गुरुद्वारेचले और अबतक गुरुद्वारों से वढ़चारी भगवत् भक्ति की सबको है गुरुद्वारे सबआदि परंपराकी रीतिसे निम्बार्क संप्रदाके विख्यातहैं और कईप्र-कारकीरीति जो आप व्यासजीने चलाई सो गुरुद्वारे अलग बारह १२ गुरुद्वारेसेहैं यह कि निज जो वंशव्यासजी केहुये उसं पद्धतिकी रीतिसे उनका गुरुद्वाराहै और उनका पट्ट गोसाईं करके वृन्दावन विख्यातहै और इसगुरुद्वारेके सेवक हरिव्यास करके विख्यातहोते हैं जब व्यास जीने वृंदावनमें वासकिया तब ऐसीप्रीति उसपरमधाममें और भगवत् मेंहुई कि एकक्षणभी वृन्दावनसे अन्यत्र रहि न सकें वरन औरकोई जो जानेकोभी [illegible] कहता तो अत्यन्त उससेदुखितहोनेरहे मधुकरनामी बोड़छे का राजा व्यासजी का सेवकरहा अपने यहां लेजानेकी कामना करके वृन्दावनमेंआया और बड़ीविनय प्रार्थना की तब व्यासजीने कहा कि वृन्दावनकी [illegible] [illegible] न वनकीछायाके शरणमें सदारहाहूं उनसे [illegible] [illegible] सो विमुखहोनेके निमित्तचले न राजाभी साथहुआ [illegible] [illegible] हाथजोड़कर विनतीकरते कि महाराज तुम्हारी [illegible] [illegible] क्याआज्ञाहै राजाने अपनेमनमें समझा कि इसी [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] तबतक एक [illegible] [illegible] के [illegible] [illegible] [illegible] हरिसकीला और [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] व्यासजीने पूछा कि [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible]

उससे लेकर भोजन करलिया राजाने यह जाना कि गुरुदेव महाराज को चित्तभ्रम होगयाहै जो देशमें जावेंगे तो लोगों का बेधर्म करेंगे इस हेतु बिदाहोके अपनेआप चलागया और व्यासजीने उसकाजाना भगवत्की बड़ी कृपा समझकर धन्यमाना सर्वकाल श्रीकिशोर किशोरीजी की सेवा पूजामें रहतेरहे एक दिन शृङ्गारके समय जरकसीका चीराबांधते रहे सो जरीकी चिकनाई के कारण से बांधते में सुन्दर नहींआता रहा कईबार बांधा परन्तु सुन्दर नहीं उतरा व्यासजी ने क्रोधित होके कहा कि जो लड़काईपनसे यह दशा ढिठाईकी है तो फिर न जानेक्या होगा जो मेराबांधना नहीं भावताहै तो आप बांधलेव और यह कहकर कुंजसे बाहर जा बैठे थोड़ेकाल पीछे जोलोग दर्शनकरके गये तो व्यास जीसेकहा कि आज भगवत्का चीरा बहुत सजीला बँधाहै व्यासजी अभिलाषभरे हुये आये देखकर कहनेलगे जहां अपने हाथ ऐसे प्रवीणता व सुघरताहै तो दूसरेकी कब मन भाय सक्ती है एक दिन हरिभक्तोंका समाज भोजनकरने को बैठाथा व्यासजी की स्त्री परोसती रही संयोग वश दूधकी मलाई व्यासजीके कटोरेमें गिरपड़ी व्यासजी ने यह जाना कि पतिभावकी प्रीतिकेवश हमको अधिक दियाहै तुरंत पंगतसे निकाल दिया स्त्रीने बिनतीकिया कुछ न सुना तबतीनदिन बिना दाना पानीरह गई और सब हरिभक्तों ने व्यासजीको समझाया तब अंगीकार किया परन्तु दण्डमें सब गहना बेंचके साधोंका भण्डाराकर दिया व्यासजीके लड़कीकी सगाईरही और पकवान कईप्रकार का बरातके निमित्त बना हुआ रहा व्यासजीने वह सामग्रीसुन्दरमधुर भगवद्भक्तोंके योग्य समझ तुरन्त छिपायकर भगवद्भक्तों को भोजन करादिया जब बरातआई और कोठे पकवानको रीतापाया तब तुरन्त लोगोंने पकवान बनाकर बरात को जिमाया घरकेलोग व्यासजीसे बहुत उदासहुये व्यासजी ने तुरन्त एक विष्णुपद बनाकर भगवत् भेंट किया अर्थ उसका यहहै कि जिन लोगोंको समधी प्यारेहैं और वे लोग भगवत्भक्तोंको सूखा आटा देते हैं और समधीको भोजन मीठे तो ऐसे बिमुखोंको यमके खींचते खींचते हारजाते हैं एक समय व्यासजी भगवत्के हाथमें बांसुरी चांदीकी देते रहे उसकी कोरसे उँगली छिलगई रुधिर निकल आया व्यासजी ने

चिंतासेहोकर भगवत् अँगुलीपरकपड़ा पानीसेभिगोकर बांधा किअबतक यहरीति किशोरमहाराजके शृंगारकेसमयवर्त्तमानहै इसचरित्रसेभगवत् अपनेभक्त के माधुर्य्यभावको पक्का व दृढ़करके उपदेश व प्रेमके पंथको दिखलातेहैं कि जिसभावसे मेरेभक्त मेराआराधन करतेहैं उसीभाव से प्रकट होताहूं एक ब्राह्मण ओड़छेका रहनेवाला व्यासजी के पास आया और जहां हरिभक्तों के निमित्त रसोई बनतीरही तहां भोजन करना अङ्गीकार न किया व्यासजीने उसको अन्नदिलादिया वह ब्राह्मण चर्म्मके छागलमें जललाकर रसोईकरनेलगा व्यासजी जूतीसेंवी उसके निमित्त लेगये और रसोईमें रखदिया ब्राह्मण क्रोधयुक्त उदासहोकर उठा व्यासजीने हाथजोड़कर कहा कि आपके उदासीकी कोईबात नहींहुई जिस धातुका बरतन पानीकेनिमित्त आप अपनेपास रखतेहैं उसीधातुके कटोरेमें खिलायाहूं वह ब्राह्मण लज्जित होकर अभिप्राय व्यासजीके मनका समझकर भगवत् शरणहोकर भगवत् भक्तहोगया एकसाधु बहुतदिन तक मन्दिरमें व्यासजीकी सेवामेंरहा किशोर किशोरीजीके संमुख कीर्तन अच्छाकियाकरताथा जबइच्छा चलनेकीकरता तबव्यासजी उसको समझाकर ठहरा लियाकरते कि वृन्दावनको छोड़कर कहांजातेहो एकदिन हठकरके बिदाहुआ और बटुआ शालग्रामजीका जोकि मन्दिरमें पधराय दियाहुआमांगा व्यासजीने एकगोरैया चिड़िया डिब्बेमें बन्दकरके साधूको दिया साधूलेकरके चलागया जब यमुनाजीके किनारेपर सेवा पूजाके निमित्त डिब्बाखोला तो चिड़िया उड़गई वहसाधु व्यासजीके पासगया कि महाराजमेरे ठाकुर स्वामी इसओरआयेहैं ढूंढ़वादेव व्यासजीने उत्तर दिया कि सत्यहै तुम्हारेस्वामी दरशपरस किशोर महाराजसे होगयेहैं बपागाने इसी तनसे चलेआयेहोंगे सो ढूंढ़ो और वह कहकर मन्दिरमें लायके साधूसेकहा कि तुम्हारे स्वामी किशोरजीके पासबैठेहैं तुम्हारे स्वामी वृन्दावनको छोड़ना नहीं चाहतेतो तुम किसहेतुजातेहो उससाधु ने सब ओरकी जाने आनेकी इच्छा त्यागकरके वृन्दावनमें बासकिया और प्रीतिपूर्वक भगवत्कारास समाज वृन्दावनमें होतारहा सब रसिक जन जिसे देखनेकी चोंपमें लगेहुये प्रेममग्न रहें नृत्यमें प्रियाजीके चरणसे नूपुर टूटगया और नाटकके समाजमें भेदपाने लगा व्यासजीने

तुरन्त अपना जनेऊ तोड़कर नूपुर गूंथकर पहनादिया और कहा कि अपनी अवस्थाभर इस यज्ञोपवीत को गलेका भार जानतारहा आज उसका रखना सुफलहुआ भक्तमालमें जो व्यासजीके वर्णनमें नाभाजी ने यह पद लिखाहै कि भक्त इष्टआदि व्यासके यह सुनकर एक महंत परीक्षा लेनेके निमित्त लाहौरसे आया जमात भारी साथमें रही सब साधू संगके भूख जनावने लगे व्यासजीने कहा अब रसोईं बनकर भगवत्को भोग लगाया जाताहै कुछ बिलम्ब नहींहै परन्तु साधुलोग मानेंनहीं व्यासजीपै जो भगवत्प्रसाद रहा साधुनकेआगेलाये वे लोग दो चार ग्रास भोजन करके औरकुछ दरदका बहाना करके उठखड़ेहुये व्यासजीने उन साधुओंकी सीथ प्रसादीको बहुत यत्नसे रखलिया और हाथ जोड़कर बिनयकिया कि आपने अन्तस्य दया से पालनकिया कि अपनी जूठनको कृपाकरके दिया और कुछदिनके भोजनके निमित्तपूंजी होगई अब कृपाकरैं कि दूसराभोजन बनताहै उसको अंगीकारकरैंसब महन्तोंको व्यासजीमें दृढ़ बिश्वासआया और जाना कि इस प्रकार निश्चय भक्तोंका बिना व्यासजीके और किसको होगा व्यासजीने एकपद भगवत् भेंट किया कि उससे महिमा सीथप्रसाद भगवद्भक्तोंकी प्रकट होतीहै अर्थ उसका यहहै कि जो हरिभक्तोंका सीथ नहीं खातेहैं उनके मुख शूकर और कूकरके मुखके सदृशहैंइसहेतु कि लड़का छोटीअवस्था का जिसके नाकसे रेंट बहताहै और गालोंतक लगाहुआहै उसका मुख चूमतेहुये और कामके वशमें होकर स्त्रीकीराल चाटतेहुये तो मनकोघृणा नहीं होती और भगवत्भक्तोंका सीथ प्रसाद खातेहुये घृणा करतेहैं तो क्योंन दुर्गती होंगे व्यासजीके तीन पुत्र रहे सो झगड़ा निवृत्तके हेतु बिभाग करदेना सम्पत्तिका उचित समझकर तीनभाग बनाये एकभाग तो सम्पूर्ण द्रव्यका और दूसराश्रीकिशोर किशोरीजो महाराजका और तीसरा तिलकछाप और श्यामबन्दनीका सो भागपहिला और दूसरा तो रामदास औ बिलासदास पहिले और दूसरे पुत्रोंने लिया औरकिशोरदासजीके बांटमें तिलक इत्यादिक आया उन्होंने वह तिलक और छापलेकर और स्वामी हरिदासजीसे छाप धारण कराकर भगवत्भजन आरम्भकिया और थोड़ेहीकालमें सिद्ध और शुद्ध चित्त होकर भक्त दृढ़

होगये एक दिन किशोरदासजी और व्यासजी स्वामी हरिदासजी के साथ यमुनापर गयेथे वहांएकविष्णुपद भगवत्केरासविलास का अपना बनाया हुआ गानकिया और चलेआये व्यासजी ने उसी विष्णुपद को नित्यरासके निजभगवत् पुराणमें ब्रह्माको ललिताजीके मुखसे कहाहुआ सुना व्यासजीने इसकारणसे किशोरदासजीकी भक्तिको निश्चय किया हरिव्यासजी महाराजके चेले सिद्ध और बड़ेयोग्य भये उनमेंसे परशुरामदेवजीकी गुरु परम्परा निम्बार्कस्वामी की कथामें लिखीगई और शोभूरामजीका वृत्तान्त उनकी कथामें लिखाजायगा और यद्यपिपरस्पर्शविन्दु वंश और नादवंश हरिव्यासजीकाभी विवर्णसहित प्राप्तहुआथा परंतु संदेहकुछहोगया इसहेतु न लिखा यही दोपरम्परा विशेषसमझना॥

शोभूरामजी की कथा॥

शोभूरामजी जातिके ब्राह्मण रहनेवाले बोड़ियाके चेला हरिव्यासजीके जिनकी कथा ऊपरहुई परमभक्त निम्बार्कसम्प्रदामें हुये अब तकमंदिर व वाटिका उनके निवास का बोड़िये जगाधरी के समीप एक कोसपर विराजमानहै और ऐसाप्रतापी गुरुद्वाराहै कि लाखोंकोजिसके प्रभाव करिके भगवत्भक्ति प्राप्तहुई व होतीहैशोभूरामजीकी कृपाकरके उस देशमें भक्ति का प्रचारहुआ एकबेर यमुनाजी चढ़ीं नगर डूबनेलगा सबने आपके पुकारा तब आपने विनयकिया व कहा कि ऐसीही इच्छा है तोमैंभी सहायताको प्राप्तहूं यह कहिके फावड़ालेके पानी आनेकीराह बनावनेलगे यमुनाजी हटगईं व आरतीके समय शंखध्वनि हुआ कारतीथी हाकिमने सुनी और क्रोधयुक्तहोकर विचारा कि इसको कालामुंह करगधे पर चढ़ाना चाहिये शोभूरामजी वैसाही रूप बनाकर उसके द्वार परगये देखिके आधीनहोगया व लज्जितहोकर अपराध क्षमाकराया व आत्माराम जिनके भाई उनकी कृपा व दीक्षासे सब गुण करके युक्त परमभक्त ऐसे मानों कृष्णभक्तिके रूप हुये व सन्तदास व माधवदास दो भाई दूसरे उनकीभी भक्ति और महिमा वैसीही हुई कि माधवदासजीने योगियोंको ज्ञानमतमें विजयकिया एकबेर योगियोंके स्थानमें उनके आगमनकरके बैठके योगियोंका स्वामी क्रोधयुक्तहुआ तब ब्रह्मज्ञान करतेहुये उनने अपनाहो उठाकर ऊंचाके [illegible] पानी पहुंचाके बैठकर आसीन

होगया चरणोंमें पड़ा इनदोनों भाइयोंने भक्तिके प्रकाश करने को मानो अवतार लिया था एकही समय में दोनों भाइयोंने यह प्रकाश किया ॥

अथ गुरू परम्परा हरि व्यास देव जी की ॥




हित हरिवंश जी की कथा ॥

हितहरिवंशजी गोसाईंजीकेभजनऔर भावको ऐसाकौनहै जोवर्णन करसकै किजिनसे राधिकामहानीकी प्रधानता करकेमनको दृढ़विश्वास सेलगाया और प्रियाप्रीतमके नित्यविहार और कुंजमहल में मानसी

ध्यानकरके प्राप्तहोकर सखीभावसे टहल व सेवा श्रृङ्गारआदिकी करी व भगवत्के महाप्रसादमें ऐसाविश्वासथा कि अपना सर्वस्व जानतेरहे व विधिनिषेधके व्यवहारसे अलगहोकर अनन्य दृढ़भक्तिमें मग्न रहतेरहे व्याससूनुके विश्वास और मार्गपर जोकोईहोवै वहभी अच्छेप्रकार उस पंथकोजानसक्ताहै नाभाजीने जोव्याससूनु यहपद मूलभक्तमालमें लिखा तो उसके अर्थसे शुकदेवजीका भी बोध होताहै और हरिवंश जी का भी क्योंकि उनके पिताका नाम व्यासरहा ये गोसाईं महाराज राधावल्लभी संप्रदाकेआचार्य्यहुये किजिसके प्रभावसे सहस्त्रों भगवत्सम्मुखहोकर सद्गतिको पहुंचे हैं व्यास उनके पिता गौड़ ब्राह्मण रहनेवाले देवनन्दन इलाकेसरकार सहारनपुर में बादशाही अधिकारीरहे परंतु वंशनहीं था नरसिंहआश्रम बड़ेभाई उपासकनृसिंहजीके आशीर्वाद व कृपासेहरिवंश जीतारानाम व्यासपत्नीके गर्भसेसंवत् १५५९ में उत्पन्नहुये पहिलेहीसे भक्ति श्रीराधाकृष्णमहाराज की रही राधिकामहारानीने पीपलके वृक्ष परमंत्रकापता स्वप्नमेंदिया व एकभगवत्मूर्तिका पताभीकूपमें जनादिया गोसाईंजीने वहमंत्र औरमूर्त्तिप्राप्तिकरकेमंत्रका तोजपआरम्भकियाऔर भगवत्मूर्ति व राधिकाजीकी गादीविराजमानकरके सेवापूजा करनेलगे रुक्मिणीनाम स्त्रीकेगर्भसे दोपुत्र औरएकपुत्री जन्मे जबविवाहादि उनका होगया तबवृन्दावन सेवन की इच्छा करके चले चरथावलग्राम में भगवत्आज्ञाकरके एक ब्राह्मणने अपनीदोलड़की और राधावल्लभजी की मूर्तिभेंटकरी वृन्दावनमें पहुंचकर मंदिरबनवाया और भगवत्मूर्ति व राधिकाजीकी जगह गादीस्थापनाकरके पद्धति राधावल्लभी संप्रदाकी चलाई इससंप्रदामें राधाकृष्णयुगुलस्वरूपकी उपासनाहै परंतुराधिका महारानीकीभावना विशेषहै अपने आपको सखी और दासीश्रीराधिका जीकीजानकर ध्यानयुगुल स्वरूपऔर श्रृङ्गारराधिका महारानीमेंमग्न रहतेहैं और यह उनका निश्चयहै कि कृपा व अनुग्रह राधिकामहारानी का होनाचाहिये श्रीकृष्णस्वामी आपसेआप कृपाकरेंगे वृत्तान्त श्रृङ्गार व निकुञ्जकीक्रिया नित्यश्रृङ्गार और भेदमें लिखाजायगा राधासुधानिधि ग्रंथमेंस्फुटहै कि इनकीप्रेमभक्ति व माधुर्यकी वर्णनाकी मधुरताई सं-स्कृतमें नहींपायसकीहै औरभाषामें हितचौरासी स्फुटनिरूपण गोसाईं

जीका प्रसिद्ध व विख्यात है गोसाईंजीको भगवत् प्रसादमें ऐसी निष्ठारही कि पानका बीड़ा भगवत् प्रसादीको कठोर एकादशीव्रतपर अधिकतर समझतेरहे कोई कोई माध्वसंप्रदावाले पूर्वकुछसेवक होनेसे माध्व संप्रदा का गोसाईंजीको कहतेहैं परंतु कुछबातनहीं हरिवंशजी राधिका जीकी कृपाकरिके स्वयंसिद्धभये इसमें कुछसंदेह नहीं व रीति भजनकीनई रस भक्ति प्रेममयी निकाली व निम्बार्कसंप्रदा व माध्व संप्रदासे सिद्धांतउपासना चुनकरिके अद्भुतरस भजनकी रीति पुष्टकरी इससंप्रदामें राधिका महारानीमें परकिया भावहै व वंश गोसाईंजीके देवनन्दन व वृन्दावन दोनों जगह बिराजमान हैं और श्रीराधाबल्लभलालजी के उपासनाका उपदेश प्रसिद्ध व प्रभाव संसारमें प्रकटहै ॥

चतुर्भुजजी की कथा ॥

चतुर्भुजजी चेले हितहरिवंशजीके भगवत्भक्त ऐसेहुये कि भगवत् भक्त और भजनका प्रताप बहुत लोगों के हृदयमें दृढ़करके भगवत्की ओर लगादिया और श्रीराधाबल्लभलालजीके ऐसे चरित्र पवित्र काव्य किये कि हज़ारों उनको पढ़ सुनकर संगति को प्राप्त हुये हरिभक्तों की ऐसी सेवाकरी कि उनके चरणरजको अपने शिरका भूषण समझा और सत्संगका यह बिश्वासरहा कि उसी में मगन रहते थे जिन्होंने गुरु चरणकी कृपासे गोंड़वानेदेशको भगवत्भक्त करदिया यह कि उस देश केआदमियों को कालीजीकी उपासना थी आदमी को मारकर चढ़ाते थे भगवत्भक्तिका प्रवेश निर्मल तनकनहींरहा चतुर्भुजजीका संयोग उस देश में जानेकाहुआ यह दशा देखी तो पहिले कालीही को भगवत्भक्त करना प्रयोजन जानकर भगवत्मंत्र सुनाया काली जब हरिभक्त हुई तब लोगों को स्वप्नमें शिक्षाकिया कि तुमलोग स्वामी चतुर्भुजजी के शीघ्रही सेवक होकर भगवत्भक्ति अंगीकारकरो नहीं तो सबका नाश होजायगा सबकोई दौड़े आये और चेलेहुये माला तिलक धारण करके भगवत्भक्त होगये और पूर्वके पापोंसे छूटगये स्वामीजीने कुछदिन उस देशमें रहकर भगवत् आराधना और उत्साह व साधु सेवा को अच्छा फैलाया और श्रीमद्भागवत सुनाकर भगवत्प्रेम में पूर्ण करदिया एक उचक्का किसी बनियेकी थैली उठाकर चला धनी पीछेपड़ा उचक्केने जब

कोई जगह छिपनेकी न देखी तो स्वामीजीकी कथामें जाबैठा उस समय यह कथा होतीथी कि जो कोई शास्त्रविहित दीक्षा लेताहै उसका जन्म नवीन होजाताहै यह सुनकर वह उचक्काभी चेला स्वामीजीका होगया तिसकेपीछे थैलीवाला बनियाभी जापहुंचा और लोहेकागोला तपाकर के हाथपर रक्खा साधुने राजाके सामने सौगन्दकी कि इसजन्ममें किसी का धन नहीं चुराया निदान साधु जीतगया राजाने बनियेको शूलीदेने की आज्ञादी जब साधुने सब वृत्तान्त वर्णनकिया तब राजाने बनियेको छोड़ा भगवत्भक्त होगया एकदिन स्वामीकाखेत पकाथा साधु आतेरहे उसमें घुसके खानेलगे रखवालेने पुकार किया कि स्वामीचतुर्भुजी काहै साधुओंने कहा तो हमाराही है शोर क्यों करते हो यह सुन स्वामी आयके साधुओं को लेगये भोजन कराये व आनन्द के जलआंखों से नहाये कि आजसाधुओंने हमारी चीज़ोंको अपना समझा॥

कथाशंकरस्वामीकी॥

शङ्करस्वामी कलिमें धर्म्मकेरक्षक और भागवत्धर्म्म के प्रवर्तक शिव जीका अवतार और आचार्य्य हुये जितने अनीश्वर वादी और जैनधर्मी और पाखण्डी और विमुख और दुर्बुद्धीथे सबको ध्वस्त करके शास्त्रोंकी पद्धति परचलाया दक्षिणदेशमें विक्रमादित्यके समयमें स्वामीका अवतार हुआ स्मार्तमतकी रीतिसे दण्ड धारणकर संन्यासी हुये और उसीधर्म्म कीपद्धतिसे भागवत्धर्म्मको फैलाया सैकड़ोंको परास्तकिया मण्डनमिश्र जिनको ब्रह्माका अवतार कहते हैं मीमान्सामत वादीरहे उनको वादमें निरुत्तर किया मीमान्सा कर्म्महीको ईश्वरमानताहै पीछे मिश्रजीकीस्त्री नेवाद आरम्भ किया और कामशास्त्रमें प्रश्न करनेलगी और येस्वामी यती संन्यासीरहे उसगलीसे तनकभी बोध न था इसहेतु राजा अमरुकके शरीरमें कि उसीदिन मरगयाथा योगबलसे अपनेप्राणोंको उसमें प्रवेश करके छः महीनेतक इसशरीरमें रहे एक ग्रंथ अमरुकशतक बहुतसोंदिन उन रानियोंसे रचना किया जितनी रानी राजा अमरुक की रहीं सब ने जानलिया कि यहकोई योगीहैं और जिसदेह इनका वर्तमानहोगा तो उसको जलादेना चाहिये कि जितने मुर्दे यहां पर और गाम और इलाका मुर्दा बनायके इसहेतु उन रानियोंने ढुंढवाके जलादेने की आज्ञा देदी

आगदिये हीरहे कि स्वामीके प्राणने राजाका तनछोड़कर निजशरीरमें प्रवेश किया और अग्निसे रक्षाके हेतु नृसिंहजीका स्मरणकिया प्रभुने उसअग्निको शीतल करदियां स्वामीने चितासे निकलकर मण्डनमिश्र की स्त्रीको निरुत्तर करदिया मिश्रस्वामीके चेलेहोगये पश्चात् चारवाक मतवालोंको परास्त करके धर्म्ममें प्रवृत्तकिया सो अबचारवाक मतका अनुगामी दृष्टान्त कोईभीनहीं मिलता मुसलमानोंमें सुनेजातेहैं जो कि दहरियाकहाते हैं फिर सांख्यशास्त्र और हठयोग वालोंको शिक्षा किया तबपीछेसे बड़ोंके साथ मतबाद युद्ध बड़ाभारी आनपड़ा निदान पहिले बादमें जीतकर फिर उनकी धुर्तई व मंत्रचेटक आदि को दूरकिया और इन्द्रजाल उन्होंनेकिया तो वहभी उनकेही गलेपरपड़ा इस प्रकार कि कोठेपरसे गिरकर मरगये और कुछ नदीमेंडूबे और जोरहेबचे तिनको उस समयके देशाधीश ने नावोंमें भरवाकर नदी में डुबवायदिया और जितने भगवत् के शरणमेंहुये वे सब उपद्रवसे बचगये तात्पर्य्य यह कि जोकोई भगवत्से बिमुखरहा अथवा वेद बिरुद्ध चलताथा उसको विद्या के बलसे व प्रभावदिखाके अथवा जिसप्रकार उसने बोधचाहा भागवत् धर्म्मपर दृढ़करदिया फिरपीछे ठौर ठौर मन्दिर व शिवाले आदि बनवाये और हरएक देवताके बर्णनमें स्तोत्र रचनाकिया और रीति पूजाइत्यादि की शिक्षाकरी गीताजी व शारीरक शूत्र व बिष्णुसहस्त्रनाम पर भाष्य अलग अलग रचनाकिया तिलकआदिकी पद्धतिका भेषनिष्ठामें बर्णन होगा बिस्तारकरके कथा स्वामी की शङ्कर दिग्विजयमें लिखीहै यहां एक नाममात्र सूक्ष्म वृत्तान्त लिखागया निर्गुण उपासक तो यहबात कहतेहैं कि यहस्वामी केवल निर्गुणब्रह्मके उपासकरहे और सगुणउपासकोंका यह बचनहै कि वैष्णवरहे और बाद सुष्टतर उनके वैष्णवहोने की ठानतेहैं कि स्मार्त सगुणउपासना की पद्धतियहहै कि अपने इष्टको अंगी और दूसरे देवताओं को अंग मानतेहैं एक तो भगवत् की जिस प्रकार दूसरी संप्रदाओंमें दृढ़है इसीप्रकार इससंप्रदामेंभी पूजा व स्मरण जप इत्यादि वैसाही व निर्गुणब्रह्म का बर्णन इसपोथी के अंतमें लिखा जायगा शंकरस्वामी के बहुतसे चेले ऐसेहुये कि उनसे इस संप्रदा की प्रवृत्ति अधिक तरहुई उनकी गुरुपरम्परासे उनके नाम खोलेजायँगे व

होतीहै महिमासत्संगकी अपारहै तथापि किंचित्मात्र लिखीजातीहै और सत्संग की प्राप्तिसाधुसेवा करिकेहै इसहेतु साधुसेवाकी महिमाभी इस निष्ठामें लिखीजायगी और यद्यपि वास्तव अर्थसत्संग शब्दके यह हैं सत जोभगवत्भक्त तिनका संग परंतु कोई उस सत्संगके अर्थ कईप्रकार से वर्णन करते हैं उनमें दो प्रकारमुख्यहैं एकसत्संगशास्त्र और तीर्थों का दूसरा भक्तोंका शास्त्र सत्संगसे यहतात्पर्यहै कि उसका पढ़ना और बिचारना और अभ्यास रखना और उसके अनुकूल चलना जिससेसार और असार और ईश्वर मायाजीवका ज्ञानहोकर और नरकके दुःखोंसे डरकर रूप अनूप माधुरी और परमशोभा भगवत्में कि सबशास्त्रोंका सार और मुख्यलाभहै ऐसीबुद्धि लगिजावै कि दृढ़स्थिर होकर यह जीवकृतार्थ होकर सबदुख सुख भलाई बुराईसे अलगहोकर आनन्द होजायगा सो पढ़ने व अभ्यास रखनेयोग्य ये शास्त्रहैं कि जिनमें भगवत्चरित्र और भगवत् स्वरूप व गीताआदि पुराण स्मृति व वेदअथवा दूसरे ऋषीश्वरोंके रचित और हरिभक्तोंके कथित और जोउनके पदमें व अभ्यास में नहींजानने से वाणीसंस्कृतके हेतुसे दुर्बोधिता होय तो भाषाग्रंथ जैसे तुलसीकृत रामायण व बिनयपत्रिका व सूरसागर व दशम व ब्रजबिलास व कृष्णदास व नन्ददास की वाणी आदिका पढ़ना सदा कि उसके अवलम्ब से सँस्कृतसे जो बोधहोताहै सोई होजायगा व दो चार महीनेका परिश्रम करने से थोड़ेहीमें भाषापढ़ने की गतिहो जातीहै पर असावधानता व दुर्भाग्यताकी बातन्यारीहै बहुतलोग बिरुद्ध धर्मियोंके रचेहुये को भाषान्तर करने में बिशेषकरके कालव्यतीत करते हैं सो मेरेबिचारमें वे त्याज्यहैं जो वहबिवाद कि जिसहेतु से भाषान्तर ग्रन्थ धर्मबिरोधियों का पढ़ना अयोग्यहै विस्तारकरके लिखें तो बहुत हैं परंतु एकदोबात लिखीजातीहैं प्रथम उन भाषान्तर करनेवालों में मुख्य अभिप्राय उसग्रन्थका निर्वाह नहींहोसकता यहकि कोई श्लोक भागवत् व गीता व महाभारत का तरजुमा जिसको भाषान्तर लिखा है पढ़कर फिरअपनेधर्मके आचार्य्योंका तिलकहै तिससे मिलानकरै कि मुख्यअभिप्रायलुप्त व ध्वस्तहै दूसरेकोई तरजुमा ऐसानहीं कि तरजुमाकरनेवालोंने अपनेदीनके बिरुद्ध व द्वेषके कारणसे उनमेंप्रकट अथवा कोईब्याज करके

अथवा कटाक्ष लेकर हिंदूके दीनकी निन्दा न लिखीहोय जैसे अबुलफ़ज़ल ने महाभारत आदि ग्रंथोंके तर्जुमोंका प्रारंभकिया वह जलादेने योग्यहैं और उसमें विशेषग्रंथोंका तरजुमालिखाहै व तरजुमे योगवाशिष्ठ व भगवत्सेन्नकटहै और जो किसीने दूषणरहितका तरजुमाकरदियाहै तो इस भांतिकी लिखावटहै किभगवत् व महात्माओं के संबन्धमेंतनक मर्य्याद नहीं और वचन कठोर व तीक्ष्ण जैसेवाण हृदयमें लगतेहैं तीसरे ऋषीश्वरों व भक्तोंकी वाणीमें जोप्रभावहै अन्यमतवालों के तरजुमे में नहीं और प्रतिकूल होताहै यहकि जैसाविरुद्ध भावतरजुमा करनेवालों का है वैसाही पढ़ने सुननेवालों का होजाता है इसहेतु कोई आरूढ़ पदको नहीं पहुंचता व आजतक उन तरजुमों के पढ़नेवालों को भगवत् भक्त न देखा होगा परन्तु इतना विशेषहोगा कि ब्राह्मणोंको वादकरके दुःखित करना व सत्संग में विश्वासनहीं चौथे यह कि जो मंत्र ऋषीश्वर और भगवत्भक्तों ने मूलग्रंथोंमें गुप्त अथवा प्रगटलिखे हैं वे मंत्र उनतरजुमों में नहीं कि जिसके प्रभावसे मन भगवत में लगे इस भेदकरकेउनका पढ़ना उचित नहीं और अच्छेप्रकार विचारकर देखिये कि जिन लोगों ने संस्कृत व भाषा थोड़ीसीभी पढ़ीहै वे सबलोग थोड़े बहुत भगवत्के मार्गपरहैं और जिनलोगोंने केवल तरजुमे भागवत व रामायण व महाभारत व योगवाशिष्ठ व दूसरे सैकरों किताब तरजुमा की हुई विरुद्ध धर्मियोंकी पढ़ीं और अभ्यास किया कभी किसीको कुछभी गुण न किया भला यहबात रहनेदीजिये जो ऐसाही हठ है कि बिनातरजुमे फ़ारसी के हमारा अभिप्रायनहीं निकलता तो तरजुमा हिन्दुओंका कियाभी तो प्राप्तहै उनको क्यों नहींपढ़ते जैसे रामायण तरजुमाकिया टोडरमल्ल व तरजुमे भागवत कियाहुआ एक कोई कायस्थ का व तरजुमे गीताकिया कोई काश्मीरी का ऐसे बहुतलोगों के ॥ इति ॥

और तीर्थ सत्संगमें हेतु स्नानगंगा व यमुना व पुष्करआदि तीर्थों और धामआदिकोंहै उसमें कोई का यह सिद्धान्तहै कि तीर्थोंके जलको भगवत्नें यह प्रतापदियाहै कि उसकेदर्शन और स्नान और पानकरनेसे मनुष्य पवित्र होजाताहै और कोई यहकहते हैं कि भगवत् भक्तलोग एक कोई नियत समयपर एक जगह इकट्ठे होते हैं इस हेतु उस स्थान का

नाम तीर्थ कहाजाताहै और उनभक्तोंके संगका पुण्य और जलके स्नान आदिके प्रभाव कि जिसजलमें चरण उनभक्तोंकेपड़ें मनुष्योंको चित्तकी उज्ज्वलता प्राप्तहोतीहै इसबचनसे शास्त्रनेतीर्थोंसे अधिक बड़ाई भगवत्भक्ति की प्रकट की परंतु दोनोंदशा में निःसंदेह तीर्थोंके सत्संग व यात्रासे यहमनुष्य पवित्रहोकर भगवत् में लगजाताहै और रीति तीर्थ स्नानकी धामनिष्ठामें लिखीजायगी प्रथम प्रकारके सत्संगकानिर्णय तो होचुका अब वर्णन द्वितीयप्रकारका होताहै और जो महिमा सत्संगकी निष्ठाके प्रारंभमें लिखीगई और कुछ वर्णन ग्रन्थके आदिमें हुआ और सबशास्त्रोंने जो सत्संग वर्णनकिया उसका तात्पर्य्य भगवत्भक्तोंसे है निःसंदेह जिसकिसीने भगवत्भक्तोंका सत्संगकिया अपने वांछितअर्थ को प्राप्तहुआ भक्तोंकामिलना भगवत्हैं सो भगवत्का बचनहै कि एक क्षण सत्संगके संमुखपर स्वर्ग व अपबर्गकासुख बराबर नहीं होसक्ता दशमस्कन्धका बचनहै कि इससंसारसे छुटनेका और अपवर्ग व मुक्तिके प्राप्तहोनेको सत्संगही उत्तम उपायहै एकादश में भगवत् का बचनहै कि मैं योग इत्यादिसे बश नहींहोता परंतु सत्संग से व पद्मपुराण व स्कन्दपुराण व बिष्णुपुराण आदिमें भी यही निश्चय बचनहै अब यह संदेह उत्पन्नहुआ कि सब साधन तीर्थादिसे जो भगवत्भक्तोंके सत्संग को बड़ा व अधिकलिखा इसका कौन कारणहै सो यहहै कि प्रथम तो भगवत् और शिवजीका बचनहै कि जहां भगवत्भक्त रहतेहैं तहांआप भगवत् बिराजमान रहतेहैं सो जब इसपुरुषको भगवत्भक्तों का सत्संगहोगा निःसंदेह भगवत् मिलजायँगे कि यह वृत्तांत प्रचेता और नारदजीकी कथा जो भागवतमें लिखीहै उससे अच्छेप्रकार समझनेमें आसक्ताहै दूसरे अन्यसाधन जो तीर्थव्रत व जप तप व नेम व संयम आदि सबऐसेहैं कि अनुक्षण भक्तका मन उनमें नहींलगता दूसरीओर होकर संसारके स्वादमें जा लगताहै और भगवत्भक्तोंके सत्संग से अनुक्षण भगवत्में रहताहै इसहेतु कि वहां भगवत्चरित्र और कथा व सेवा व भजन कीर्तनआदिके बिना और कुछ कामनहींहोता जो किसी कालमें मनदूसरीओर गया तो फिर भगवत्के संमुख होजाताहै तीसरे अन्यसाधन तीर्थ शास्त्रआदि का यह वृत्तांतहै कि कहीं भगवत्भक्ति का

साधन वस्तु प्राप्तिहै पर साधनेवाले जो भक्तजन सो नहीं और कोई जगह भक्तसाधना करने को उद्यतहैं परंतु उनको पद्धति नहींमिलती और कोई जगह ऐसासंयोगहै कि भक्त और पद्धति सब एकत्रहैं परंतु संदेहनिवृत्त करनेवाला कोईनहीं अथवा कोई ठग एसपथका जैसे काम क्रोध लोभ मोह मद मत्सर ईर्षाआदि आयगया कि उसने सब पूंजी बटोरीहुईको एकनिमिषमें लूटलिया सो दूसरे साधन तो इसहेतु न्यूनतरहैं कि वहसब वस्तुके प्राप्तकरनेवाले नहीं और भगवत्भक्तोंके सत्संगको इसहेतु बड़ाकहै कि जिसवस्तु का प्रयोजन लगै वह सब वस्तु एकजगह प्राप्तहै और वास्तेपहुंचाने भगवत्पद तक भक्ति ज्ञान वैराग के घोड़ा लेकर सन्मुख हैं सो जिसकिसी को चाह भगवत्भक्तिकी है और इससंसार समुद्र को उतरना चाहताहै तो सत्संगकरै और यह भी जानले कि सत्संग सबजगह वर्त्तमान व प्राप्तहै परंतु यह अपनी कुतर्क व कुचेष्टा है कि सूझनहीं पड़तो काहेको आप पाप और अवगुण युक्त होनेके हेतु से दूसरे कोभी अपनेही सदृश जानते हैं और उसके अच्छे स्वभाव और भजन आदिपर दृष्टि न करिके और उसके अवगुण व शुद्ध स्वभावके अंगीकार की दृष्टिहोय तो सत्सङ्ग के सब जगह प्राप्तहोनेमें क्या सन्देहहै जो ऐसेहीदुर्भाव व अवगुण दूषणदेखनाहै तो कोई जड़चेतन अवगुण रहितनहीं इसकेसिवाय तीर्थस्थानोंमेंजैसे वृन्दावन व चित्रकूट व प्रयाग व अयोध्या व काशी व जगन्नाथपुरी व उज्जैन व कांची व हरिद्वार व पुष्कर आदि सैकड़ों स्थानपर सत्संग जैसाचाहै मिलताहैपरंतु भक्तयहबात समझरहैं कि सत्संगका यहअर्थ नहीं है कि चलो साहिब कोई साधु आये हैं दर्शन करआवैं सत्संग उसका नामहै कि भक्तों को भगवत्रूप जानकर उनके वचनपर ऐसा विश्वासपकाहो कि कबहीं वे विश्वासनहोवै और वह सत्संगका अनन्यता तबलग अत्यन्त प्रयोजन है कि जबतक अन्तःकरण दृढ़स्थिर भगवत्पदकोंमें न होजावे अब अधिकविस्तार करना प्रयोजननहीं नारद और व्यास वाल्मीकि अजामिल शबरी वानरी व सुदामा व प्रचेता व ध्रुव व प्रह्लाद आदिक बहुतों भक्तोंकीकथा जो पुराणोंमेंलिखीहैं औरकोई इसभक्तमालमें पढ़सुनलेवें कि सत्संगके प्रभावसे कैसेकैसे पापियोंको

क्या क्या पदवी प्राप्तहुईहै सो वहसत्संग इससमय इसमनुष्यको विना प्रयास मिलताहै जैसे भगवत्की सेवामें निष्ठा भगवत् भक्तोंको होतीहै जो वैसेही भगवत्भक्तों की सेवामें तनमनलगै भागवत् में भगवत्का बचनहै कि ऋषीश्वर मेरेभक्त मेरा शरीरहैं और वेहीपूज्यहैं और उपाय छोड़कर उनहींकी सेवाकर पद्मपुराणमें भगवत्का बचनहै कि मेरेभक्तों को भोजनकरावना व सेवाकरना वहभोजन व सेवा निज मुझकोहोताहै और जिसप्रकार मेरेभक्त मुझको भोजन करायेबिना कुछनहींखाते इसी प्रकार मैं बिना उनको भोजनकराये कुछनहींखाता और पुराणोंमें भगवत्नेकहाहै कि जो मेरेभक्तोंके भक्तहैं वे मेरेभक्तहैं फिर भगवत्का बचन है कि गङ्गा तो पाप और चन्द्रमाताप व कल्पवृक्ष दरिद्रको दूर करतेहैं और मेरेभक्तोंका दर्शनकैसा है पवित्रकिये तीनों दुःख क्षणमात्रमें दूर होजातेहैं फिर ऋषीश्वरोंका बचनहै कि तीर्थादि पवित्र नहीं करसक्ते जैसा कि संतशीघ्र इसलोक और परलोकसे निर्भय और पवित्रकरदेते हैं इसप्रकार शास्त्रों का बचनहै सो जिस किसी को चाहना भगवत् के नित्यानन्द और संसारसे छुटनेकीहै उसको भगवत् भक्तोंकीसेवा मन व प्राणसे उचितहै और कुछविचार जातिपांति आदिका तनकनहीं चाहिये जो कोईभीजाति भगवत्भक्त होवै वह भगवत्रूपहै महाभारतमें भगवत् बचनहै कि जोकोई हरिभक्तों में जाति आदिका विभेद करिके उनकीसेवा नहीं करते वे नास्तिकहैं साधुसेवाके पंथमें पांचठगहैं एकतो जातिकागर्व कि साधुको छोटीजाति जानकर सेवा न करै दूसरे विद्याका गर्व कि नहींपढ़ेहुये साधुको छोटाजानै तीसरे ऐश्वर्य्यका गर्व कि उसके मदमें कुछ भलाबुरा समझ न पड़े चौथा साधूका कुरूप देखकर सेवासे विमुखरहै अथवा रूपके गर्वसे कुछध्यानमें न लावै पांचवां बलशरीरका कि उसके गर्वसेभी भलेबुरेका विचारनहीं रहताहै सो इनपांचो गर्वको तो ताकपर रखदेवै और वे चरित्र भगवत्के अनुक्षण स्मरणरक्खे कि भगवत् ने आप वाल्मीकि श्वपचको युधिष्ठिरकी निज रसोई के घर में बैठाकर द्रौपदी के हाथ से सेवा कराई और आप श्रीरघुनन्दन स्वामी ने भीलनी के जूठे फल खाये एक साधुसेवी वृत्तान्त है कि वहदुःखी या अपनीस्त्रीकी साधुकीसेवाके निमित्त हढ़ायके कहा उसने अपने शिर

दुखने का बहाना किया संयोगवश उसीसमय दामाद आगया वह स्त्री तुरंत उठी और मोहनभोग आदिक बनानेलगी साधुसेवी ने तुरंत उस स्त्रीको घरसे निकालदिया और कहा कि जब मेरा दामाद आया तबतो शिरदुखनेलगा और जब तेरा दामाद आया तब वह शिरका दुखना तुरन्त दूरहुआ तात्पर्य यह कि जिसप्रकार कामी और झूंठका स्त्री और लोभीको द्रव्यप्याराहै इसीप्रकार भगवत्भक्तों को अपना निजप्यारा समझकर और सांचीप्रीति जानकर तनमनसे सेवाकरै जिसको भगवत् भक्तोंमें प्रीतिनहीं कदापि कोईमनोर्थ इसलोक और परलोक का सिद्ध न होगा और आजतक ऐसासंयोग कबहीं नहींहुआ कि भगवत् भक्तों की सेवाकरनेवालेका मनोर्थ इसलोक व परलोकका सिद्ध न हुआहो जो कोई भक्तोंसे विमुखहैं और निन्दाकरते हैं वे भगवत् के घरसे निकाले हुये हैं जो भक्तोंकेसाथ शत्रुता करते अथवा दुःखदेते हैं उनकानाश होजाताहै रसातलको जातेहैं रावण दुर्योधन कंसआदि भगवत्भक्तों के साथ वैरठानकर ध्वंसकोप्राप्तहुये भगवत्को हिरण्यकश्यप पर कबहीं क्रोध न आया देवता सबदुःखराये भी परंतु जबप्रह्लाद भक्तको दुःखदिया तब नहींसहिसके तो दूसरोंकी क्याबातहै भगवत्भक्तों के द्रोही तीनों लोकमें दुःखपातेहैं जिसप्रकार दुर्वासा कि जहांगये किसीने शरणानहीं दिया अब इस दासकी विनती भगवत् भक्तोंकी सेवा में यहहै कि कुछ कृपाकी दृष्टि इस अपराध कर्मीपरभी होवै जो मेरेअपराधोंपर निगाह करोगे तो उसवचनमें विरोधआवेगा कि साधुसजल मेघके सदृशहैं शत्रु मित्र साधु असाधुपर बराबर दयाकरते हैं इसहेतु अपने ऊपर कृपादृष्टि योग्यहै मेरे अपराधोंपर दृष्टि योग्य नहीं सिवाय इसके एकप्रकार से आश्रितभीहैं कि तुम्हारा भाटभीहूं कदाचित् यह कहोगे कि यहविरद रचना तेरे अन्तःकरणसे नहीं ऊपरही गावता है तो यह विनयहै कि सबभाट ऊपरही स्तुतिविरदकी किया करते हैं परन्तु यजमान उनको विमुखनहीं करता व इसके ऊपर एक सम्बन्धभी तुम्हारे चरणोंसे है कि श्रीकृष्णमहाराज का घरजाया चेराहूं जो यह कहोगे कि ऐसे पूर्णब्रह्म सच्चिदानन्द घनको दासहोकर हमसे क्यानाहना करताहै और किस कामपर सो विनय यहहै कि घरजाया चेराहूं स्वामीकी आज्ञाके अनु-

कूल आचरणनहीं और भूलकरभी सम्मुख कबहूं नहींहोताहूं सबबातें बताने से मेरा तात्पर्य्य यह कि कोई प्रकार से यह दुष्टभाग्यहीन मन भगवत्चरणों में लगै और जोमन उससमाज के चिंतवन में लगै तो आनंदपदके प्राप्तमें क्या संदेहहै कि अयोध्या निजधाममें कल्पवृक्ष के नीचे महामण्डप है वहां पुष्पकसिंहासन पर कि जिसका प्रकाश करोड़ों सूर्य्य के समानहै आप बसन आभूषण समाजी अंगपर सजेहुये वीरासन विराजमान हैं और वामभाग श्री जनकनन्दिनी शोभित हैं ऐसा मनोहररूप अपार है कि लक्ष्मी और विष्णुभी लज्जित होकर क्षीरसमुद्र में जा छिपे भरत लक्ष्मण शत्रुघ्न सेवा में तत्पर हैं चारों वेद व नारद व सनकादिक व ब्रह्माआदि स्तुतिकरतेहैं और एकओर सुग्रीव बिभीषण आदि और दूसरे ओर सब राजमंत्री और सामने हाथ बांधे हनुमान्जी खड़े हैं ॥

## बिदुरजीकीकथा॥

बिदुरजीरहनेवाले गांवछटेरा राज्य जोधपुर साधुसेवीहुये एकसाल अवर्षण हुआ खेत सूखगये साधुओं के भोजन की चिन्ता करके घबराने स्वप्नमें आज्ञाहुई कि सूखा खेत काटके मलके झाड़ो दोहजार मन अन्न होगा वैसेहीकरनेलगे सबलोग हँसीकरतेरहे दोहजारमन अन्नढेरलगा क्या आश्चर्य्य कि साधुसेवा इस लोक व परलोक में सूखे वृक्षको फल फूल लगादेती है ॥

## भगवानदास की कथा॥

ठाकुर भगवानदास भीमसिंहराजपूत तोदरकेबेटे परमभक्त भगवत्भक्तोंकी सेवामेंसावधान व दृढ़ बिश्वास करनेवालेहुये प्रतिवर्ष मथुराजी में जायके साधु ब्राह्मणोंका भण्डारा बड़ा करतेरहे और रास बिलास उत्साहमें बड़ारुपया उठायकै घर चलेआते रहे समय के फेर करके व धनके बहुत उठावने से धनका संकोच आयगया तौभी ऋण लेकरके मथुरा आये कुछ कमकरके देनेका बिचारकिया तब चौबेलोग अड़े कि जितना मिलतारहा उतनाही मिलेगा तो लेंगे ठाकुरसाहबने सब रुपया जो पासथा सबकेआगे रखदिया तब यह ठहरा कि अब इसका सूका अन्नसाधु ब्राह्मणोंको बँटजाय एक कोठरीमें नाज व रुपया इकट्ठेकरके

बँटनेलगा भक्तोंके द्रोहियोंने यह विचारा कि इनकानाम हँसाजाय सो एक सांधकीजगह दश सांध दिखानेलगे प्रभुभक्त वत्सलने ऐसीलज्जा भक्तकीराखी कि अनगिनित लूट चांदीसोनेकीहोगई द्रौपदीकेचीरकेनाईं कोई वस्तु न घटी सब द्रोही लज्जितहुये भक्तिपर सबको निश्चय हुआ ॥

वारमुखी की कथा ॥

एक नगर वल्लाद दक्षिणदेश में वारमुखी बड़ी धनवाली रहती थी उसके द्वारपर एक वृक्ष हरितछाया नीचे सुन्दर वेदी बड़ी विमल बनी हुई रही एकदिन साधुलोग टिक गये संध्याके समय वारमुखी द्वारपर निकली देखा बिचारकिया कि मेरानाम सुनेंगेतो साधु उठजायँगे अपने घरमें छिपगई और रातकेसमय कुछ मोहर रुपैया एकथालीमें रखकेभेंट लेकर साधों को दण्डवत किया साधोंने जब सब वृत्तान्त जातिका व धनका सुना तब उपदेशदिया कि एक मुकुट बनाकर रंगनाथकीभेंटकर तब धन शुद्ध होजावेगा तब उसने तीनलाखरुपयेका एक मुकुट जड़ाऊ बनवाया और बड़ी प्रीति व विश्वास से नाचती गाती बाजे बजवाती मुकुट लेकर चली जब श्रीरंगनाथके मन्दिर के समीप पहुंची तब रजो-धर्महोगया तब शोकसे विकलहोकर गिरपड़ी उसके प्रेमको अन्तर्यामी प्रभुने देखातो पुजारियोंको आज्ञाहुई उन लोगोंने सामने प्रभुके पहुंचा दिया जब मुकुट पहिनाने को हाथ उठाया तो सिंहासन ऊंचा तिससे हाथ न पहुंचा शोचतीहोरही तबतक रंगनाथजी ने अपना शिर झुका दिया उस बड़भागीने पहिनादिया और महा बड़भागियोंकी गणना में विख्यातहुई अहो धन्यहै कि एक क्षणमात्रके सत्संगकी यह महिमाहै है मेरेमन कठोर तुझकोभी धन्य है कि ऐसे चरित्रों को लिख पढ़के भी कोमल होकर प्रभुकीओर सन्मुख न हुआ ॥

तिलोकजी की कथा ॥

तिलोकजी जातिके स्वर्णकार पूरबदेशके एक नगरमें हुये भगवत् भक्तोंकी सेवामें बड़ीप्रीति रही जो कुछ उद्यममें लाभहोता सो सेवामें लगादेते रहे उस देशके राजाने लड़की के विवाह समय बहुत रुपया गहना बनानेको दिया सो सब साधुसेवामें उठादिया तगादा हुआ तब राजा लालकरके ऐसी सुनारोंकी चालहै टालनेपै तब सन्मुखपहुंचा

तब परभातको देना निश्चयकरके चलेआये साधु आये उनकी सेवा में लगे रातको राजाका डरहुआ भोरही एक जंगलमें छिपकर बैठरहे भगवत् अपने दासोंकी लज्जा रखनेवाले सब गहना तिलोकजीका रूप धर राजाके पास लेगये इनाम लेआकर तिलोकजीके घर महोत्सव करके साधु ब्राह्मणको भोजन कराया प्रसादलेकर तिलोकजीको जाकर दिया तिलोकके घर महोत्सवहुआ तुमको प्रसादहै उन्होंने पूछा कौन तिलोक जवाबदिया जिसके बराबर तिलोकमें कोईनहीं समझगये प्रभु के चरित्रहैं घरआये साधुसेवा व भजन सुमिरणमें मग्नहुये ॥

तिलोचनदेवकी कथा ॥

तिलोचनदेव बैश्यबरण चले ज्ञानदेव के भगवत्भक्त विख्यातहुये विष्णुस्वामी संप्रदा के थे साधु सेवा में बड़ा प्रेम रहा एक स्त्री व आप दोहीरहे चिन्तना करतेरहे कि एक चाकर ऐसा मिलता कि साधुओं के मन की जान जान सेवा करता भगवत् आप एक टहलुआ का रूप बना कर टूटी जूती फटी कमली से आन पहुंचे तिलोचनजी ने उनका घर मा बाप सब पूछा तब उत्तर दिया मा बाप घर बार कुछ नहीं रखता टहलुआहूं पांच सात सेर खाताहूं चारों बर्ण की पद्धति मेरे हाथ में है भक्तों की सेवा अच्छी करसक्ता हूं अन्तर्यामी नामहै तिलोचन बहुत आनन्द हुये नहलाकर कपड़े बदलाकर रक्खा सेवाभक्तोंकी सौंपी स्त्रीसे भोजन को बहुत समझाय के दृढ़ाय दिया अन्तर्यामी ने सब प्रकारसे साधुओं की ऐसी सेवा करी कि तिलोचनजीका नाम विख्यात हुआ तेरह महीने इसी प्रकार से व्यतीत हुये एक दिन तिलोचनजीकी स्त्रीपरोसिनके घर गई उसने दुर्बलताका कारण पूछा इसने कहा कि रातदिन आटा पीसते रोटी पोते गत होताहै मेरेस्वामीने एक टहलुआ रक्खाहै बहुत खाताहै इतना मुखसे निकलतेही अन्तर्यामी अन्तर्धानहोगये इसहेतु कि पहिले दिनवृत्त भोजनका गिलाहोनेपर नहींरहनेका प्रबन्धकरलियाथा पीछे तिलोचनजी शोकयुक्तहुये तीनदिन बिना अन्नजल पड़ेरहे तब आकाश वाणीहुई कि तिलोचनजीतुम्हारे मनकाहेतु बूझकर वह टहलू मैंथा जो तुम्हारीइच्छा अबभी हो तो हमको अंगीकारहै तब तिलोचनजीको बड़ा पश्चात्तापहुआ संतोंनेसमझाया सेवास्मरणभगवत्की करनेमेंलीनहुये ॥

जम्बूस्वामी की कथा ॥

जम्बूस्वामी रहनेवाले दुआबे गङ्गा व यमुनाके बीचके भगवत्भक्त हुये जितनेसे जो लाभहो सो साधुसेवामें उठादेते एक समय चोर उनके बैल चुरालेगये भगवत्ने जैसे ब्रह्मासे वैसेही बछराबालक रचकर ब्रह्मा का मोहदूरकिया तैसेही बैल जम्बूस्वामी के यहां प्रातकरदिये फिरचोर सबआये यहांदेखा कि वहीबैलहैं तब घरदौड़गये वहां वहीबैल देखा फिरदौड़आये यहांवहीदेखा कईबारदौड़े तब चकितहोकर स्वामीसे सब वृत्तान्तकहा स्वामीनेकहा यहभगवत्के चरित्रहैं तुम अपना काम करो हम अपनाकाम करतेहैं चोरोंको दृढ़बिश्वास हुआ बैललौटाकर स्वामीको दिये तब मायाकेबैल गुप्तहोगये वो चोर चोरीका धंधाछोड़कर स्वामीके चेले होगये और भगवत्भजन करनेलगे ॥

रामदासजी की कथा ॥

रामदासजी रहनेवाले ब्रजके परमभागवत और साधुसेवी ऐसेहुये जिसप्रकार कमलसूर्य्यको देखकर फूलताहै इसीप्रकार हरिभक्तको देखकर प्रसन्नहुआ करतेथे एकबेर कोईसाधु रामदासजीकी बड़ाई सुनकर आया पूछा रामदास कहांहैं रामदासजी उठे और उससाधुके चरणधो चरणामृत लेकर बिनयकिया कि रामदासभी आयाजाताहै आप भोजन प्रसादकरें साधुनेकहा हमको रामदाससे मिलनाहै तबबिनयकिया कि रामदास यही सेवक है साधु बहुत प्रसन्नहुआ चरणों को पकड़लिया रामदासजीके लड़कीके बिवाहमें पकवान बनके धराथा साधुकी जमात आगई तालातोड़कर साधुओंको भोजन करायदिया साधुसेवा व बिहारी लालजीके स्मरण भजनमें सारा वयक्रम व्यतीतकिया ॥

सन्तभक्त की कथा ॥

सन्तभक्त रहनेवाले जोधपुरके भगवत्भक्त साधुसेवीहुये गावोंमें से भीखमांगे साधुसेवा करते निर्धन होगये एकदिन साधुआये तो सन्त भक्तकी घरमेंस्त्री से पूछा सन्तभक्त कहांहैं उसने उत्तरदिया दूकानमें हैं साधुओं ने सुनकर [illegible] उधरसे सन्तभक्त [illegible] आतेहैं वहां साधुओं ने पूछा कहांगये रहे सन्तभक्तकी स्त्रीने जो उत्तरदियाथा सो कहाकि [illegible] करके [illegible] लानेको कोई बातहो कि उन्होंने

गये थे साधुचकित हुये तबकहा कि चूल्हेमें जाने से यह तात्पर्य्यहै कि प्रभातही से साधुओंको रसोईकी चिन्ताहोतीहै कि कबहोगा कि उनका सीथ प्रसाद मुझको मिलैगा साधुलोग सुनके बहुत आनन्दहुये उनके घरगये भोजन भजन सत्संगके सुखमें मग्नहुये॥

सेनभक्त की कथा ॥

सेनभक्त जात हज्जाम चेला स्वामीरामानन्दके रहनेवाले माधवगढ़ के ऐसेप्रेमी भक्तहुये कि जैसे गऊ अपने बछड़ेकी पालना करतीहै इसी प्रकार उनकीपालना और सहाय प्रभुनेकरी वृत्तान्तयहहै कि सेनसाधु सेवीरहे एक दिन तेल लगाने राजा के जातेरहे बाटमें साधु मिलगये उनको अपनेघरपर लाकर भोजन आदि सेवामेंलगे राजा का भय कुछ न रहा जब राजाकी सेवाका समयहुआ तब आप भगवत्सेनभक्त का रूप धरके राजाकीसेवा तेल मर्द्दन आदिकरके राजाको प्रसन्न कर चलेआये पीछे सेनपहुंचे बिलम्बहोने का अपराध क्षमाकराने लगे भगवत्स्पर्श होनेसे राजाने प्रभावभक्तिकाजानलियासेनके चरणोंमेंगिरा उनकाचेला होकर भजनकरनेलगा अबतक उनके बंशमें सबसेनबंशके चलेहोते हैं ॥

सदाव्रती की कथा ॥

साहूकार सदाव्रती वैश्यबर्णा परम भगवत्भक्त हुये साधु सेवा बड़ी प्रीति व विश्वाससेकिया करतेरहे एकसाधु उनकेघरपर टिका था साहूकार का एक छोटालड़का कि जिसकी साधुकेसाथ प्रीतिहोगई उससाधु के पास खेलाकरता था उसको एकदिन साधुने जंगल में लेजाके मार कर गाड़दिया जब सांझतक लड़का न आया तब उसकी मा ने पुकार करी ढूंढ़नेदौड़ी तब एकसंन्यासी ने साहूकारको वहजगह जहां लड़का गाड़ारहा दिखादी और कहा जो साधु तुम्हारेघरमें रहताहै उसीने यह कर्मकियाहै साहूकारने मरनालड़के का अपनेकर्मका फल समझ दण्ड देना उससाधुका सेवा धर्म से अयोग्य जानकर उसबात के छिपानेकी यह युक्तिबिचारी कि उसीसंन्यासी को पकड़ा कि तैंनेही माराहै जब संन्यासी व्याकुलहुआ तब साहूकारने कहा कि यह बात मतकह और इसनगरसे चलाजा तो तुझको छोड़देंगे उसने अंगीकारकिया तब छोड़ दिया जबसाहूकारने उससाधुको लज्जितदेखा तब उसके संकोच मिटाने

के हेतु अपनीस्त्री से विचारपूछा उसने कहा कि जो लड़की विनब्याही है उसकेसाथ ब्याहदीजाय तो भरोसा साधुके रहनेकाहै दूसरी उपाय देखनहींपड़ती साहूकार अपनीस्त्री पर बहुत प्रसन्नहुआ और धन्य मान कर उससाधुको बुलाकर पहिले अपने भाग्यकाखोट व हरिकीइच्छाकी बात सब कहकर अपना बिचारथा सो कहा वहसाधु अपने अपकर्मसे महाग्लानिको प्राप्तरहा बोला हमारे ऐसे अधर्मपर ऐसीदया अयोग्यहै जातनाके साथ वधउचितहै साहूकारने समझा बुझाके सावधान करके अपनी लड़कीसे विवाह करदिया यहवृत्तान्त व यश संसारमें फैला तो साहूकारके गुरूनेभी भगवत्की आज्ञासे आयके साहूकारका घर पवित्र किया साहूकारने सेवापूजाको बड़ेआनंद व हर्षसेकिया गुरूने पूछा कि तुम्हारा लड़का कहांहै साहूकारने जवाबदिया कि थोड़ेदिनहुये मरगया पूछा कैसे मरा साहूकार बोला कि महाराज आप तो जानतेहीहैं कि संसार इसजगत्का नामहै मृत्युका कौन कारण वर्णनकरूं गुरूने उसी की परीक्षाकरी तब लड़का धरतीसे निकलवाकर जिलादिया सबलोगों को विश्वास भक्ति और साधुसेवा का हुआ ॥

केवलकूवां की कथा ॥

केवलकूवां जातकेकुम्हार ऐसे परमभक्त साधुसेवीहुये कि अपनेकुल को पवित्रकरके भगवत्को प्राप्त करदिया एकबेर उनके घर साधु आये घरमें कुछ न था उधारभी न मिला नितान्त कुवां खोददेने के प्रबन्धपर एक दूकानदारने सामग्री रसोईकीदी साधोंकी सेवाकरी जब कुवां खो-दनेलगे तबछब्बीस गजपर रेतनिकला टूटके सबकेवलजी परपड़ा मरा जानकर सबलोग चलेआये कि हजारोंमन मिट्टीके नीचे कब जीतेहोंगे एकमास पीछे किसीने वहां शब्द रामराम सुनकर गांवमें सबसे कहा सबगांव आया हाथोंहाथ मिट्टीटालकर देखा केवलजी आसन लगाये बैठेहैं एकलोटा जल धरेंगेपराहै एकओर महीनेदिनके भोजनके पनवाड़े हैं बाजा बजाते थकजाते नहींफिरनेके कुछकुछहै होगये तबसे केवल कुवां विख्यातहुये किसीनेतब साधु भगवत् नहीं स्थापन करनेकोलिये आतिरहे केवलजीके घर उनके बहुतमोहिनरूप देखकर केवलजीको इच्छा हुई कि हमारे यहांरहते तो अच्छा था अपनेको साधुसेवीको उठ चले

ने उठी वहांहीरही स्थापनेकरके सेवाकरनेलगे झसेरगांव जहां केवल
जी रहे वहमूर्त्ति विराजमानहै अबतक केवलजीके घरमेंहै अपने भक्तके
हृदयकी प्रीतिजानकर रहगये इससे जीनराय उसमूर्त्तिका नामहै एक
बेर केवलजीको शंखचक्रलेनेको द्वारावती जानेकी इच्छाहुई भगवत् ने
आज्ञाकी तुमको घरबैठे सब होजायगा कहीं मतजाओ शरीर पर सब
चिन्हहोगये ऐसेऐसे कितनेहीप्रभाव केवलजीकेहैं समुद्र वा गोमतीकेबीच
में बड़ीरेतीहै जब लहरआवै तब समुद्र गोमती मिलकर रेतीजलमें हो-
जाय फिर खुलजाय एकसमय लहरआना बन्दहोगया रेतीखुली रहगई
हवासे रेतीके उसदेशके लोग दुखीहुये केवलजीकी मालागई तबसे स
मुद्र गोमतीमें मिलनेलगा यह प्रभाव देखकर बहुतलोग चेले केवलजी
के हुये भक्तिकीरीति उसदेशमेंचली एकदिन केवलजीके घर साधुआये
उनके निमित्त उनकी स्त्रीने सूखीरोटी बनाई संयोगवश उसस्त्रीका भाई
इसीसमय आगया उसके निमित्त खीरबनाई केवलजी देखकर उसको
पानीलानेको भेजा खीर साधोंको खिलादी स्त्री ने आनकर क्रोधकिया
उसको घरसे निकालदिया उसने दूसरा खसमकरके बेटाबेटी जन्माया
एकसमय अकालपड़ा तब अन्नको बिलकती केवलजीके यहांआई देखा
भंडारा चलरहाहै केवलजीको दयाआई बोले कि अरीनिगोड़ी जो खसम
करना अंगीकार था तो ऐसा खसम क्योंन किया जैसा मेराखसमहै कि
तेराखसमभी जिसका भिखारीहुआ केवलजी साधोंके आनेजानेकी राह
में झाड़ूदेना उसको कहदिया सुकालहुआ तब बिदाकर दिया॥

ग्वालजी की कथा॥

ग्वालजी परमभक्त साधुसेवीहुये अपने उद्यमसे जो कुछ लाभहोता
साधुओंको सेवाकरते एकसमय बनमें साधुसेवामें रहे उनकी भैंस चोर
लेगये घरमें आपती आसे कहा कि एक ब्राह्मण घीकेदाम समेत भैंसको
लेनेका प्रबंध करके लेगयाहै मा उनकी जानगई पर कुछ न बोली पुत्र
स्नेहकरके एकदिन दीपदानको चोरोंने भैंसके गलेमें चांदी की हँसुली
डाली भगवत् जोकि ब्राह्मणोंके ब्राह्मणहैं रस्सी तोड़कर भैंसको ग्वाल
जीके घर पहुंचाया ग्वालबोले देखो कैसा सच्चा ब्राह्मणहै घीके दाम
की हँसुली समेत भैंस पहुंचायगया॥

गोपालजी की कथा ॥

गोपाल जी भक्त कृष्णउपासक जयपुर के राज्यमें हुये साधुसेवाकी उनकी बड़ी ख्यात हुई तब उनके कुल में कोई विरक्त होगया रहा सो परीक्षा लेनेको आया अच्छेप्रकार उनकी सेवाकरी घरमें भोजनकराने को लेगये उन्होंनेकहा स्त्रीको हमनहीं देखते गोपालने कहा सबअलग होजायँगी भोजन करनेलगे तो झरोखेसे भक्तकी स्त्री दर्शन करनेलगी तब विरक्तने एक तमाचा गोपालके मुहँपर एकओर मारा दूसरी ओर बाकीरहा उसे लेकर बिनय किया कि इसकोभी पवित्रकरिये वह विरक्त बोला कि ऐसेही वंशसे कुलका उद्धार होताहै ॥

गोपाल विष्णुदास की कथा ॥

गोपालजी रहनेवाले बाबली काशीके समीप व विष्णुदास रहनेवाले काश्मीर देश दक्षिणके दोनों गुरुभाई भक्तोंकी सेवा परमभावसे करतेथे और जो कुछ धर्म अच्युतगोत्रके कुलको चाहिये सो दोनों भाइयोंनेऐसा पालन किया कि बिख्यात होगये भंडारे महोत्साह में जोकोई उनको बुलावे तो गाड़ोंमें सामग्री भरके लेजाते कि कोई बातकी घटीआने से भंडारेवालेकी निन्दा न होय गुरु उनके सिद्धथे दोनों भाइयोंने विनय किया कि आज्ञाहोतो महोत्साहकरें गुरुने आज्ञादी औ बुलानेकेनिमित्त अपने चारोंओर जल डालकर बोले कि तुम सामा महोत्साहकी बनाओ जोदिन उत्साहकाहै उसदिन सब साधु आवेंगे गुरुकेवचनपर निश्चय कर किसीको बुलानेको कहीं न भेजा सामग्रीको इकट्ठा किया उसदिन पर सारे संसार के साधु पहुंचे सबकी रीति मर्य्यादकर भण्डारा बड़ी धूम धामसे हुआ पांचदिनतक भांति भांति के भोजन करवाये सबको वस्त्र द्रव्य भेंटकिया गुरूने आज्ञाकी कि इस मेलेमें नामदेवजी व कबीर जीभी आयेहैं पता बतलादिया व कहा कि दोनों महापुरुषोंका दर्शनकर आओ दोनोंभाई ढूंढे नामदेवजीका बड़ी प्रीतिसे पकड़लिया नामदेवजी मुसकराके बोले कि जहां भगवद्भक्तोंकी प्रीतिनहीं तहां हमनहीं जाते जहां प्रीति व सेवा भक्तोंकी होती है तहां निश्चयकरके जातेहैं तुम्हारी साधुसेवा देखकर बहुत प्रसन्नहुये अब तुम कबीरजीकाभी दर्शन करो तब दोनों भाइयोंने राहमें कबीरजी का दर्शनकिया उन्होंने भी

वैसेहीकृपाकोबिदाहोकर दोनोंभाई गुरूके निकट आये भगवत्से मिल
ने का दृढ़ अवलम्ब साधुसेवाको समझकर स्मरण भजन करतेरहे ॥

गणेशदेईरानीकी कथा ॥

रानी गणेशदेई मधुकरसाह राजा वोछड़ेकी धर्मपत्नी भगवत्भक्तिमें अहंतरही राज्यसे जो मिले साधुसेवामें लगाती एक साधुने धनके ठिकाने की जगह रानीसे पूछा रानीनेकहा साधुसेवा धन्यहै तिसपर रानी की जानुमेंछुरी मारकर वह साधु भागगया कितने दिनों रानी वहाना रजोधर्म व वेषैनी शरीरकी करके राजाकीसेजपर न गई इसहेतु कियह घाव देखकर राजा सब साधुसे भावघटादेगा नितांत राजाकेपासगई देख कर राजानेपूंछा तब वृत्तांतकहा राजाअतिप्रसन्नहुये अपनाभाग्यसराहा॥

लाखाभक्तकी कथा ॥

लाखाभक्त हनूमानवंशमें रहनेवाले मारवाड़देशके हंसके सदृशहुये राममंत्रोपासक साधुसेवी विख्यातहुये आकालपड़ा साधोंका आनाजाना वहुतहुआ दूसरी जगह कहीं जावैठनेका विचारकिया भगवत् ने स्वप्न में कहा कि इसीजगह रहो प्रभात एकगाड़ी गेहूं और एक भैंसआवेगी गेहूं तो कोठीमें रखना जितना प्रयोजनहोगा उतना निकलता रहेगा घटगानहीं व घी दूध सदा भैंससेहोगा जब प्रभातहुआ तब गेहूं व भैंस एक आदमी पहुंचायगया लाखा शुचि जीते होकर साधुसेवा करतेरहे उस भैंस व गेहूं के पहुंचाने केहेतु भगवत्ने यह चरित्रकिया कि किसी ने किसीको बोलमारा कि देखेंगे तू गेहूं व भैंस लाखाभक्तका देआवेगा वही देगया फिरलाखा साष्टांग दण्डवत्करते एक सुमिरनी भेंट लेकर जगन्नाथजीगये थोड़ीदूर जब मन्दिर रहा जगन्नाथरायने पालकीभेज कर दर्शनदिये सुमिरनी अंगीकारकी कुछदिन पुरीमें रहे एक लड़की कुंवारीरही साधुसेवाके लालच ब्याहमें चितउठा विना रुपया कौन करे जगन्नाथजीने आज्ञादी हमारे भण्डारसे लेकर ब्याह करो अंगीकार न किया पुरीसे चलखड़ेहुये तब जगन्नाथजीने एकराजाको स्वप्नदिया तब उसने एकहजार मुद्रा भेंटकिया भगवत् आज्ञाजानी अंगीकार कियाघर आनिकै लड़कीका ब्याह कर जो बचा साधोंकी सेवामें लगाया ॥

कथा रसिकमुरारि की ॥

रसिकमुरारिजी परम भक्तहुये सेवा पूजा उत्साह सहित करते व प्रियाप्रीतमके रंगमें रँगे युगुलछवि माधुरीके आनंदमें मग्नरहा करते सदा चरणामृतपीते जलनहीं एकसमय भंडाराहुआ चरणामृत संतोंका लिया स्वाद न पाया कारण लेआनेवालेसे पूछा तो एककुष्ठी साधुका चरणामृत घृणासेनहीं उताराथा उसकाभी चरणामृत उतरआया तबस्वाद पाया एकसाधुने अपने सोंटेकाभी पारसमांगा न पाया तबजाकर पत्तल आधीखाई रसिकमुरारिजीके शिरपर मारा उससमय बारह राजा चेले मुरारिजीके उसको मनानेको उठे सबको मनाकरके आपजाकर विनय करी कि आज सीथप्रसाद कृपाकर आपने दिया और दिन चरणामृत मिलताथा यहकहकर कईपारस दिलवाये एकबेर बगीचेमें साधुउतरे आप के जानेपर एकसाधु हुक्कापीतारहा संकोचकर छिपाया आपने देखकर आदमियोंसेकहा हुक्काभरलो दरदहोताहै जबआया तब थोड़ापीकरउस साधुकोदिया उसे साधुनेपिया एकबेर जागीरके गांव दोचाररहे सो राजा ने निकाललिये श्यामानन्द गुरुदेवने लिखा जिसदशामेंहो वैसेहीआओ भोजनकर उठेथे जूठेही हाथमुंह गुरूकेपास पहुंचे गुरूने प्रसन्न होकर राजाकेपास जानेको आज्ञादी जब राजासे भेंटकरनेचले पालकी में तब राजाने एक बौड़हा मत्तहाथी राह में छुड़वादिया सब भागगये कहार भीभागे तब हाथीसेकहा कि हरे कृष्ण हरे कृष्ण क्योंनहीं कहता सुन-तेही वहहाथी सोरगुल सबछोड़कर चरणोंपर मस्तक झुकाकर आंखों से जलप्रेमका गिरानेलगा गोसाईंने माला गलेमें पैन्हाकर भगवन्नाम कानमें उपदेशकर गोपालदास नाम रखदिया राजा सुनके दुष्टताछोड़ चरणों में आनकरगिरा अपराध क्षमा कराया चेलाहुआ गांवछोड़दिये औरभीदिये हाथी साधुसेवा करनेलगा बनजारोंका जिनिसलाकर भंडारा महोत्साह करता सबकी हानिकावृत्तान्त जबपहुंचा तब गोसाईं जीने हाथीको समझादिया तबसे पांच सातसौकी जमात साथलेकर महंतके ठौरमें रामतकरनेलगा जहांपै है वहांभेंट न मानती सबठौर पहुंचापदेसी यहवृत्तान्त संसारमें ख्यातहुआ देखो यवनिक नें भी सुना लकड़ीका उपायकिया हाथ न आया एककोई साधुकारूप बनाकर महन्त

में लेआया कारागारमें बन्धनकिया वह गोपालदास बिना भगवत्प्र-
साद व सीथप्रसादके कुछ और नहीखातारहा तीनदिन बिन अन्नजल
खड़ारहा आमिलनेकहा कि गंगाजी में लेजाव गंगाजलतो पानकरैगा
जब गंगामेंगया तो शरीरकोछोड़ परमधामकोगया यहां एकबात अति
कोमल व सूक्ष्म भीहै एककारण करके वर्णननहीं करसक्ता सबकोई अपने
अभिलाष व विश्वासके अनुकूल समझलेवें गोब्राह्मण व हरिभक्त और
हरिभक्तों की कृपा॥

## मनसुखदास की कथा॥

मनसुखदासजी जाति कायस्थ ऐसेभगवत् भक्तहुये जिनको भगवत्
ने साक्षात् दर्शन दिये साधुसेवा में बड़ी प्रीतिरही कंगालता आयगई
उपवासोंसे दिनकटते थे ऐसीदशामें किसीदुष्टके बहकाने से एकसाधुने
मिठाईका भोजनमांगा तबस्त्रीसे आपने उपायपूछा उसने नाकमेंसे नथ
उतारकर हाथपररखदी गहने धरके साधुसेवाकी भगवत् मनसुखदास
के रूपसे रुपैयादेकर नथ बनियाके यहांसेलयाये वह बड़भागिनी चौ-
कादेतीरही बोली पहिनादेव प्रभुने श्रीहस्तसे पहिनाई मनसुखदाससे
स्त्रीकीभक्ति अधिकजानकर स्त्री को दर्शदिया क्योंकि ऐसी दरिद्रतामें
तनमें केवल एकगहना सोभीनाकका जिसकरिके सुहागिन कहलातीहैं
सो उतारदिया साधु सेवाकोकिया तो भगवत् क्यों न दर्शनदें जब मन-
सुखदासने देखा सब वृत्तान्तसुना तो जाना भगवत्के चरित्रहैं सबबातें
समझकर आनन्दमें मग्नहोगये अब अपने भागको शोचनेलगे स्त्री के
भागको धन्यमाना अन्नजल छोड़कर दर्शनकी अभिलाषकर भजनकरने
लगे स्वप्नहुआ काशीमें दर्शनहोगा वहां जाकर काशीमें भजनकरनेलगे
चतुर्भुज रूपसे प्रभुने दर्शनदिये वर यहीमांगा कि यहीरूप मनमें बसा
रहे अंतमें उसीरूपको प्राप्तहुये॥

## हरिपाल निस्कञ्चन की कथा॥

हरिपाल ब्राह्मण ऐसेभक्त और साधुसेवीहुये कि धनसब साधुसेवा
में उठायदिया ऋणसे जहां तकमिला वहभी साधुसेवामें उठाया भग-
वत्भक्तोंको खिलादिया निस्कञ्चन विख्यातहुये तबचोरी ठगी करने
लगे जिसको तिलक कंठी अथवा भक्तजानैं तिससे न बोलैं भगवत्सेवी

तुच्छ जानते तिसको हाथ न लगाते एकजमात साधुओंकी आई टिकाकर भोजनकी सामग्री के चिन्तामें निकले कुछहाथ न लगा विकलहुये भगवत्को भी भक्तोंके विकलहोनेसे चिन्ताहुई द्वारकासे रुक्मिणीजी समेत चले श्रीकृष्णजी साहूकारके रूप रुक्मिणी साहूकारनी केरूपसेआये निष्किञ्चनजी से कहा कि उस गांवतक पहुंचादेव एक रुपैयादिया निष्किंचनजी तीर कमान लेकरचले पंथमें सोचनेलगे कि यह साहूकार अच्छा चिकना चांदना मोटा ताजाहै और भगवत्से विमुख दिखाई पड़ताहै कि तिलकमाला नहींरखता इसका माललेना चाहिये जंगलमें पहुंचे तब तरवारखींच डरवाकर सबआभूषण उतरवालिया एकछल्ला साहूकारनी की उंगुलीमें रहगया निष्किञ्चन जी उसको भी बलकरके उतारनेलगे साहूकारनी बोली अरे निगोड़े तू बड़ा बेदरद व कठोरहै कि मेरासारागहना लेलिया अबएकछल्लेके कारण मेरी अंगुलीमरोड़ता है निष्किंचन जी बोले चल बावली कहांकी कठोरता और कोमलतालाई है तेराखसम तुझको सौ छल्ले गढ़ादेगा मैं इसछल्लेबिना दशहरि भक्तोंकी सेवा कहांसे करूंगा यहसुनतेही आपप्रभु प्रगटहो छातीसेलगा कर राजायह पदवी निष्किंचन को देकर अन्तर्धान होगये अब विचारना चाहिये साधुसेवा की महिमाको जिसके प्रभावकरके पापकर्म पुण्यरूप और भगवत् जो कालका भी काल और भयकाभी भयहै सो वशीभूत होकर भक्तके मनोर्थ पूर्णकरने को निजधाम छोड़कर आताहै ॥

## हरीराम की कथा ॥

हरीरामजी ऐसे भगवद्भक्त रहे कि भजनके आगे सर्वसाधन तुच्छ समझते रहे बड़े प्रतापी व बुद्धिमान चतुर व प्रेमकीमूर्तिरहे और प्रिया प्रीतम के ध्यान में दिन रातव्यतीत होतारहा व साधुसेवा का प्रण [illegible] कौन कथनहै एकसाधुको [illegible] संन्यासी ने राजाके समीप [illegible] राजाको [illegible] गांवमें डौंड़ी [illegible] [illegible] साधुको अन्न न मिले और [illegible] हरीराम जी ने [illegible] हरीरामजी ने राजा के आगे जाकर [illegible] [illegible]

हिरण्यकस्यपादिका कह धरतीसाधुको दिखाई सचहै किसन्तजन काल यम किसीसे नहींडरते राजाकी कितनी बातहै ॥

रानी व राजाकीकथ॥

एकराजा परम भागवत साधुसेवी ऐसाहुआ कि साधोंकी भीड़उसके यहां बनीरहतीथी अपनेहाथ सेवाकरता एकमहंत परमभक्त औरज्ञानी से बड़ीप्रीति होगई जानेनहींदेते एक वर्ष पर्यंत महंत टिकेरहे प्रभात जानेका निश्चयकिया राजाने बहुत विकल होकर रानीसे कहा रानी ने देखाकि महंतके जानेसे राजानहीं जीवेगा तब बिचार किया कि लड़के को बिष दे कि इसहेतु कुछदिन महंत ठहर जायँगे सोई किया राजमन्दिरसे महारुदनकी धुनिहुई महंतभी दौड़कर गयालड़केको श्यामदेखा जानाकि बिषदियाहै वृत्तान्त पूंछते पूंछते राजाने कहा तब महन्त उनके प्रेमको समझकर बेसुधहोकर मग्नहोगया सबसाधों को बुलाकर भजन प्रारम्भ किया थोड़ीबिलंबमें लड़का जीउठा खेलनेलगा फिरमहंतसाधुओंको बिदाकर आपराजा रानीके प्रेममें बँधकर रहगया सचहै जोजन भगवत् भक्तोंकी महिमा और सत्संग के सुखको जानते हैं उनको बियोग भगवत् भक्तोंका करोड़ नरकके दुःखसभी अधिक दुःखदेनेवालाहै॥

एकराजाकी लड़की की कथा ॥

एकभक्त साधुसेवी राजाकी लड़की जो ऐसे बिमुखके साथव्याहीगई कि वहकुछ न जानताथा कि भगवत् व भक्ति व साधु किसकोकहते हैं अपने ससुराल में गईतब अति बिकलभई साधुका दर्शन दुर्ल्लभहुआ तब एकलौंड़ीसे कहाकि जब साधुआवें तबकहना एकजमात साधुओंकी वाटिका में उतरी सुनकर उसलड़कीने अपना दोतीन बरसका लड़का रहा उसको बिषदिया मरगया राजा उसका खसम रोदन करनेलगा तब वहलड़की बोली कि मैकेमें हमनेदेखाहै साधुके चरणाम्रतसे लड़का निस्संदेहजियेगा उसने कहा साधुकैसे होतेहैं तबलौंड़ीके साथकरदिया उसने दण्डवत्आदिकी बिधिजनादिया वह जाकरसाधुओं को दण्डवत् बंदनकर साधुओंको घरलायाउसलड़कीने दरशनकर धन्यमाना साधु लोगोंने चरणाम्रत मुखमें लड़केके देकर भगवत्ध्यान व भजन प्रारंभ किया लड़का उठबैठा वह राजा भगवत् भक्त होकर उसदेश को भक्त

कियादेखाचाहिये सत्संगकी महिमाकोएक लड़की बड़भागी के प्रताप से कितने लोगोंका उद्धारहुआ और भगवत्भक्त जन्म व मरणकादुःख दूरकरके लाखोंकरोड़ों को अमर करदेते हैं एक लड़का जिलादिया तो क्याबड़ी बातहै ॥

नीवांजीकी कथा ॥

नीवांजी राजपूत ऐसे भगवत् भक्त साधुसेवीहुये कि जोभक्त उनके घर आवें अतिप्रेमसे उनको दण्डवत् कर चरणों को धोकर अपने घर ठहराते जगह जगह कथाबैठाकर अपनी मधुरवानी और सेवासे प्रसन्न रखते इसीप्रकार जबतकरहे वयक्रमभर उनकेप्रेमकोभगवत्ने निबाहा ॥

कृष्णदासजी की कथा ॥

कृष्णदासजी गलताजी जयपुरके राज्यमें भगवत्भक्त हुये रघुनन्दन स्वामीके चरण कमलमें मन भवँरकी भांति लगायेरहते सुख दुःख शत्रु मित्र बराबर जानते स्त्रीकोनहीं देखते अभ्यागत सेवा करते कलियुगको मानाजीतलिया जो दधीच ऋपेश्वर ने कियासोकिया एक दिन गुफामें बैठे भजन करते द्वारपर व्याघ्रआया अभ्यागत जानकर अपने जानुका मांस काटके डालदिया भगवत्ने प्रसन्न होकर दर्शनदिया विचारकरना चाहिये इसधर्मको अबहमलोगथोड़ासापानी और चुटकी आटादेतेरोतेहैं॥

रानाबाई की कथा ॥

रानाबाई धर्मपत्नी रामराजा पुत्रखेमाल भगवत् और गुरू और भक्तों की ऐसी भक्त व सेवाकरने वाली हुई कि संतोंने कृपा करके दोनोंलोकसे निर्भयकरदिया और जिसने अपने स्वामीकी शिक्षाके अनुकूल आचरणकिया और नवधाभक्तिको मुख्यतर समझकर अन्यधर्म्म सब छोड़दिये और उसभक्तिके प्राप्तिका हेतु सिवाय भगवत् भक्तोंकी प्रीतिके दूसरा न जानकर सार असारके मूल तत्त्वको अच्छे पहुंचकर भगवत्की अनन्यदासतामें दृढ़हुई उदारता इतनीरही कि एकबेर अपने पतिके संग मथुराजी गई वहां सब धन जो पासरहा साधु ब्राह्मणों को देदिया कुछ राहके निर्वाहकाभी न रक्खा इसीसमय नाभाजी कृतभक्तमालके प्रताप हाथों में केवल कड़े एकसौपांच रुपयेके दामके रहगये थे जो बेचकर घरजानेका विचार कियाथा उनको रानीसाहबने बेचकर

दिया और राजासेकहा आजतक शरीरपर बोझरहा आज काम आया राजा प्रसन्नहुये किसीप्रकार करके राजधानीपर पहुंच सत्यहै कि जिसने साधुसेवाके समय कलहकी चिन्ता को किया सो साधुसेवा क्याकरैगा ॥

नन्ददासजी की कथा ॥

नन्ददासब्राह्मण रहनेवाले बरेली केपरमभक्त साधुसेवी हुये खेतीसे जोलाभ होता साधुसेवा भगवत् उत्साहमें लगादेते एक दुष्ट बिमुखने एक मरी बछिया उनके खेतमें डालकर उनको हत्यालगाई नन्ददासजी ने उसको जिलादिया सबको भक्तिका निश्चय व विश्वास हुआ ॥

हरिदासजी की कथा ॥

हरिदासजी योगानन्द महाराजके बंशमें परमभक्तहुये बावनजीकी भांति उनकी भक्ति थोरेहीकालमें बढ़गई साधुके अपराधकबहूं चित्तपर न लाये भक्तोंको गुरुतुल्य जानते तिलकमालासे अत्यन्त प्रीतिरही रघुनन्दन महाराजके उपासक व गृहमें रहनेपर बैराग्य जनक महाराज के सदृशरहा ॥

कान्हड़जी की कथा ॥

कान्हड़ बिट्ठलदासजीके पुत्र जातके चौबे रहनेवाले मथुराके भगवत्महोत्साह ऐसा करते रहे कि चारोंबरण चारों आश्रम और कंगाल व राजा सब इकट्ठे उस महोत्साहमें होतेरहे सबका शिष्टाचार करते कोई बिमुख न जाता चन्दन पान व बस्त्रसे भगवत्भक्तों की सेवा सत्कार करते और समाज ऐसीहोती मानो अमृतकी वर्षा होतीहै जब भगवत् भक्तोंकी सेवा सत्कार करके बिदा करते तो प्रेम से बेसुध होजाते रहे सो कारण दो प्रकारका समझ में आता है एकतो भक्तोंका बियोग कि अपनेको बड़भागी जानकर प्रेममें मग्न होजातेरहे और उसी महोत्साह में सबकोई इकट्ठेहोकर नाभाजी जिसने भक्तमाल रचना किया उनको गोसाईं पदवीदी थी ॥

माधवग्वाल की कथा ॥

माधवग्वाल ऐसे भक्त साधुसेवीहुये कि दिनरात भगवत्भक्तों के सुख के हेतु चिन्ता रहतीथी व नवप्रकारकी नवधाभक्ति दशवीं प्रेम लक्षणा सोई मानसरहै तिसके मरालथे सबकी भलाईकी चाहना सदा भगवत्

को सुनतेहैं वहांवेद और सब शास्त्रप्राप्त रहतेहैं जिनको मुक्तिकीचाहना होवे भगवत् कथासुनैं भागवत्का वचनहै कि जोभगवत्कथारूपी अमृत को कर्णपुटकरिकै पानकरतेहैं वे सब पापोंको दूरकरि भगवत् परम्पद को जातेहैं फिरभागवतमें लिखाहै किजोकोई भाग्यहीन भगवत् कथाको छोड़कर निन्दित सारहीन कथा श्रवण करतेहैं वेलोगऐसेहैं जिसप्रकार शूकरकी बिष्ठामें रुचिहोतीहै और अच्छेप्रकार बिचारकरनाचाहिये किजो कोई भक्तहुये अथवाअबहैं व आगेहोंगे वहसब प्रतापश्रवणकाहै यद्यपि सुनना भगवत्चरित्रों का सबप्रकार मंगलरूपहै परन्तु जो बिधिपूर्वक विश्वासकरिकै सुनै तो उसका क्या कहनाहै यह कि व्यासको भगवत् रूपजानै व हरिचरित्रों और उसशास्त्रमें हृदयसे प्रेमहो व सुनकर समझकर अच्छेप्रकार मननकरै और उसके अनुकूलवर्त्ते भागवत्कथासे तृप्ति न होय ऐसी प्रीतिहोवै हरिचरित्रोंको नितनवीन समझे यहनहीं कि एकबार जो सुना उसके सुननेका क्या प्रयोजनहै पृथुमहाराज ने भगवत् चरित्रोंके सुननेको दशहजारकान मांगे भागवत्से नवधाभक्ति में जो प्रथम श्रवणलिखाहै सो यहीअभिप्रायहै कि बिनाश्रवण भगवत् चरित्रोंके भक्तिप्राप्ति नहींहोती यद्यपि आपसकी वार्त्तालाप में भगवत् चरित्रोंका सुनना व बिष्णुपद आदि का श्रवण सब श्रवण निष्ठाही में प्राप्तहोतेहैं पर दुष्टनर श्रवणवहहै कि भगवत्भक्तोंके सत्संगमें चरित्र सुनेजावैं किसहेतु कि उसश्रवणका साधनभी वहांप्राप्तहोताहै और जो कुछ सन्देह व भ्रम होताहै सो तुरन्त निवृत होजाता है अथवा पुराण आदिकी कथाकराना यहभी अच्छीरीति श्रवणकीहै किसहेतु कि आपसे आप सत्संग लाभहोताहै सो कथाकराने की रीति कहीं कहींहै पर जो लोग ऐश्वर्य्यमान और सरदार और मुलाज़िम सरकारहैं उनकीकथा करानेका वृतान्त अद्भुतहै थोड़ासालिखताहूं प्रथम तो भगवत्चरित्रोंमें किसीकी प्रीतिहीनहो वरु कोई कोई मन्दभागियों का यह वचनहै कि साहब कथासुननेसे क्या होताहै करणी प्रमाण है और उनदुष्टों असुर बुद्धियोंको इसबातका बिचारनहीं कि लिखनापढ़ना व व्यवहारके काम करने व चतुराई सम्पूर्ण कार्य्य लेनदेन व कार्य्य सरकारी आदि सब श्रवणके अवलम्बसे उनके ज्ञानध्यानमें आयेहैं तो जबतक भगवत्कथा

न सुनेंगे तबतक भगवत्‌कारूप किसप्रकारसे बुद्धिमें आवेगा और किसी के कुलमें यह वृत्तान्त अपनी आंखोंसे नहींदेखा कि कभी उनके कुलमें कथानहींहुई वरु अमंगल और कारण आजाने किसीउत्पात और मरजाने किसी प्रियबन्धु का समझते हैं सो ऐसीबुद्धि और चालन उनकी उनके सत्यानाश जाने के निमित्त हैं जो किसीने गलादबाने से अथवा संकोचसे किसीकीकथा कहलाई तो ऐसेआदमीसे कि इकट्ठेकारहनेवाला भड़कदार अथवा पुरोहित अथवा लड़काई की जवानीका यार अथवा सदासेवीहोवे किसीप्रेमी व भगवत्‌भक्तको ढूंढकर कहलानेकी तो कुछ बातहीनहीं भला अब जब कथाआरंभहुई तो कोई सुननेको नहींआता कोई सावकाश नहींपानेकी बातकहताहै कोईकार्य्यकी भीड़का परिश्रम बतलाताहै कोई कहताहै कि क्या हमने पापकियाहै जो कथासुनें और कोई कहताहै कि जिसदिन सम्पूर्णहोगी उसदिन आजावेंगे और कोई अपने आपको बड़ाआदमी अथवा बड़ा ओहदेवाला समझकर कंगाल अथवा छोटेओहदेवाला जानकर उसकीकथामें नहींजाता और देखिये तो उनसाहिबों को सिवाय सतरंज व गंजीफा खेलने व कुत्सित कथा कहने व खेलकूद नाचतमाशा देखने और ऐसेही ऐसेप्रकारके निष्फल आचरणोंके सिवाय और कुछकामनहीं और जो भागवश कोई संयोगसे चलाभीगया तो तनकमन न लगा और जातेही निद्राविवशसमें प्राप्तहुये और जब और किसीनेपूछा तो कथा और पण्डित दोनोंकी निन्दाकरने लगे बस वह कथा कहलानेवाला अकेला सुनतारहा जब समाप्तहोनेका दिनआया और उनलोगोंको बुलाया तो दूसरीसवार के बुलानेसे निज रुपया चढ़ानेकेसमय आये इसहेतु कि कोई अक्षरकानमें न पड़जाय और जो कथाकेसमाप्तहोनेमें कुछ विलम्बहुआ तो बुलानेवाले आदमीपर क्रोध किया कि इतनापहिले क्यों बुलालाया और कोई पण्डितजीसे कहताहै कि महाराज शीघ्रताकरो संध्या निकटआई और कोई गरदन उठाकर घड़ीकीपानी देखताहै कि घड़ीपानी अन्तकोआई कि नहीं और कोई उन घरके अधिष्ठातासे कहताहै कि आरतीआदिकी सामा सावधानीसे तय्यार करखखो कि विलम्ब न हो औरकोई मनहीमनमें कहताहै कि किस उपाधिमें आनफंसे और किसीने मुद्राहीमनमेंलिया और चढ़ावेको तुरन्त न

दिया किसीप्रकार इसवृत्तांतसे कथापूरीहुई पर इतना और भी अधिक है कि जो बशचला तो खाटारुपैया चढ़ागये वाह क्या बड़ाई कीजिये कि जो नाचमेंजावें तो स्वप्नमें भी नींद न आवे और उसकेप्रेम में भूख प्यास सब भूलजावें और सबसे पहिले जावैठैं और भगवत् चरित्रोंके सुन्नेका और कथामेंजानेका यहवृत्तान्त कि मानोंकिसीने तोपकेमुखपर खड़ाकरदियाहो हाथ बांधकर यह विनतीहै कि इसअवगुणीने अपना वृत्तांत लिखाहै किसीको दुःख न होय यहवृत्तान्त मेरा कड़ारभागोंमेंसे एकभागहै हे श्रीकृष्णस्वामी हे दीनवत्सल हेप्रणतारत भंजन हे दीनबन्धु कोईदिन ऐसाभी आवेगा कि आपके चरित्र पवित्र तो चन्द्रमाके सदृश होंगे और मेरामन चकोरकी भांति और कौन वह घड़ी होगी कि आपके रूप अनूप का चिन्तवन और ध्यान ऐश्वर्य्य व धनसदृश होगा और मेरा मन लालचीपुरुष के सदृश है हे करुणाकरमहाराजजो अपनीभाग्य हीनता और अपराधोंको विचार करताहूं तो करोड़ों जन्म तक कुछ ठिकाना नहीं दीखता और पतित पावन दीनवत्सल अधम उधारन करुणानिधान आदि नामों पर दृष्टिहोतीहै तो कोई चिन्ता औरभयका स्थाननहीं पर इसमेंभी एककटाक्ष यहहै कि यहलिपि मेरी केवल नाममात्रकोहै कुछमनसे नहींजो अपनी इसलिपि पर दृढ़होकर संतुष्टरहा तो भीबेड़ापारहै कहांतक बिनयकरूं जो कर्ममेरेहैं उनमेंऐसा एकभी नहीं कि जिसके अवलम्बसे आपके अंगीकार योग हूं अबइतनी हीबिनय बहुतहै कि जैसाहूं आपकाहूं यहरस समाज आपके चरित्रका जो मेरेहृदय के नेत्रोंमें झलकै तो मेरेबाराबर भागकौन काहै कि वृषभान नंदिनी ब्रजचंदिनी जीको यहसमाचारपहुंचा कि नंदनंदन ब्रजचंद महाराज सामा होली खेलनेको लेकर बड़ी धूम धाम से सहस्रों लाखों अपनेसखा औ मित्रोंके सहित समीप आनपहुंचे तो तुरंतकरोड़ों सखियों और रंगगुलाल आदि सहितपरम आनंदमें भरीहुई गाती बजातीचलीं जब मानसरवरके निकट पहुंचीं तो नंदनंदन महाराजका यूथआन पहुंचा और दोनोंओरसे वर्षा रंगकी कि जिसमें गुलाब व केवड़े व कस्तूरी व केसर व चंदनआदि की सुगंधसे सुगन्धित था आरम्भ हुआ तिसपीछे कुमकुमें जोकि अबीर और गुलाल लालश्वेत पीले हरे अब्बासी व गु-

गुलाल भरे हुयेथे चलाये यहवृत्तान्त तो दूरसे बीता जबदोनों यूथमिल गये तो इसधुन व धनधनगड़से रंगकी वर्षा और गुलाल मलने और आपसपर डालनेकी धीड़हुई कि धरती व आकाश रंगीनहोकर आनंद-रूपहोगया और सामा सबप्रकारकी लाड़िली जीके यूथमें बहुतथी और सेना बिनयरूप भी बहुत सजीहुई कि उनमें ललिता व विशाखा व श्यामला व श्रीमती व धन्या व पद्मा व भद्रा व चन्द्रावली हजारों लाखों सखी मंडलियों की यूथेश्वरियों सहितरहीं इसहेतु ब्रजकिशोरीजी का यूथ प्रबलपड़ा और यद्यपि नटनागर महाराज की ओरभी श्रीदामा व मधु व मंगल व सुबल व सुबाहु व अर्जुन व भोज व मंडल यूथेश्वर बहुतसखा और बालगोपाल सहितथा पर लाघवता व चटकई व हस्त-क्रियाकी तीक्ष्णताके कारण दूसरीओर किये सबनिबल पड़े और ब्रज-किशोरीजीकी ओर सहाय भी पहुंची कि ब्रह्माणी और पार्वती व इन्द्रा-णीआदि जो विमानोंपर आरूढ़ होकर इसआनंद के देखने के निमित्त आईथीं ब्रजनागरीजी की प्रसन्नताके हेतु रंग व गुलाल और कल्पवृक्ष के फूलोंकी वर्षा करनेलगीं यह वृत्तान्त हुआ कि एक एक नंदनंदनजी केमध्यमें दशदश ब्रज नागरियोंने घेरलिया और रंगडारने व गुलाल मलने से सबका हाथ बंदकरके अपनी लाघवता व हस्तक्रिया की ती-क्ष्णता व अनूप सुन्दरता व मन्द मुस्कयान व कटाक्ष तिरछी चितवन की फांस में सबको बांधलिया नटकिशोर महाराज को वृषभाननंदिनी जीने पकड़ा और गले में हाथडालकर अपनीओर खींचलिया और ल-लिता विशाखा व धन्याआदि जो समीप रहीं उनकी सहायने ब्रजचंद्र कुंवर न पाये सबने मिलकर रंग व गुलालसे अच्छी भांति सेवा करी तब चन्द्रावली कि लाड़िली जीके प्रतिकूल रही यहदशा देखकर आप आई और नटकिशोर महाराज से कहा कि सावधान हो हम तुम्हारी सहायको आई सहित आन पहुंची सो चन्द्रावली जीकी कृपासे ब्रज-नागर महाराज नागरी जी को पकड़कर मनभाया अपना बदला लिया और ऐसे धूमधाम से रंगकी वर्षा व हँसी व ठट्ठा व बातें कीं और शोभा [illegible] हुई कि [illegible] [illegible] कहा है कि [illegible] समयकी शोभा [illegible] ब्रजकिशोरीजी की [illegible] कि मानों

शोभा स्वरूपमान धरतीपर आकर करोड़ों चन्द्रमाकी शोभाको लज्जित करतीहै गोरेमुख और तड़पदार मुखाकृतपर अलकें बिथुरीहुई चन्द्रिका और शीशफूल शिरपर भालमें तिलक और केसर कस्तूरी का टीका जड़ाऊ झुमक और कर्णफूल कानों में शोभित नथ और बेशर नाकमें महीन स्वर्णतारीका दुपट्टा हरित व अन्य पहिराव लहँगा आदि की अति चमकदमक सहित व यथायोग्य आभूषण सब अंगन पर लगेहुये एकहाथ ब्रजकिशोर महाराजके गलेमें और दूसरे हाथमें गुलाल और इसीप्रकार नंदनंदन महाराज बड़े सज व धजके साथ श्यामसुन्दरके मुखारबिंदपर अलकोंके बाल बिखरेहुये शीशपर मुकुट कानोंमें कुण्डल और झूमकके अन्य आभूषण सब अंगअंगपर बिराजमान सूक्ष्म दुपट्टेसे कमर कसेहुये एकहाथतो ब्रजनागरी जीके गलेमेंबाईंओर दूसरे हाथमें गुलाल इसछबिसे प्रिया प्रीतमको देखकर ब्रह्मा और शिवआदि देवताओंकी तो क्याबात व बलहै कि सावधानीकी सुधबुधमें रहसकें जहां आप प्रिया प्रीतम आपसके रूपको देखकर बेसुध व मग्न होगये ॥

नारदजी की कथा ॥

नारदजी महाराज भगवद्भक्तिकी सबनिष्ठाओंमें अग्रणीयहैं परभागवत धर्मप्रचारक और कीर्तन में बिशेषतर हैं पर उनको जो उत्तम पदवी मिली तो श्रवण के अवलम्ब से इस हेतु श्रवणनिष्ठा में लिखा नारदजी भगवत्के मनहैं औरब्रह्माजीके पुत्रहैं जगत्केउपकारमें इतनी प्रीतिहै कि दोघड़ीसे अधिक बिलम्ब कहीं नहींकरते बाल्मीकि रामायण व श्रीमद्भागवत येदो जहाज संसारसमुद्र से जीवोंको पारलगाने कोजोबने सोनारदजीहीने उपदेश कियाहै जिनपर कृपाकिया वे भगवत् रूप होगये जैसे प्रह्लाद ध्रुव साठहज़ार दक्षप्रजापति के पुत्र व प्रचेता आदि लाखों जिनकी गिनती नहीं होसक्ती जिसपर क्रोधकिया वहभी अन्तमेंभगवत् को प्राप्तहुआ चरित्र नारदजी के अपारहैं पर पूर्ब्बका चरित्र जिसकरके श्रवणनिष्ठामें लिखेगये सो लिखाजाताहै भागवतमें लिखाहै कि पहिलेकल्प में नारदजी दासीपुत्ररहे दुःख पड़नेसे माता उनकी ऋषीश्वरोंकेयहां टहल करके अपनी व नारदजीकीपालनाकरती थी जबकामकोजाती तब ऋषीश्वरोंकेपास छोड़जाती तहां जो कथाका

सत्संगहुआ करता उसको सुनते सुनते ज्ञान वैराग्य भक्तिको प्राप्तहुये जबमाता उनकी मरगई तो वनमें जाकर भगवत्का ध्यान करनेलगे एक वार भगवत् के रूप अनूपका प्रकाश उनके हृदयमें प्रकट होकर फिर अंतर्द्धान होगया नारदजी उसीरूप अनूपके प्रेममें विकल होकर भगवद्भजनमें प्रवृत्तहुये अन्तमें फल यहनिकला कि इसकल्पमें ब्रह्माके पुत्र ऐसेहुये जिनकी महिमा ब्रह्माजी भी वर्णननहीं करसक्ते ॥

गरुड़ जी की कथा ॥

गरुड़ जी भगवत् पार्षदोंमें हैं इसहेतु सेवानिष्ठा में लिखना उचित रहा पर एकसमय उनको मोहहुआ सो कागभुशुण्डि के यहां कथासुनी तब ज्ञानहुआ इसहेतु श्रवणनिष्ठा में लिखा जब श्री रामचन्द्र महाराज लंकाके विजयको चढ़े और रावणका बेटा लड़ाई करनेआया तो सम्पूर्ण सेना और दशरथराजकुमार महाराज को कि जिसकी माया के पाशमें अनगिणत ब्रह्माण्डोंके ब्रह्मादिक देवता फँसेहुयेहैं और जिसके एकबार नामलेने से जीवकी जन्म मरणकी फांसी कटजातीहै नागफांसमें बांधलिया नारदजीने गरुड़कोभेजा तबउन्होंने सबसांपोंकोखाया इन्द्रजीत की मायादूरहुई तो गरुड़को मोहभ्रमहुआ ब्रह्माकेपासगये तब शिवजी के पासआये उन्होंने कागभुशुण्डि के पासभेजा कि पक्षीकी बोली पक्षी अच्छेसमझेगा वहांगये तबसमीपनीलाचलकेजातेही मोहदूरहुआ फिर रामायण वहां संपूर्णश्रवणकिया नित्यज्ञानकोप्राप्तहुये सत्यकरके भगवत्चरित्र अज्ञानतमको सूर्य्य हैं और कामनाके कल्पवृक्ष औरकामधेनु॥

राजा परीक्षित की कथा ॥

राजापरीक्षित अभिमन्युके पुत्र अर्जुनके पौत्र श्रवणनिष्ठा में मुख्य अग्रगण्यहुये इन्होंने श्रीमद्भागवत की प्रवृत्ति संसारमेंहुई जिससे कोटोंजीवोंको परमपद प्राप्तहुआ औरहोताहै व होगी जबपाण्डवोंनेसंसार त्याग किया परीक्षित को राज्य देदिया परीक्षितने नीतिपूर्वक प्रजाका पालनकिया दिग्विजय व धर्मके पालनको निकले कुरुक्षेत्रमेंकलियुगको दण्डकिया निकले राजा को ऋषिबालक का शापहुआ तब राजा ने [illegible] [illegible] श्रीशुकदेवजी [illegible] [illegible]
[illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible]

बश शुकदेवजीआये श्रीमद्भागवत श्रवण कराया जब विरामकिया तब तुरन्त राजा अपने शरीरकी सुधिभूलकर भगवत्के चरणोंमें लीनहोकर मग्न व समाधिमें होरहा उसीसमय तक्षकनागने ऋषिकावचन पूराकर दिया राजा शरीरछोड़कर उस परमधामको गया कि फिरनहीं फिरता सत्यकरके जो ऐसामन भगवत् चरित्रोंमें लगावै उसको अर्थ धर्म काम मोक्ष सबपदार्थ इसीशरीरमें प्राप्तहैं॥

लालदासजी की कथा॥

लालदासजी ऐसे परमभक्त हुये कि हृदय उनका भगवत् चरित्रों का स्थान होगया जैसी भगवत् में प्रीति उसीभाँति गुरूमें और लोभ निकट न आया जैसे कमलपत्र जलमें रहताहै तिसप्रकार संसारमेंरहे भगवत्चरित्रों में राजापरीक्षितकी भांति थे और उसीप्रकार भगवत् धामको गये अर्थात् बघेरागांवमें कथा श्रीमद्भागवतकी होरहीथी जब सम्पूर्णहुई उसीसमय भगवत्के ध्यानकी समाधि लगाकर शरीरत्याग उसी परमपदको पहुंचे जहांराजा परीक्षित गये॥

पांचवींनिष्ठा॥

कीर्तन के वर्णनमें पन्द्रह भक्तों की कथा है॥

श्रीकृष्णस्वामीके जबचरणकमलोंको औरदिति अवतारको दण्डवत् है किअत्रि ऋषीश्वरके घरचित्रगिरि पहाड़पर वहअवतार धारणकरके अलर्क और प्रह्लादआदिको भगवत्का ज्ञानउपदेश किया यद्यपिकीर्तन शब्दका अर्थ यहहै कि जो कहने में आवै परशास्त्र व पुराणके अभिप्राय करके यहपद निज भगवत् चरित्रोंके विषयहोगयाहै दूसरे बोलचालके हेतुनहीं रहा सोवह कीर्तन कई प्रकारकाहै आपसमें भगवत् की चर्चा अथवागाना अथवाभगवत् चरित्रोंको काव्यमें रचना करना अथवाकथा कहनी अथवामंत्र और नाम का मुख से उच्चारण करना अथवा स्तोत्र आदिका पाठ अथवा पढ़ाना इसहेतु कि जिसप्रकार भक्तकोई प्रकारसे पारायण होवै उनको इसनिष्ठामें लिखा पर यह भी जानरक्खो कि सब भक्त जितने आगेहुये और अब हैं और आगेहोंगे कीर्तननिष्ठामें सबको बिश्वास दृढ़हुआ और इसीनिष्ठाके अवलम्बसे भक्तहुये सो सबका लिखना इसनिष्ठामें होनहींसक्ता इसहेतु थोड़भक्तोंकी कथा इसनिष्ठामें लिखीगई

और नामनिष्ठा अलग वर्णनहुई इसहेतु नाम उपासकों का वर्णन उस निष्ठामें होगा इस कीर्तन निष्ठाकी महिमा और बड़ाई किससे वर्णन हो भक्तोंहें तरगा तारगा पद जो संसारमें विख्यातहें सो इसीनिष्ठाके उपासकोंके निमित्त सत्यहें निश्चयभक्ति और मुक्ति सब इसीनिष्ठा अर्थात् भगवत् चरित्रोंके कीर्तन परहें जो कोई जिस पदवी का पहुंचा केवल कीर्तनके अवलम्बसे पहुंचा दूसरप्रकार नहीं श्रवणनिष्ठामें जो यहवर्णनहुआ कि श्रवणके प्रभावसे भगवत् मिलताहै तो तात्पर्य्य यहहै कि जब भगवत् की महिमा और भगवत् चरित्रोंका श्रवणकरेगा तब भगवत् चरित्रोंका कीर्तनकरेगा और किसीने भगवत् चरित्रों को केवल सुनि मात्रलिया और फिरि कीर्तन नहींकिया तो कैसे भगवत् मिलेगा सिद्धान्त यहहुआ कि भगवत् कीर्तनके हेतु श्रवण एकसाधनहै और फल उसका कीर्तन और इसीहेतु श्रवणको पश्चात् कीर्तन शास्त्रोंमें लिखाहै और यह बात देखने में भी आतीहै कि हजारों आदमी भगवत् कथा आदि सुनते हैं पर सुनेपीछे जो भगवत् कीर्तन नहीं करते इसीहेतु कोई वांछितफल को नहीं प्राप्त होते और बुद्धिसेभीजानाजाताहै कि जबतक देखे व सुने हुये सौन्दर्य्य अथवा दूसरीकोई वस्तुका वर्णन न होगा तो किस प्रकार मनमें रहेगा भगवत्का वचनहै और पुराणमें लिखाहै कि मैं न वैकुण्ठ में रहता हूं और न योगियोंके हृदयमें केवल मैं वहां रहता हूं जहां मेरे भक्त कीर्तन करतेहैं भागवतके एकादशमें लिखाहै कि सतयुगमें ध्यान से और त्रेतामें यज्ञसे और द्वापरमें भगवत्पूजासे मुक्ति होतीरही और कलियुगमें भगवत्कीर्तन प्रमाणहै विष्णुधर्म्मोत्तर में लिखाहै कि भगवत्का कीर्तन सब सुखोंका देनेवाला और पापों का नाश करनेवाला और मनका निर्मल करनेवाला और धर्म्मकोबढ़ानेवाला और भक्तिमुक्ति को देनेवाला और परमपदहै यह विरुद्ध मतवाले [illegible] इसबात में पूछतेहैं निश्चित यह कि बिना भगवत्कीर्तन कोई उपाय अन्य [illegible] [illegible] पानीके मथनेसे घी और रेतमेंसे तेल प्राप्त होजाय तो हो जाय पर बिना भगवत्कीर्तन संसार सागर से उद्धार नहीं [illegible] और भगवत्कीर्तनके विधानमें यह लिखाहै कि भक्त [illegible] कीर्तनमें मग्नहोकर [illegible] भूलजाय [illegible]

होआई कि दो आदमी ने निरन्तर में भगवत्कथा कही सुनी दोनों बे-
सुध होकर वहीं मरगये लोगोंने दोनोंको इकट्ठे जलादिया उनकीस्त्रियों
ने आकर अपने अपने पतिकी हड्डियां अलग चुनलीं किसीने पूछा कि
तुमको अपने अपने पतिकी हड्डियों की प्रतीति किसप्रकार हुई कीर्तन
करनेवालेकी स्त्रीबोली कि मेरापति भगवत्चरणों के रसमें ऐसा मग्न
होगयाथा कि हड्डीतक गलगईथी इसीसे पहचानकर चुनलिया दूसरी
ने कहा कि भगवत् चरित्रों के तीर जो कीर्तन करनेवाले के मुखरूपी
चुटकीसे छूटे तो मेरेपतिके हृदयमें ऐसेलगेथे कि हड्डियोंमें वेधहोगयेथे
इससे पहचानलिया सो इसप्रकार कीर्तन और श्रवणमें प्रीतिहोवै पर
यहवचन शास्त्रोंमें लिखाहै कि कीर्तन भगवत् का अन्तःकरणसे अथवा
ऊपरसे देखलाने के हेतु अथवा कोई फलके हेतु किसी प्रकार से होवै
निश्चय करके भगवत्भक्ति प्राप्त होजायगी व मन भगवत्सन्मुख हो
जायगा इसबातका बर्णन कुछ नामनिष्ठामें होगा सब कीर्तनके प्रकार
में एकप्रकार भगवत्कथा कीर्तनकी जो बिख्यातहै तो इससमय उसका
आश्चर्य्य वृत्तान्तहै कि कीर्तन करनेवाले तो बिनाहेतु केवल भगवत्
भजनके निमित्तसे कीर्तन नहींकरते व पढ़नापुराणोंका जीविकाके प्राप्त
के हेतु समझते हैं व श्रवण करनेवालों का वृत्तान्त थोड़ासा श्रवणनिष्ठा
में लिखागया है बहुत करके ब्राह्मण जो भागवत कांख में दबाये कथा
की आड़करके फिरते हैं और उनकी कथानहीं होती तो कारण यह है
कि जिसदिन से उन्होंने उस कथाको पढ़ा तो फिर नहीं कबहूं उसको
बिचारा नदेखा जो नित्य उसका कीर्त्तन करें तो विना घूमने फिरने
के आपसे आप हजारों पुरुष कथा करने निमित्त उनको बुलाया करैं
इसकारण से कि भागवत व रामायणआदि पुराण सब भगवत्रूप हैं
जोकोई भगवत् कीर्तन आराधन करैगा निश्चयकरके उसकी कामना
सिद्धहोगी अर्थात्सुननेवाले जोयहबात कहतेहैं किआजकल्ह कोईकथा
कहनेवाला प्रेमी और भगवत्भक्त नहींमिलता यहबचन उनका निपट
झूठहै हजारोंलाखोंपण्डित प्रेमीमिलते हैं परहमलोगोंको उनका ढूंढ़ना
नहीं औरअपने अवगुणके कारणसे उनकेगुणोंको अवगुणके समान
करलेतेहैं प्रेमऔरभक्ति परदृष्टिनहींजाती जिसप्रकार दोपुरुषएकसराय

में रातकोटिककर सारीरात अपनेअपने प्रेममें जागतेरहे प्रभातको जो दोनोंने परस्पर देखा विषयीमद्यपान करनेवालोंने भगवत्भक्तको यह समझा कि इनने सारीरात हमसेभी अधिक आनन्दकिये होंगे और जो पुरुष भगवत्भजनमें जागतारहा उसने उसविषयीको अपनेसे अधिक भजनआनन्दमेंजाना इसकेसिवाय जोहमलोग भगवत्भजन करनेवाले और प्रेमीहोवैं तो कथाकरनेवाले अनायास मिलजावैं व वेलोग आपहमको ढूंढ़लेवें जैसे शुकदेवजीने राजापरीक्षितको और सूतजीने शौनकआदिको आप ढूंढ़लिया यहरीति सिद्धहै कि जैसेको तैसा आमिलताहै इसके ऊपर जो प्रेमी और भक्त नहीं मिलते हैं उन्हीं पर विश्वास उचित है व योग्यहै कि हमसे अधिक ज्ञाता हैं पहिले तो शास्त्रको अच्छे जानते हैं दूसरे ब्राह्मण हैं ब्राह्मणों की महिमा वेद और शास्त्रोंमें लिखी हुई है कि भगवत् रूपहैं व भगवत् का वचन है कि ब्राह्मण विद्यायुक्त होवै अथवा विद्याहीन होय वहमेरा अंगहै कोई कोई दोचार पारसी तरजुमे की पोथियोंको पढ़कर और अपने पापको ज्ञानवान् व सर्वज्ञ समझकर अथवा बड़े ओहदेपर होकर और धन ऐश्वर्य्य पाकर कहतेहैं हम में और ब्राह्मणों में क्याभेदहै ब्राह्मण वहहै जो ब्रह्मको जानै जैसे वहमनुष्यहैं वैसेही हमहैं सो जानरक्खो ब्राह्मण मनुष्य नहीं देवताहैं भूसुर और भूदेव उनकानाम है और जो वे विश्वासियों को आदमी देखने में आवै तो दूसरे आदमियोंसे इतना भेदहै जैसे तारोंसे सूर्य्यको और दूसरे पशुओंसे गऊको एकवृत्तान्त स्मरण होआया यह कि कोईपीपलके नीचे लघु शंकाकिया करताथा ब्राह्मणोंने मनाकिया नमाना फिरअधिक तर बरजनकिया तो क्रोधकर कहने लगा कि सब वृक्ष बराबर हैं एक ब्राह्मणपक्ष बोलनेवाले ने कहा कि तुम्हारी जोरू और तुम्हारी मा में क्या भेद वहभी बराबर है तात्पर्य्य यह कि ब्राह्मणों को सबप्रकार से बड़ाईहै सिवाय इसके सब विधिविधान दोनोंलोकका ब्राह्मणोंने विस्तार कियाहै और पूर्वयुगमें अथवा अब जिनको बड़ाई प्राप्तहुई और भगवत् भक्तिको प्रकाशहुआ तो सबको ब्राह्मणोंहीकेकार्य्य और सेवकाईसेमिला और अबभी मुख्य आचार्य्य ब्राह्मण हैं तो यही भगवत्की चाहहै कि इनमें निश्चय न होय जो किसी के आचरण व कर्म कलिके प्रभाव करके दुष्ट

भी देखने में आवैं तौभी वे बिश्वासता अयोग्य है यद्यपि राख में अग्नि
दब जाय तौभी तेज मिटनहीं जाता जितने महापरुष व साधु आदि कह-
लाते हैं सब ब्राह्मणों के प्रभाव करके हुये कि उनको अथवा उनके गुरू
अथवा परमगुरूको ब्राह्मणों से उच्चपदवी उपदेशहुआ जिस किसीको
ब्राह्मणों में बिश्वास नहीं है भगवत्के घरसे निकालेहुये हैं और दोनों
लोकसे भाग्यहीन हैं जिसने ब्राह्मणोंसे द्रोह किया सो सुगति को नहीं
प्राप्तहुआ जिसने सेवकी सो इस संसारमें यशी होकर भगवत्भक्तों में
गिना गया सो कथाकरनेकेहेतु जैसेही ब्राह्मणमिलतेहैं वैसेही आचार्य्य
और भगवत्रूपहैं बिश्वास तत्त्वहै अभिप्राय यहसब लिखनेका इतना
है कि भगवत्कीर्तन मुख्योंपर मुख्यतरहै कि बिना परिश्रम लोक पर-
लोक दोनोंप्राप्त होतेहैं हे नन्दनन्दन दीनबन्धु हे करुणाकर हाय कि यह
मतपापी पतिमन्दन आजतक कबहीं आपके कीर्तन और चरित्रोंमेंचित्त
लगाने नहीं दिया लड़कपनतो खेलतेखातेमें खोया और जवानी भांति
भांति के अपकर्म और संसारके स्वादमें अब वृद्धापनपहुंचा तौभी किसी
प्रकार आपकेचरणकमलोंकी ओर सावधानता नहींकरता यद्यपि भली
प्रकार यह बातजानताहै कि बिना आपके शरणहुये ब्रह्माभी इस संसार
से नहीं छुटासक्ते हैं परमायाके जालमें ऐसा फँसरहाहूं कि अपनीहानि
लाभ पर तनकु दृष्टिनहीं करता और सिवाय चरणारविन्द के और कुछ
रक्षाका ठिकाना नहीं रखता इसहेतु दया व करुणाकी आशाकरके कुछ
निवेदनकरता हूं कि यह समाज आपका मेरे हृदय के दुःखको दूर करके
नित्यानन्द का देनेवाला होय यह कि सरयूके किनारे पर अखाड़ापरम
शोभायमान कि दिवारें उसकी छोटी और उन पर चित्र बिचित्र चित्राम
और स्वर्णजल से बेल बूटे बने हुये हैं सांझ सवेरे आप भाइयों और
अपने छोटे बयस्कामियों के सहित वहां जाकर भांति भाँति की बाजी
और खेल में तत्पर होते हैं कबहीं तो सारुक और शुक और कबूतर
और लाल और हंस और सारस व मयूर आदि पक्षियों के खेल और
नाच और लड़ाने का मन बिश्राम है और कबहीं पतंग उड़ानेका और
कबहीं घोड़ोंके फेरने दौड़ाने और सवार होने पर परिश्रम करनेका प्रेम
करते हैं और कबहीं गुरुजबठाटा बनेजा व तीरंदाजीका और कबहीं

चौगान को अपनेमित्रोंकेसाथ खेलतेहैं और कबहीं मल्लयुद्धको और कबहीं तमाशा हाथी मेढ़ा आदिकी लड़ाईको देखतेहैं और कबहीं उमङ्ग अपने चचकामियों केसाथ हँसी और ठट्ठा दङ्गा मुस्तीको कभी नाव पर सवार होकर अवलोकन सरयूका और कबहीं नाच राग इत्यादि देख सुनकर मन वांछित द्रव्य और आभूषण प्रसन्न होकर देते हैं कबहीं गजशाला और घुड़शालाका अवलोकनहै और कबहीं सत्रशाला और सामग्रीशा-लाकी निरीक्षण और कबहीं ब्राह्मणों और भक्तोंकेऊपर दया और कृपा की दृष्टिहै और कबहीं दास औ घर जायें चेरों पर पालनाकी चितवन ब्रह्मा व शिव व सनकादिक व नारदादि दर्शनोंकेनिमित्त आतेहैं और मन को चरणारविन्दोंपर निछावरकरके वियोगके दुःखसे आखें आंशूचुचाती और जलतीहुई छातीसहित चलेजातेहैं व मुखारविन्दोंपर कि करोड़ों कामदेव और चन्द्रमा वार जाते हैं अलकें घूंघरवाली छूटीहुई कानों में कुण्डलऔर शिरपरजड़ाऊ किरीट मुकुट छोटासाबुलाक नाकमेंबाजूबन्द कड़े पहुंची हाथोंमेंकी अँगुलियों में अँगूठी और छल्ले पीताम्बरी बागा की उसपर मुकैशआदि जगह जगह टँकाहुआहै शोभायमान औरजरी के दुपट्टेसे कटिकसीहुई बनमाला के ऊपरमणि और मोतियोंकी माला पड़ीहुई हैं कल्पहिने हुये धोती पीताम्बर विराजमान चरणकमलों में घुंघुरू और प्रांमित वयस बारहवर्षकी और ऐसीहीसाज और शृङ्गारके सहितभरत लक्ष्मण शत्रुघ्न और दूसरे राजकुमार व सखासंग हैं छोटी छोटीकमान और तीरहाथों में मानोंशोभा और शृङ्गार स्वरूपवान होकर धरतीपर आयेहैं और शोभा और सजावट सवब्रह्माण्डोंकी इकट्ठीहोकर अयोध्या पुरीमें देखने वालोंके चित्तको अपने बलात्कारसे लूटतीहै ॥

वाल्मीकिजीकी कथा ॥

वाल्मीकिजी ब्राह्मणवंशमें जन्मे किसी संयोगसे लड़काईमें भीलके साथ जानेसे उनने पुत्रभावसे पालनाकरी और भीलकी लड़कोंके साथ शिकारको [illegible] आदिसे उनने [illegible] व चोरियादि कर्म करते थे एकबार कश्यप अत्रि भरद्वाज गौतम [illegible] विश्वामित्र वसिष्ठ सातऋषि उस ओर आये वाल्मीकिजी ने उनके लूटनेका इरादाकिया ऋषियोंने पूछा कि किस कारण [illegible] कर्म करता है उसने कहा [illegible]

कि बालबच्चों के पालनके निमित्त फिर पूछा कि वेसब तेरेपाप व दुःख में साझीहोंगे तबपूछनेगया तबसबने साझा पाप में अंगीकार नहीं किया तबआनके वर्णनकिया तबऋषीश्वरों ने कहा कि वेतेरेपापमें साझीनहीं होते तोतूउनके हेतु अपना परलोक क्यों बिगाड़ताहै इतनेही सत्संग और उनके दर्शनसे बाल्मीकिजीको वैराग्य और भयउत्पन्नहुआ अपने कल्याणकी राह हाथजोड़कर पूंछी नेत्रोंमें जलभरआया ऋषीश्वर दया करके रामनाम उपदेश करके चलेगये पर रामराम के स्थान मरामरा स्मरण रहा एकाग्रचित्त करके जपनेलगे कुछकाल पीछेफिर सप्तऋषि जो उधरको आनिकले व बाल्मीकिजीकी अन्वेषण करीतो यह लीला-देखी कि एकबामीके समीप जोपशुपक्षी जाताहै रामनाम कहनेलगता है इसचिन्हसे जाना तबनिकाला और देखा कि सबप्रकारसे शुद्ध और सिद्ध होगये और किसीवेद व शास्त्र व धर्मकर्म सिखाने का प्रयोजन नहींरहा कि आपसे आप नामके प्रताप से सब जानलियाहै बिदाहुये और बल्मीकिजीके शरीरपर मिट्टीजमकर बामीकेस्वरूप होरही थी स-र्पोंदिने उसमें घरकरलियाथा इसहेतु बाल्मीकि नामरक्खा बाल्मीकिजी सर्वज्ञ व त्रिकाल दर्शीजब होगये बिचारा कि जिसके नामके प्रभावसे यह हुआ तिसका बर्णन करनाचाहिये यहध्यान करतेही भीलरूप से भगवत्ने आज्ञादी व नारदजीने आनकर उपदेशकिया और भविष्यराम चरित्र ध्यानमें बाल्मीकिजी के दिखला दिये उसी अनुकूल रामावतार से दशहजार वर्ष पहिले सौ करोड़श्लोक में रामचरित्र वात्सल्य उपा-सना अपनीभाषामें रचना किया अर्थात् राजपुत्र करिके श्लोकोंसे कहा उस रामायण को शिवजीने तीनोंलोक में फैलाया देखना चाहिये कि पहिले बाल्मीकिजी तो ऐसेथे कि छायास्पर्श ऋषीश्वरनहीं करते और फिर रामनामके प्रभाव और कीर्तनसे सोईबाल्मीकि उसपदवीको पहुंचे कि जिनकी कथा व कथन संसार तापके दूरकरनेको छत्रछाँह होगया व बालचरित्र देखनेकी अभिलाषा बाल्मीकिजी को हुई तब जानकीजो उनके आश्रम में लवकुश सहित रहीं नाना प्रकार बालचरित्र किये अश्वमेधमें घोड़ाबाँध लिया हनुमान आदि सबको जीतके बंदमें किया पोछे बाल्मीकिजीके साथ अयोध्याजी में गये यह रामाश्वमेध में कथाहै

श्रीमद्भागवतकोपढ़ा पीछे यहइच्छाहुई कि किसीप्रेमीको सुनानी चाहिये परकोई अधिकारी देखने में न आया नितान्त राजापरीक्षित को योग्य समझा और गंगाकेकिनारेपर राजाको सुनाकर सातदिनमेंभगवतपरा यण और मुक्त करदिया और जिसजिसने उससभामेंसुनी सब भगवत्परायणहुये और अबभी जोकोई सुनताहै परमपदकाअधिकारीहोताहै॥

कथा जयदेवजी की॥

सबकबि मण्डलीक राजों के सदृश हैं उनके राजा चक्रवर्ती स्वामी जयदेवजी हुये गीतगोबिन्द तीनों लोकमें ऐसा प्रकाशित किया कि कोक और काव्य और नौरस और शृङ्गार का समुद्र है जिसकी अष्टपदी को जोकोई पढ़ताहै निश्चय बुद्धिमान और ज्ञाता शास्त्रोंका होजाता है और जहां जोकोई कीर्तन करताहै अरुसुनने के निमित्त निश्चयकरके भगवत् प्रसन्न होकर आते हैं और भगवतभक्त जो कमल सदृशहैं उनके फूलने और आनन्दके हेतु सूर्य्यके सदृश हैं और भगवत्काआनन्द देनेवाला भी वैसाही है और यह जानरक्खो कि कोक और शृङ्गारपद से बिषयी लोगोंके मन व बुद्धिमें जोकोक व शृङ्गारबर्ति रहाहै उसका निश्चय न होवै शृङ्गारपद से भक्तमालआदि की रचना करनेवाले का यह तात्पर्य्य है कि वह शृंगार जिसका बर्णन केवल भगवत् शोभा व भगवत्में होवे कुछकुछ इस ग्रंथके आदिमें लिखा और तेईसवीं निष्ठामें लिखा जायगा और रसराज जिसका नामहै और जिसके बर्णन में वेदकी यह श्रुति है कि जिसको प्राप्त करके निश्चय भगवत् का आनन्द मिलता है सो रस जयदेवजीने इस गीतगोबिन्द में वर्णन कियाहै और कोक उसकी एक शाखाहै स्वामी जयदेवजी कुंडबिल्वमें कबिराजहुये रसराज जोशृङ्गार तिसके मूर्ति थे पर उस रसका स्वाद अपनेही मन में लेते रहे कारण यहकि बैराग्य इतना था कि किसी रात एक पेड़के नीचे नहीं रहतेरहे और सिवायएकगुदरी व कमण्डलुके कुछ अपनेपास नहींरखतेथे मसि-हानी लेखनी व पत्रिका तो कौनबातहै भगवत्को उसरसराजकीप्रवृत्ति अंगीकारहुई इसहेतु यहउपायकिया कि एकब्राह्मणको प्रतिज्ञा रही कि अपनी लड़की जगन्नाथजीको भेंटकरूंगा जबलड़कीलाया तबस्वामीकी आज्ञाहुई कि जयदेव मेरास्वरूपहै यहलड़की उसीकोदेवतबजयदेवजी

केपास लड़कीसहित जाकर प्रभुकी आज्ञाका वृत्तान्त निवेदन किया उन्होंने कहा कि लड़की योग्य धनवानको देना उचितहै विरक्त फकड़ों को नहीं ब्राह्मण न बोला भगवत् आज्ञा में मेरा क्या वश जयदेवजी बोले वे प्रभुहैं हजारों लाखों स्त्री उनकी गोमितहैं हमको एकपहाड़के समानहै नितान्त समझाते समझाते ब्राह्मण न हारा तब लड़की छोड़कर चलागया व धर्म्म लड़कीको छुड़ायगया जयदेवजी लड़कीकोभी समझायके तब भगवत् आज्ञा से येन गहाकर एकछोटीकुटी बनाकर भगवत्सेवा पधराकर भगवत्सेवा में रहनेलगे और गीतगोविन्दकी रचनाके प्रारम्भमें एकअष्टपदीमें प्रियाजीके मानकेवर्णनमें यहभाव ध्यानमेंलाये कि श्रीकृष्णस्वामी मनावनेके समय इस दीनतासहित प्रियाजीसे विनतीकरते हैं कि कामदेवका विष दूरकरनेवाला जोआपका पवित्र चरणकमल उसकोमेरे मस्तकपर शोभायमान करो पर ढिठाई सोचकर न लिखसके दूसरे भावको चिन्तनकरते स्नान करने चलेगये भगवत् आप जयदेवजी के रूपसे आकर जो भाव जयदेवजीने पहिले अपने मनमें विचाराथा उसीको रचिके लिखगये कि भाव उसका ऊपर लिखागया जब जयदेवजी स्नान करिके आये और अपने विचारित भावको सुन्दर पदनसे रचिके लिखा देखा तब पद्मावती अपनी स्त्रीसे पूछा तब उत्तर दिया कि आपही अबहीं आयके लिखगये फिर पूछोहीं जयदेवजीने भगवत् चरित्र जाना व गीतगोविन्दको परम पवित्र समझा इस गीतगोविन्द की ख्याति थोड़ेदिनमें जहां तहां होगई और सबका अंगीकृत हुआ जगन्नाथ पुरी का राजा पण्डित रहा उसने भी एक गीतगोविन्द रचना किया जयदेवजीका गीत व राजा का दोनों जगन्नाथ के मन्दिरमें रखदियेगये जगन्नाथ रायजीने जयदेवजीके गीतगोविन्दको छातीसे लगालिया राजा लज्जितहोकर समुद्रमें डूबनेचला प्रभुने आज्ञाकी कि यहकर्म उचित नहीं न्याव उचितहै जयदेवजीकी भक्ति और कविताई को तुम्हारी नहीं पहुंचती अच्छा जयदेवजी के गीतगोविन्दमें प्रति सर्गमें एक श्लोक तुम्हारा भी रहैगा परन्तु जयदेवजी का ख्याति हुआ यद्यपि सर्व गीतगोविन्द है एकमाली की लड़की यह अष्टपदी पढ़ती गीतगोविन्द को गातीहुई बैंगन तोड़ती फिरतीथी जगन्नाथ स्वामी उसकेपीछे निराधार यह गातीथी सुनतेहुये फिरतेथे

कांटेसे झंगा फटगया राजा दर्शनके समय झंगादेखकर चकितरहा पंडों
से पूछा नितांत जगन्नाथ स्वामी ने राजाके हृदयमें वृत्तान्त प्रकाश कर
दिया राजाने निश्चय करिके डौंड़ी फेरवा दी कि जोकोई गीत गोविन्द
पढ़े तो पवित्र स्थान व शुद्ध में पढ़े कि आप भगवत् सुनने को आया
करतेहैं एक मुगल बड़ेप्रेमसे इस पोथी का पढ़ा करताथा एकदिन घोड़े
पर सवार और प्रेम भाव से मग्न होकर अष्टपदी को गाता था उसको
दर्शन हुये कि सुननेको साथहैं इस गीतगोविन्दकी महिमा और प्रताप
कौन वर्णन करसक्ताहै स्वर्गलोक में देवकन्या गानकरती हैं एकसमय
जयदेवजी को राहमें ठगलगे तब यहशोचा कि पापकामूल धन है और
रोगका मूल अत्यन्त भोजन है व दुःखका मूल स्नेह है सो इनतीनों का
त्याग उचितहै यह शोचकर जो कुछ पासरहा सोठगोंको देदिया ठगोंने
जाना कि यह बड़ाधोखाजहै कुछ उत्पात पीछेकरैगा अनेकबात बि-
चारनेलगे निदान हाथपांव काटकर एककुवेंमें जयदेवजीको डालदिया
एकराजा भगवत्इच्छासे आयगया निकाला हाथपायँ नहींदेखकर पूछा
जयदेवजीनेकहा कि माताकेगर्भसे ऐसेहीजन्म मेराहुआ बार्त्तालापहोने
से राजा जानगया कि कोई प्रतापी भगवत्भक्तहै भाग्यसे मुझेदर्शनहुआ
अपनीराजधानीको लेगया हाथजोड़के कुछसेवाके निमित्त विनतीकिया
जयदेवजीने साधुसेवाकी आज्ञादी राजा अङ्गीकारकरके साधुसेवाकरने
लगा जब रूपातहुआ ठगभी साधु का रूपबनाकर पहुंचे जयदेवजीने
राजासेकहा कि यहलोग हमारेबड़ेभाई व बड़े महापुरुषहैं अच्छेप्रकार
सेवाकरो राजाने वैसाहीकिया परठगोंनेभी जयदेवजीको पहिंचानलिया
इसहेतु त्रासयुक्त बिदाहोनेकी बिनती नित्यकरतेथे निदान एकदिन ब-
हुतरुपया दिलादिया व बिदाकरादिया कुछसिपाही घरतक पहुंचानेको
पठये सिपाहियोंने पूछा कि स्वामीजीसे कैसीप्रीति व सम्बन्धहै जोऐसे
सत्यादस बिदाईहुई ठगबोले कहनेयोग्य बातनहीं सिपाहियोंने बचन
दिया कि किसीसे न कहेंगे वेठगबोले कि एकराजाकेयहां हमलोग और
तुम्हारेस्वामी चाकरथे किसीअपराध करनेकेकारण बधकरनेकीआज्ञादी
सो हम लोगोंने हाथपांव काटलिये जानछोड़दी इसीहेतु यह सेवा हम
लोगोंकीकराई यहअपवाद भक्तका प्रभु न सहिसके धरतीतुरन्त फटगई

कदापि नहींहोगा अष्टपदी गीतगोविन्दकी गाई कि पद्मावती जी उठ बैठी और साथ गानेलगी तौभी राजा सावधान न हुआ स्वामीजी ने बोध करके अपघातसे बचाया कुछदिनपीछे अपने स्थानपर गये कुण्ड-बिल्व गांवमें घर था वहांपहुंचे गंगाजी अठारह कोसपर रहीं नित्य-स्नानकोजाते वृद्धतादेखि गंगाजीकी एकधारा जिसकानाम जयदेईगंगा है स्वामीजी की कुटीकेनीचे बहनेलगीं अद्यापि बहतीहैं जयदेई गंगा नाम विख्यात है॥

## कथा तुलसीदासजी की॥

गोसाईं तुलसीदासजी को भक्तमाल के कर्त्ताने बाल्मीकिजी का अवतार लिखा है सो इसमें कुछ संदेह नहीं कि उनकी वाणी में प्रभाव दिखाई पड़ता है कि हृदयमें चुभिजाती है और रामचरित्र रूपी अमृत की धाराको इस कलियुग में प्रवाहमान कियाहै व सबको सुलभ है और चौदह रामायण अर्थात् चौपाईबन्द जो विख्यातहैं व बिनयपत्रिका व गीतावली व कबितावली व दोहावली व रामशलाका व हनुमानबाहुक व जानकीमंगल व पार्वती मंगल व कड़काछन्द॥ व बरवाछन्द व रोलाछन्द व झुलनाछन्द एक दूसरा कि प्रेमियों को व उपासकों को सबजगह मिलसक्ते हैं और भक्तोंके मुखसे निश्चय होचुकाहै कि जो कोई नेमकरके नित्य किसी रामायणका पाठकरताहै निश्चय श्रीरघुनंदन स्वामीके चरणों में प्रीति होजाती है व कामना करिके कांडका पाठ करै तो सिद्धि होजाताहै व रामशलाकामें जो प्रश्नकरै तो ऐसे दोहे निकलैं कि जो होनेवालीबात हो सो ज्ञात होजाय और तुलसीकृतरामायणको काशीजीके सब पण्डितोंने सभा करके सम्पूर्णपढ़ा आदि अन्त सब वेद शास्त्र पुराण गीताजीके अनुकूल देखकर सबने अंगीकार लिख दिया कोई कोईने द्वेष करिकै वाद ठाना तो बिश्वेश्वरनाथजीके अंगीकार करनेसे सबको अंगीकृत हुआ गोसाईं तुलसीदासजी कान्यकुब्ज ब्राह्मण रहे अपनीस्त्रीसे स्नेह विशेष रखतेथे एकदिन स्त्री अपने मैकेमें मा बापसे मिलने को गई गोसाईंजी को इतना बियोग हुआ कि सहन न होसकी अपनी ससुरारिमें पहुंचेस्त्रीको लज्जाआई क्रोधकरके गोसाईं जीसे बोली कि यह शरीर अस्ति मांसका अनित्यहै रघुनन्दन स्वामी

नित्य निर्विकार पूर्णब्रह्महैं तिनसों क्यों नहीं स्नेहकरते कि दोनों लोकमें लाभहो इतने कहनेसे गोसाईंजी पण्डित और ज्ञानवान्थे पूर्व पुण्यके पुंज उदयहुये ज्ञान वैराग्यकी आँखें खुलगईं काशीजीमें आकर श्रीरघुनंदनस्वामी के भजनकीर्तनमें लगे गोसाईंजी दिशाफिरने वनमें जायाकरते तो पानी शौच शेषको एक जगह नित्य डालदिया करते थे वहां एकभूत रहताथा उस पानीसे उसको तृषा मिटतीथी एकदिन प्रसन्न होकरबोला कि तुमको कामनाहो सो कहो गोसाईंजीने कहा रघुनन्दनस्वामी का दर्शन करादे भूतने कहा कि यह सामर्थ्य मेरेमें नहीं पर हनुमानजीका पता यहबतलाताहूं कि अमुकस्थानमेंकथा रामायण होतीहै और हनुमानजी सबसे पहिले ऐसे कुरूपसे कि जिसको देखते डरलगै और घृणाहोयआतेहैं सबसेपीछे जातेहैं इसपहिंचानसे गोसाईंजी हनुमानजीके पीछे चलेगये वनमें चरण पकड़लिया न छोड़ा हनुमानजीने दर्शनदिया कहा जो चाहनाहो कहो बिनयकिया रघुनन्दन स्वामीका दर्शन चाहताहूं आज्ञादी कि चित्रकूटमें दर्शनहोगा गोसाईंजी अतिअभिलाषसे चित्रकूटमें आये एकदिन इसस्वरूपसे दर्शनहुआ कि रघुनन्दनस्वामी श्यामसुन्दर राजकुमार के स्वरूपसे वसनभूषण वनमालायुक्त पहिने धनुषबाणलिये घोड़ेपर सवार और लक्ष्मणजी गौर मूर्ति वैसेही सजावटके सहित साथ एकहरन के पीछे घोड़ा डालेहुये जातेहैं यद्यपि स्वामीकी मूर्तिमन और आंखोंमें समायगई पर यह न जाना कि ये स्वामी हैं पीछे हनुमान जी आये गोसाईंजी से पूछा कि दर्शनकिये गोसाईंजीने बिनयकिया कि दो राजकुमार देखेहैं हनुमानजी बोले कि वही रामलक्ष्मणथे गोसाईंजी उसीरूपका ध्यानकरतेहुये सुख्य मनोरथको प्राप्तहुये एक हत्यारा पहिले रामका नाम लेकर कहाकरता कि हत्यारेको भिक्षादेव गोसाईंजीको आश्चर्यहुआ कि यह कैसापुरुष है कि पहिले रामनाम लेताहै फिर अपने आपको हत्यारा कहताहै य ठहराहै बुलाया और नेम गुरु मानकर उसको अपने साथ भोजन प्रसाद दिया था काशीके पण्डितोंने ब्राह्मणों ने गोसाईंजीसे कहा- कर पूछा कि हत्यारेकेसाथ किसतरह एकपांति हुई गोसाईंजी ने कहा पढ़कर रामनामके [illegible] सब [illegible] देखो इसके तो

सैकड़ोंबेर नाम उच्चारणकिया तो शास्त्रके बचनपर जो बिश्वासनहीं तो अज्ञानका अंधकार दूर नहींहोसक्ता पंडितोंने यद्यपि शास्त्रकोमाना तथापि वे बिश्वाससे यहठहराया कि बिश्वेश्वरनाथ का नाँदिया इसके हाथसे भोजनकरै तो सत्यमानैं सो नाँदियाने उसकेहाथसे धराहुआ प्रसादको भोगलगाया सब पण्डितों ने लज्जितहोकर नामकी महिमा व गोसाईंजीकी भक्तिपर निश्चयकिया एकदिन गोसाईंजीके स्थानपर रातको चोरचोरी करनेकोआये तो श्रीरघुनन्दनस्वामी धनुषबाण लेकर चोरोंको डरवातेफिरे चोरीकरने न पाये गोसाईंजीसे प्रभातको आकेपूछा कि महाराज वह श्यामसुन्दरकिशोर मूर्त्ति परममनोहर कौनहै जोरात को चौकीदेताहै गोसाईंजी सबवृत्तान्तसुनकर प्रेममेंडूबगये फिरबिचारा इससामग्रीकेहेतु परिश्रम व रातको जागरण स्वामीको अच्छानहीं बहुत रोनेलगे उसीघड़ी सबधन सामग्री दानकरदिया चोर यहवृत्तान्तदेखकर घरबार छोड़कर भगवत् शरणहोगये और एक ब्राह्मण मरगया उस कीस्त्री बिमानकेसाथ सतीहोनेजातीथी गोसाईंजीको दण्डवत् किया गोसाईंजीके मुखसेनिकलगया सौभाग्यवती उसनेकहा मेरापति मरगया यहदासी सती होनेजातीहै सौभाग्य कहांहै गोसाईंजीने उसके कुलमें भगवत्भक्ति करनेकी प्रतिज्ञाकरायके पतिको जिलादिया जब यहबात बिख्यातहुई तोबादशाहने बड़ेआदरसे बुलाकर उच्चआसनपर बैठालकर सिद्धाई देखलानेको बिनयकिया गोसाईंजीबोले सिवाय रघुनन्दनस्वामीके दूसरीसिद्धाई कुछनहीं जानताहूं और न इसझूठे खेलसे कामरखताहूं बादशाहने कहा कि अपने स्वामीहोके दर्शनकरादेव यह कहकरबंद में किया गोसाईंजीने हनुमानजीका स्मरणकिया उसीघड़ी बानरोंकीअगणितसेनाने बादशाहीक़िलेमें ऐसाउत्पातकिया कि प्रलयकालदेखलाई पड़ाबादशाह जब पलंगपरसे उलटागया तब ज्ञानशुद्धसे गोसाईंजीकी शरणमें आया चरणपर गिरा तब सब बानरीसेना अन्तर्द्धान होगई तब तुलसीदासजीने आज्ञाकिया तुम दूसराक़िला रहनेकोदेखलेव यहस्थान रघुनाथजी काहुआ बादशाहने तुरन्तछोड़दिया तुलसीदासजी काशीको चलेआये एककोई भक्तोंकेवैरी ने गोसाईंजीके मारनेको अनुष्ठान जपका किया गोसाईंजी ने एकपद महादेवजी का बनाया कुछ नहुआ वहआप

रुचिनतहोरहा फिर गोसाईंजी वृन्दावनआये नाभाजीसे मिले उनकी रचना भक्तमालकोदेख सुनकर बहुत प्रसन्नहुये और यहबात जो फैली है कि गोसाईंजीने मदनगोपालजी के दर्शनके समय यहबात कहीथी कि धनुषबाण धारणकरोगे तब दण्डवतकरूंगा सो यहबात निपटझूठ और बिना शिरपैरकीहै काहे कि कृष्णावली में कृष्णयश गोसाईंजी ने गायाहै सो प्रसिद्ध है सिवाय इसके सबजगत्को दण्डवत् किया है- सियाराम मय सबजगजानी । करौंप्रणाम सप्रेम सुबानी ॥ यह चौपाई जिसकीकहीहै भलासो कब भगवत्के साम्हने ऐसीहठबानी कहसक्ताहै इसबातके फैलनेकी बातयहहै कि उपासक जिसदेवताके मंदिरमें जाता है अपने इष्टकारूप ध्यानकरता है यहरीति शास्त्रके सम्मत्के अनुकूल गृहीतहै सो गोसाईंजी दर्शनकोगये व परम मनोहर मूर्त्तिकोदेखा तो श्रीरघुनन्दन धनुषबाणधारीका ध्यानकरके दण्डवत्किया सो गोसाईंजी भक्तसांचे व सिद्धथे इसहेतु मदनगोपालजीने भी उनके ध्यानके अनुकूल रूपदिखादिया जोकोई उससमय दर्शन करनेवालेथे उनको भी धनुष बाणधारी दृष्टिआये इसहेतु यह बातफैली और किसीने एकदोहराभी बनालिया वृंदावनमें किसीने गोसाईंजीसे प्रश्नकिया कि श्रीकृष्ण महाराज पूर्णब्रह्म और अवतारीहैं और नृसिंह,वामन,परशुराम,रामचन्द्र आदि उसअवतारी के अंशकलासे अवतारहैं तुम श्रीकृष्ण महाराज की उपासना क्योंनहींकरते यद्यपि शास्त्रप्रमाण से गोसाईंजी उत्तरदेनेको समर्थथे पर माधुर्यभावमें प्रेमभक्तिको दृढ़करतेहुये ऐसाउत्तरदिया कि यह पूछहोरहाऔरसिद्धांत बनारहा सो यहबातहै कि श्रीरामचन्द्र दशरथनन्दन की बहुत सुन्दर सुकुमार अंग मनोहर मूर्त्ति परम शोभायमान देखकर हमारामन लगगयाहै कि नहींछूटता अब जो तुम्हारे बचन से उनमें कुछ ईश्वरताभी है तो और अधिक व सनमाई भई ॥

कथासूरदासजीकी ॥

सूरदासजी की रचना सुनकर किसकोनहीं शिरकम्पन प्रेमसे न उमगी और शिर न हिलाया जिसमें यमकानुप्रासउपमा और कठिन पदार्थोंकी रीति और अनुप्रास और यथार्थ निरूपण विदित व पहिला

अर्थ व तुलेहुये व बिकलित बहुतहैं और भगवत् ने जो चरित्रकिये ऐसा विस्तारसहित वर्णनकिया कि मानों देखतेथे ऐसाबिमल हृदय जिसका है अथवा भगवत्ने आप उनचरित्रोंका प्रकाश उनके हृदयमें झलकाय दिया भगवत्के जन्म औरकर्म औरगुण औररूप ऐसे प्रकटकिये कि जो उनको पढ़ताहै अथवा सुनताहै निश्चय बुद्धिनिर्मल व मनपवित्र होकर भगवत् परायण होजाताहै उद्धवजी जो श्रीकृष्ण महाराज के सखा व मित्रथे उनके अवतारहैं यद्यपि बिष्णुस्वामी संप्रदामेंरहे व बालचरित्रों में चितकीचाह बहुतथी पर शृंगारनिष्ठा और सखाभावका प्रेमभी अत्यंत था कि सूरसागरसे प्रकटहै महिमा सूरदासजी की और सूरसागरकी किससे वर्णनहोसक्तीहै कि जिनकीकृपा से सहस्रों अपराधी सिद्ध और शुद्ध भगवत्भक्त होगये उनका संकल्प यहरहा कि सवालाख विष्णु पदमें भगवत् चरित्रोंका कीर्तनकरैं पर जबपचहत्तर हज़ार रचना कर-चुके तब परमधामको चलेगये पचासहज़ार आप श्रीकृष्ण महाराज ने रचना करिके अपने भक्तकासंकल्पपूराकर दिया और सूरश्यामके नाम से भोगरखदिया खानखाना वज़ीर बादशाह अकबरका विद्या संस्कृत व भाषामें पण्डितरहा कबिभीथा उसने सूरदासजीके पद जहां तहांसे ढूंढ़ ढूंढ़ कर इकट्ठे किये और एकपद एकमोहरका ठहरगया बहुतलोग मोहरके लोभसे नयेपद बना बनाकर सूरदासजी के भोगमें नामडालकर लेगये जबभीड़हुई तो यह बिचारकिया कि एकपद सूरदासजीका तौ-लका बाटखरा रखलिया नयेपद जोआवैं उसीसे तौलना आरंभकिया जोपद नयाहोता सो काग़ज़मोटाभी हो व पदभीबड़ाहो तौभी बराबर न तुलता व सूरदासजीका बनायापदछोटापदभीहो व काग़ज़महीन तौभी बराबर होजाता इसीपरीक्षा से सूरसागर को रूपमान ग्रन्थकिया किसीकी यह कहावतहै कि अकबर बादशाहने सूरसागर इकट्ठाकिया और दोलाख बिष्णुपदका संयोगपहुंचा तब अग्निमेंडालदिया सूरदास जीका न जला औरोंका बनाया जलगया तो दोकहावतों में जो सचहो पर बड़ाई व प्रभाव से व्यतिरिक्त सूरसागरनहीं और यह कहावत न बिख्यातहोती तो क्यासूर्य्य छिपारहता है सूरसागरको भगवत् ने वह प्रताप व प्रभाव कृपाकियाहै कि एकएक अक्षर मंत्रके सदृशहैं ॥

कथा नन्ददास जी की ॥

नन्ददासजी पुत्र चन्द्रहास जाति ब्राह्मण रहनेवाले रामपुरके भगवत्भक्त प्रेमी व नामीविख्यातहैं कि अनुक्षण सिवाय भगवत् व कीर्तनके दूसराकाम नहींथा रचना उनकी जैसे पंचाध्यायी व रुक्मिणी मंगल व दशमस्कंध व नाममाला व अनेकार्थ व दानलीला व मानलीला आदि हज़ारों विष्णुपद उनकी भक्तिके सदृश सारे संसार में विख्यात हैं उनके काव्यकी श्लाघामें कविलोगोंको यह कहाहै कि । और सब घड़िया, व नन्ददास जड़िया, अष्टछापके भक्तोंमें इनकीभी गिनती है जानरक्खो आठभक्त जिन्होंने श्रीकृष्णस्वामी के चरित्र कीर्तनकिये और उनके विष्णुपद ब्रज में भगवत् के सम्मुख कीर्तनकिये जातेहैं उनकी गिनती अष्टछाप में है और नाम मंगलरूप उनके यहहैं १ सूरदास २ कृष्णदास ३ छीतास्वामी ४ नन्ददास ५ परमानन्द ६ चतुर्भुज ७ व्यासजी ८ हरिदास ॥

कथा चतुर्भुजजी की ॥

चतुर्भुजजी भगवत्भक्त परमरसिक हुये नित्य श्रीवृंदावनमें बिहारी जीके मन्दिरमें अत्यन्त प्रेम व भावसे नृत्य करतेथे एकदिन नृत्यकरतेमें लँगोटी खुलगई दोनों हाथोंसे झांझ बजारहेथे ताल व समके भंगहोने के भयसे लँगोटी न सम्हाली व लोगोंके ठट्ठाकरनेकी चिन्ताभीहुई तब तक परम रिझवार बिहारीने दो भुजाओर उत्पन्नकरदीं और अपनेभक्त की लज्जा रखली ॥

कथा मथुरादासजीकी ॥

मथुरादासजी जो चेले हनुमानजीके ऐसे भगवत्भक्त धर्म में सावधानहुये कि नन्दनन्दन महाराजका दृढ़ विश्वासऔरबलरखतेथे प्रीति ऐसीकी कि अपने शिरपर कलश जलका रखकर लेआते और ऐसेप्रेम व भक्तिसे रासचरित्रका शृंगार कियाकरते कि मानो उनका हाथ भगवत्-चरित्र और माधुर्यके दरशानेको सूर्यके सदृशथा एक समय कोई साधु श्रीवृन्दावनमें आया देखकर यह कहा कि शालिग्राम सिंहासन पर शोभितहुये तो मथुरादासजीनी चेलोंके कहनेसे नये आनेसे [illegible] होगया तब उसने गुरुकेप्रसाद सोभी उठकर उसीपर पड़ा मरनेके योग्यहुआ तब मथुरादासजीने [illegible] ॥

कथा सुखानन्दजी की ॥

सुखानन्दजी संसारके आवागमनके भयके दूर करनेको एकही हुये काव्यरचना उनकी गुरुमंत्र व तंत्र शास्त्रकेतुल्य विख्यातहै भोगमेंजहां अपना नाम लिखा तहां भगवत्का नाम सुखसागर लिखा जैसे जैसे चन्द्रसखीने बालकृष्णनाम व मीराजीने गिरिधरनागर नाम लिखा है भगवत्गुण चरित्र कीर्तन भजन अति प्रेमसेकरते व भक्ति कमलके सेवा करनेमें मानोसरोवर थे॥

कथा श्रीभट्टजी की ॥

श्रीभट्टजीने आनन्दकन्द ब्रजचन्द महाराज औ वृषभानकिशोरीके भजन स्मरणका ऐसा सामान दृढ़ इस संसार में करदिया कि संसार समुद्रके उतरनेको नौकाके सदृशहै अर्थात् माधुर्य्य उपासनाके जो शो-भायमानचरित्र प्रिया प्रीतमकेहैं सो अपनेयुगल शतआदिग्रंथमें रचना इसमिठाई व मधुबानी व सुन्दरताके सहित बर्णनकी कि निश्चयकरिके मनद्रवीभूत होकर नवलकिशोर और नवलकिशोरी महाराज के चरित्र और प्रेममें मग्नहोताहै और अज्ञानरूपी अन्धकारके दूरकरनेको जि-नका सुयश चन्द्रमा है॥

कथा बर्द्धमान गंगलकी ॥

बर्द्धमान व गंगल दोनोंभाई बेटे भीष्मभट्ट परमभक्तकेथे दोनोंभक्ति के दृढ़करनेवालेहुये भगवत्चरित्र और श्रीमद्भागवत के कीर्तनकी नदी बहाई और इससंसारको पापोंसेपवित्र और निर्मलकरिदिया व भक्तों से ऐसीप्रीतिरही कि सर्बकाल भीड़ रहतीथी और यशोदानन्दन महा-राजके स्मरण भजनसे प्रेम था व दीनजनोंपर कृपा अत्यन्त थी ॥

कथाकृष्णदासजीकी ॥

कृष्णदासजी विख्यात चालक की रचना चर्चरी छन्द व बिष्णुपद आदिकी ऐसीविख्यातहुई कि समुद्रपर्य्यंत पहुंची अलगअलग ग्रंथसब चरित्र जैसे गुरधनचरित्र व पंचाध्याई व रुक्मिणीमंगल भगवत्भोजन बिधि इत्यादिकी रचनाकी सुखदेनेवाले घटाके सदृशहुये भगवत्सन्मुख करनेके हेतु उनका अवतार हुआ ॥

नारायण मिश्रकी कथा॥

नारायणमिश्र नवलाकगमें परम भक्तहुये भागवत के कीर्तन में तो मानो वेही एकजन्मथे क्योंकि जिनको बद्रिकाश्रमकी ओर शुकदेवजीने आप भागवत पढ़ाई जिनकेपास भक्तोंकी समाज नित्य रहा करती थी नवधा भक्तिको जिसने भलीप्रकार साधा सब शास्त्रों को अच्छे समझ कर तत्व चुनलियाजो बृहस्पति और शुकदेवओर सनकादिक व व्यास और नारदादिकों को अंगीकार व हृदयस्थहें सुधाबोधथे गंगातुल्य जिनकादर्शनथा॥

कथा कमलाकर की॥

कमलाकरभट्ट परमभक्त और पण्डित सर्व शास्त्रोंकेज्ञाता हुये उपासना शास्त्रके तो ध्वजाहीरहे कि भक्ति विरोधियोंको शास्त्रार्थमेंजीतकर भगवत्भक्तिपर स्थिरकिया माध्वसंप्रदामें मानो माधवाचार्य्यके अवतार हैं माधवाचार्य्यने जो दिग्विजयटीका भागवतकी रचनाकरीहै उसीके अनुकूल भागवतका कीर्तन और वर्णनकिया करतेथे स्मृति व पुराणके अनुकूल भगवत्के शंखचक्र की महिमा वर्णन करके आपचिन्ह उनके धारणकरे व सब अवतारोंको पूर्ण समझा किसीमें कुछभेदनहींकिया॥

कथा परमानन्दजी की॥

परमानन्दजी गोपियों के सदृश श्रीकृष्णजीके स्नेह व प्रेममें बेसुध व मग्नरहते थे ब्रजकिशोर स्वामीके चरित्र बारहवर्षकी अवस्थाके ऐसे कीर्तनकिये कि विख्यातहैं और जो उन्होंने शोभा व सुन्दरता और माधुरीरूप और लीलानटनागर महाराजकी अतिप्रेमयुक्त वर्णन करी तो कुछ आश्चर्यनहीं कि वहशोभा व चरित्र उनके बाहर भीतरकी आंखोंके आगेथा प्रेमकाजल आंखोंसे बहता और रोमांच अनुक्षणरहताथा व स्वरूपमें गोपाल महाराजकी शोभामेंपगेहुये व उमंगमें रंगेहुयेथे और अपनेकाव्यमें सारंगनाम भगवत्का वियोगकरके लिखते व रचनाउनकी भगवत् भक्तिकरानेवाली ऐसीहै कि भगवत् के ध्यान व प्रेममें मनको एका देतीहै॥

---

निष्ठा छठवीं

भेदके निर्णयकी कथाओं की है॥

श्रीकृष्णस्वामी के स्वरूपमहिमाकी प्रशंसाकी रूपचन्द्र जौहियन

अवतार को प्रणाम करताहूं जिससे वैवस्वत आदिराजालोग यज्ञ और धर्मका उपदेश पायकर संसार समुद्रसे पारहुये जानरक्खो कि भगवत् के मिलनेके निमित्त दो प्रकारका भेषहै एकतो आंतरीय अर्थात् अंतर का बिचार दूसरे शोचना और समझना सार और असार कामवैराग्य अर्थात् त्यागकरना ब्रह्मलोक पर्यन्त सुखका २ समअर्थात् मनकानिग्रह करना ४ दमअर्थात् संयम और नेम अवलम्ब से इन्द्रियोंको अपनेवश में करना उपरति अर्थात् मनकोफिर उनस्वादों की ओरन जानेदेना ५ तितिक्षा अर्थात् दुःख सुख भलाई बुराईका सहना श्रद्धाअर्थात् गुरूका उपदेश ६ और भगवत्में बिश्वास समाधान अर्थात् ७ भगवत्केध्यान की समाधि दूसराभेष बाह्य अर्थात् बाहर ८ जोदेखनेमें आवैकि जिन को पांचसंस्कार कहतेहैं। प्रथमउर्द्धपुण्ड अर्थात् तिलक दूसरा २ मुद्रा अर्थात् शंख चक्र भगवत् शस्त्रोंके चिन्हशरीरपरलगाना ३ तीसरामाला ४ चौथामंत्र ५ पांचवांनाम और कोई नामकी जगह बिचारभीकहतेहैं॥ और यहपांचो संस्कार गारहस्थ आश्रममेंहोके त्यागीहीकोसबउचित है कि पद्मपुराण और हारीतिस्मृति और परासरस्मृति आदिपुराणों व स्मृतिका बचन इसकेबिधान में युक्तहै और वेदश्रुतिकीनिज आज्ञा मिलतीहै भेदइतनाहै कि जोगृहस्थहैं उनका नाम प्रकट नहीरहताहै जो गृहमें धरागयाथा और गृहस्थाश्रमको त्यागकियाबिरक्त होगये उनका नामवही बिख्यातहोताहै जो संस्कारभये के समय गुरूने कृपाकरिके दिया भेषकी महिमा व बड़ाई क्यालिखूं कि भगवत्केमिलनेकेहेतुसबसे दृढ़ अवलम्ब मुख्ययहहै पद्मपुराणमेंलिखा है कि जिनके गलेमें तुलसी लगीहुई अर्थात् कंठीकीमाला और कमलके फूलोंकीमाला पहिनेहुये भगवत् शस्त्रोंका चिन्ह बाहुपर तिलक मस्तकपर है ऐसे बैष्णव शीघ्र संसारको पवित्रकरदेतेहैं आगमसार तंत्रकाबचन है कि जो केवल माला धारी बैष्णवहै वह ब्रह्माआदि करिके भी पूज्यहै मनुष्योंकी कौनबातहै फिर मंत्रशास्त्रका बचनहै कि माला और तिलक और भगवत् शस्त्रोंका चिन्ह जिसकिसीके शरीरपरहै जो वह चांडालभीहै तौ भी पूजनके योग्य है महाभारतके भीष्मपर्व में लिखाहै कि ब्राह्मणहै अथवा क्षत्री अथवा वैश्यकी शूद्र जिसनेभेष बैष्णव धारणकियाहै वहपूज्यहै और दण्डवत्

करनेके योग्य और वहही कर्म्मोंमें युक्तहै जो शूद्रभी है तौभी ऐसाहै कि ब्राह्मणोंकी धरतीपर मिलना क्लिष्टहै ऐसेसैकरों हजारों श्लोकहैं और क्योंनहीं ऐसीमहिमा और बड़ाई इसभेषकीहोवै कि बिना इसके कोई मार्ग उद्धारकेनिमित्त देखनेमेंनहीं आता भला किसीने संप्रदायके भजन कीर्तनकी इच्छाकी तो वहभजन कीर्तनकी पद्धति और पथसे करेगा कैं तो यह बात होगी कि नहीं मिलने कोई राह और पद्धति के कारणसे भजन कीर्तन की इच्छा छोड़देगा और जो इच्छा दृढ़ होगी तो हारि अखनारकर किसी न किसीसंप्रदायकोअंगीकारकरेगा काहेसे कि जिस रीति व पद्धतिको लेकर भजन आरंभकरेगा वह निश्चयकरके किसी न किसी संप्रदायके अनुकूलहोगा और जबकि किसीसंप्रदायके मतकेअनुसारहुआ तो निश्चयपद्धति उससंप्रदायकी अंगीकार करनीपड़ेगी और जबकि पद्धतिको अंगीकारकिया तो सबसे मुख्यरीति सँस्कारकीहै और सब वैष्णव और शैव व स्मार्त व शाक्तआदि इस बात में एकमत हैं सो जितने ऋषीश्वर और भक्त ब्रह्मातक जो हुये हैं सबको पहिले सँस्कार और गुरुमंत्र उपदेश हुआहै बिना मंत्रादि किसीका उद्धार आजतक न हुआ न होगा और शास्त्रकी आज्ञाप्रसिद्ध सबठौर परहै कि ब्राह्मण बालकका सँस्कार आठ वर्ष की अवस्था में और क्षत्रीका ग्यारह बारहबर्ष के और वैश्यका सोलह वर्षके वयक्रममें न होजावै तो वह अपने वर्णसे पतित होजाताहै तो सबप्रकार से सँस्कारों का होना सिद्धांत व मुख्यकरके करतव्यहै जो किसीको यहकथन होय कि ऊपरका भेषबनानेसे क्या लाभ होगा मनका भेष सँवारना चाहिये तो जानरक्खो कि पहले तो इससिद्धान्त में बोलचाल व प्रश्न व सन्देहकी सनवाई व पहुंचही नहींहै क्योंकि शास्त्रकी आज्ञामें किसको पराक्रम वादकरनेका है कान लटकाकर उसआज्ञाके अनुकूल साधनाकरना उचितहै नहींतो विचार लेनाचाहिये कि किसीको आजतक जन्मके दिनसे संसार में [illegible] बिनाकारणके भेष व भजनको [illegible] उत्कण्ठा आताहै अब [illegible] [illegible] [illegible]

शरणके अवगुणोंको दूरकरदेगा फिर तुलसी और भगवत् के शंखचक्र आदिका सत्संगहै और सत्संग का माहात्म्य पहिले लिखचुकेहैं फिर तीर्थके सदृशहै कि हृदयको पवित्रकरदेना तीर्थोंकास्वभावहै व सिपाही तब कहलाताहै कि जब तरवार बांधताहै बिनाध्वजा अलग अलग के ठाकुरद्वारे व शिवालेकी समझ नहींहोतीहै बैलपर त्रिशूलकाअंक लगा देतेहैं शिवजीकानँदिया विख्यात होजाताहै कालूकहार जो कहारोंका गुरुहै उसकीवार्त्ताहै कि किसीराजा धर्मात्माके राजमें मछली पकड़ता रहा राजाको आवते देखकर जालपोखरमें छोड़दिया अपनेप्राणके भय से तालावकीमिट्टीको तिलकलगा व जालके दानोंकी मालालेकर साधों के रूपसे बैठगया राजाने उसको साधुजाना दण्डवत्कर और कुछभेंट धर चलागया व कालू उसीघड़ी भगवत् शरणहुआ और यह दोहरा पढ़ा ॥ दोहा ॥ बानाबड़ोदयालुको तिलकछापअरुमाल । यमडरपैकालू कहै भयमानो भूपाल ॥ इसहेतु बहुत उचित व करनी यह चाहिये कि भेषसद्गु रुसेले सो पांचोसंस्कारमें पहिले ऊर्द्धपुण्ड तिलकहै उसके नि-मित्त अथर्वणवेदके उपनिषद्में यहआज्ञाहै कि भगवत्चरण के चिह्न अर्थात् तिलकजीव के कल्याणकेहेतु जो कोई धारण करताहै और वह तिलकमध्य में छिद्रहोवै और खड़ाहो वह मनुष्य भगवत् का प्याराहै और धर्मात्मा व मुक्तिवालाहै दूसरेपुराणोंका वचनलिखदेनेसे वेदश्रुति के प्रमाण लिखनेपर प्रयोजन न समझा सो वेद व पुराणों की आज्ञाके अनुकूल चारोंसंप्रदायमें प्रनाली तिलककीहै पर तिलककेस्वरूप बनाने में आपुसमें कुछभेदहै श्रीसंप्रदायमें दोनोंओर बीचमें ललाटके भगवत् चरणों के चिह्न बनाकर दोनों भौंह के बीचमें सिंहासन लगाते हैं और बीचमें रोलीकी पीलीकै लाल लकीर दीपकज्योति के आकार खींचतेहैं कि उसकानाम श्रीहै और कारण अधिककरने श्रीकेनिमित्त कै दोविचार इसमेंहैं कि यहचिह्न उन चरणकमलोंका है जिनका सेवन श्री अर्थात् लक्ष्मी अनुक्षण करतीहैं माध्वसंप्रदायमें दोलकीर महीन ऊंचीलगाकर दोनोंभौंहके नीचे सिंहासन लगातेहैं और सिंहासनके नीचे एकचिह्न कटारके फलकेआकार नाकतकदेतेहैं निम्बार्कसंप्रदायमें दोलकीर महीन के बीचमें एकबिन्दी छोटी श्यामबंदिनी अथवा श्वेतलगाने की रीतिहै

इसको कमल कहतेहैं और सिंहासन नहींलकीर का जैसातिलकका
और विष्णुस्वामी संप्रदायमें दोलकीर महीन और नीचे उसके सिंहासन
लगाकर बीचमें ग्रन्थछोड़देतेहैं व्यासजीने जो नईपरिपाटी अपनी सं-
प्रदायकी की तो निम्बार्क सम्प्रदायसे उनके तिलकमें थोड़ाभेदहै यह कि
निम्बार्क सम्प्रदायमें तिलकका सिंहासन दोनोंभौंहकेनीचे लगायाजाता
है और व्यासजीकी संप्रदायमें सिंहासन नासिका के अग्रभागसे तिलक
आरम्भकरतेहैं हित हरिवंशजीकी संप्रदायका तिलकनिम्बार्कसंप्रदायके
आकारहै और रामानन्दजीकी संप्रदायका श्रीसंप्रदायके अनुसार है चारों
संप्रदायोंमें द्वादश अंगपर तिलककरना लिखाहै और सब तिलकोंके मंत्र
अलगअलगहैं निम्बार्कसंप्रदायमें दोनोंलकीरकेबीचमें बिन्दीकालगाना
और माध्वकी विष्णुस्वामी संप्रदायमें रिक्तका और श्रीसंप्रदायमें गोपी
चंदन छोड़कर और तीर्थों के जैसे चित्रकूट व ताताद्री आदिकी मृत्तिका
का तिलकलगाना विधिहै व तैसेही रामानन्द संप्रदाय में और तीनों
संप्रदाय में गोपीचन्दनका व केवलकेसमय दूसरे तीर्थोंकी मृत्तिकाका पर
विष्णुस्वामी संप्रदायमें केशरआदिका भी लगातेहैं ॥ तिलकनिम्बार्क
संप्रदाय का ॥ तिलक ॥ माध्वसंप्रदाय का ॥



दूसराप्रकार यहहै [illegible] कि जो कोई [illegible]

[illegible]

के श्लोकके प्रमाणमें शीतलकी मुद्राकी रीतिहै और यद्यपि अगिलेआचार्यों ने पुराण के प्रमाण से तप्तमुद्रा धारणकरना एकस्थान द्वारकामें लिखाहै पर गृहस्थोंमें यह चलन नहीं गृह त्याग के पश्चात् उचित व अवश्य करनी यहहै तीसरा संस्कार माला है तुलसीकी अथवा कमल के फलकी विहितहै तुलसीजीका माहात्म्य बहुतजगह पुराणोंमें लिखा है इसहेतु बिस्तार करके तरजुमा लिखना प्रयोजन नहीं समझासारांश यहहै कि तुलसीके धारणकरने वालेको निश्चय भगवत्की प्राप्तिहोती है और मरणके समय तुलसी की माला कै तुलसी दल अथवा कण्ठी जिसके शरीरपर होय तो यमराजका भय नहींहोता सद्गतिको जाताहै पद्मपुराण में जो कदम्बआदि वृक्षोंके काष्ठकी माला वृन्दाबन की बनी हुईका माहात्म्य तुलसी के मालाके सदृश देखने में आया चौथा संस्कार मन्त्रहै सो उसकी महिमा सबकोई जानतेहैं कि सब सम्प्रदायों की जड़ और सब वेद शास्त्रोंका सारांश और शीघ्र भगवत् को मिलादेनेवाला और भुक्ति मुक्तिकी कामना पूर्णकरनेवालाहै भगवत्में और मंत्रमें बाल बराबरभी भेदनहींहै भगवत् मंत्रकेआधीन हैं सब वेद व पुराण उसमंत्र की महिमाको वर्णनकरतेहैं इसहेतु किसी श्रुतिका तरजुमाकरना प्रयोजन न समझा सो मंत्र चारों सम्प्रदायका अलग अलग है जो यह बाद हो कि एक स्वरका मंत्र अलग अलग किस हेतुहै तो यह दृष्टान्त अच्छे प्रकार उस बादको बिरवार देताहै नाम व रीतिसे पुकारतेहैं और वह मनुष्य सबनाम व रीतिसे सावधान व सम्मुख होताहै इसीप्रकार वह भगवत् जिसनाम और मंत्रसे स्मरणकियाजावे सम्मुख होताहै पाँचवां संस्कार १ नाम २ दूसरा करनेकाहै उसके निमित्तकुछ प्रमाण व बाद का प्रयोजननहीं जिसबर्गमें जोकोई होताहै उसीभांतिका नाम रक्खा जाताहै पलटनमें भरती हो तो सिपाहीकहते हैं और सवारों में हो तो सवार चारों सम्प्रदायके जो संन्यासी होतेहैं त्रिदण्डी कहलाते हैं एक दण्ड लकड़ीपलाशका दूसराशिखा तीसरासूत्र अर्थात् यज्ञोपवीतविशेष करके नाम गिरि पुरी तीर्थ मुनि संन्यासधारणके समय रक्खेजातेहैं व कपड़ा श्वेत अथवा गेरूके रंगका कै सिंगरफी रंगका पहिरते हैं और संन्यास लेनेके पहिले सब संप्रदायमें सब रंगकी पहिरन सिवाय नील

आदि जो शास्त्रमें निषेदहैं पहिनतेहैं स्मार्त सम्प्रदायजो चारों सम्प्रदायों से अलगहै और उसके आचार्य्य शंकरस्वामीहुये उसके तिलककी रीति त्रिपुण्ड अथवा वटाकार अर्थात् चिह्न बरगदके पत्रके सदृश चन्दन अथवा भस्म के गोपीचन्दन या तीर्थकी मृत्तिकासे है ॥


वटाकार


त्रिपुण्ड तिलक



और माला तुलसी व कमलाक्ष व रुद्राक्ष व जया पुता आदिकी व गायत्री आदि सबप्रकारके मंत्रहैं मुद्रा लगानेकीरीति नहीं स्वाध्यजानते हैं नामवही रहताहै जो जन्म होनेपर धरागया औरयज्ञोपवीतके समय जो संस्कारहुआ उसीको सब प्रयोजनके अर्थ बहुतकर समझते हैं फिर गुरु नहीं करतेहैं संन्यासकी इस सम्प्रदायमें यहरीतिहै कि शिखा सूत्र दूर करदेतेहैं केवल एक दण्ड लकड़ीका रखते और नामभी उसीसमय दूसरा धराजाताहै और इसकी सम्प्रदायमें संन्यासियोंके दश नामहैं जो कि शंकरस्वामीकी कथामेंलिखेगयेहैं गेरू या सिंगरफ के रंगका कपड़ा पहिनना व तिलक त्रिपुण्ड भस्मका ब्राह्मण से सिवाय और किसीके हाथका भोजन न करना कर्मोंका करना न करना बराबर समझना और दूसरेधर्म सब संन्यासियोंके बराबरहैं मुख्य संन्यासी वे हैं जो दण्डधारण रखतेहैं और सब सम्प्रदायमें दण्डी स्वामी बोलेजातेहैं विशेषकरजो काशीजी व मथुराआदिमें आतेहैं हे श्रीकृष्णस्वामी हे दीनवत्सल हे दीनदयाल हे करुणाकर कबहीं कृपाकरके इसअपने परनाथचेरेकी ओरभी कृपादृष्टि करोगे हेनाथ भलाहूं कि बुरा जैसाहूं आपकाहूं जिस प्रकार लाखों करोड़ों जन्मतक इस मेरे मनने मुझको अपनेवशमें रक्खा है इसीप्रकार कभी मुझकोभी ऐसा करदेव कि मैं मनको अपनेवशमें रक्खूं और आपकरके जो मनुष्यका अपराधोंसेभराहूं पर मेरी ओर देखना क्या उचितनहीं आप अपने बिरदपतित पावनताकी ओरदेखें कि कोटान कोटि महापापी और पातकी एक नामके उच्चारणसे शुद्ध और पवित्र

हुये और होतेहैं औरयह निवेदन मेरी ऐसी नहीं कि जिसका पूरा करना कुछ क्लिष्टहो थोड़ीसीबात यह चाहताहूं कि वह समाज आपका जो आरम्भ ग्रंथमें लिखआयाहूं सदा मेरेमनमें बसारहै स्वर्गमें कै नरकमें कहीं रहूं ॥ कवित्त ॥ बसी रहै शशिछवि ज्यों मनचकोरनके अलिमतिमालती सुमनमें बसीरहै । बसीरहैगजमनरेवाकीरुचिरेणु मोरनकीरुचिघनाघनमेंबसीरहै ॥ बसीरहै श्रीपतिसदनकमलाजू जैसेमदनक्षुधाज्योंयुवायोनिमें बसीरहै । बसीरहै त्योंहींतेरे छबिकी लगनकृष्ण मूरतितिहारी मेरे मनमें बसीरहै ॥ कथा रसखानकी ॥

रसखान जो परमभक्त भगवत्केहुये पहिले मुसलमानथे अपनेपीर केसाथ राहचलते श्रीवृन्दावनमें आपहुंचे तो अनेकजन्मोंके पुण्य उदय हुये अर्थात् श्रीव्रजचन्द महाराजके दर्शनहुये दर्शनहोतेही कुछऔरही दशाहोगई उसरूप अनूपमें छककर बेसुध होकर गिरपड़े उनका पीर उसपीरको न समझा मूर्छा समझकर औषधि करनेलगा और पुकारा आंखेंखोलीं रसखानकी उसीक्षण सबबिद्या व काव्य सबगुणकेखान होगये उसमनोहर मूर्त्तिकी छबि एककबित्तमें बर्णन की अन्तमें कहा कि आंखें क्या खोलूं वहमूरति मनमें बशगईहै पीरनेकहा काबेकोचलो तब बोले कि जोहै सो सबयहांही प्राप्तहै मैंब्रजका होचुका अबकहांजाताहूं और एककबितमें कहाहै कि पत्थरहूं तो गिरराजका जो पशुहूं तो नन्दरायकी धेनुमेंचरूं जो मनुष्य शरीर मिले तो ब्रजके ग्वालबालमेंरहूंगा जो पक्षीहूं तो ब्रजकेवृक्षोंका उनकेपीरने चाहा कि बलसेरथमें डालकर लेजावें वृन्दावनके बनोंमेंभागकर जाछिपे वृन्दावन बासकरिके हजारों कवित्त वृन्दावनकी शोभाकेबर्णन और प्रियाप्रीतमकी शोभाबिहारकी रचनाकरी वैष्णवीभेष रखतेथे मालाबहुत पहिनते थे किसीने पूंछा कि एक दो मालाबहुतहैं इतनीमालाका क्या प्रयोजनहै उत्तर दिया कि माला संसारसमुद्र से पारउतार देतीहै सो जोछोटेपत्थरहैं उनको एकही दो माला बहुत हैं और मैं कि बड़े पत्थरके सदृशहूं मुझको बहुत माला रखनाचाहिये ॥ कथा भगवानदासजीकी ॥

भगवानदास जी रहनेवाले मथुरा भगवत्भजन भावमें दृढ़ व बड़े गुणवान् भगवत्केप्रेमी श्रोता और रहस्य व रसके ज्ञाता भगवत्भक्तों

में सिन्दूर और ऐसे सुन्दर कि जिनके देखनेसे मनको सुखहो और भ-
गवत्के ओंधामेंहैं उनके टहल करनेवाले सबभावकरके श्लाघ्यहुये एक
बेर बादशाहने परीक्षाकेहेतु डौंड़ीको फेरवायदिया कि जो कोई माला
तिलक धारणकरैगा गरदनमाराजायगा इसबातपर बहुतोंने छोड़दिया
पर भगवानदासजी न डरे अपनेअनुगामियों समेत और दिनसे अधिक
प्रकाशिततिलक दोहरीमाला धारणकर बादशाहके सामने जानके आये
बादशाहने बुलवाकर आज्ञा न माननेका कारण पूछा भगवानदासजी
ने अंगीकारकरदिया कि हमारेदीनमें मालातिलक सहित प्राणजायतो
उद्धारहोताहै अब इससमय कि हमको अपनी मृत्युज्ञात होगई तो तिल-
क और माला इसप्रकार धारणकिये कि बिनापरिश्रम उद्धारहो बा-
दशाह यह विश्वास दृढ़देखकर अति प्रसन्नहुआ कहा कि जो चाहनाहो
सो मांगो भगवानदासजी बोले मथुराजी से बाहरजाना नहीं चाहता
बादशाहने लिखदिया कि मथुराकी आमिली जबतक मनचाहै तब तक
करैं सो बहुतकाल मथुराकी आमिली भगवानदासजीने करी हरदेवजी
का मन्दिर और मानसीगङ्गा पोखरा गोबर्द्धनजीमें उनका बनवायाहै ॥

चतुर्भुजजीकी कथा ॥

चतुर्भुजजी राजा करौली ऐसे भगवत् भक्तसाधु सेवीहुए कि उनके दृष्टान्तको कोई राजानहीं मिलताहै भक्तोंके आनेका वृत्तान्त सुनकर इस प्रकारलेनेको आगेजातेथे कि जैसेसेवक व चाकरअपने स्वामीकी सेवामें जाताहै बरकाकर राजा व रानी अपनेहाथोंसे चरणधोते पूजाकरते नगर के चारोंओर चारचारकोसपर चौकीथी कि जो कोई मालाधारीआवै उस का समाचार पहुंचावै एकदूसराकोई राजायह वृत्तान्त भेषनिवाका सुन करकहनेलगा कि केवल अयोग्यकी समझनहीं तो भक्तिकीबड़ाई क्याहै उसकेपण्डितने उत्तरदिया कि मनमेंसमझ लेनेहोंगे राजानेभाटविमुख को परीक्षाकेहेतुभेजा व समझादिया कि मालातिलक धारणकर स्वामी हरिदासजी बनकर राजाके पासजाना वहभाटआया अपने स्वामी का कहनामूलगया भाटोंकी रीतिरैलाई जबअदेख राजातक दृष्टदेखा तब अपनेराजाकी किताबयह कहुई न इसीभांति मैंगया द्वारपालने कुछ-कोक न किया जब सामनेगया तो राजाने अपने स्वभावके अनुकूल

आगतस्वागत सबक्रिया भगवत् प्रसादजिमाया भगवत् चरचा आरंभ किया वहभाट हूं हां करतारहा राजाने जानलिया किसीने परीक्षा को भेजाहै बिदाईदिया और एकडिबिया में एककूटी कौड़ी धरके ऊपरसे कीनखाप व मुसज्जरसे लपटकर ऊपरमुहर छापलगा उसको देदिया भाटजब अपने राजाकेपास आया तो सब वृत्तान्त भक्तिभावका राजा चतुर्भुजका बर्णनकिया व सब बिदाई समेतडिबिया राजाके आगेधरदी डिबिया खोलकरदेखा भेद न पाया तब उसी पण्डितने समझाया कि खुलीबातहै किऊपरभेषऐसा और भीतर भाटहै भक्तिनहीं राजाचतुर्भुज यहीकहताहै वहराजा लज्जितहुआ उसपंडित को भेजा पंडित सत्संग को धन्य मानिगया राजा चतुर्भुज सुनकर आदरसे दण्डवत करलेगया बहुत दिनतक सत्संगका सुखलिया निश्चय जब चलने की इच्छाकरी राजाने भण्डार खोलकरकहा जो इच्छाहो सो लेजाइये पंडितने कुछ न लिया एकमैनापक्षी राजाको प्याराथा राजा साधुसेवीने देदिया मैना लेकर राजाके समीपपहुंचा मैनासभाको भगवत्बिमुख देखकर कहने लगी कि कृष्णकृष्ण कहो जो तुम्हारा उद्धार हो यहसंसार असार व आगमापायीहै बिनाकृष्णभजन किसीप्रकार उद्धार नहींहोगा राजाने सब वृत्तान्त पूछा पंडितने कहा कि एकमैनासे सब समझलेव औ हम करोड़ों मुखसे भक्तिभाव राजा चतुर्भुजका बर्णननहीं करसक्तेहैं राजाको बड़ा बिश्वासहुआ भगवत्भक्ति साधु सेवा अंगीकारकी पीछे जब भाव-भक्ति राजाको होगई तब मैना बिदाहोकर राजा चतुर्भुजकेपास पहुंची राजा बड़ा प्रसन्न हुआ॥

एकराजाकीकथा॥

एकराजा भगवत्भक्त ऐसाहुआ कि संसारके सुखऔर ऐश्वर्य्यकोअनित्य समझकर सदाभगवत्के स्मरण भजनमें रहताथा जिसकोकंठी तिलक धारणकिये देखता भगवत्रूप जानके दण्डवत्करता व धन भगवत्उ-त्साह व भक्तोंके हेतु लगाता व भांड़आदि जो भगवत् बिमुख हैं इनको कुछ न मिलता भांड़मंत्र नाकरसाधों का भेषबनाकर आये राजाने अपने भावके अनुसार पूजन व सत्कारकिया भांड़साज सम्हाल रागनाच व हँसनेका रूप बनानेलगे राजा प्रसन्नहोकर बोला धन्यहै भगवत्भक्तोंको

कि अपने सेवकोंको ढोलबजाकर नाच गायकर कृतार्थ करतेहैं बड़ेआदर पूर्व्वक प्रसाद जिमाया एक थाल में मुहर भरकर विदा के समय आगे धरदिया भांडों ने विश्वास राजा का देखकर और सत्संग जो हुआ तो सब भगवत् शरण होगये॥

गिरिधरग्वालकीकथा॥

गिरिधर ग्वालजी भगवत्में सखाभावरखतेथे और अनुक्षण भगवत् केसमीप और हंसी खेलमें मिलेरहते थे अपने अन्तरके प्रेमको बहुतछिपायेरहते पर भगवत् चरित्रोंको कीर्तनकरते गद्गद वाणी होजाती प्रीति कहां छिपसकती है तब वन में जाकर कीर्तन व नृत्य करनेलगे एकबेर मौज़ेमल्लिपुरामें भगवत्कारासचरित्र कराया व प्रेममें बिवशहोकर सब धनव वस्तु भगवत्भेंट करदी भक्तोंमें ऐसीप्रीतिरही किजिसको साधुभेष देखते भगवत्रूपजानते एकबेर कोईसाधुमरादेखा उसकाभी चरणामृत लिया दूसरे ब्राह्मणोंने यहस्वभाव अयोग्य विचारकर मनाकिया पर न माना उत्तर दिया कि भगवत्भक्त को कबहूं मृत्यु नहीं यह तुम्हारा वे विश्वास है जो मृतक कहते हो और ग्वालपद इस कारण से विख्यात हुआकि सखाहै॥

लालाचार्य्यकी कथा॥

लालाचार्य्य रामानुजस्वामीके जमातमें ऐसेभगवत्भक्त हुए किजिनकी कथासुनकर निश्चय भगवत् चरणोंमें प्रीतिहोतीहै गुरुनेआज्ञादी कि भगवत् भक्तोंमें जितनी प्रीति व विश्वास हो सो अच्छा पर बड़ेभाई से कम उनको न जानना सो उसआज्ञाके अनुकूल वर्तते रहे एक समयकोई माला तिलकधारी को नदीमें बहतेजानेसे निकाल करअपने घरलायेओ बिमान बनाकर भगवत् कीर्तनकरते नदी पर लेजाकर दाहक्रिया करके फिर महोत्सव में ब्राह्मणों सबोंकोनेवतादिया ब्राह्मणों ने अंगीकार न किया कहनेलगे कि इनका कोई नहीं जानै कौन जातिका है तब लालाचार्य्य सुनकर चिन्ताकरने लगे और अपने गुरु के पास गये कि स्वामीरामानुज के पासजाके दंडवतकर सब वृत्तान्त निवेदन किया व स्वामीने कहा कि वे लोग भगवद्भक्तों की महिमा नहीं जानते हैं तुम चिन्ता मतकरो भोजनकी सामग्री बनाओ भगवत्पार्षद वैकुण्ठ से आकर भोजन करेंगे सो उसदिन पर भगवत्पार्षदों का झुंड [illegible] कि

किसीने स्वप्नमेंभी न देखाहो आकर जो प्रसाद बनाहुआथा अतिप्रेमसे भोगलगाया ब्राह्मणोंको पहिले तो आश्चर्य्यहुआ कि ऐसेब्राह्मणकहांसे आयेहैं फेर द्वेषबुद्धिकरके यहमंत्रठहराया कि जब भोजनकरके आवें तो ऐसीहँसीकरो कि लज्जितहों भगवत्पार्षद उनकेकुमंत्रको जानगयेभो-जनकरके आकाशमार्गहोकरचलेगये ब्राह्मणोंने जोयहचरित्र औरप्रताप देखातो बहुतलज्जितहुये औरअहंकारको छोड़कर आयेऔर लज्जाकरके लालाचार्य्य के सामनेआवें बराबरन करसके और पनवाड़े भोजनकिये हुये पार्षदोंके पड़ेथे उनमेंसे सीथप्रसादलेकर खानेलगेफिरलाला चार्य्य के चरणोंमें दंडवत्करके प्रार्थनाकी कि अबहमकोअपनासेवक करोऔर कृपाकरोलालाचार्य्य ने कहाकि तुम्हारे ऊपरतो भगवत्कीकृपाहुई कि भगवत् पार्षदोंके दर्शनतुमको हुये इससेअधिक क्याकृपाचाहतेहोब्राह्म-णोंने बिनयकिया अबहमको लज्जितकरना क्याप्रयोजन अनुग्रहकरना प्रयोजनहै सोसबभगवत् शरणहुये और भगवत्भक्ति और भष निष्ठा काप्रताप सबसंसारमें प्रकाशित और प्रकट हुआ ॥

## मधुकरसाहकीकथा ॥

राजाओड़छे भगवत्भक्ति में भी राजाहुये साधुभेषमें अत्यन्तप्रेम व विश्वासथा सचकरके जैसा मधुकरनामथा वैसीही रीतिभी रही अर्थात् भ्रमर सारग्राहीहोताहै वैसेही सारग्राहीथे उनकीरीतिथी कि जोकोई कण्ठी तिलक मालाहो तिसका चरणामृतलेते और परिक्रमा करतेराजा के भाईबंधुओंको यहबात अच्छीनलगी एकगदहेको बहुतसी मालापह-नाकर तिलककरके महलमें भेजदिया राजाउठाउसकाचरण धोकरपरि-क्रमाकरिके कहाकि आजनिहालकरदिया पीछे प्रसाद जिमाकर बिदा करदिया दुष्टोंको लज्जाहुई और बिश्वासहुआ राजानेजोबचन निहाल करनेका कहा तो अभिप्राय यहहै कि मेरेबड़ेभाग्यहैं जोमेरेराज्यमेंगदहे भी मालातिलक धारण करतेहैं जोकोई माला तिलकधारणनहीं करते निसँदेह वेउसका गदहाहै बरु गदहेसेभी बत्तर ॥

## हंसप्रसङ्गकी कथा ॥

एकराजाको कुष्टथा औषधबहुतेरी हुई रोग न छूटा किसीवैद्यके कह-नेके अनुसार राजाने ब्याधोंको हंसपकड़नेको मानसरोवरमें जहांरहते

भागवतके एकादशमें भगवत्का बचनहै कि गुरूकोमेरा रूपजान भक्त-
मालके करताका बचन पहिलेही लिखागया कि भक्त और भक्ति और
गुरू और भगवत् कहनेमात्र कोचारहैं परसत्यकरिकै एकस्वरूपहैं गुरू
कैसाहीकामी क्रोधी लोभी मोही बुद्धिहीन कुरूपहोवे उसकोभगवत्स्वरूप
जाननाचाहिये किसी पुराणमें वर्णनहै कि जो गुरू कामीहै तो श्रीकृष्ण
स्वरूपहै जोक्रोधीहै तो नृसिंह जो लोभीहै तो बामन स्वरूप और जो
धर्मात्माहै तो रामरूप भागवतमें लिखाहै कि जोकोई मनुष्य भगवत्के
ज्ञानदेनेवाले गुरूके अन्यमनुष्यके सदृश जानताहै उसकीबुद्धि हाथीके
सदृशहै कि अन्हायके फिर धूलमस्तकपर डालताहै आजतक न किसीको
देखानसुना कि बिनागुरूईश्वरको प्राप्तहुआहो और बिचारकरनेकी ठौर
है कि प्रकटबिद्या सब बिनागुरूके प्राप्तनहीं होती तो भगवत्बिना गुरू
कैसेमिलैगा महाभारतमें लिखाहै कि जबतक गुरूनहींकरते तबतक कुछ
प्राप्तनहींहोता इसहेतुगुरूकरना निश्चयप्रयोजनहै और आज्ञाहै कि वेद
पुराणशास्त्र जपतपआदि बिनागुरू निष्फलहैं और वेदकी आज्ञाहै कि
बिनागुरू उपदेशके जो पूजाइत्यादि करतेहैं सबव्यर्थहै तो उचितहै कि
जोभगवत् और भक्तिके प्राप्तकी चाहना होतो गुरूकेचरणगहो कोईजातों
में परम्पराहै कि संस्कारहोने पीछे गुरू नहींकरते और कोईजातमें यह
रीतिहै किसंस्कारभये पीछेभगवत् प्राप्तकेअर्थ गुरू अलग करतेहैं सो
ज्ञातहोजाने प्रयोजन व नहींप्रयोजन दूसरे गुरू करनेका व लाभहानि
के निमित्त एकदृष्टान्त स्मर्णहोआयाहै कि अंधेरीकोठरीमें एकसुई सूक्ष्म
हैउसको एक तो इसभांति जानताहै कि निश्चय सुईइसकोठरीमेंहै और
दूसरेकोयह कि वहसुईठीक२जिसजगह दीवारमें गड़ीहुईहैज्ञातहैदोनों
केचेले उससुईके ढूंढ़नेकोगये पहिलेका चेला तो ढूंढ़ता फिरनेलगा मिल
गई तो मिलगई नहींतोहारकर चलाआया जोढूंढ़ता रहगया तो जानै
मिलैकैन मिलै और मिलैतो जानैकबतक और दूसरेकाचेला अपनेगुरूका
पतावतलाये हुयेके अनुसार सीधाचलाआया और बिनापरिश्रम वहसुई
मिलगईऔरयहनहींहोसक्ता कि न मिलैअभिप्रायइसलिखनेसेयहहै कि
संस्कारहोजानेपीछे जबकुछसमझहो तोभगवत्के जाननेवालेकोगुरूनि-
श्चयकरिकैकरै बिनागुरूकुछनहींहोसक्ता औरजोउसगुरूसे भीकुछसंदेह

रहजाय अपनेलाभ व इच्छाकी पूर्णताको प्राप्तनहो तो दूसरागुरुकरतेहैं कुछ हानि नहीं शास्त्रकी आज्ञाहै जैसेदेखो दत्तात्रेयने चौबीस गुरु किये यद्यपिधर्ममेंगुरु और चेलेके शास्त्रोंमें बहुतलिखे हैं परगुरुकेचारधर्मआवश्यकनिश्चयहैं एकतोशास्त्रका जाननेवालाहो दूसरेभगवत्भक्त तीसरेसमदरशीचौथेवेदकी आज्ञाके अनुकूल वर्त्तनेवाला इसकेऊपर एकधर्मसबजगहलिखाहै कि गुरु अज्ञानके दूरकरनेके निमित्तहै तो जिसप्रकारहोसके चेलेको भगवत् सन्मुखकर देवेंऔर इसआज्ञाको आप गुरुशब्दका अर्थनिश्चयकरताहै गुरुजो अज्ञान व अंधकारको दूरकरै वहगुरुहैइसीप्रकार चेलेकेनिमित्त चारधर्मदृढ़हैं प्रथमसेवा गुरुकी तनमनसेकरै सेवाके समय सुख स्वादुकात्याग तीसरे गर्वकात्याग चौथे गुरुमेंदृढ़ विश्वास सो वेदकीश्रुती कहती हैं कि जिसकीभक्ति भगवत् और गुरुमें बराबर हैं तो उस महात्माको सबमनोर्थ आपसे आप प्राप्तहो जातेहैं सो यह विश्वास ऐसाहो जैसे भगवत्भक्तोंको भगवत्में होताहै औरसेवा ऐसी हो कि जिसप्रकार अज्ञानी अपने शरीरकी करतेहैं महाभारतके आदिपर्वमेंलिखाहै कि धूम्र ऋषेश्वरके चारचेलेथे चारोंदृढ़ विश्वास व गुरुकी सेवाकरके केवलगुरुके आशीर्वादसे सब विद्याकेज्ञाता और दोनों लोकके फलको प्राप्त होगये जो यह प्रतिवाद हो कि विना परिश्रम केवल विश्वाससे कैसे सबविद्या इत्यादि लाभहुई तो जानरक्खो कि गुरुमें जो विश्वासकिया तो भगवत्रूप जानकरकिया सो भगवत् ने गुरुद्वारे से उनके मनोर्थ सिद्धकरिदिये व सिवाय इसके कई जगह वर्णनहोता है कि अमुकऋषि ऐसे प्रतापवान थे कि उनकेस्थानमें बकरी व व्याघ्र एकजगह पानीपीतेथे सो व्याघ्रका ऐसास्वभाव होजाना यहप्रभाव उस स्थानकाहै जो व्याघ्रको व्यापिगया इसीप्रकार गुरुकाभी अपने प्रताप के प्रभावकरिके एकक्षणमें चाण्डालपदको पहुंचा देताहै बहुत ऐसाहुआ औरहोताहै औरकुछ अचम्भानहीं कि निर्मलजल कपड़ेके मैलको दूरकर विमल करदेताहै मैलको आशीर्वाद व श्राप शीघ्र व्यापि जाता है इस सिद्धांतसे यहसिद्धहुआ कि गुरु महात्मा योग्य चाहिये और ऐसे गुरु इस समयमें नहींमिलते परंतु ऐसे हैं कि उनको केवल द्रव्य चाहियेइससे प्रयोजनहै चेलाचाहै नरकमें जायके स्वर्गमेंजाय अथवा सातमेंपयाके

और उसपर दुकानदारी फैलाई जो हाथ आगया सो लेगये और जो किसीचेलेने कोईबात अपनेसंदेह निवृत्तिकेहेतु पूछी तो उसके उत्तरका तो कुछठिकाना नहीं और उसको बे बिश्वास व नास्तिक व कथनी कथनेवाला ठहराया व सबसे उसकी निन्दाकहते फिरनेलगे औचेलोंका यहवृत्तान्तहै कि गुरूजीकी शिक्षा ग्रहणकरना और मंत्रको जपना तो कुछ बातही नहीं जो वर्षदो वर्षपर गुरूजी रामभक्त करते पधारें तो मानों यमदूत दिखाईपड़े इस हेतु कि पांच चारदिन रहेंगे भोजन अच्छे लेंगे और बिदाईभी देनीपड़ैगी भला जब इस समयके गुरू चेलों की यह गतिहो तो कहां गुरू व कहां चेला और यहभी जानोकि गुरू बहुत मिलतेहैं पर चेलोंको आँखैं बन्दहैं किउनको देखैं जो थोड़ासाभी परलोक का भय करके भगवत् और गुरू को ढूंढ़ैं तो ऐसा नहीं कि न मिलैं लोकोक्ति है कि जिनढूंढ़ा तिनपाया और जब कि घरसे पांवबाहर नहीं निकलता और परलोक का भय नहीं और न भगवत्की चाह है तो कहांसे गुरू मिलै कि किसी को छप्पर फाड़कर धन नहीं मिलता अब इस लिखने से कोई ऐसा न समझ लेवै कि जब गुरू योग्य मिलैंगे तबही गुरू करेंगे यह समय का वृत्तान्त है निज अभिप्राय इस लिखनेकायहहै कि गुरूनिश्चय करनाचाहिये जैसामिलै केवल इतना देखलेना बहुतहै कि उपासना का जाननेवाला हो और उसकोमंत्र गुरूदीक्षा से मिला हो यहनहीं कि पोथी देखकर मंत्र देदिया चेला बनालिया और गुरू के उपदेश वचनपर दृढ़ बिश्वास हो बस वह गुरू है तिसको हाथोंहाथ संसार समुद्र में उतारदेगा धर्म कर्म उसगुरूके बुरे हों कै भले इसपुरुषको सब धर्मरूप हैं काहेसे इसको बिश्वास दृढ़ है व गुरूरूपभगवत् आपहैं वहीराह दिखाकर दोनोंलोकके अर्थको सिद्धकरदेगा जो बिश्वास न होगा तो कैसाहीमहात्मागुरू हो मिलै कुछलाभन होगा और बिचारलेना चाहिये कि जो मनुष्य भगवत्से विमुखहो उनको तो गुरूके अवलम्बसे ईश्वरमिलसक्ताहै और जो गुरूनकिया अथवा उसके वचनपर बिश्वास न किया तोफिरकहांठिकानाहै बहुधाऐसाहुआ है कि चेलोंकेबिश्वाससे गुरूभी तरगयेहैं कि गुरुभक्तिकोई कोई की इस निष्ठामें लिखीजावेगी उनसे सिवायएक औरबाताहै किसीखत्रीके लड़के

रङ्ग दोपट्टाजरीका उसकोकटिमेंकसेहुये हाथोंमेंकङ्कनपहुंची और बाजूबंद जड़ाऊ अंगुलियोंमें अंगूठी घुटन्ना गुलेनारी गुलबदनका कि गोटे और पटुकीगुलकारी उसपरहोरहीहै शोभायमान चरणोंमेंमहाउर लगाहुआ उसपरघुंघरू और कड़े हैं और किसीगोपिका के साथ जोकुछ छेड़छाड़ करीथी और उसने केसरकेछींटे देदियेथे वहमुखारविन्दपर झलकरहेहैं और उसगोपिकाके छेड़नेकी और उससेउत्तरपाने कीहँसी अबतकनहीं गई फूलजहांतहां गुथेहुये हैं और मुरलीफेंटमें बस यहदेखकर गुरूजी बिवशहोकरपुकारे कि अरेतूकिसढिठाईसे हाथपकड़रहाहैयहनन्दनन्दन महाराजपूर्णब्रह्म सच्चिदानन्दघनहैं और मैंभीआताहूं यहकहकरगुरूजी तो आतेहीरहे कि आप नटनागर महाराज उसलड़के सहित अन्तर्द्धान होगये गुरूजीजोआये तो कुछनहींदेखा कभीअपनेऊपरधिक्कार और कभीदर्शनपानेसे अपनेभाग्यको धन्यक[illegible] करिकै अपनेचेलेके विश्वासपरदृष्टि कर त्यागीहोगये व अपनेचेलेके निश्चयके प्रभावकरिकै भगवत्को प्रा[illegible] हुये सो गुरूमेंविश्वास करनाहीं उद्धारका कारणहै ऐसमन मूरख कभीतं उसस्वरूपकीओर तूसन्मुखहो जो ऊपरलिखआया और बिचारकर कि भगवत्चरणकमलोंके बिनाकिसीकोभी कुछप्राप्तहुआहै ब्रह्मादिकदेवत[illegible] तो जिसकेचरणकमलोंकी रजकोअपने धन्यभाग्य समझतेहैं और तू ऐसा असावधान कि कभीउसओर न लगै तो तेरीअभाग्य दशायहहै दूसरी बातनहीं सोतू अबभीसमझ और कृपाकरके उसरूपअनूपका चिंतवन कियाकर कि सबसेपहिले तेरीनाव उसकिनारेपर पहुंचे ॥

पादपद्माचार्य्यकीकथा ॥

पाद पद्माचार्य्यजी परमभगवत्भक्त गुरुनिष्ठ गङ्गाजीकेतटपर गुरू सेवामेंरहाकरते एकसमय गुरूतीर्थको जानेलगे तब पाद पद्माचार्य्यको अपनेबियोगसे बिकलदेखकर आज्ञाकी कि गङ्गाजीकोहमाराहीरूप ध्यान करना पद्माचार्य्यजी गङ्गाजी का पूजनकरते व चरण गङ्गामें नहींरखते कूपजलसे स्नानादिक्रियाकरते दूसरेसाधु वहांथे वेलोगइसबातमें प्रसन्न न थे जब गुरू आये तब सबने निन्दा करी गुरू पद्माचार्य्य के हृदयकी जान गये कि मर्य्याद के भयसे चरण गंगामें नहीं देते पर [illegible] दूर करनेको एकदिन गुरूने गंगामें [illegible]

मांगा पद्माचार्य को इधर गुरुरूप गंगामें चरणदेना ढिठाई उधरगुरु आज्ञा साधना इसी चिन्तामें शोचतेही थे कि कमलकेफूल गंगामें प्रकट हो आये उसीपर चरण देते जाकर अँगोछा दिया व फिर तटपर लौट आये गुरुने यह विश्वास व प्रभाव देख छाती से लगाया व चरण भी पकड़ लिये पाद पद्माचार्य नाम धरा ॥

विष्णुपुरीकीकथा ॥

विष्णुपुरी ऐसे भगवत् भक्त हुये कि भागवत धर्मके आगे और सब धर्म असार समझते थे श्रीमद्भागवत जो समुद्र है तिसमें से श्लोकरूपी अमोल्य रत्नों को निकाला और कलिके जीव इसधनके दरिद्रहैं तिनको निहाल करदिया यह विष्णुपुरी जो माध्व संप्रदा में श्रीकृष्ण चैतन्य महाप्रभु के चेलेहुये जगन्नाथपुरी में बात चले पर दूसरे साधोंने प्रतिवाद किया कि मुक्तिहोने के हेतु काशीपुरी में टिके हैं श्रीकृष्ण महाप्रभुजीने उत्तर दिया कि उनको न मुक्ति से प्रयोजन है न किसी देवता से न काशी से सिवाय श्रीकृष्ण चरण कमलों के किसी ओर भूलकर भी उनके चित्त की वृत्ती नहीं जाती केवल सत्संगके अर्थ काशीमें टिके हैं पर लोगोंने न माना तब महा प्रभुने विष्णुपुरी से रत्न की माला के भेजने के हेतु चिट्ठी भेजी विष्णुपुरी जीने हृदय की समझकर भागवत समुद्र से पांच सो श्लोक रूपी रत्नचुनकर और भक्तरत्नावली नाम रखकर अपने गुरु को भेजा साधोंने जो देखा पढ़ा भक्ति रस में मग्न होगये विश्वास हुआ कि विष्णुपुरीजी परम अनन्य भक्तहैं तैसेही गुरु निष्ठामें हैं जाने रहो भक्त रत्नावली के तेरहे अध्याय में अलग अलग क्रम से नवधा भक्ति वो ज्ञान वैराग्य का बर्णन है ॥

कथा पृथ्वीराज की ॥

पृथ्वीराज कछवा हैं आमेर के राजा ऐसे भक्तौ गुरुनिष्ठ हुये कि घर बैठे द्वारकानाथ महाराजके दर्शनपाये और शंखचक्रका छाप शरीर पर प्रकट हुआ और कृष्णदासजी की कृपासे मंत्रहूं व उपासना के ज्ञाता होगये भीष्मपितामह के सदृश निष्काम व युधिष्ठिर के सदृश धर्मात्मा व पूजा करनेवाले प्रहलाद के सदृश हुये जैसे चेले कृष्णदासजी के हुये सो कृष्णदासजी की कथामें कहा है पृथ्वीराज ने जब

कृष्णदास जी के साथ द्वारका जाने की इच्छा व सजाव सब किये तब राजमंत्रियों ने कृष्णदास जी से बिनय किया कि राजाके जाने से इस देशमें भक्तिका प्रकाश बढ़ता जाता है सोघटतीहोने लगैगी कृष्णदास जीने अपने राज्यपर रहने की आज्ञादी राजाने बिनय किया वा उदास होकर बोले कि एकतो आपके चरणका संग दूसरे द्वारकानाथ का दर्शन गोमती का स्नान व भगवत् शस्त्रोंका चिन्ह प्राप्त होने का लाभ था सोअब मैं उनलाभों से बिमुख होताहूं कृष्णदासजीने आज्ञा कीकि शोच करना कुछ प्रयोजननहीं वह सब तुमको इसी जगह प्राप्त होजायगा यह कहकर चलेगये राजा साथके वियोग से धारधार रोने लगा तीन दिन बीतेथे अर्द्धरात्रि के समय राजा ने कृष्णदास जी का पुकारना सुना दौड़कर गया देखा आप द्वारकानाथ महाराज हैं प्रेम में विवश हुये दण्डवत् परिक्रमा करी फिर आज्ञापाकर गोमतीमें स्नान किया शरीर पर शंख चक्रके चिन्ह अंकित होगये रानी भी राजा की आज्ञा से गोमती में स्नान करके कृतार्थ होगई प्रभात को यह वृत्तान्त सारे संसार व देश देशमें फैला नगर के लोग व जहां तहां के सन्त महन्त दर्शनों के लिये भेंट नानाप्रकार की आगे धरे गुरुभक्ति व भागवत भाव का बिश्वास दृढ़ हुआ पीछे राजाने मन्दिर बनवाया मूर्त्तिविराजमान करके दिन रात सेवा पूजामें रहने लगा एक अन्धा ब्राह्मण बैजनाथजी के द्वार पर सूझने के लिये पड़ा रहा बहुतदिन बीते तब शिवजीने दया करके कहा कि पृथ्वीराजका अँगौछा आँखो पर मलदे खुलजायँगी ब्राह्मण आया राजाने नवीन अँगौछा अपने शरीरपर लगा करदिया कि तुरन्त आँखेंखुल गईं ॥

तत्वाजीवा की कथा ॥

तत्वाजीवा दोनों भाई ब्राह्मण पद्मनामदेश जो कमल के सदृश है तिसको प्रफुल्लित अर्थात् भक्त करनेको सूर्यके सदृश हुये अथवाभगवत् भक्ति जो अमृत का समुद्र है तिसके दोनोंतट हुये जिनके प्रभावकरिकै लाखों को भगवत् भक्ति प्राप्ति हुई रघुकुल वालोंके सदृश भये एक लकड़ी सूखी द्वारपर गाड़े थे व प्रणथा कि जिसके चरणामृत से यह लकड़ी हरी हो जावै उसको गुरू करैंगे सो कबीरजी के चरणामृत से

हरी होगई कबीर जी के चेला हुये कबीरजी चलते समय कहगये जब प्रयोजन पड़े तब हमको स्मरण करना तिसके पीछे ब्राह्मण व उनके सगोतियों ने जुलाहे के चेला होनेसे उनको जाति से निकालदियाऔर उनकी लड़की का व्याहलेना अंगीकार न किया चिन्तामें होकरसंदेशा गुरू के पास कहलाभेजा कबीरजी ने उत्तर भेजदिया कि यह लोग भगवत् से विमुख हैं तुम्हारे सम्बन्ध योग्यनहीं तुमलोग दोनों भाई आपसमें अपने लड़कोंका सम्बन्धकरलेव उस आज्ञाके अनुसार इच्छा को किया सबघबराये और सबने एकट्ठे होकर दोनों भाइयों से कहा कि ऐसी रीति उचित नहींहै उत्तर दिया कि हमको सिवाय गुरू की आज्ञाके अपने दूसरा कुछ करना अंगीकारनहीं है वे सबलोग इसविश्वासके वश होगयेफिरइस बातके बन्द करनेको विनयकिया तबदोनों भाइयों ने कबीरजी से जाकर कहा तब कबीर जी ने आज्ञा की कि जो वे लोग भक्ति अंगीकार करें तो करो चिन्ता नहीं सो उन लोगों ने भगवत् भक्ति स्वीकार करी तब नातेदारी होने लगी जब सब ने भक्तों का समाज व प्रभाव भक्ति का देखा तब सब भगवत् शरण होकर कृतार्थ होगये ॥

॥ खोजी की कथा ॥

खोजीपरम भगवत् भक्त और गुरू निष्ठ हैं उनके गुरूने एकघंटा स्थान में लटका दिया था,वो चेलों को समझा दिया रहै कि हम जब परमधाम को जावेंगे तब यह घंटा बजेगा जब गुरूने देहत्यागातोघंटा न बजा चेलोंको चिन्ता हुई खोजी वहां उससमय न थे जब आये तो सुना तब जिस जगह गुरूने देह त्याग किया लटकर देखातो एक आम पका लगा है उसको तोड़कर टुकड़ा किया तो देखा कि एक कृमि उस में है और उसी समय वह कीड़ा मरगया और घंटा बजा सब को निश्चय हुआसो इसमें गुरूने चेलोंको एक उपदेश कर दिया कि अन्तकाल में जहां मन लगेगा सोई होगा गीताजी में भगवत् वचनहै तिस को निश्चय कराया ॥

॥ गुरुनिष्ठकी कथा ॥

एक गुरुनिष्ठ भगवत भक्त ऐसे हुये कि गुरुके सिवाय दूसरे साधु सन्त की सेवा नहीं जानना गुरु की इच्छा यहहुई कि साधों की भी सेवाकरें तो अच्छी बातहै परन्तु परीक्षा इस बातकी कि यथा करें व

न करें कह नहीं सके यह परीक्षा बिचारी कि जब वहतीर्थ को जाने लगा तब उससे कहा कि जब तुम आवोगे तब एक बातकहकर शिक्षा करेंगे तीर्थ करके जिस दिन वह पहुंचने को था तब गुरू ने प्राण छोड़दिये लोग जलानेको लेगये तबतक गुरुनिष्ठ पहुंचा सुनकर रोता दौड़ा लोथको रोंकाकि हमारे गुरूका वचनहै जबतीर्थ कर आवेगा तब कुछ शिक्षा कहूंगा सो वचन मेरेगुरूका मिथ्यानहीं नितान्त किसीप्रकार गुरूके शरीरको फेरलाकर सिंहासनपर धरायके बिनय किया कि अपने बचनको पालन करिये मेरीआशा लगीहै गुरूजी उसके बिश्वासपरअति प्रसन्न होकर जीकर उठबैठे साधु सेवाके निमित्त शिक्षा करी गुरुनिष्ठने बिनय कियाकि आपतो परमधाम कोजातेहैं मेरीसाधु सेवाकौन देखैगा गुरूइस बचन वो चतुराई से प्रसन्न होकर एकबर्ष औरजीते रहे ॥

कथा घाटमकी ॥

घाटमजात के मीना रहनेवाले गांवघोड़ी राज जयपुर के गुरूभक्ति व बचनके निश्चय से उत्तम पदको पहुंच और कृतार्थ होगये ठगीका रोजगार करते थे कुछ मनमें बिबेक आया किसी हरिभक्त के पास गये उसने शिक्षा किया चोरीठगी छोड़देव घाटम ने कहा मेरी जीविका यही है हरिभक्तने कहा उसके बदले चारबात अंगीकार करो १ एक सत्य बोलना २ दूसरी साधु सेवा ३ तीसरी भगवत् अर्पन किये पीछे कुछ चीज खाना ४ चौथी भगवत् आरती में जा मिलना सुनतेही चारोंबातों को अंगीकार किया तब हरिभक्त ने घाटमको भगवत् मंत्र उपदेशकरके चेला किया घाटम गुरूकी चारों बातोंपर अभ्यास रखतेरहेएकदिनघर में कुछ न था साधुआगये खलिहान से किसीके गेहूं चुरा लाकर साधु सेवा को कियापर सेवा करते में कुछ डर मनमें होजाताथा कि पतालगाकर गेहूं वाला आकरपकड़ न ले नहींतो साधों की सेवामें बिघ्नहोगा सो आंधी पानी ऐसी आई कि पता पांवका सब मिटगया सुचित्त होकर सेवाकिया एकसमय गुरूने भगवत् उत्साहमें घाटमको बुलाया उस समय साधु सेवा के करनेसे कुछ पास न था चिन्तामें हुये राजा के मकान पर आये डेवढ़ी दारोंने पूछा तब उत्तर दिया चोरहूं घाटम मेरा नाम है वे लोक पहिराव उत्तम उनका देखकर जान गये कि हँसी

की राह अपने को चोर कहताहै कुछ न बोले घोड़सार के भीतरजाकर एक उत्तम घोड़ा मुशकी रंग चुन करके सवार होकर चले द्वारपर द्वार-पालोंने रोंका फिर उसी प्रकार सांच सांच कह कर चले आये गुरू की ओर चले संध्या के समय एक नगर में किसी ठाकुरद्वारेमें आरती होती थी वहां गये भजन करने लगे राजाके यहां उस घोड़ेकी ढूंढ़ पड़ीकोत-वाल बहुत सिपाहियों सहित घोड़े के पांव का पता लगाताहुआ उसी मन्दिर के द्वारपर जहां घाटम आरती में थे पहुंचा भगवत् भक्त वत्सल महाराज को चिन्ताहुई कि यह कोतवाल घोड़े को पहिचानकर मेरे भक्त को दुःख देगा इस हेतु घोड़े को नुक़रारंग करदिया वो घाटमजब सवार होकर निकले तब कोतवाल देखकरलज्जित व शोच में भरगया कि घोड़ा वही पर रंग दूसरा अब राजा जाने हमें कैसा दण्ड करैगा घाटम जीने उनसे वृत्तान्त सबसुनकर दयाकरके बोले कि वह चोरमें हूं और यह घोड़ा भी वहीहै भगवत् इच्छासे यह रंग होगया मेरी रक्षा के हेतु सो चिन्ता न करो घोड़े समेत तुम्हारे राजाके पास में चलता हूं यह कहकर राजाके पास आये राजा सब वृत्तान्तसुनकर चरणपरपड़ा और रुपया मोहर सब देने लगा घाटमजी ने कहा घोड़े से प्रयोजन है और कुछ न चाहिये राजाने और कुछ सहित घोड़ा घाटमजी को भेंट किया घाटमजी ने वह सब लेजाकर गुरूजीको भेंट करदिया कुछसं-देह नहीं किया भगवत् भक्तिकाऐसाही प्रतापहै सो आपगीतानीमेंभग-वत् ने कहा है कि किसीके आचार दुष्टभीहैं पर मेरा भजन ऐसाकरता है कि दूसरेको कदापि नहीं जानता उसको निस्संदेह साधु जानना चाहिये काहेसे कि जो निजतात्पर्य्य और सारान्श शास्त्रों का है उसको वह पहुंच गया है व निश्चय करि के बुरे आचरण भी उसके शीघ्रछूट जावें गे और मुझको प्राप्त होगा और अर्जुन सचजान मेरे भक्तका कभी नाश नहीं होता ॥

नरवाहनकीकथा ॥

नरवाहनजी राजाचलभी रहने वाले भोगांव के हित हरिवंश जी के चेले भगवत् भक्त साधु सेवी परम गुरु निष्ठ हुये एक साहूकारकी नावको लूटलिया और उसको और धनको लेने के हेतु बंधन में डारा नरवाहन जीकी लौंड़ी दयावान थी उस वणिक को खाना पहुंचाया

करती उसने उसको यह उपाय बतलायाकि आधीरात के समयराधा-वल्लभ हित हरिवंश राधावल्लभ हित हरिवंश पुकार पुकार कहता जिसमें नर वाहन के श्रवण में पहुंचे और जब कुछ पूछें तो हित हरिवंशजी का चेला अपने को कहना उसने वैसाही किया नर वाहन जी सुनतेही नाम राधावल्लभ और हित हरिवंश जीके बेसुधि दौड़े साहूकार को दण्डवत् करके वृत्तान्त पूछा उसने कहा कि हितहरिवंशजी का चेलाहूं और राधावल्लभ जीका बिना मोलका चेराहूं नर वाहनजी लज्जितऔर ग्लानि युक्त हुये और सब धन उसका फेरदिया और अपने अपराधको क्षमाकराया व चरणोंमें पड़कर बिनय किया कि तुम बड़े भाईहौ मुझको अपना दास जानकर इतनीमेरी पालना करोकि यहवृत्तान्तस्वामीजीतक न पहुंचे वह साहूकार यह दशा नर वाहनजीकी देखकरउसी घड़ीभग-वत् के शरण हुआ और हितहरिवंशजी के पासआया और चेला होकर भगवत् भक्त होगया गोसाईंजी भी नरबाहनजी के निश्चय पर बहुत प्रसन्नहुये अब यहां एकप्रतिबाद यहखड़ा हुआ कि एककथा तो घाटम की लिख आये किवहचोरी किया करताथा यह नरबाहनजीकी लिखी कि ठगथे तो क्या भगवत् भक्त चोरी और ठगी को पापनहीं समझते उत्तर यहहै कि भगवत् भक्त निश्चय करिके चोरी और ठगीको पापकर्म समझते हैं औरऐसे कर्मों के निकट नहीं जाते भगवत् भक्तों के बराबर संयमी कोईनहीं और यह चरित्र जो घाटमजी से वा नरबाहनजी से हुआतोचोरीमें नहीं गिनाजाता चोरी वहहै जो अपने शरीरके हेतुहोय औरउससे लड़केवालोंका खाना कपड़ाचलता हो अबऔर शंकाउत्पन्न हुई कि इस लिखनेसे चोरी करना अच्छा कर्म ठहरा कि लोगोंका धन भले लूटाकरै औरशंख झांझबजै साधुसेवा कियाकरैं उत्तर यहहैकि कदा-चित् चोरी करके साधु सेवा करनी उचित नहीं सुकृत के धनसे साधु सेवा करनी उचित है और अभिप्राय मेरायहनहींथा कि जोकुछ समझ कर शंका करदिया तात्पर्य यहथा कि जब अन्तष्करण की निर्मलता प्राप्त होतीहै और यह सन्सार अनित्य दिखाई देनेलगा और द्वैतताका आवरण उठगया उस समय जो कर्म भक्तोंसे होतेहैं वहसब अच्छे है जोचोरी व ठगी करैंतो उस दोषमें वहभक्त दंडके योग्य नहीं होता

निश्चय इसका गीताजीके अध्याय पांचवें व श्लोक सातवेंसे अच्छेप्रकार होता है और घाटम की कथा भी निश्चय करानेवाली है कि भगवत्ने पांवके चिन्ह दूर करने निमित्त केआंधी और मेंह बरसादिया और घोड़ेका रंग कुसकी से सुपेद करदिया और अपने भक्तके कर्म धर्म व पुण्यरूप समझ कर उसके पक्षपरहुये सिवाय इसके सब धर्मकर्म भगवत् भक्ति की प्राप्तिके अर्थ हैं जिस कामसे भगवत् भक्ति हो वह चोरीमें गिनती नहीं बरु जैसे अन्य साधन सब हैं तैसे हैं सो घाटम व नरवाहन दोनों से प्रसन्नता भगवत् औरगुरूकी हुई जो वे लोग चोरवोठग होतेतो भगवत् कब प्रसन्न होते सिवाय इसके समर्थ को कुछ दोषनहीं होता जिसप्रकार गंगाजी में सब प्राकरजल मिलकर गंगाजल और प्रज्वलित अग्निमें सब वस्तु अग्नि होजातेहैं तो जान रखना कि साधुसेवायह परम धर्म है कि उसके निमित्त भगवत् भक्तोंने निज भगवत् का आभूषण उतार कर बेंचडाला है दूसरे कर्म की कौन बातहै बरु आप भगवत् साहूकार बनकर अपने भक्तोंके हाथसे ठगी करातेहैं और उसचरित्र से प्रसन्न और संतुष्ट होते हैं कि निश्चय इसका हरिपाल निष्कंचन की कथा से होताहै प्रीति सांची और बिश्वास दृढ़ उचित है घाटमके बिश्वासको देखनाचाहिये कि कैसे गुरुके वचन पर स्थिर वो सच्चेथे कि प्राणका भी लोभ न किया और नरवाहनजी के विश्वास को देखना चाहिये कि अपनेगुरू व इष्टका नाम सुनकर तीन लाख व तीस हज़ारका धन फेरदिया और अपने आपको भक्त के दुःख देने व सताने का अपराधी समझानितान्त अर्थ यह कि भगवत् भक्ति में विश्वास होना सब सुकर्म से शिरोमणि है सिवाय इसके एक यह है कि जिस अपराध से बाली और रावण भगवत् के करसे निकाले गये और बधको प्राप्तहुये सोईअपराध सुग्रीव और बिभीषणसे हुआ पर वे भक्तिके प्रताप से महाभागवत और भगवत् सखाओं में गिने गये तो भगवत् भक्ति का यहप्रतापहै कि सब अपराध उलट के पुण्य होजाता है ॥

गजपतिकी कथा ॥

गजपति राजा पुरुषोत्तम पुरीके भगवत् भक्त हुये गोसाईं श्रीकृष्ण चैतन्य अपने गुरू में ऐसा विश्वास दृढ़ रखते थे कि जब दर्शन करलेते

तब राज्य काज किया करते एक दिन गुरू गोसाईंजी ने उनको दर्शन करनेको आना बर्जित किया राजा संन्यासी रूप होकर दर्शन के हेतु इधर उधर फिरने लगा पर दर्शन न पाया एक दिन रथ यात्राकेसमय देखा कि रथके आगे गोसाईंजी नृत्य कररहे हैं दौड़ के चरणोंमें पड़ा गोसाईं जीने राजा का प्रेम वो बिश्वास देख कर छाती से लगा लिया व प्रेम आनन्द में मग्न कर दिया॥

चतुरदासजीकी कथा॥

स्वामी चतुरदास परम भक्त व बैराग्यवान हुये भगवत् भजन के आनन्द में मग्न रहकर सदा भगवत् के रंग में रँगे रहतेथे मथुरा और ब्रजमण्डल में फिरते हुये ठौर ठौर सत्संग के सुखको लेतेरहे गुरुभक्ति में ऐसे हुये कि कोई न होगा उनके गुरू सदा घर पर आया करते भगवत् रूप जानकर सेवा पूजा किया करते स्त्री स्वामीजी की नव यौबना व रूपवती थी उसको गुरू की सेवा में तत्पर करदिया कि जो आज्ञा होसो सम्हारना और आप अपने धर्म पर ऐसे दृढ़ रहे कि कभी बिश्वास में तनक भेद न आया नितान्त सब सामग्री और धन व स्त्री गुरु की भेंट करके दंडवत करके आज्ञा से ब्रजमंडल में आये प्रभात की मंगल आरती के दर्शन गोबिन्द देवजी के किया करते और शृंगार आरती केशवदेवजी की औ राज भोग नन्द गांव का देख कर गोवर्द्धन जी में राधाकुंड पर होते हुये वृन्दावन में आते एक बेर नंदगांव में मानसरवर पर बे अन्न जल रहे सो नन्दगांव के स्वामी नन्द बाबा हैं सत्कार पथिक लोगोंका कि जो उनके स्थान पर आवें उनहींपर उचित है इस हेतु नन्दजी के कुमार सुकुमार भक्तवत्सल महाराज अपने मेहमान को बिन अन्न जल न देख सके बारह बर्ष के लड़के के स्वरूप से दूध लेकर कटोरे में स्वामी चतुरदास को दिया स्वामी चतुरदास ने उस रूपके फिर देखनेके लालच जल मांगा जबबहुतदेर तक वहनिडर चंचल लड़का पानी न लाया तबबहुत बेचैन व बिकल हुये भगवत् ने स्वप्न में आज्ञा की कि पानी का कुछ प्रयोजन नहीं तुमको दूध सबब्रज बासियों से मिलता रहैगास्वामी ने बिनय किया कि दूध ब्रजबासियों को बड़ा प्यारा है कि यशोदा जीने दूध के हेतु आपको छोड़ दिया था

फिरफिरवह लोगदूध किसप्रकार देंगे भगवत्‌ने आज्ञा की कि निश्चय कर मिलैगा सो स्वामी चतुरदासको दूध सब कोई देने लगे और अब तक स्वामीके वंशमें चेलेजहां चहैं ब्रजमें तहां दूधलेते हैं सत्य है गुरु सेवा से कौनपदार्थनहीं मिलता है॥

राघवदासकी कथा॥

राघवदास जी परम भक्त भगवत् के हुये अपनी रचना में अभोग दुबरिया रखते थे इसहेतु लोग दुबला कहते थे पर भक्ति भाव में मोटे व महन्त थे शास्त्रोक्त जो भगवत् धर्महै सो साधना अच्छे प्रकारसे की और गुरू चेलेका धर्म ऐसा निवाहा जो किसीसे न होसके अर्थात् वायु पुराण में लिखा है कि जो मंत्र है वहही गुरूहै और जो गुरू है वही भगवत् है जब गुरू प्रसन्न होगा तो भगवत् आपसे आपप्रसन्न व वशी भूत हो.जावैगा सो राघवदासजी ने अपने गुरूकी ऐसी सेवा करी कि गुरू और भगवत् को संतुष्ट करलिया और जिसको अपना चेलाकिया उसको आवागमनसे छुड़ाकर भगवत् में मिलादिया और अन्तर बाहर ऐसे बिमल हुये कि कलियुगकी काई समीप न आई दिन रात सिवाय भगवत् चरित्र कीर्तनके दूसरा कार्य्य न था कठोरवचन कभी मुखसेन निकला नाभाजीने जो दृष्टांत उनकेनिमित हीराका लिखासो अभिप्राय यहहै कि जिसप्रकार हीराको अहरनपर रखकर घन मारतेहैं और वह टूटता नहीं उसअहरनमें धसि जाताहै जबदूसरा हीराउसका सजाती सन्मुख करते हैं तो अहरन से निकल आता है इसीप्रकार राघवदास जी थे कि पवन सरदी व गरमी दुःख व सुख संसार का उनके हृदय को चलायमान न करसका और सत्संग को देख इस प्रकार आमिलते थे कि जिसप्रकार हीरा अपने सजातीको देखकर आमिलता है॥

---

निष्ठा छाठवीं॥

प्रतिमा व अर्चा के वर्णन में पन्द्रह भक्तों की कथा है॥

श्रीकृष्ण स्वामी के चरण कमलों की गंख रेखाको दण्डवत् करके फिर हंसअवतार को दण्डवत् करताहूं कि ब्रह्मपुरीमें प्रकट होकर ब्रह्मा को उपदेश किया शास्त्रों का सिद्धान्त है कि भगवत् की प्राप्ति के

हेतु भगवत्‌ही की पूजा अर्चा जप मंत्र आदि साधन हैं और पूजाअर्चा बिना उसके कि जिसका पूजन करना चाहिये नहीं होसक्ती और बिना पूजा अर्चा भगवत् की प्राप्ति दुरूह है इसहेतु करुणा कर दीनवत्सल महाराज को यहशोच हुआकि मेरी प्राप्ति जो मेरी पूजा के ऊपर सिद्धान्त ठहरा तो बिना प्राप्ति के पूजानहीं होसक्ती तो उद्धार जीवों का किसप्रकार होगा तब आप भगवत् ने जिसप्रकार भक्तों के हेतु-अवतार धारण किये थे और करता है उसीप्रकार प्रतिमा रूप होकर इस संसार में प्रकटहुआ सो बारह प्रतिमा जैसे बद्रीनारायण व रंग-नाथ स्वामी व गोबिन्द देवजी आदि स्वयं व्यक्ति हैं व जगन्नाथराय जी व बरदराज आदि कई प्रतिमा ब्रह्मा व शिवादिक देवताओंकीस्था-पित की हुई हैं और कोई मुनीश्वर व ऋषीश्वरोंकी स्थापितहैं जबइन मूर्त्तियोंसे भी भगवत्‌ने सब किसीको प्राप्त न देखा तब शालग्राम रूप होकर प्रगट हुये कि अधिक करके सबको प्राप्त हो पीछे जब यह देखा कि यहभी सब किसी को प्राप्त नहीं है तब आज्ञा की कि सोने चांदी और पाषाण आदिकी प्रतिमा बनाकर और वेदमंत्रोंके अनुकूल प्रतिष्ठा करकेपूजन करें और सब प्रतिमाओंके पूजन और दर्शन में चमत्कार दिखाया कि जिसने अनन्य होकर आराधन किया सिद्ध पदको पहुंच गया और यहांतक करुणा और दयालुता को बिस्तार किया कि जो कोई चित्र लिखवाकर औ भगवत् जानकर पूजन करता है भगवत्‌को प्राप्त होताहै सो इस भगवत् बिग्रह पूजन दर्शनको भक्तोंने कई प्रकार पर मानाहै कि कोई तो उस प्रतिमाको निज स्वयं भगवत्‌की प्रतिमूर्त्ति जानकर इस प्रकार पर पूजन करते हैं कि पहले मानसी पूजन और फिर उस मूर्त्ति का और किसीका यह विश्वास है किउस प्रतिमा को पूर्ण ब्रह्म सच्चिदानन्द घनमानते हैं मानसी पूजन आदिका कुछ प्रयोजन नहीं और तीसरे यूथ का यह बचन है कि बास्तव मूर्त्ति उस सच्चिदानन्द घनकी लोगों के ध्यान में शीघ्रनहीं आयसक्ती इसहेतु मुख्य भगवत् स्वरूप में इस मनके जमजाने के निमित्त इस मूर्त्ति का दर्शन और पूजन करते हैं औ सबकोई अपने बिश्वास व निश्चयके अ-नुसार मनोर्थ को पहुंचते हैं सो जब कि यहबात प्रगट होगई कि आप

षिक ६ शास्त्रोंने कि बेदके अर्थके कथन करनेवाले व बेदके अंग कहलातेहैं और जहांतक जो कोई मार्ग मतमतान्तर किसीके ध्यानमें आवें और जो प्रवर्तमानहैं उनसबका मूल कारण किसी न किसी एकशास्त्रमें निश्चय करके मिलताहै यह बात कदापि नहीं कि किसीमत व पंथका मूल शास्त्रसे बाहररहाय उसके निश्चयके निमित्त सबने मथन व परिश्रमकिया तो सबने ज्ञानही को मुख्यतरजाना परन्तु सब शास्त्र अपने अपने मत व रीतिसे मुक्तिका वर्णन करतेहैं इसहेतु उसज्ञानका स्वरूप देखनेमें छः प्रकारपर देखाई देनेलगा अर्थात् हरएक शास्त्रोंके आचार्य्य ने अपने मूलमत के अनुसार अर्थ ज्ञान शब्द का लिखा व अभिप्राय अपने ज्ञानका ठहराया परंतु परिणाम व फलसबका बिचार करके देखा जावै तो एकही निकल आताहै जो सब शास्त्रके मिलानेसे थोड़ा भी अर्थ व वृत्तान्त ज्ञानशब्दका लिखाजावै तौभी बात बहुत बढ़जाय और देखनेमें कुछफल बिशेषभी लाभ नहींहोता इसहेतु सबशास्त्रोंके मतबाद से किनारा करके जो मुख्यअर्थ व अभिप्राय बेद व बहुत से शास्त्रों के मतयुक्तहैं वह लिखताहूं जानेरहो कि ईश्वर माया जीव इन तीनोंका स्वरूप यथार्थ जानकर और ईश्वरके अद्वैततापर मनको दृढ़करके उसी को देखना और जानना यह ज्ञानका स्वरूपहै अर्थात् ईश्वर एक असहाय सबसे असंग और जोगुण वेद व शास्त्रोंने कि सत् चित् आनन्दघन व अच्युत अनंत व नित्य व निर्विकार व व्यापक व अबिनाशी इत्यादि वर्णन कियेहैं तिन गुणोंसेयुक्तऔर सब गुणोंसे न्यारेहैं भक्तजन उसकी उपासना पांच स्वरूपसे करतेहैं प्रथम परम अर्थात् श्रीबिष्णु नारायण बैकुंठनिवासीका उस स्वरूप व सामा व समाजसे कि जो वेद व शास्त्रों ने भगवत्ध्यान के वर्णनमें लिखाहै ध्यान व आराधनकरना परन्तुयह जानेरहो कि जो श्रीरघुनंदन व श्रीकृष्ण स्वामी के उपासक हैं वह श्री रघुनंदनस्वामीको परम व अयोध्यानिबासीऔर श्रीकृष्णस्वामी गोलोकनिवासी को परम अर्थात् परमात्मा मानते हैं अभिप्राय यह कि जो जिसस्वरूप अर्थात् राम अथवा कृष्ण अथवा बिष्णु अथवा नृसिंह के उपासकहैं वह अपनेइष्टको परम मानतेहैंमालूम रहै कि यह वह सगुण रूपहै कि जिसको शिव व ब्रह्मा इत्यादि सब योगीजन भांति भांतिकी

समाधि लगाकर ध्यान करतेहैं और भेदनहीं पावते वेद और शास्त्र व पुराण व स्मृतीइत्यादिमें हजारहों उपाय धर्म व कर्म व ज्ञान व वैराग्य आदि लिखेहैं सो इसी स्वरूपके प्राप्तकेहेतुहैं इसी स्वरूप के प्राप्तहोने से मुक्त व निश्चल व कृतार्थ व कृतकृत्य कहलाते हैं दूसरा व्यूह २ स्वरूप इस संसारको पालन करताहै और फिर नाश करदेताहै अर्थात् वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्न अनिरुद्ध तीसरे विभूति अर्थात् अवतार सो अधर्मके दूरकरने और वेद मर्यादके दृढ़करने और अपने भक्तोंकी रक्षा करनेके निमित्त होताहै सो दोप्रकारका है एक मुख्यअवतार रामकृष्ण इत्यादिहैं जिनका शरीर मायाका रचाहुआ नहीं वे मायाके अधीश हैं और पांच उपनिषद् वेदके उनके उपासना में गोपालतापिनी व राम तापिनी इत्यादि विख्यातहैं परन्तुयह सिद्धांत श्रीसंप्रदाय वालोंका लिखा है और जोलोग राम कृष्ण नृसिंह आदिके उपासकहैं वे अपने इष्टको अवतारी मानतेहैं व विष्णु व दूसरे लोगोंको अवतार दूसरा गौणअवतार उसमें दोभांतिहैं एकतो संसारीलोगोंके अज्ञान दूर करनेकेनिमित्त व धर्मकी प्रवृत्ति करनेको होताहै जैसे व्यास व वलि व पृथु इत्यादि दूसरे परशुराम व शिव व गणेश इत्यादि और कुछ वर्णन अवतारोंका दूसरी निष्ठामें किनारे लिखागया है और चौथा अन्तर्यामी उसके दो प्रकारहैं एक निरूपअर्थात् ज्ञानानंद अलख अविनाशी निरीहनिरंजन निर्गुणब्रह्म सर्वव्यापकहैं जिस प्रकार तिल व काष्ठके सब अंगमें तेल व अग्निप्राप्तहैंपरंतु दिखाईनहींदेते इसीप्रकार वहसबजगहप्राप्त व व्यापकहै औरजिसकी सत्ता व प्रेरणा से माया अनन्त ब्रह्माण्डों को रचतीहै दूसरारूपवान अर्थात्सगुणस्वरूप शंखचक्रधारी मायासे निर्लेप वासुदेवस्वरूपहै और यहही भगवत्विग्रह संकर्षणआदिव्यूहस्वरूपके साथ कि जिनका वर्णन दूसरे स्वरूपमें हुआ गिनती होताहै अर्थात् वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्न अनिरुद्ध पांचवांअर्चास्वरूपहै कि जिसका वर्णन आठवीं निष्ठा प्रतिमा व अर्चामें लिखागया इतना भगवत् स्वरूप का वर्णन होचुका मायाका स्वरूप यहहै कि जड़ अर्थात् अचलहै स्वतंत्र किसी प्रकार का कुछ पराक्रम नहींरखती भगवत् की इच्छासे सब कार्यकरती है कोईका यहवचनहै कि वहमाया अनादि अनन्तहै अर्थात् नहींआदि

नहीं होसक्ता कि कबसेहै और कब उत्पन्नहुई परंतु अंतउसका होजाता है जब वेद व शास्त्र सिद्धान्तके अनुसार छूटने के निमित्त उपाय किया जाताहै तो वह माया दूरहोजाती है और कोई यहकहते हैं कि माया नित्यहै व सदारहैगी कि भगवत्की शक्तिहै दूरहोना उसका असंभवहै परंतु जब वेदके अनुसार यह जीव भगवत्आराधन करताहै तो भगवत्की कृपासे वहमाया उसजीवपर अपना बलजैसा औरोंपर करतीहै नहीं करसक्ती इसबात में मूलअर्थ दोनोंका एकहै केवल बोलन मात्र हैं वहमाया दो प्रकारकी है एकबिद्या कि जिससे अनंत ब्रह्माण्ड व ब्रह्माण्डों के स्वामी उत्पन्न होतेहैं दूसरी अबिद्या कि जिसके जाल में यहजीव फँसाहुआ है जीवका स्वरूप कि जिसको आत्माभी कहते हैं कुछ नामनिष्ठाके अंतमें वर्णनहुआ अर्थात् भगवत् अंशनिर्विकार प्रकाशमान ज्ञानानन्द स्वरूप व तीनोंकाल भूत भविष्य बर्तमान में प्राप्तहै परंतु भगवत् के सदृश अनंत नहीं भगवत् शेषहैं और जीव शेषीहै शेष पदका बर्णन बिस्तारसे सेवा निष्ठा में होगा सो जीवपांच प्रकार के हैं पहिले नित्यहैं कि उनका जन्म दूसरे जीवोंकी भांतिसंसारमें नहींहोता जैसे बिष्वक्सेन व गरुड़आदि दूसरे मुक्तहैं कि भगवत्आराधन व ज्ञानके अवलंबसे मुक्तहुये तीसरे केवलहैं कि मुक्तहोनेके किनारे अपने तप व परिश्रम से पहुंचगये अर्थात् जीवन्मुक्त चौथे मुमुक्षू कि जोमुक्ति चाहतेहैं उनके दो प्रकारहैं पहिले वह कि जिन्होंने नवधा भक्तिकरके भगवत् चरणोंमें चित्तलगायाहै ॥ दूसरे शरणागतकी भक्ति इत्यादिसे कुछसंबंध नहीं सबप्रकारसे केवल भगवत् चरणों की शरणलीहै और अपने को सबकार्य्य व साधन में निराला परतंत्रसमझ कर सबबोझ व भार भगवत्पर डालदियाहै उनके दो प्रकारहैं एकतृप्त कि जोचाहना भगवत् सेवा भजन इत्यादिकी रखतेहैं दूसरे आरत कि जोभगवत् की सेवा भजन इत्यादिमें रतहैं॥ पांचवें बद्धहैं कि जो संसार के बिषय भोगके स्वादमें भ्रमित व लीनरहकर सदा आवागमनकी फांसीमें फँसे रहतेहैं और यहीदशा रहैगी यद्यपि कोई पांचों प्रकार जो लिखिआये तिसको तीन प्रकार बर्णनकरते हैं पहिले बिमुक्त जोकि संसार से छूटि गये दूसरे मुमुक्षू अर्थात् साधक जोकि छूटनेके हेतुउपाय करतेहैं तीसरे

विषयी जोकि संसारके सुखस्वाद में भूलरहे हैं परंतु जो विचार किया जाताहै तो अभिप्राय दोनोंका एकहै जीवका वर्णन होचुका ॥ इसज्ञान के निर्णय में कोई यह कहते हैं कि ईश्वर व माया व जीव के स्वरूप जानिलेने के पीछेईश्वर जीवको एक समझके अभ्यास व वैराग्य केवल चित्तकी वृत्तिसे दृढ़होय और हृदयसे द्वैतकाभाव मिटजाय इसका नाम ज्ञानहै और इसीको विज्ञान कहते हैं तात्पर्य्य उनका यहहै कि भीतर बाहर व मन जहांतकपहुंचे सोसब भगवत् निर्विकार ज्ञानानन्द स्वरूप है सिवाय भगवत् के न कबहीं कुछहुआ न है न होगा और यह जो संसार दृष्टिमें आताहै सो स्वप्नजायहै वास्तवमें सबईश्वर है और कोई का यह वचनहै कि निश्चय करके जहांतक मन व इन्द्रियोंकरके देखनेमें आताहै वहसबभगवत् रूपहै और यहजीव दास उसभगवत् काहै और कोई ऐसेहैं कि उनको न पहिले वचनसे कुछ प्रयोजन है न दूसरे से वे यहकहतेहैं कि अपने सच्चेप्यारे के ध्यानमें चित्तकी वृत्तिऐसी मग्न होजाय कि सिवाय उसरूप अनूपके और कुछ तनकभी भीतर बाहर शरीरमें बाक़ी न रहै वहीज्ञान है और वहीवैराग्य है और वहीभक्ति है और वहीशरणागती सोजाने रहो इसीप्रकारके वचन थोड़ेथोड़े अंतरसे उनके मतान्तर के विचारनेसे बहुत हैं परंतु परिणाम सबसिद्धांत व वर्णन का एक होजाताहै काहेसे कि जिसने जीव ईश्वरको एकजाना तो उसकी दृष्टिमें सिवाय एकईश्वरके दूसरा न रहा और जिसने अपने आपको दास और भगवत् को स्वमीबिचार किया तो वहभी भगवत् रूपके माधुरी में मग्न होजाने के समय अपने को भूलजायगा सिवाय उसरूप के और कुछदृष्टि में न आवैगा सो सबको परीक्षा मिलीहोगी कि कोई समय किसीकाममें चित्तकी वृत्तिऐसी एकाग्र लगिजाती है कि तनक सुधबुध अपने बिराने व तनबदन की नहीं रहती तो भगवत् के चिन्तवन व रूप माधुरीका सुख व आनन्द जबलाभहोगा तो कब दूसरा कोई और सिवाय इसरूपके शेषरहि सकताहै अबतात्पर्य्य व मूलअभिप्राय सबबातों का लिखताहूं कि जिसप्रकार होसके यहजीव भगवत् चरणोंमेंलगै सबमनोरथ इसलोक व परलोकका और सबज्ञान व वैराग्य इत्यादि आपसेआप प्राप्तहोजावैंगे सो भगवत्ने गीताजीमें आप श्रीमुख

से कहाहै कि हमको एक जानकर अथवा पृथक् जानकर अथवा बहुत प्रकारका जानकर जो भजन सेवनकरतेहैं उनको निश्चयकरके मिलता हूं काहेसे कि सबओर मैं प्राप्तहूं सो जानेरहो कि जबतक भगवत् चरणोंमें मननहीं लगता तबतक सबबुद्धिमानी मूर्खताहै और सब जानकारी पर धूल क्या अच्छीबातहो कि मेरामन सबभ्रमनाको छोड़कर श्रीकृष्ण स्वामीके चरणकमलोंमें मग्नहोजावे और क्यासुंदर भाग्यखुलै कि उस समाजको जो कि ग्रंथारम्भमें नीचेलिखाहै रातदिन चिन्तवन करतारहै कि यहसंसार समुद्र गोपद जलसे भी तुच्छहोजाय ॥

बशिष्ठजी की कथा ॥

बशिष्ठजीदशोपुत्रोंमें ब्रह्माजीके भगवत्भक्त और सबबिद्याके आचार्य्यहुये ज्योतिष बिद्या व चिकित्सा व संगीत इत्यादि में संहिता उनकी बनाई बिख्यातहैं पिछलेलोगों ने उनकी संहिताको प्रमाण करके नई परिपाटी रचना की परन्तु विशेष करके उनका अधिकार धर्मशास्त्र व भक्ति व ज्ञानशास्त्रमें अधिकहै जिन्होंने अंतरिक्ष में निरावलम्ब स्थिति करके भगवत्भजन व ध्यानकिया और फिरदूसरे ब्रह्माण्डमें जाकर वहांकी ब्राह्मणीकी सहायके निमित्त ब्रह्मासे बिज्ञापनकिया औरधर्मकी प्रवृत्तिके सहायकेहेतु अबतक यह बिचारहै कि तीनस्वरूपधारण करके तीन जगह एकब्रह्मलोक दूसरे धर्मराजकी सभामें तीसरे सप्तऋषीश्वरों में रहतेहैं जिनके प्रतापको देखकर राजा बिश्वामित्र ने अपनाराज्य छोड़ दिया व भगवत्भक्तिको अंगीकारकिया और तितिक्षा ऐसीथी कि नहीं देने नन्दिनीगऊ व नहीं कहने ब्रह्मऋषिके बैरके कारणसेबिश्वामित्र ने सौपुत्र उनके एकराक्षससे बधकरवायदिये परंतु समर्थहोकर उसकेबदले कुछनकिया उनका बचन ब्रह्मा बिष्णु शिव और सारेजगत्को ऐसा अंगीकारथा कि जब बिश्वामित्रजीने ब्राह्मण होने के निमित्त बहुतकाल तपकिया औरउनके ब्राह्मणहोने का निश्चय बशिष्ठजीके बचनपरथा जब बशिष्ठजीने अपने मुखसे ब्राह्मणकहा तबसब के निकट उनकी गणना ब्राह्मणोंमेंहुई भगवत् चरणोंमें ऐसीप्रीतिथी कि ब्रह्माजीसे यहबातसुनी कि पूर्णब्रह्म सच्चिदानन्द घन सूर्य्यबंश में रामावतारहोगा बड़ी प्रसन्नतासे पुरोहिताई सूर्य्यबंश की अंगीकारकिया जब भगवत्अवतारहुआ

तो कबहीं वात्सल्यभाव में व कबहीं चराचर में व्यापक देखकर प्रेमके रंगसे रंगिजातेथे ॥

विश्वामित्र की कथा ॥

विश्वामित्र पहिलेक्षत्री राजा गाधिकेपुत्र थे जबनंदिनी गऊसे वशिष्ठजीकेहेतु सेनाप्रबल हारिगई औरराजा से ब्राह्मणोंका प्रताप औरपदवी भगवत्भक्ति के कारणसे अधिकदेखा तो राज्यको छोड़कर भगवत् भजन में लगे और कईलाख बरसतक ऐसा घोरतपकिया कि क्षत्रीसे ब्राह्मण होगये भगवत्भक्ति और तपकरके ऐसाबल व प्रतापरखते थे कि दूसरा ब्रह्माण्ड उत्पन्नकरदेवें सो एकबेर ब्रह्मा से क्रोधकरके नवीन ब्रह्माण्ड रचनेका विचार किया और बहुतलोग कईप्रकार के उत्पन्नकिये कि ब्रह्मा औरदूसरे देवता सबनेआय के बहरिस निरबाणकी कि नवीन ब्रह्माण्ड की रचना से शांतभये सो जो वस्तुको उत्पन्नकिया सो अबहींतक हैं व त्रिशंकुनामे अयोध्याके राजाको शरीरसहित स्वर्गको भेजदिया जबइंद्र ने उसको धरतीपर गिरादिया तो उसने आकाशसे पुकारकरी विश्वामित्रजीने अपने तपबलसे धरतीपर गिराननेदिया कि अबतक निराधार लटके हैं औरइन्द्रको स्वर्गसे निकालनेकी इच्छाकी तब देवताओंकी प्रार्थना से फेर दयाकोकिया इसप्रकारके चरित्र विश्वामित्रजीके बहुतहैं भगवत् के निष्कामभक्त और कर्मशास्त्रके प्रवर्तक ऐसे थे कि एकबेर बहुतकाल पर्यंत अकालपड़ाथा कुछभोजनको न मिला बहुतदिनपीछे एकचाण्डाल से कुछ अखाद्य वस्तुमिली और असमय में उसकोखाद्य विचार करके लाये स्नान संध्याआदि करके चाहाथा कि भगवत् अर्पण व पितृकर्म करके भोजनकरें परंतु भगवत् को अपने भक्तोंको ऐसाक्षुद्र भोजनखाने देना अंगीकार न हुआ इसहेतु जब विश्वामित्रजी ने अर्पण करनेको भगवत्का ध्यानकिया तो समाधिलगिगई और ऐसीदृष्टिभई कि सबवन व खेत भांति भांतिके फल व धान्यसे हरितहोगये और उस मांसका भी दलकटहल व बड़हलका जनिआया जब समाधिसे जगे तो दण्डवत् व स्तुति भगवत्की करके फलादिक से क्षुधा को शांतकिया श्रीरघुनन्दन स्वामीके चरण कमलोंमें जो प्रीतिथी उसका वर्णन तो कबहोसक्ता है कि आप औरभक्तिके वशीभूत होकर उनके साथगये और आप उनके मखकी रक्षाकरके अपनेरूप अनूप भक्तिसे दत्त व कृतार्थकिया ॥

## राजाभरत की कथा॥

राजाभरत जो कि जड़भरतकरके विख्यातहैं तिनकीकथा ऐसीप्रसिद्ध है कि सब कोई जानता है इसहेतु बहुत सूक्ष्मकरके लिखताहूं राजा थे संसार अनित्यजानकर राजछोड़दिया बनमें नदीगंडिकीके तीरवास करके भगवत्आराधन करनेलगे एकहरिणके बिरहसे प्राणत्यागकिया हरिण का तनपाया फिर वह तन छोड़कर ब्राह्मण का तनमिला और पूर्बजन्मों का स्मरण बनारहा व हरिणके स्नेहसे दोबेर जन्मलेना पड़ा इसहेतु महाबिरक्त होकर सदा भगवत् भजन में लीनरहे व किसीसे न कुछबोलें न उत्तरदें इसकारण जड़भरतनामहुआ एकबेर कोई भीलोंका राजा कालीके बलिदान के निमित्त पकड़कर लेगया जब तरवार मारने का मनकिया तो दुर्गाने वही तरवार लेकर उन दुष्टों का बधकिया व अपना अपराध क्षमाकराया एकबेर राजारहूगणने पालकीमेंलगाया चेंटी बचायके चलनेसे पालकीउचकै कहारोंके साथ चाल न मिले राजाक्रोध करके बोला कि ऐसीमोटाई पर अच्छेप्रकार क्यों नहींचलता क्या दंड देनेवाला मुझको नहीं पहिचानताहै भरतजी ने ऐसे ऐसे उत्तरदिये कि राजाको कुछ ज्ञानहोगया चरणोंमेंपड़कर अपराध क्षमाकराया भरतजी को दयाआई भगवत् का ज्ञान उपदेश किया राजा कृतार्थ व ज्ञानवान् होगया भगवतभजन स्मरणमेंलगा भरतजी परमधामको जानेलगे तो योगाभ्यास से देह त्यागकिया व उस परमपद को पहुंचे कि जहां से फिर नहींफिरते बिचार करनाचाहिये कि थोड़ीसी भी प्रीति किसीबस्तु की कैसी दुःखदाई होती है॥

## अलर्कमंदालसासुबाहु की कथा॥

अलर्क राजा रतिध्वजका बेटा अनन्य भक्तज्ञानीहुआ वृत्तान्त यहहै कि मंदालसा अलर्क की माता बड़ीज्ञानी व वैराग्यवान थी उसनेअपने मनमें प्रणकिया था कि जो मेरे उदरसे जन्मले फिर उसको जन्ममरण का दुःखनहो सोजब अलर्कजीने जन्म लिया उनको उपदेश भागवतधर्म का ऐसाकिया कि घरबार छोड़कर बनको चलेगये और भगवत् भजन लगे पीछे और लड़केजोहुये तोउनकीभी मति अलर्कजीके सदृशहुई अंत में जो छोटा बेटा सुबाहुनामी हुआ तो राजाने राजके निमित्त मंदालसा

से मांगा मन्दालसा ने अंगीकार किया परन्तु अपने प्रणकी शोच और चिन्तनारही और एकपत्री यंत्रकी भांति लिखकर सुबाहुको देदी कि जब बड़ाकष्ट कुछ आनपड़ै तो खोलकर पढ़ना जबसुबाहुको राज्य-गद्दी का अधिकारहुआ उसके सुखमें मग्नहुआ तो मन्दालसाने अलर्क जीसे कहा अलर्कजीको सुबाहुपर बड़ीकरुणा व दयाहुई और चिन्ताकी किया कि कौनप्रकारसे सुबाहुको संसारकेजालसे छुड़ाकर भगवत् स-न्मुख करनाचाहिये सो काशीकेराजा को आधाराज देनेको वाचा बोल दिया फौजचढ़वाई युद्धभये पीछे सुबाहु को सामर्थ्य युद्धकी न रही शोच में पड़ा तब उसयंत्रको जो माताने दिया था पढ़ा उसमें लिखाथा कि जब बहुतदुःखहो सत्संगकरना चाहिये और यहसंसार अनित्यहै भग-वत् नित्य और सच्चिदानन्द घनहैं ऐसे स्वामी को छोड़कर जो अनित्य संसारमें मन लगातेहैं सदा आवागवन के जालमें फँसेरहते और जो भगवत् शरणहोकर भजन सुमिरणमें रहतेहैं सो भगवत्के परमपदको प्राप्तहोतेहैं सुबाहुको इसवचनसे कुछ ज्ञानहोगया परन्तु सत्संगकोभी विशेष जानकर दत्तात्रेयजी के पासपहुंचा उनके थोड़ेही उपदेशसे पूर्ण ज्ञानको प्राप्तहोकर सब राजकाज छोड़ अपने बड़ेभाई अलर्क के पास गया हाथजोड़कर विनयकिया कि आपकी कृपासे राज और संसार के बखेड़ेसे छूटकर भगवत् शरणहुआहूं आप राजगद्दी अंगीकार करिये अलर्कजी बहुतप्रसन्नहुये और कहा कि हमको कुछ चाहनानहींहै केवल तुम्हारे छुड़ानेके हेतु यह उपायकिया था अलर्कजी ने काशीके राजासे कहा कि सुबाहुने तो राजको त्यागकरदिया तुमराजकरो उसने जो सब वृत्तान्तसुना व संसारके अनित्यतापर विचारकिया तो उसनेभी अंगी-कार न किया अपने राजकोभी छोड़कर भगवत् के शरणमें आया और सबने ऐसा भगवत् के भजन व सेवामें मनलगाया कि थोड़ेही कालमें परम आनंद व परमपद को प्राप्तहुये ॥

श्रुतिदेव बहुलाश्व की कथा ॥

श्रुतिदेव ब्राह्मण व बहुलाश्व राजा दोनों परम भक्त भगवत् के व दोनों अयोध्यामें हुये जैसे अपने भक्तों के हेतु भगवत् अवतार धारण किया करतेहैं तैसाहीचरित्र इन दोनोंभक्तोंके निमित्तकिया अर्थात् जब

श्रीकृष्ण महाराज जनकपुर से द्वारिकाजाने को बिदाहुये तो अयोध्या
जीमें आये ब्राह्मण व राजा दोनों आगे जाकर मिले व दर्शन पाकर
कृतार्थहुये और दोनोंने अपने अपने गृहके पवित्र करने को हेतु विनय
किया भगवत्‌ने बिचारकिया कि दोनोंभक्त बराबरस्नेह किसकेजाऊं कि-
सकेनहीं कृपायुक्तहोकर सबऐश्वर्य व सबसामान सहित दोरूप होकर
दोनोंभक्तोंकेगृहको पवित्रकिया चारमहीनेतक दोनोंभक्तोंकेघर अयोध्या
जीमें रहे एक का भेद दूसरेने न जाना रातदिन नित्य नयेभाव प्रेमसे
सेवाकरतेरहे बिदाके समय अनपायनी भक्ति का बरदान पाया॥

॥ उद्धव की कथा॥

उद्धव परमभागवत और ज्ञानीहुये यद्यपि श्रीकृष्ण महाराज कृपा-
सिन्धु उनको मंत्री व एकांतीमित्र व नगीची नातेदार समझतेथे तथापि
उद्धव जी सदा अपने दासभाव से सेवन करतेरहे जब श्री कृपासिन्धु
महाराजने ब्रजगोपियोंके बोध व समझानेके हेतु ब्रजमेंभेजा तो गये व
ब्रजसुन्दरियों को कि ब्रजचन्द्र महाराज के वियोग से बिना जलके जैसे
मीन तड़फड़ाती हैं सो दशाथी उन बिरहिनियों को ज्ञान व योगका उ-
पदेश करनेलगे परन्तु ब्रजकिशोरियों के नयन व मनप्राणसब श्रीमन-
मोहन श्यामसुन्दर के रूप व माधुरी के अमृत सिन्धु में मग्न और प्रेम
व स्नेह के रससे छकी व मतवारी थीं वह उपदेश उद्धवजी का तनक
उनको न लगा और यह बचनबोलीं॥

सो० सजल मेघ तन श्याम, अधर सुधर मुरलीधरे।
सोही सबब्रजबास और न जानति ब्रह्महम॥

ऐसे ऐसे उत्तर प्रमाणिकदिये कि उद्धवका ज्ञान व योग धूरिमें मिल
गया और प्रेममें बेसुध व बिह्वल होकर ब्रजबल्लभाओं के चरणों में लो-
टनेलगे क्याजाने उस अपनेज्ञान और योग भूलेहुये को ढूंढनेलगे होंगे
कभी उनके दर्शन से अपनेआप को कृतार्थ मानकर अपनेभाग्य की ब-
ड़ाई करते थे और कभी उस परमानन्द से कि जो गोपियों को प्राप्तथा
अपने आप को भाग्यहीन जानकर अपने भाग्य से लड़ते थे कि मैं इस
ब्रज में गोपवधू क्यों न हुआ सो उद्धवजी गोपियोंकेप्रेमसे बेसुधहोगये
तो कुछ आश्चर्यनहीं क्योंकि आप ब्रजभूषण महाराजने ऐसीईश्वरता

व प्रभुता से भक्तकी कि ब्रह्मादिक भी जिसकापार नहींपाते ऐसे उनके प्रेममें मग्न हैं कि अपने परमधाम को छोड़कर उनकेहेत नरशरीर धारण किया फिर उनकी प्रसन्नता को अपनी प्रसन्नता पर भी अधिक से अधिक जानकर सबप्रकार से उनकी इच्छा व चाह को पूरणकिया और उनके अनुकूल चरित्र किये और अब तक ऐसे वशवर्ती हैं कि जो कोई उनके चरित्रों को कैसाही पातकी व अपराधी पढ़ता है अथवा सुनता है उसके हृदय में आजाते हैं निश्चयकरके ब्रजसुन्दरियों का चरित्र संसार समुद्र से पार उतारने के हेतु ऐसाबड़ा जहाज़ है कि अच्छे व बुरे कर्म रूप पवन की झोंक नगीच नहींआती नहीं मालूम कि कितने असंख्य जीव उसकेप्रभावसे इस जन्ममरणरूपी घोर नदीसे पारहुये और आगे होंगे जब उद्धवजीने ऐसाप्रेम ब्रजनागरियों का देखा तो अपने ज्ञान व योगको तुच्छजानकर मथुराकोसिधारे और सबवृत्तान्त श्रीनटनागर ब्रजचन्द्र महाराज से निवेदन किया वाह वाह धन्य है गोपियों का प्रेम कि जब आपने वह वृत्तान्तसुना तो यद्यपि हर्ष शोक दुख सुख व माया और मनसे पार हैं परन्तु उसप्रेम में ऐसेमग्न होगये कि जिस प्रेम का प्रवाह हृदयसे उमड़कर नयनरूपी झरना से प्रवाहमान होकर निर्गुण निराकार निरञ्जन निर्द्वन्द्व निर्मोह निर्लेप नाम और गुणों को बहाता हुआ कपोलोंपरसे होकर बैजयन्ती और पीताम्बर को भिजोताहुआ वक्षस्थल से चरणकमलों तक पहुंचा पीछे जब कृपासिन्धुमहाराज मथुराको छोड़कर द्वारकाको पधारे तो उद्धवजीने चरणसेवा न छोड़ी व साथगये जब यादवकुलकोशाप हुआ तो भगवान्ने कृपाकरके ज्ञानउपदेशकिया व भक्तिका वरदानदेकर बद्रिकाश्रमको भेजदिया॥

## कथा वाल्मीकि स्वपच की॥

वाल्मीकिनाम भगवद्भक्त अन्तर्धान हुये जब राजायुधिष्ठिर ने अश्वमेधमें यज्ञसंपूर्णकिया तो भगवान्से पूछा कि कैसे परीक्षा हो कि यज्ञपूर्णहुआ भगवान् ने कहा कि जब शंख आपसे बजे तब समझो कि यज्ञपूर्ण और सिद्धहुआ राजा ने श्रीभगवान् की आज्ञा अनुसार [illegible] से [illegible] जितने [illegible] व [illegible] व [illegible] व राजा व [illegible] [illegible] [illegible] [illegible]

मानसेकरके राजायुधिष्ठिर ने संतुष्टकिया व सबको यथायोग्य रीतिसे भोजनकराया परंतुशंख न बजा तब संदेहसे युक्तहोकर श्रीकृष्ण महाराजसे कारणपूछा तब आज्ञाहुई कि मालूम होताहै कि किसी भक्त ने अपनी जूठनसे इसयज्ञको सफलनहींकिया इसीकारणसे शंखनहींबजा राजा ने बिनयकिया कि महाराज सबदेशोंके ऋषेश्वर और ब्राह्मणआये क्या उनमें कोई तुम्हारा भक्तनहीं था भगवत् ने कहा कि उनऋषेश्वर और ब्राह्मणोंसे पूछनाचाहिये सो राजाने सबसेपूछा तो किसीने ऋषेश्वर और किसीनेपण्डित और किसीने बेदपाठी और किसीने ब्रह्मवादी और किसीने कर्म्मेष्ठी अपने आपको बतलाया परंतु भगवत् उपासक किसीने नकहा तबराजा व द्रौपदी व अर्जुन सबनेबड़ीप्रार्थनासे भगवत्से पूछाकि महाराज भक्तकोबतलावो तब उन्होंने बाल्मीकि स्वपचको बतलायातब अर्जुन व भीमआदि राजाकेभाई उनकेघरगये व प्रणामकरके अपनेघरआनेकेहेतु बिनयकियाबाल्मीकिजी ने पहिलेबहुतप्रार्थनाही से नाहींकिया पीछे भगवत् की इच्छा समझकर राजा के घरआये राजा युधिष्ठिर व भक्त बत्सल महाराज ने बड़े आदर व सन्मान से उनको बैठाला द्रौपदी आप थाल भोजनका तैयार करके लाई व जब बाल्मीकिजीने भोगलगाया शंखथोड़ाबजा भगवत्ने छड़ी शंखपरमारी व आज्ञा को किया कि अब किसहेतु थोड़ाबजताहै शंखने बिनयकिया कि महाराज द्रौपदी से पूछनाचाहिये द्रौपदीने हाथ जोड़कर बिनयकिया कि मेरा अपराध सचकरकेहै किसहेतु कि जितनेभोजन अलगअलगकई प्रकारके बाल्मीकिजीके आगेगये उनसबको एकमेंमिलाकर भोगलगाया हमको बुरा मालूमहुआ और मनमेंकहा कि बाल्मीकिजी नानाप्रकार के भोजन के स्वादको कुछ नहीं जानते हैं इसीसे सबको एकमें मिलाकर खाते हैं भगवत् ने कहा कि अब आगेपर भूलकरभी भगवत्भक्तों से बुरा और उनके आचरणपर पर दोष बिचार करना न चाहिये पीछे शुद्ध व बिश्वास युक्त चित्तसे भोजन कराया तो शंख अच्छे उच्चधुनिसे बजा व राजा का यज्ञपूर्ण हुआ शोर भगवत्भक्ति व प्रताप भक्तोंका सारेसंसार में पहुंचा भजन भावकी प्रवृत्ति अच्छेप्रकार हुई सचबात है ॥

चौ० हरिको भजै सो हरिको होय । जाति पांति पूंछै नहिं कोय ॥

महाभारतमें भगवत् का वचन है कि जो चारों वेदका जानने वाला है परन्तु मेरा भक्तनहीं तो उससे जोकि चांडाल और पतितभी है और मेरा भक्त है तो वही मेरा प्यारा है उसीको देना चाहिये और वही मिलनेके योग्यहै और उसीका पूजन उचित है जैसा मेरा॥

ज्ञानदेवकीकथा॥

ज्ञानदेवजी परम भागवत् विख्यात हैं जिसके चेले नामदेव व तिलोचन जी सूर्य्य व चन्द्रमा के सदृशहुए काव्य उनका सरस्वती व गंगाकी भांति जगत्को पवित्र करता है ज्ञानदेवके पिता घरको छोड़ करकिसी संन्यासी के पास गये व यह कहा कि हमारेघर स्त्री नहीं है हम संन्यास लेंगे यह कह के संन्यासी होगयेउनकी स्त्री पीछे पहुंची व संन्यासी से झगड़ा बखेड़ा करके उनको घरले आई दूसरे ब्राह्मण सजातियोंने उनको जातिसे अलग कर दिया कि यह संन्यासी होगया जातिमें नहीं मिल सक्ता सो अलग रहे तीनलड़के जन्मेबड़ेबेटे जो ज्ञानदेव थे लड़काई से श्रीकृष्ण महाराज के चरण कमलों में उनकी प्रीति थी ब्राह्मणों के पास जा वेद पढ़ने के हेतुगये तो किसीने न पढ़ाया कि जातसे बाहर है वेद पढ़ने का अधिकार नहीं ज्ञानदेव जीने कहा कि ब्राह्मण होना कुछ वेद पढ़नेपर सिद्धांत नहींहै कि पशु पढ़ सकते हैं सिवाय इसके वेदको भगवत् से अधिक कोई नहीं जानता और वह सबमें सब जगह प्राप्तहै यहकह कर एक भैंसेको वेद पढ़ने की आज्ञा दी उस भैंसेने पढ़ना वेदका आरम्भ किया और कई शाखाको ऐसी शुद्ध बाणीसे कि किसी ब्राह्मणको स्मरण न था पढ सुनाया वे लोग यह वृत्तांत देख कर भगवत् भक्तमें विश्वासित होकर चरणों में गिरे ज्ञानदेवजीने उनपर दयाकी और भगवत् भक्तकी शिक्षा की॥

लड्डूस्वामीकीकथा॥

लड्डूस्वामी परम भागवत् भगवत् रँगमे रँगहुये और सबमें उसी भगवत् रूप के चिंतवन के करने वालेहुये दुखसुखमें अलग होकर जहांतहां विचरते रहतेथे संयोगवश ऐसे देशमें पहुंचे कि जहां तनकभी लेश भगवत् भक्तिका न था और वहांके लोग दुर्गाके प्रसन्नता केहेतु मनुष्य बलि दान देते थे लड्डू स्वामीको मोटा चिकना देखकर कालीके भेंट

के हेतु लेगयेसो भगवती अपने भक्तोंके सहायके हेतु सदा साथरहते हैं सिवाय इसके लड्डू स्वामीके दृष्टिमें दुर्गाजी भगवत्रूप थी इसहेतु वह प्रतिमा कालीकी फटगई व दुर्गाभयंकर रूपसे प्रकट हुई सब दुष्टोंको तरवारसे बधकिया और भगवत्भक्तके दृष्टांतसे अति प्रसन्नहुई भगवत् भक्तिका प्रताप दिखानेके हेतु उनके सन्मुख नृत्यकिया और चरणोंको दण्डवत्किया यह वृत्तांत दुर्गामहारानीके बिश्वास व सहायका वहांके रहनेवालोंने देखातो आधीनहुये और भगवत्भक्तिकोअंगीकारकिया ॥

## नारायणदास की कथा॥

नारायणदास उत्तरदेश में बदरिकाश्रम के निकट परम भागवत नारायण स्वरूप हुये भक्ति व भजन में अत्यन्त निष्ठथे मनतो भगवत् स्वरूपके चिन्तवनमें मग्न रहताथा और मुखसे अनुक्षण भगवत्चरित्र और नाम लेतेथे भगवत्भक्तिकेप्रवृत्त व गुप्तचरित्र व भावके कहनेवाले एकही हुये भक्तोंकीसेवा भगवत्के सदृश किया करतेथे बदरिकाश्रम से दर्शनके हेतु मथुराजीमें आये केशवदेव जी के दरबारमें रहने लगे एक दिन शोचा कि जो लोग केशवदेवजीकेदर्शनको आतेहैं उनकामन जूतियों की चिन्तामें रहताहोगा सो उनका रखवारीकरना आरंभकिया व उनके प्रताप व महिमाको कोई जानतानहीं था इसहेतु किसीने इससेवा के करनेमें बर्जना व प्रार्थनाको न किया एकबार एकदुष्ट बहीमारीगठरी उनके शिरपर रखवायके लेचला राहमें किसी ने पहिचानकर साष्टांग दण्डवत किया तब वहदुष्ट लज्जित होकर अपराध क्षमाकराने लगा आपनेकहा कि इसशरीर से किसी का कुछ कामनिकले सोई लाभहै तुम शोचमतकरो तब वह रोनेलगा चरणोंमें गिरपड़ा नारायणदासजी ने उसको भगवत्भक्ति का उपदेशकरके एकक्षणमें भगवत्भक्त व सब अपराधोंसे निर्मल करदिया सत्यकरके भगवत् भक्तोंको सबकुछ सामर्थ्यहै जो चाहैं सो करदिखलावैं जो किसीको यहशंकाहोय कि ऐसे अपराधी पर ऐसीकृपा किसहेतुकरी सो यहलक्षण व धर्म शुभ दर्शन व साधुताकाहै जैसे मधुकी दृष्टि गालीदेनेवाले व स्तुति करनेवाले को बराबरहै इसीप्रकार भगवत्भक्तोंको कृपा सबपर बराबर होतीहै ॥

कि अभ्यास व बैराग्यसे मन पकड़ाजाता है इसहेतु त्यागमुख्य साधन है सो स्वरूप उसबैराग्य का सूक्ष्मयहहै कि सारको ग्रहणकरना व असारको छोड़देना परंतु ब्यासशूत्रोंमें उसबैराग्यकी दो अवस्थालिखीहैं पहिली अपर कि उसको बशीकार कहतेहैं उसका स्वरूप यहहै कि संसारी सुख आनन्दसे लेकर स्वर्ग व ब्रह्मलोक पर्य्यन्तके सुख आनन्द से बैराग्य व त्यागहोय व यद्यपि शूत्रके अक्षर से प्रगट कोईअर्थ इस अवस्था का मालूम नहींहोता परंतु तात्पर्य्य उसशूत्रका चारप्रकार के निर्णयपर है प्रथम यतिमान अर्थात् सार और असारका बिचार और उसके त्यागका उपाय १ दूसरा ब्यतिरेक अर्थात् यहमन न करना कि इतना अवगुण अन्तर व बाहर का मिटगया और इतना और बाकीहै उनकाभी त्यागचाहिये २ तीसरे इन्द्र अर्थात् जहांतक स्वाद व सुख व चाह सबदेखे या सुनेहैं उनकीओरसे मनको ऐसारोंकना कि फिर मन उनकीओर न जाव ३ चौथे बशीकार अर्थात् सुख व स्वाद के चाहकी तनकलशमनमें बाकी न रहै ४ दूसरी अवस्थाका नामपरहै उसमेंकोई विशेषनिर्णयनहीं स्वरूप उसकायहहै कि मायासेमिलेहुये जो तीनगुण अर्थात् सत्व रज तम उनको त्याग करके केवल भगवत् सच्चिदानन्द घन पूर्णब्रह्म परमात्मा के साक्षात् स्वरूपमें मग्नहोजाना और मायाके गुणोंसे सर्वप्रकार बैराग्यहोना इसनिर्णयसे लाभ यहहुआ कि भगवत् की प्राप्ति केवल बैराग्यसेहै जबतक सबस्वाद व सुखकीचाहसे बैराग्य न होगा तबतक कदापि भगवत् न मिलैगा और बिचारसे भी मालूम होताहै कि मन एकपात्रके सदृशहै जबतक वहसंसारी सम्बन्ध व सुख भोगके चाहसे भराहै तबतक भगवत्के आनेकी व निवासकी कहांठौर है जो भगवत्को उसमनरूपी पात्रको पूर्णकरना अंगीकारहै तो दूसरे सब सम्बन्ध व सुखभोगकी चाहनासे खालीकरना चाहिये शास्त्रोंमें जो यहबात लिखीहै कि गृहस्थाश्रम के पश्चात् गृह त्यागकरके बनबास करै तो अभिप्राय उसका यहहै कि गृहस्थीदशामें भगवत् भजननहीं होसक्ता जब सब संसारके कार्य्यसे अलगहोगा तब मन एकाग्र होकर भगवत्में लगजायगा जिसकिसीका मन संसारसे त्याग व भगवत्की ओर लगजाय तो वह त्याग इस परम्परा के अनुसारहोय जो ऊपर

लिखआये अर्थात् सारका ग्रहण व असार का त्याग और उनदोनों के विचारमें लगारहे नहीं तो केवल इसका नाम वैराग्यनहीं कि घरवार स्त्रीको छोड़कर फ़क़ीर होगये और बावा जी कहलानेलगे जो इसी का नाम वैराग्यहो तो वनजंतु सदावनमें मग्नरहते हैं अथवा हजारोंमनुष्य ऐसेहैं कि दरिद्रता के कारणसे शरीरपर वस्त्रनहीं न एककौड़ी पासहै व न स्त्री न बेटातो क्या वे भगवत्‌को पहुंचजाते हैं वरु सदाआवागमन के जालमें फँसेरहते हैं और जिनको सार व असारका विचार अनुक्षण रहताहै और उनके ग्रहण व त्यागमें लगे रहते हैं उनको जो गृहस्थ धर्मभीहै तो सव संसारी सम्बन्ध बनके सदृश हैं और सब लड़के वाले सत्संग व साधुसेवीहैं सो पुराणोंमें जनक व प्रह्लाद व राजावलिआदि की हजारों कथा व इसभक्तमालमें सैकड़ों भक्तों की साक्षीहै और जिन लोगों का मन कुटुम्ब व परिवार में फँसाहुआ है और सार असार का विचार नहीं तो वे सब वस्तुको छोड़कर जंगलमें चलेजावें तौभी हजार दुनियांदारोंके वरावरहैं व मुमुक्षूसाधक को एकवात यहभीजानकारीहै कि सार व असारके विचार व गृह कुटुम्बके त्याग करनेसे मन निर्मल होकर भगवत्स्वरूपका प्रकाश जिस जिस भांति प्रकट व साक्षात् होता जाता है उसी उसीभांतिपरोक्ष व अभूत वातका जानना व सत्यहोजाना वचन आशीर्वाद व शाप और प्राप्त होजाना सामा मनवांछित जो कि अणिमादिक अष्टसिद्धि प्रसिद्धकी सम्बन्धी हैं यह सब अधिक होजाताहै जो तो उस विरक्त योगीका मन उन सिद्धियोंकी ओर लगगया तो सब जातारहा फिर ठिकाना लगना कठिनहै सो उससमय मनको ऐसा सम्हाले कि तनकभी मन उन सिद्धियों में न लगे ऐसा त्यागकरे कि जैसे वांत व विष्टाको घिनावना जानकर छोड़ देते हैं जो उस समय सम्हल गयातो तुरन्त वांछितपदको पहुंचगया जो उन वटमारोंने लूटलिया तो सातवें पाताल को गया व यद्यपि शांतरसका स्वरूप वैराग्य में मिला प्रकट होताहै परंतु उपनिषद् और रस शास्त्रके अनुसार शांतरस अलग स्थापित कियाहै इसहेतु रसोंकी पद्धतिके अनुसारसे इस शांतकावर्णन लिखाजाताहै आरम्भमें प्रकटहोने सब रसोंके हेतु चार सामग्री अर्थात् विभाव व अनुभाव व सात्विक व व्यभिचारी लिखीगई सो इसशांतको

प्रथम सामग्री बिभावमें भगवत् सब मंगल व आनंदकी खानि अनगिनत ब्रह्माण्डों का नायक व रचनेवाला असंख्यातजीवोंको व सबजानने वाला तीनोंकाल में बिराजमान जिसकानाम पाप व महाकष्ट से छुड़ाने वाला परमानंदके देनेवाले जोगुणहैं तिनका राशि जिसके बराबरअथवा अधिक दृष्टान्तको कोई नहीं पूर्णब्रह्म परमात्मा सच्चिदानन्दघन भगवत् अपना इष्टदेव वहतो बिषयालंबन है और शिव सनकादिक नारद अथवा दूसरेभक्त आश्रयलंबनहैं व सामग्री दूसरी अर्थात्अनुभावदृष्टि नासाके अग्रपर व ध्यान अनुक्षण व सबओरसे निर्मल व दुःख सुखका त्याग इत्यादि व सामग्री तीसरी अर्थात् सात्विककी जोजो आठ दशाहैं उनमेंसे एकदशा मूर्च्छाकीनहीं होती और सात यथा कथंचित् समयपर होतीहैं व सामग्री चौथी व्यभिचारी मेंसे स्मृती व निर्वेद इत्यादि कई दशा योग्य इस रसके किसी समयमें प्रकटहोकर जातीरहती हैं स्थायी भाव इस रसका वहहै कि सबमेंबराबर दृष्टिहो व ब्रह्मलोकतकके सुखों से अनरुचिहोय जिन भगवद्भक्तोंकी बैराग्य के प्राप्तहोने पीछे शांतरस में दृढ़ स्थितका संयोग पहुंचा उनकेलक्षण यहहैं कि किसीजीवसे बैर नहीं रखते सबके मित्र सबपरदया करनेवाले होतेहैं अहंकार व गर्बसे रहित व दुःख सुख दोनोंको बराबर जानतेहैं सहनशील व सबओर से चित्त संतुष्ट भगवत्के ध्यानमें अनुक्षण मन लगाहुआ दृढ़ और अनन्य बिश्वास भगवत् चरणों में सब इंद्री भगवत्स्वरूप में मग्न किसीको उनसेदुःख नहींपहुंचता व आप किसीसे दुःखी होतेहैं सुख व क्रोध व भयसे जो भांति भांतिकी चिन्तना मनमें उत्पन्नहोतीहैं उनसे छूटेहुये न कबहीं प्रसन्न होतेहैं न अप्रसन्न न कबहीं किसीबातका शोचकरते हैं न किसी बस्तुकी चाहना मन बिमल व एकाग्र अच्छे व बुरेसे अलग बुद्धिमान व पवित्र शत्रु मित्र दोनोंसे बराबर संसारसे व संसारीकार्यकरने से अलग व अनरुचिमान व अपमान निन्दा व स्तुति दुःख सुख शीत उष्णकालको सम करके मानते हैं क्षुधा शांतके हेतु थोड़ेहीसे संतुष्टहोते हैं घरबारसे न्यारे बुद्धिनिर्मल व तीक्ष्ण यह सिद्धान्त श्लोकोंमेंसे थोड़े से श्लोकों का अर्थ लिखागया स्तुति व बड़ाई शांतरस व बैराग्य की लिखने व कथनमें नहीं आयसक्ता जिसकिसीको जानने और सुननेकी

विशेष प्रीति होय सब पुराणोंसे मालूम करसक्ता है हे श्रीकृष्णस्वामी कहां मैं और कहां शांतरसकी पदवी यद्यपि आपकीकृपासेसबकुछलाभ होसक्ता है कि एक निमिषमें मशकको ब्रह्मा और ब्रह्मा को मशक और तृणको कुलिश और कुलिश को तृण करसक्तेहैं परंतु अपने अपराध व अपकर्मकी ओर देखताहूं तो किसी बात के निमित्त नहीं कहसक्ता जो निर्लज्ज होकर वैराग्य व शांत मांगूं तो यह शोच होताहै कि उस श्यामसुन्दर नवलकिशोर रूप अनूपके चिन्तवनकेहेतु क्यों न प्रार्थनाकरूं कि जिसके ज्ञान और वैराग्य दोनों सेवक व दासहैं अरेमन इस रूप और समाज के चिन्तवन में जो तू लगै तो तेरी पदवीका कोईनहीं कि चित्रकूट के निकट मन्दाकिनी के किनारे पर एकबन परम शोभायमान तमाल व कदम्ब व आम व चम्पा व मौलसरी इत्यादि वृक्षोंका है और उन वृक्षोंके मध्यमें जो चारवृक्ष एकबट दूसरा पीपल तीसरा प्लक्ष चौथा तमालहैं उनपर भांति भांतिकी बहुत ललित हरी लता रंगरंग के सुगन्धित फूलोंकी छाईहुई उन वृक्षोंके नीचे इन्द्रादिकदेवताओंने भीलरूप बनाकर परम शोभन कुटी रचीहै और उस कुटीके आगे बड़ी एक वेदी है कि श्रीजानकी महारानी अखिल ब्रह्मांडेश्वरी ने देवताओं के बनाने पीछे अपने श्रीहस्तकमल से उसकी शोभा को रचा है उसके चारोंओर फुलवारीमें रंगरंगके फूल रायबेल व चमेली व दवना व मरूआ व मदनबाण आदिके ऐसी सुन्दरताई के साथ हैं कि जिसओर दृष्टिजाती है बरबश मन अटकता है उसके बीच में श्रीरघुनन्दनस्वामी शान्तस्वरूप शोभाधाम कि जिनके मुखकी शोभाके आगे नीलमणि व कमल व घन व चन्द्रमाकी उपमा फीकीहै मुनिवेष बनायेहुये जटामुकुट शिरपैहै और उसमें फूल जगह जगह श्रीमहारानीजी ने गूंथेहैं कानों और हाथों में फूलोंके आभूषण बनमाला गलेमें धनुष बाण धारणकिये विराजमानहैं वामअंग श्रीजनकनन्दिनी शोभित लक्ष्मणमहाराज शस्त्र धारण किये सेवामें हाथबांधे तत्परहैं चारोंओर मुनिबैठे हैं कुछअवसर होरहाहै ॥

दो० लसतमंजु मुनि मण्डली मध्य सीय रघुनंद।
ज्ञानसभा जनु तनुधरे भक्त सच्चिदानंद॥

रन्तिदेव की कथा ॥

रन्तिदेवजी राजा दशकन्तके वंशमें ऐसे परमभागवत हुये कि राज्य करते समय सम्पूर्ण राज्य की आमदनी को ब्राह्मण सेवा व यज्ञ दान इत्यादिमें लगादिया और जब राज्य व संसार को असार जानकर त्याग किया व स्त्री पुत्र सहित बनमें जाकर भगवत् भजन करनेलगे तो उस दशामें भी जोकुछ मिलजाता तो याचक व भूखे को उठादेते थे एक वेर अट्ठाईस दिन पीछे थोड़ासा नाज भगवत् इच्छासेमिला उसके तीनभाग करके भगवत्अर्पण करके भोजनकरने बैठे तबतक एक ब्राह्मण आगया और भोजन यांचा राजाने अपना भाग उठाके दिया तिसपीछे एक शूद्र आया राजा ने अपने लड़के का भाग देदिया फिर एक म्लेच्छ ने यांचा उसको स्त्रीकाभाग उठादिया और आनन्दहोकर भगवत्भजन करनेलगे भगवत्ने जो राजाको भजन व बैराग्य व दयामें दृढ़देखा तो प्रसन्नहुये साक्षात् दर्शनदिये बड़ीकृपाकरके आज्ञाकी कि जोचाहनाहोय सो मांगो राजा ने बिनय किया कि सिवाय भक्त के और कुछ चाहना नहीं है सो अपनीभक्ति दीजिये और यहसंसार भांतिभांतिके दुःख व पीड़ामें फँसा है तो दूसरा बर यह मांगताहूं कि सबकादुःख मुझकोमिलै व मेरेभाग्य में जो कुछ सुख हो सो सबको मिलै भगवत् इस परोपकार व दयापर अधिकप्रसन्नहुये व जोपद परम योगियों को मिलता है सो उनकोदिया जानेरहो कि जो कोई भगवत्भजन से बिमुख हैं उनको सब सुख व ऐश्वर्य्य संसार के दुःखरूपहोजाते हैं और जोभगवत्भक्त व भजनानन्द हैं उनको सबदुःख व पाप सबसुख व पुण्य परमानन्द के सदृश हैं ॥

परशुराम जी की कथा ॥

परशुरामजीने अपनीभक्तिके प्रतापसे जङ्गलदेशके जङ्गलीलोगोंको इस प्रकार सत्सङ्गी व पार्षद रूप करदिया कि जिस प्रकार चन्दन के वृक्षोंकीहवा सारेबनको चन्दन करदेती है अथवा जैसे बहुकाल का अन्धकार दीपकसे तुरन्त दूरहोजाय श्री भट्टजी व हरिब्यास जी का जो परम्परा मार्ग्ग था उसीपर चलते थे भगवत्कथा कीर्त्तन का ऐसानियम था कि हज़ारों को भगवत् सन्मुख करदिया भक्ति व माला तिलक की प्रवृत्तिचलाई व राजधानी में रहकर सबऐश्वर्य्य प्राप्तथा परन्तु उससब

वैभव संसारीसे ऐसा वैराग्यथा कि सबको तुच्छजानतेथे सो यहदोहरा बनाया उन्हींका है॥

दो॰ माया सगी न मन सगो सगा न यह संसार।
परशुराम या जीव को सगो सो सिरजनहार॥

कोईसाधु इनकी परीक्षा को गया व कहा कि आपको भगवत्से प्रीति है तो इस वैभवसे क्याकाम है अलग भजन करनाचाहिये परशुराम जी अभिप्राय उससाधु का जानगये और सब छोड़कर कोपीन बांध के एक पहाड़की गुफामेंजाबैठे भगवत्भजन करनेलगे संयोगवश वहांएक बनजारा आगया और बहुतधन व पालकी और राजाओं की सामा सब भेंटकरी वह साधु अच्छी प्रकार समझगया कि परशुराम जी को कुछ चाहना वैभवकी नहीं है परन्तु भगवत् इच्छा से आपसे आप आते हैं परशुरामजी के चरणोंमें पड़ा लज्जितहोकर बिनयकिया कि मैं अज्ञता से बोला मेरा अपराध क्षमा कीजिये आप का प्रताप जाना सत्य करके भगवत्भक्त जितना ऐश्वर्य्यका त्यागकरते हैं उतनीही और बढ़तीहोती है तो जो संसारीसुखके चाहनेवाले जितना भगवत्भजन में लगेंगे उतनाही वैभव सुख उनको मिलैगा और सिवाय उसके परमनिधि भगवत् भक्तिभी उनको लाभहोगी॥

रांकाबांकाकी कथा॥

रांकाजी परम वैराग्यवान भगवत् भक्त हुये और बांका उनकी स्त्री रांकाजीसे अधिकभक्तथी पण्डरपुर जहां नामदेवजी का घरहै तहांही उनका घरथा जंगलसे लकड़ीलाते बेंचके निर्वाह करते दिनरात सिवाय सुमिरन भजनके और कुछधंधा न था एकदिन नामदेवजी ने भगवत्से बिनय किया कि बड़ेशोचकी बातहै कि रांकाबांका दोनों परमभक्त ऐसे खालीहाथों से दिनकाटैं भगवत् ने कहा कौन उपाय कियाजाय कि वे कदापि धन अंगीकार नहीं करते सोआपने आंखों तुमयह लीलादेख लेव यह कहकर नामदेवजी को अपने साथ बनमें लगये और जिसराह रांकाबांका लकड़ियोंके लेनेके हेतु जातेथे उसराहमें एकथैली मुहरों की डालदी रांकाजी की दृष्टि जो उसपरपड़ी तो बिचारकिया कि स्त्री पीछे आतीहै ऐसा न होकि उसको लोभइस द्रव्यका होजावै इसहेतु उसपर

धूलको डालदिया स्त्री जो रांकाजीके निकटपहुंची तो पूंछा कि तुमधूलमें क्या देखते थेरांकाजीने वृत्तान्तदेखने मोहरोंकेथैलीको व अपने बिचार का सबकहा स्त्रीनेपूंछा कि महाराज मुहर व धूलमें क्या भेदहै और धूल परधूल डालना क्या प्रयोजनथा रांकाजी बहुतप्रसन्नहुये और अपनीस्त्री का बांका नामधरा और कहा कि तेरेबैराग्यने मेरेबैराग्य परभी धूलको डाल दिया भगवत्ने नामदेवजी से कहा कि देखो कैसा बैराग्य दोनों भक्तोंकाहै फिर पीछे भगवत् व नामदेवजी ने भार लकड़ीका बटोरकर इकट्ठा करदिया कि भला कुछसेवातो होय रांका बांकाने उन लकड़ियों को किसी दूसरेका बटोरा समझकर हाथ न लगाया व खालीहाथ घर को चलेआये और यह निश्चय बिचारा कि आजमुहरें दृष्टिमें आईं उन के असगुनसे लकड़ी भी हाथ न आई जो उन मुहरोंको हाथलगाते तो न जानैं क्या होता भगवत्ने वह लकड़ी बटोरीहुई को रांकाजी के घर पहुंचादिया व रांकाजी ने भगवत् का भेजा जानकर अंगीकार किया पीछे भगवत् ने दर्शन दिया और कुछबस्त्रके अंगीकार करनेको आज्ञाकिया रांका रूप अनूप व छबि माधुरीको देखकर ऐसे दर्शनमें बेसुध व मग्न होगयेथे कि कुछ भान न था इसहेतु भगवत् ने आज्ञाकी तिसका उत्तर न देसके और नितांत भगवत् प्रसादको भगवत् रूप जानकर अंगीकार किया पीछे रांकाजी ने नामदेवजी से कहा कि महाराज उस शोभाधाम परम सुकुमार व फूलसे भी कोमल अंगवारेको कंटक व अनेक भयसे युक्त जीवन तिसमें लेजाना और परिश्रम देना तुमको कैसे अच्छालगा नामदेवजी और रांकाजी दोनों भगवत् बालरूपके उपासकथे सो भगवत् उनकी उपासनाके अनुकूल रूपसे प्रगट हुये ॥

रघुनाथ गोसाईं कीकथा ॥

रघुनाथ गोसाईंकी भक्ति और भावकी बड़ाई कौनसे कहीजाय कि जिसकी सेवाआप भगवत् ने करी और सदा भगवत्की परिचर्यामें तत्पर रहतेथे उत्कल देशमें थोड़ेसे नगरके रहने वालेथे और धनसंपत्ति बड़ी घरमेंथी सबको असार व अनित्य समझकर छोड़दिया और जगन्नाथपुरीमें रहनेलगे बाप उनका पुत्रके स्नेहसे सदा कुछ द्रव्य व सामा उनके खर्चकेहेतु भेजता परंतु कुछ अंगीकार नहीं करते केवल भगवत्-

रूपके रसमें छकेहुये अपने गुरू महाप्रभूजी की सेवा में तत्पर रहकर और श्रीजगन्नाथरायस्वामी के दर्शन करके भले बुरे व उष्ण व शीतल समय के धर्मसे अलग रहते एकबेर जाड़ेके समय में ठंढलगी श्रीजगन्नाथराय स्वामीने कृपाकरके बानात निज अपनी सेवाकीदी फिर एक बेर अतीसारका दुःखहुआ श्रीजगन्नाथरायजी ने जैसे माधवदास जी की सेवा करीथी उसी प्रकार इन गोसाईंजीकी करी गुरू ने वृन्दावन बासकी आज्ञाकरी तब श्रीवृन्दावनमें आये और राधाकुण्डपर विश्राम किया सदा भगवत् के मानसीपूजन में रहते थे और छविसुधा में छके दिन रात भगवत्नाम का वर्णन व कीर्तन का मन विश्रामथा एक बर दूध भात जो मानसीभोग भगवत्को लगाया तो ध्यानमें आपभी महा प्रसाद खाया बहुत भोजन करनेसे गरिष्ठता हुई बीमार होगये वैद्य ने नाड़िका देखकर कहा कि दूध व भात खानेकेकारणसे यहदुःख उत्पन्न हुआहै औषध पाचक व गरिष्ठता दूरकरनेकी करीजाय सो औषधभी लिखी गोसाईंजीने उत्तरदिया कि जिस भोजनसे गरिष्ठता हुईहै वही भोजन अज्ञान रोगके वास्ते औषध सिद्ध व सदा जीनेके हेतु अमृत है सो आप औषध अपनी अपने पास रखिये और मुझको जिसदशामें हूं उसी दशामें छोड़दीजिये वैद्यको विश्वासहुआ चरणोंमें पड़ा वाह वाह इस चिन्तवन व ध्यानके सिद्धताको कि भगवत् सबको ऐसा करैं और कुछ भाग उसमेंसे इस दासको भी देवैं ॥

श्रीधर स्वामी की कथा ॥

श्रीधरस्वामी ने श्रीमद्भागवत की टीका ऐसी रचनाकरी कि परम अद्भुत भागवतका निज अर्थ विनापरिश्रम सबकोप्राप्त होनेलगा दूसरे तिलककारोंके तिलकसे तो खेंच व खेंच प्रकटहै अर्थात् जो कोई कर्मका उपासक था तो उसने भक्ति व ज्ञानके अर्थकोभी कर्मकी ओर लगाकर टीका किया और जो कोई उपासक भक्ति व ज्ञान केथे उन्होंने अपने अपने मार्गोंको दृढ़ करदिया किसीने मुख्य वेद और भागवतपर दृष्टि न किया परन्तु श्रीधरस्वामी ने तीनों काण्ड अर्थात् ज्ञान और भक्ति और कर्म वेदकी पद्धति के अनुसार बिना पक्षपात लिखा और जैसा अर्थ जिस जगह चाहिये अपने गुरु परमानन्दजी महाराजसे पूछकर

वैसाहीलिखा और परम संहिताको वेदकी रीतिके अनुसार दृढ़ रक्खा जब वह टीका रचना होचुकी तो काशीपुरीमें पण्डितोंकी सभाहुई और दूसरे पण्डितोंनभी अपनी टीकाको रखदिया और सब पण्डित अपनी रचनाको दूसरेकी रचनापर श्रेष्ठता बतलाते थे श्रीधरस्वामी को तनक अहंकार व हठ अपनी टीकापर न था नितांत सब पण्डितोंके सम्मतसे यह बात ठहरी कि बिंदुमाधव महाराज जिसटीका को अंगीकार करैं उसीकी प्रवृत्ति चलाई जाय सो सब टीकाओं को भगवत् के मंदिर में रखवायदिया और दिनको बंदकरदिया कुछ बिलम्ब करके फिरमंदिर जो खोला तो स्वामी श्रीधरजी के तिलक पर दसखत मंजूरी के मिले और सब नामंजूर हुआ सबको बिश्वासहुआ और वही श्रीधरी टीका चली व सबको अंगीकार हुआ श्रीधर स्वामी पहिलेसे भगवत्के परम भक्त थे जिस कारणसे घर बार छोंड़ा सो यहहै कि धनवान थे आगरे से कुछ द्रव्य सहित कहींको जातेथे राहमें ठग मिलगये और पूंछा कि तेरे साथ कौनहै उत्तरदिया कि रघुनंदन स्वामी मेरा मालिक व जीवन आधार मेरे साथहै ठगोंने आपुस में सम्मत कियाकि यह आदमी अकेलाहै मार कर धन असबाब लूटि लेव सो एक जो हथियार चलाने को उद्यतहुआ तो श्री रघुनन्दन स्वामीको धनुष बाणलिये रक्षाके हेतुसाथ देखा इसी प्रकार कई बार मनकिया व हरबार उस रक्षक को साथ देखा जब घर आये तो ठगोंने पूंछा कि महा राज वह स्याम सुंदर सुकुमार नव यौवन कौन है जो राहमें तुम्हारी रक्षा करता रहा स्वामीने उसी घड़ी घर बार व धन संपत्ति का त्याग किया कि मेरे स्वामीको उस के हेतु क्लेशहुआ और वे ठगभी बिश्वास करके भगवत् सन्मुख होगये॥

चौ० रमा बिलास राम अनु रागी। तजतन मन जिमिनर बड़भागी॥

कामध्वजकीकथा॥

कामध्वजजी जातिके राजपूत व चारभाइयोंमें अपने आप परमभक्त व वैराग्यवान हुए कि बनमें रह कर सदा श्री रघुनन्दन स्वामी की भजन सेवामें लीन रहते थे किसी से कुछ मतलब व प्रयोजन न था एक काल भगवत् प्रसाद के निमित्त नगर में आया करते थे और उसीघड़ी फिर चले जातेथे एक दिन उनके भाइयों ने कहा कि जो तुम साथ चल-

कर रानाजी के सरकार में हाज़िरी देआवो तो तुम्हारा दरमाहा भी लिखा जावे कामध्वजजीने उत्तर दिया कि जिस सरकार में नौकर हूं तहां हाज़िर रहता हूं यह नहीं हो सकता कि वहांसे गैरहाज़िर होकर विमुखों में चेहरा लिखाऊं भाइयों ने कहा कि जब मरोगे दाह कर्म कौन करैगा उत्तर दिया कि वहही सब करैगा कि जिसका मैं दासहूं यहकह-कर वनको चले गये कुछ दिन पीछे जब अंत समयआया तो श्री रघुनं-दन स्वामीकी आज्ञा से हनुमानजी आये चन्दन अगर इत्यादि से दाह कर्म कामध्वजजी का किया श्रीरघुनन्दन स्वामीने अपने भक्तों का प्रताप दिखलाने के हेतु एक चरित्र आश्चर्य जटायु और शवरी के वास्ते यह किया कि जितने भूत प्रेत उसवाग में रहते थे सब कामध्वजकी चिताका धुंआँ लगने से पवित्र होकर परमपदको चलेगये एकप्रेत उस समयकहीं चलागया था जवआया और अपने सजातियोंको न पाया तो एक संन्यासी से समाचार सब सुनकर उसी भस्म में लोटकर सद्गति को गया जाने रहो भगवत्का वचनहै कि मेरे भक्त तीनोंलोकको पवित्र करते हैं और प्रयाग व गंगा आदि का यह वचन है कि हम सबके पाप व दुःख दूर-करते हैं और हमारेपाप भगवत्भक्तों की चरणकृपा से जाते हैं तो क्या आश्चर्य है कि भूत पिशाच इत्यादि शुद्धहोकर सद्गतिको पहुंचे ॥

गदाधरदासकीकथा ॥

गदाधरदासजी परम भागवत और ऐसे प्रेमीहुये कि श्रीविहारीलाल जी की सेवा और छवि अभिराम के देखने और शृङ्गार में सदाआनन्द व लीन रहकर भगवत्भक्तों की रीतिसेसेवा तन मन से करते थे उदार और भगवत्चरित्रों के कीर्तन करनेवाले ऐसेहुये कि वर्णननहीं होसक्ता भगवत् में अनन्य विश्वास ऐसाथा कि स्वप्नमें भी दूसरेदेवता की ओर न देखा संसारको भगवत् भक्तिका वाधक समझकर त्याग दिया व वु-रहानपुरके निकट एक वागमें आकर वैठेरहे लोगोंने वस्तीमें चलनेको बहुत विनय व प्रार्थनाकी पर न गये सदा भगवत्के ध्यानमें मग्नरहा करतेथे एक दिन मेह बहुत बरसा भगवत्ने अपने भक्तका क्लेश देखकर एक साहूकारको आज्ञादी कि तुम मेरे भक्तके वास्ते मकान बनाकर उस में टिकादेव मेरी आज्ञा जनादेव उस साहूकारने एक मंदिर बहुत दृढ़ व

सुन्दर बनवाकर उसमें भगवत् आज्ञा सुनाके बलसे ले आकर विराजमान कराया व और मकान साधु लोगोंके टिकनेको व आनेजाने वालों के निमित्त बनवादिया गदाधर दासजी ने श्रीलालबिहारीजी की मूर्त्ति अतिसुन्दर बिराजमान करके साधुसेवा को आरंभ किया जो कुछ आवे उसीदिन खरच करदेतेथे कुछनहीं रखतेथे परंतु रसोइआं कुछ सामग्री इस बिचारसे कि प्रभातके समय भगवत्के भोगको अतिकाल न होजाय रखलिया करताथा एक रात साधुआये उनकी रसोईके वास्ते सामग्री ढूंढ़ीगई गदाधरदासजी ने रसोइआंको बुलाकर पूंछा उसने कहा कि भगवत्के भोगके वास्ते भोरकी कुछसामग्रीको रखलिया है सो धरीहै गदाधर दासजीने आज्ञादी कि उसी सामग्रीसे साधोंकी सेवाकरो भगवत् के वास्ते कल्ह आयजायगी सो उसीघड़ी भगवत् भक्तोंकी सेवा हुई प्रभातको तीसरे पहरतक कुछ न आया और भगवत् भोगभी न लगा चेला लोग भूख से व्याकुल होकर कहनेलगे कि देखो अत्यन्त खरच करने से अबतक सबकोई भूखे हैं न जानैं भगवत् कब गदाधरदासजी के हाथसे छुड़ावेगा उसीसमय एक साहूकार आगया उसनेदोसौ रुपैया भेंटकिये गदाधरदासजीने कहा कि यह रुपैया इन असन्तोषियोंके शिर पर मारो कि हायहायकर रहे थे साहूकार डरा कि क्या यह रिस कुछ मेरे ऊपरहै गदाधरदासजी ने सब वृत्तान्त उस साहूकार से कहकर उस की तसल्लीकरी कि वह आनन्दहुआ और भगवत् भक्तोंका बिश्वास कर के भगवत् के शरणहोगया पीछे गदाधर दासजी कुछदिनवहां रहे फिर मथुराजी में आये ब्रजकिशोरके रूप व छबि से छकेहुये सत्संग व भगवत् सेवा में सब बयक्रम व्यतीत किये॥

माधवदास की कथा॥

माधव दासजी की भक्ति और महिमा और प्रताप व बैराग्य और शांति व भावका वर्णन कौनसे होसकताहै जिस प्रकार बेदव्यासजी ने अवतार धारणकरके वेदोंका बिभाग किया और पुराणबनाये और महाभारत व सूत्र इत्यादिको जगतमें प्रगटकिया और फिर उनका सार और सूक्ष्म करके श्रीमत्भागवत् में वर्णन किया और भगवत् भक्ति और भागवत् धर्मको संसार में प्रवृत्त किया इसीप्रकार माधवदासजी ने मा-

नों वेदव्यास जी का अवतार लेकर भगवत् भक्ति और चरित्रों का सब शास्त्रोंका सार निकालकर जगतमें विख्यातकिया और भगवत्नाम और लीलाका कीर्तन करकेहज़ारों लाखोंको संसारसमुद्रसे पार उतारा श्री जगन्नाथ राय जीके परम उपासक और वैराग्यवान और ब्राह्मणों के नायक हुए ये कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे जब स्त्री उनकी मरगई तो विचार किया कि यह संसार आगम पाईहै मनोरथ यहकियाथा कि लड़का लड़की होंगे उनका व्याह शादी करेंगे और कुलकी वृद्धि होगी अब भगवत् ने यह चरित्र दिखाया निश्चय करके यह संसार अनित्य है और किसीका नहीं है यह शोच कर कि जो घर में हैं इनकी चिंता करना निपट अयोग्य है कि सबका आहार पहुंचाने वाला व पालन करने वाला भगवत् है जो कोई अपनाउपाय करै वह बुद्धि हीन है ऐसानिश्चय करके और सब विकार संसारी छोड़कर अलग हुए और श्रीजगन्नाथ पुरीमें पहुंच कर भगवत् के दर्शन किये समुद्र के किनारे पर जाकर बैठ रहे और जो मन भगवत् के रूप अनूप में दृढ़ लगगयाथा इस हेतु भोजनकी सामग्री के न मिलने से विकल न हुए तीन दिन बीते कि कुछ न खाया और भगवत् का ध्यान करते एक जगह बैठे रहगये भगवत् ने शोचा कि हमारे वास्ते नित्य हज़ारों मन व्यंजन अति मधुर भोगका बनै और हाय २ हमारे भक्तको तीन दिन तक एक दानाभी न पहुंचा भक्त वत्सलता ने बेचैनकिया और उसीघड़ी निज अपने महा प्रसाद का थाल सोनेका लक्ष्मीजी के हाथ भेजा लक्ष्मीमहारागी भोजन लेकर चलीं तो विचार किया कि पिता तो बालकके पालन से सुचित्त रहता है परंतु ऐसी माता कोईनहीं कि थोड़े दिनके जन्मे हुए लड़केको पालन न करै माधवदास भक्तिके घरमें जन्मा हुआ बालकहै उसका उपाय व सुधि भोजनकी न लीगई तो बड़ी लज्जाकी बातहै इस हेतु लक्ष्मीजी माधवदास जीके पीछे गईं व झनकार पाव जेब और प्रकाश भूषण बिछुवोंकेसहय माधवदासजीको मालूमहुआ परंतु भगवत् ध्यान में मग्नथे इसहेतुआंख न खोली लक्ष्मीजी थाल रखकर चली आईं तब माधव दासजी ने थाल देखा तब आनंदित होकर भोग लगाया भोजन करके अपने भाग को सराहा और सोनेके थालको पनेके पत्ताकीसी भांति एकओर डालदिया

था मंदिरके पुजारी सबढूंढ़ते हुए वहां पहुंचे माधवदासजी को पकड़ा व बेंतमारा चलेआये वह चोटबेंत की भगवत्‌ने अपने कमरपर ली और पुजारियों को बेंतकी चोट जनाकर आज्ञाकी किवहथाल व महाप्रसाद माधवदासजीके वास्ते हमने भेजाथा उनकोजो बिना अपराध दंडदिया वह सब हमको हुआ हमबहुत क्रोधमें हैं पुजारी सबअति भयसे व्याकुल होकर माधवदासजीके पासजाकर बड़ी मर्य्याद से चरणों में पड़कर प्रार्थना व बिनय करके अपना अपराध क्षमाकराया यहवृत्तांतसारे संसार में बिख्यात होगया और भगवत् की कृपालुता को भगवत्‌भक्त जन सुनकर अतिआनंद और प्रेमसे शरीरमें न समाये माधवदासजीको भगवत् स्वरूपमें ऐसाप्रेम और स्नेहथा कि देखते देखते बेसुध होकर मंदिरमें रहजातेथे औरजब पुजारी सबमन्दिर बंदकरते थे तो भगवत् इच्छासे उनको दिखाई नहींपड़ते थे एकरात जाड़ेकीऋतुमें माधवदास जीको जाड़ालगा भगवत्‌ने पुजारियोंको आज्ञाकिया कि हमको ठंढलगी पुजारी सबतुरंत भांतिभांतिकी रजाइयांलाये भगवत्‌ने अपने निजओढ़ने की रजाई व बनात माधवदासजी को कृपाकरके दी और आपनई रजाईकोलेलिया तब ठंढमिटी एकबेर माधवदासजीके पेटमें मुर्शकारोग हुआ और अतीसारकेहोनेसे समुद्रके किनारेपर जापड़े जबपानीलेने व शौचकरनेकी सामर्थ्यनरही तो आप भगवत्‌आये व उनके शरीरकोधोया शुद्धकिया माधवदासजीने शोचकिया कि यहकौनहै जो ऐसीसेवाकरताहै बिचारकिया तो जाना कि आप भगवत्‌हैं हाथजोड़कर बिनयकिया कि ऐसा परिश्रम कब उचितहै कि दासकी दास्यतामें भेदआवै और स्वामी की बड़ाई में भगवत्‌ने कहा कि मेरेभक्तको जब दुःखहोताहै तब हमसे रहा नहींजाता आपचलाआताहूं माधवदासजी ने बिनयकिया कि रोग को दूरकरदेते तो ऐसापरिश्रम न होता भगवत्‌नेकहा कि रोगकाहोना प्रारब्धकर्म का भोगहै सो प्रारब्ध का दूरकरना उचित नहींदेखता कि कर्मभोगकी पद्धतिसे बिरुद्ध पड़ताहै औरजब कि मेरेभक्त बिनाकष्ट उन प्रारब्ध कर्मोंको भोगलेते हैं तो क्या प्रयोजनउनके ध्वंस करनेकाहै यह रीति दिखाकर वह रोगभी दूर करदिया इसहेतु कि किसी साधक भक्तका बिश्वास न छूटजाय जानेरहो कर्म तीन प्रकारके हैं सो संचित व

क्रियमान तो उसीघड़ी दूरहोजाते हैं जिसघड़ी यह मनुष्य भगवत् शरण होता है और प्रारब्ध निश्चय करके भोगना पड़ता है जबयह चरित्र माधवदासजी का विख्यात हुआ तो हज़ारों आदमी की भीड़ रहनेलगी माधवदासजी ने अपनी सिद्धताका विश्वास और भीड़के दूर करने के हेतु भिक्षा मांगना आरंभ किया एक के द्वारपर गये स्त्री चौका देतीथी उसने शब्द सुनकर वह पोतनेका कपड़ा क्रोध करके माधवदासजी के शिरपर मारा माधवदासजी को उसपर दया आई हँसके वह कपड़ा उठालिया उसको पानीसे धोकर शुद्धकिया बत्ती बनाकर रातको जगन्नाथ जी के मन्दिर में दीपक बारदिया उसका यह प्रताप हुआ कि भगवत् मन्दिर व उस स्त्री के हृदय में बराबर प्रकाश हुआ अर्थात् उस स्त्री को तुरन्त भक्ति उत्पन्न हुई दूसरे दिन माधवदास जी जबगये तो दौड़कर चरणों में पड़ी ऐसी दयालुताकी बड़ाई किस प्रकार वर्णन होसकै एक पण्डित सब देशों के पण्डितों को चर्चा व शास्त्रार्थ में जीतता और दिग्विजय करता हुआ पुरुषोत्तमपुरी में आया और वृत्तान्त पण्डिताई माधवदासजी का सुनकर उनसे कहनेलगा कि मेरेसाथ चर्चाकरो माधवदासजी ने चर्चा नकी और काग़ज़पर लिखदिया कि माधवदास हारा वह पण्डित काशी में गया और अपनी बड़ाई व पांडित्य को कहकर कहा कि माधवदास को जीतकर मैं आया हूं जब वह काग़ज़ पण्डितों की सभा में रखदिया तो उसमें यह लिखा देखा कि माधवदास जीता और पण्डित हारा अति क्रोधकरके फिर जगन्नाथ पुरीमें आया और माधवदासजी को अनेक दुर्वचन कहकर बड़ी उपाधि व बखेड़ा करनेको उद्यत हुआ माधवदासजी ने कहा कि जो कुछ तुमकहो फिर लिख देवें पण्डित ने कहा तू बड़ा धूर्तहै गदहेपर चढ़ाकर और काला मुह करके नगरमें चारोंओर फिराऊंगा माधवदासजी तो चुप होरहे और वह पण्डित स्नान करने को चलागया भगवत् पण्डितका रूप बनाकर उस के पास पहुंचे और चर्चाकरके जीतलिया उसको गदहेपर चढ़ाकर और सौ दोसौ लड़के बटोर करके और आपभी लड़के के रूपसे साथ होकर उस पण्डित की खूब धूल उड़ाई संयोग बश माधवदासजी भी उसी ओर आनपे और भगवत् से बिनती की कि ऐसे पण्डितको ये मर्य्याद

व मान भंजन करना कौनउचितथा भगवत्‌नेकहा कि बहुत उचितऔर प्रयोजनथा कि यहमूर्ख मेरेभक्तोंको गदहेपर चढ़ाकर मुझको गदहेपर चढ़ाया चाहताथामाधवदासजीने उसपण्डितको आपगदहेपरसे उतारा और अपनाअपराध क्षमाकराया एकबेर माधवदासजीके मनमेंयहआया कि पुरुषोत्तम पुरीमें ब्रजके चरित्र बहुत कीर्तनहुआ करतेहैं ब्रजकादर्शन करना चाहिये सो चले मार्ग में एक बाई भगवत् भक्त भोजन कराने के लिये लेगई जब भगवत् का भोग लगाया तो जगन्नाथ रायजी आये और माधवदासजी भोजन करनेलगे वह बाई भगवत् का सुकुमार अंग और सुन्दर मुख थोड़ी बयस देखकर रोनेलगी माधवदासजी ने जब कारणपूछा तो कहा कि यह लड़का जो तुम साथ लाये हो थोड़ी उमर का परम सुकुमार है इसके माता पिता कैसे जीतेरहे होंगे माधवदासजी ने गरदन फेरकर देखा तो अपने स्वामी को देखा भगवत् कृपा और अनुग्रह के प्रेम में बेसुध होगये और उसबाई का बोधकरके आगेचले किसी और गांवमें एक महाजन भगवत् भक्तरहता था उसको माधव-दासजीने बचन दियाथा कि हमतेरे घरआवेंगे उसके घरगये वहमहा-जन किसी कामको गयाथा उसकी स्त्रीआई चरणों में पड़ी एक महंत उसकी अटारीपर रसोंई करता था स्त्रीने उसमहंत से कहा कि एकहरि भक्त आगये हैं वहभी तुम्हारे साथ प्रसाद सेवन करलेवैंगे महंतनेक्रोध सहित उत्तर दिया कि यहांकिसी और की रसोंई नहीं होसक्ती लाचार उसस्त्रीने माधवदासजी से बिनय किया कि सामग्री तैयार है आपर-सोंई बनालेवैं माधवदासजी ने कहा कि और रसोंई नहीं बनासक्के जो कुछ बस्तु भोजन के योग्यहोय सो ले आवो वह दूधगरम लेआई और भोगलगा कर वहांसे चले और कहा कि अपने पतिसे कहदेना कि मा-धवदास जगन्नाथी आयेथे थोड़ीदूर गयेथे कि वह महाजन अपने घर आया और वृत्तान्त अपनी स्त्रीसे सुनकर दौड़ा जाकर अतिप्रेमसे चरण पकड़लिया और हाथजोड़कर अपने घर पधारने के वास्ते बिनयकिया माधवदासजी ने उसको बहुत करके कहा कि तेरेघर तेरीस्त्री ऐसीबड़-भागी है कि बर्णन नहीं होसक्ता अब तेरे सदगति और तेरे उद्धार में क्या संदेह है वहमहंतभी माधवदासजी का नामसुनकर महाजन के

कि जिस रावणने सारे देवता व राजाओंको बिना परिश्रम जीत लिया था उसको बेसुध मृतककी नाईं करदिया रावण चकित व क्रोधवन्तहुआ तरवारसे पंखकाटदिये यद्यपि ऐसीदशामेंभी बल व पराक्रम बहुतकिया परंतु जबकि पक्षी बिनापक्ष के मृतक के सदृश हैं वह परिश्रमकुछकाम न आया रावण दोचारकारीघाव देकर चलागया सीताजीको ढूंढ़तेहुये रघुनन्दन महाराज और लक्ष्मणजी जटायु के पास पहुंचे उसी घड़ी तक प्राण जटायु का शरीर में था रघुनन्दन महाराज के दर्शन करके सब दुःख सुख शत्रु मित्र साधु असाधु मन से दूर हुये सिवाय रूप अनूप भगवत् के भीतर बाहर कुछ न रहा पीछेरघुनन्दन महाराज से सबवृत्तान्त कहकर प्राणोंको बिदा मांगी श्रीकरुणाकर कृतज्ञ ने जटायु को अपनी गोदमें रखकर शरीर पर हस्त कमलफेरा उस समयके चरित्रमें एककबित्त तुलसी के पिताका कहाहुआ लिखताहूं ॥

कबित्त ॥

दीन मलीन अधीनहे अंग बिहंग परेउ क्षिति छिन्न दुखारी।
राघव दीनदयाल कृपाल को देखिदुखी करुणा भइ भारी॥
गीधको गोद में राखि कृपानिधि नयन सरोजन में भरिवारी।
बारहिं बार सुधारत पंख जटायु की धूर जटान सों झारी १॥

और शोक के दुःख से विकल होकर आंखन में आंसू भर कहा कि तनका छोड़ना क्या प्रयोजन अटल और निश्चय कर सक्ताहूं जटायुने कहा कि जिसका नाम करोड़ों जन्म के पातकों को दूर करके परम आनन्द को पहुंचा देता है सो पूर्णब्रह्म सच्चिदानन्द घन मुझको अपनी गोदमें लेकर मेरे शिरपर हाथ फेरताहै और प्यार करता है और मैं उस स्वरूप को कि जो शिवजी के भी ध्यानमें कबहीं बहुत कष्ट से आता है तिस को देख कर आनन्द में मग्न हूं तो इस घड़ी से सिवाय और कौन सी घड़ी अच्छी होगी कि इस अनित्य शरीर को छोड़ूंगा यह कह कर भगवत् चरणों का चिन्तवन करता हुआ तनको छोड़कर स्वरूप मुक्तिको प्राप्त हुआ भगवत् की स्तुति करके परम शोभायमान विमान पर आरूढ़ होकर परम धामको गया भगवत् ने उसके शरीर को दाहादिक क्रियाको आप किया और जिस प्रकार दशरथ महाराज

को तिलांजलि दियाथा उसीप्रकार जटायुकोभी दिया धन्यहै इसकृपालुता व दीन वत्सलताको भगवत्की कि कैसेर तुच्छकिसपदवी कोपहुंचातेहैं कि जहां मन व बुद्धिका प्रवेश नहीं॥

मामू भानजेकी कथा॥

मामू भानजे दोनों ऐसे परमभक्त हुये कि भगवत् को अपनीसेवासे प्रसन्न किया और प्राणतक भगवत् को निछावर करदिया पहिले जब भगवत् शरण हुये तो घरबार सब त्याग करके तीर्थयात्रा करते हुये फिरने लगे पंडित और ज्ञानवान थे यात्रा करते में किसी बन में देखा कि परम शोभायमान भगवत् की मूर्ति है परन्तुमन्दिरनहीं सो मन्दिर बनवाने का विचार करके द्रव्य के अन्वेषण में फिरने लगे कहीं कुछ न मिला किसी नगर में सेवड़ों के देवता की प्रतिमा पारस पाषाण की सुनी प्रसन्न हुये कि अब मन्दिर मनमाना बन जायगा परंतु शंका यह हुई कि सरावगियों के चौताले में जाना मनाहै कैसे जावें फिर यहबिचारा और निश्चय किया कि यह शरीर भगवत् शरण है भगवत्जिस बातमें प्रसन्न हो सो बात करनी चाहिये और भगवत् शरणागतोंने जो नरकादिक का भय किया तो शरणागती की दृढ़ता नहीं नितान्त सेवड़ों के मन्दिर में जाकर चेले होगये और ऐसी सेवा उस मन्दिर और सेवड़ों की करी कि सबने बुद्धि हीनता करके सब कारबार मन्दिर का उनको सौंप दिया जब देखा कि सब कारबार अपने वशमें आगया तो मूर्तिके ले जानेकी चिन्ता की परंतु राह निकालने की न मिली द्वारसंकीर्ण था कारीगरने जो मन्दिर बनायाथा उनसे युक्तहीयुक्त भेदलिया कि गुम्मज के ऊपर जो कलश है पेंच लगाकर दृढ़ किया गया है और वहपेंच खुल सक्ता है और वहीं मूर्ति के आने जानेकी राहहै रातको दोनों आपुस में मंत्रणा करकेपहिले उस कलशको उतारा फिरभानजा उस राहसे निकल कर गुम्मज पर चढ़ गया मामूने मन्दिर के भीतर बैठकर उस मूर्तिको अच्छे प्रकार दृढ़ रस्सीसे बांधा व भानजेने ऊपर खींच लिया जब मूर्ति के मिलने से मनस्थिर होगया तो मामू ने भी उसी राह से निकलने को चाहा परंतु अति हर्ष होनेके कारण से शरीर ऐसा मोटा होगया कि उस राह से न निकल सका उसीमें फँस-

गया कितनेही उपाय किये परन्तु कुछ बस न चला मामूने अपनेभानजे से कहा कि जो मेरा शरीर यहां रहा तो कुछ चिन्ता नहीं व न कोई बात दुःख की है मनोर्थ जो था सो सिद्ध होगया उचित यह है कि तुम जाकर भगवत् मन्दिर जैसी कांक्षा है बनवाओ मेरा शिरकाटकरकहीं डाल देव कि मेरे कानोंमें साधु भेष की निन्दा शब्द सेवड़ों के मुखकी पड़ने न पावै क्योंकि साधु भेष वास्तव करके भगवत् भेष है भानजे ने शोक से दुःखित होकर मामूके कहनेके अनुसार किया अर्थात् उसका शिर काट लिया और मूर्त्तिको लेकर चला यद्यपि ज्ञान व भगवत्शरणागती के दृढ़ता से कुछ शोच अपने मामूके मरजाने से नहीं लेआया परन्तु सत्संग को समझकर व परम भागवतके बिछुड़ने से ऐसा शोक समुद्र में पड़ा कि किसीभांति चित्त को चैन नहीं सो कबहीं शोक में दुःखित कबहीं मूर्त्ति के मिलने के आनन्द में मग्न होता जहां मन्दिर बनवाने का बिचार किया था तहां पहुंचा दूरसे देखा कि कोईमन्दिर के बनवाने की तैयारी में तत्पर है अपने मनमें जाना कि कोई दूसरे मनुष्य ने मन्दिर के बनवाने का कार लगाया है दुःखितहुये जब और समीप पहुंचे तो देखा कि मामू खड़ाहै और मन्दिर बनवाने के काममें तत्पर है अतिआनन्द से दौड़कर दोनों मामू भानजे मिले और मन्दिर रंगनाथ स्वामी का ऐसी शोभा व तैयारी से बनवाया कि वैसादूसरा संसार में नहीं ॥

राघवानन्दकी कथा ॥

राघवानन्दजी रामानुज स्वामी की सम्प्रदायमें परमभक्त और हरि भक्तोंको आनन्दके देनेवाले हुये जिसदेश में रहतेथे उसको काशीजी के सदृश करदिया चारो वर्ण अर्थात् ब्राह्मण क्षत्री वैश्य शूद्र और चारों आश्रम अर्थात् ब्रह्मचर्य्य गृहस्थ वानप्रस्थ संन्यस्थको भगवत् भक्तिमें दृढ़करदिया रामानन्दजीको मृत्युके मुखसे निकालकर साढ़ेसातसौ बर्ष की आयुर्बल को देदिया कि रामानन्दजीकी कथामें वृत्तान्त लिखागया है ऐसे ऐसे प्रभाव उनके बहुतहैं महिमा उनकी कौन लिखसक्ता है ॥

जगन्नाथकी कथा ॥

जगन्नाथ बेटे रामादासजी के पारीक ब्राह्मण कान्हड़ाकुल में धर्म्म

और भक्तिके मर्य्यादहुये श्रीरामानुज सम्प्रदायके अनुकूल भगवत् शरण होकर मनको लगाया और उपासनाके शास्त्र अच्छेप्रकार निजअभिप्राय उपासनाका भलीप्रकार सब समझा सार और असार को ऐसा न्यारा न्यारा करदिया कि जिस प्रकार हंस दूध और पानी को अलग अलग करदेताहै मुनीश्वरों की भांति आचार व धर्म्म का आचरण करते थे और अनन्य शरणागती व दशप्रकारकी भक्तिके करनेवाले दृढ़हुये पुरुषोत्तम अपनेगुरूके प्रतापसे दोनोंअंगमें कवच जिसको बख़्तरकहतेहैं पहिना था इसके अर्थ कईभांतिके हैं प्रथम यह कि ये महाराज पुरोहित राजा के थे और शूरता बीरतामें विख्यात सो एक जो शरीरहै उस में बख़्तर पहिना करतेथे जैसा सिपाहीलोग पहिनतेहैं और दूसरा अंग जोमन है तिसमें सहिष्णुता व क्षमा का बख़्तर धारणथा कि किसी की कठोर वाणी रूपी शस्त्र न लगै दूसरा यह कि दोनोंअंग जो दोनोंभुजा तिस पर शंख और चक्र के चिन्ह धारण कर के कलियुग के पाप जो तीर व तरवारके सदृशहैं उनसे शरीरकी रक्षा किया तीसरा यहकि प्रकट अङ्ग में भगवत् सेवाका ऐसा कवच पहिनाथा कि संसारी कार्य्य जो तीर व तरवार सेभी अति तीक्ष्णहै कदापिनहीं काम करसक्तेथे और हृदय में भगवत् चिन्तवन रूपी कवच पहिनाथा कि जिस करके दूसरी चिन्ता रूपी शस्त्रस्पर्श नहीं करसक्ताथा ॥

## लक्ष्मणभट्टकी कथा ॥

लक्ष्मणभट्टजी रामानुज सम्प्रदाय में परमभक्त शरणागती मार्ग्गके हुये भक्ति का आचरण मुनीश्वरोंके अनुसार करतेथे औरभाव व भगवत् धर्म्म और भगवत् भक्तोंकी सेवा और दशप्रकार की भक्ति में विख्यात हुये सन्तोष व क्षमा व प्रेमकी मूर्तिथे और मन कबहीं स्वप्नमें भी संसारी कार्य्यके सिद्धके अर्थ नहीं सावधान होताथा परमधर्म्म जो शरणागति है उसका प्रतिपालन करके सबलोगोंको उपदेशकिया और श्रीमद्भागवतको विचारकर सार और असारको अलग अलग करदिया भगवत् कीर्त्तनमें अद्वैत और भजन सुमिरणमें वसेहुये ॥

निष्ठा बाईसवीं ॥

जिसमें महिमा सखाभाव व वर्णन कथा पांचभक्त उपासकों की ॥

श्रीकृष्णस्वामीके चरण कमलोंकी मुकुट रेखा को दण्डवत् करके ध्रुव अवतारको दण्डवत प्रणाम करताहूं कि बिठूरमें अवतार धारण करके भगवत्भक्ति और शरणागतीके स्वरूपको जगतमें प्रगटकिया जानेरहो कि कोई २ पुराणोंमें ध्रुव अवतारके स्थान नारदजी का अवतार लिखाहै सखाभावके उपासकों का यह सिद्धांतहै कि ईश्वर और जीव दोनों परस्पर सखा अर्थात् मित्रहैं और ऐसी मित्रता व स्नेह दृढ़है कि ईश्वरको जीव बिना ईश्वरता नहो और न जीव ईश्वरबिना होसक्ताहै अर्थात् जो जीव नहो तो ईश्वरको कोई नहीं जानता और जो केवल जीवहो और ईश्वर नहो यहबात होनेकी नहीं क्योंकि बिना ईश्वर जीव नहीं होसक्ता जो कदाचित् यहबाद कोई करै कि मित्रता दोनोंकी आपुसमें बराबरके हो तब होतीहै सो कहां तोजीव कि हजारों प्रकारकी पीड़ा जन्म मरण व पाप पुण्य में फँसाहै और कहां वह ईश्वर जिसका स्वरूप मन व बुद्धि में न आयसकै और बेद जिसको नेतिनेति कहतेहैं और मायाके गुणोंसे अलग नित्य निरीह निर्बिकार अच्युत अनन्त पूर्णब्रह्म परमात्मा सच्चिदानन्द घनहै इसबिवादका उत्तर प्रगट दृष्टांतसे समझ लेनाचाहिये कि पहिले तो मित्रता के ब्योहारमें कुल व ढंग व मर्याद व बुद्धि व चतुराई व सुन्दरताई व वस्त्रकी पहिरन व आभूषणकी सजावट इत्यादि सब सामा सब तुल्य व बराबर होना योग्य होताहै तिसकेपीछे अपना अपना भाग्यहै कि एक बादशाह होजाय और दूसरा दरिद्र सो ऐसाही वृत्तांत जीव और ईश्वरकी मित्रताकाहै अर्थात् जैसा ईश्वर निर्बिकार प्रकाशवान ज्ञानानन्द स्वरूपहै वैसाही दोएक बातोंके न्यून बिशेषकरके जीव है कुछ भेदनहीं दोनोंके बीचमें मायाके स्वरूपका आचरण जंजालहुआ सो जीवतो अणु अर्थात् छोटा व अल्पज्ञथा इस कारण करके वह तो मायाको देखकर मोहित होगया और उसके जाल में फँस गया और ईश्वर कि जो अनन्त व सर्वज्ञथा वह मायासे ज्यों का त्यों अलग व परे रहा यद्यपि ईश्वरने अपने मित्रके छूटनेके हेतु बेद व शास्त्र के द्वारा उस मित्र को अपना और उसका स्वरूप बतलाया और अपने नाम

को प्रगट किया और सैकड़ों हजारों उपाय जैसे मंत्र जप व यज्ञ व दान व दया व कर्म व ज्ञान व वैराग्य व नवधा भक्ति इत्यादि की प्रवृत्ति करी परन्तु वह जीव उस मायाके मोह में ऐसा फँसा कि कुछ न समझा और अपना और अपने मित्रका स्वरूप संपूर्ण भूलगया सो जबअपने और ईश्वर और मायाके स्वरूपको जानकर छूटनेके निमित्त उपायकरै तबफिर अपनेमित्रका मिलन और परमआनन्दको प्राप्तहोय अबबड़ीशंका यह उत्पन्नहुई कि जब ईश्वर और जीवमित्रहैं और वह ईश्वर कि जिसकीमायामें यहजीव फँसाहुआहै उसकेछुटानेको चाहताहै तो फिरकौनहेतु यहजीव मायामें बँधाहै आप ईश्वर क्योंनहींछुड़ालेता सो यह शंकानईनहींहै वहीबातहै कि जो शास्त्रोंमें ईश्वरकी दयालुता व कृपालुता जीवपर वर्णनकरीहै और संसारके सृष्टिकी परम्परा के बने रहनेकेहेतु कर्मको विशेषता प्रगट करके मुक्तिका होना ज्ञानसे अर्थात् पाप पुण्य ये दोनों कर्मों के दूरहोने पर वर्णन कियाहै सो जो उत्तर इस शंका के समाधान के हेतु शास्त्रों के सिद्धान्त के अनुसार वहां निश्चय हुआहै सोई यहां समझलेना चाहिये और जो सखाभाव की रीति के उत्तर की चाहनाहोय तो यहहै कि संसारी व पारलौकिक सबकार्यों की रीति व पद्धति का जाननेवाला ईश्वर से अधिक दूसरा कोई नहीं इसीप्रकार मित्रता की रीति भी भगवत् से अच्छा दूसरा कोई नहीं जानता और मित्रता की रीतिमें दोनोंमित्र बराबर आचरणकरते हैं जो एक मित्रने शिष्टाचार किया तो उसके बदलेमें दूसरा मित्र उससे अच्छा शिष्टाचार करदेता है और विवाहादि में जो एकमित्र ने सौ रुपैया उठाया तो दूसरा मित्र भी उसके बिवाहादि में उतनाही उठाता है सो इस बराबरी के रीतिके अनुसार जो ईश्वर बिनासन्मुख भये जीव की मायाको दूरकरके मिलनेके वास्तेआवै तो रीति और मूलमित्रता की बिपरीतहोजाय जो यहकहिये कि जीवके सन्मुख होनेपर कौनप्रबन्ध था आप ईश्वरने अपनेमित्रके मिलनेके हेतु अगुवाई क्योंनकी कि मित्रतामें मित्रका अपनेघर आना अथवा आप उसके घरजाना दोनोंबात बराबरहैं सो जानेरहो कि भगवत्की ओरसे अगताई व हठ अच्छेप्रकारसेहुई और कदापि कोईरीति में चूकनहुई अर्थात् अपना और उस

मित्रका स्वरूप वर्णनकरके और बेद व शास्त्रोंको सन्देशा पहुंचानेवाले की भांति भेजकर मिलनेके वास्ते सन्देशाभेजा और अपना नाम और लक्षण प्रगटकिया तिसकेपीछे मिलनेका उपाय बतलाया और अबतक सर्वकाल सबजगह मिलनेके वास्ते सन्मुख व प्राप्तहै तो ईश्वरकी ओर से कौनचूकहै सबचूक इसजीवकीहै कि कदापि उससे मिलना नहीं चाहता व न सन्मुखहोता है यहां जो कोई सन्देहकरै कि बाततो मायासे छुड़ानेकी पड़ीहै तुममिलनेकी बातलिखतेहौ प्रश्न और उत्तर और सो सन्देह कुछनहींहै मायासे छूटनेका तात्पर्य्य ईश्वर से मिलनेकाहै और ईश्वरसे मिलनेका अभिप्राय मायासे छूटनेकाहै बातएकहीहै केवलबात के कहनेका हेरफेरहै॥ अबयह निश्चय कैसेहोय कि जीव और ईश्वर पुराने मित्रहैं सो बेदश्रुतीमें स्पष्ट यहीबातलिखीहै और श्रीमद्भागवतके चौथे स्कंद पुरंजनकी कथामें विस्तारसे निर्णय करके लिखीहै कि जीव और ईश्वर दोनों आपुसमें मित्रहैं इसकेसिवाय जहां नवधाभक्तिका बेद और शास्त्रोंने बर्णनकियाहै तो वहां सखाभाव की भी भक्तिलिखी है तो जो जीव और ईश्वरआपुसमें मित्रनहींहोते तो सखाभावकी भक्ति और उस की रीतिबेद और शास्त्रमें क्यों लिखीजाती और सखाभावके आराधन की रीति दूसरी निष्ठाओंकी रीतिके अनुसार है केवल इतनाभेद है कि दूसरी निष्ठाओंमें स्वामी इत्यादि जानिके सेवापूजा करते हैं और इस निष्ठामें मित्र व बराबर समझकर सेवाहोतीहै और भगवत्‌ने चौथेस्कंद पुरंजन उपाख्यानमें कहाहै कि दूसरीभक्ति तो गुरूके उपदेशसे मिलती है और सखाभाव व आत्मनिवेदनको मैं आप उपदेश व शिक्षाकरताहूं इसभांतिसे सखाभावमें जिसघड़ीभक्तका मनलीनहोताहै उसघड़ी आप भगवत् उसके हृदयमें प्रवेश व प्रकाशकरताहै यहरस जिसकिसीने पान किया तुरन्त मतवारा व बेसुधहोगया सब सखाभाव वालों के मनकी लाभ भगवत् चरित्रोंमें अपनेमनके रुचिके अनुसारहै जैसेकि बदरिकाश्रममें नर नारायण सखाहैं उनकी प्रीतितप और ज्ञानके चरित्रोंमें है॥ अर्जुन और श्री कृष्णमहाराज की प्रीति महाराजों के सदृश और ब्रज गोपकुमारोंकी खेल और हँसी गोपकुमारोंके सदृश और अयोध्याकेराजकुमारोंकी प्रीति भगवत् चरित्रोंमें महाराज कुमारोंके हँसीखेलके सदृश

हुई और इसीप्रकार सबकेभाव अलगअलगहैं जिसओर जिसकिसीको चाहहै उसीभांतिकी तैयारीसे सेवा औरभगवत् आराधन व किया करताहै व आराधन से व पूजा जो नव अथवा सातबेरनित्य न होसके तो तीनबेरसे कम न हो स्तोत्र पाठ और नाम व मंत्रजप अलगरहा व हर घड़ी मनसे ध्यान उसओर लगारहना नित्यनेमकी सेवापूजा से अलग बात है कि सब सेवापूजा व उपासना उसीके हेतुहै यहउचित व परमसिद्धान्तहै इसकालमें उपासना इस सखाभावकी माधुर्य व श्रृङ्गारके विचार से विशेष करके प्रवृत्तहै केराम उपासकहों अथवा कृष्ण उपासक और सिद्धान्त बिचारसे भी जितनीप्रीतिकी दृढ़ता व वृद्धि माधुर्यभावमें शीघ्र होतीहै और दूसरेकिसी भावमें इतनी शीघ्र नहींहोती है थोड़ेदिन बीते होंगे कि अयोध्याजी में रामसखे महाराज और उनके चेले प्रेमसखेजी सखाभावकी ध्वजा औरभक्तिके देशके राजाहुये रामसखेजी का एक ग्रन्थ इसभावकाहै उसमें माधुर्यको मुख्यकरके रक्खाहै और ब्रजमें जोनिर्णय इस बातकी करी गई तो वहां विशेष करके प्राधान्यता माधुर्यकीसर्वावस्था में उचित व योग्य ठहरी कि ब्रजमें चरित्र भगवत् के सबश्रृङ्गार और माधुर्य के स्वरूपहीहैं अनन्य भाव भगवत्‌में और यहबात कि उपासक को भूलकर भी अपनेउद्धार व मुक्तिके वास्ते दूसरे देवता का चिन्तवन न होवे जैसे अनन्यतासब निष्ठाओंमें सिद्धांतहै इसीप्रकार इस निष्ठामें ज्यों की त्यों है महिमा इस निष्ठा और उपासकोंकी वर्णन नहीं होसक्ती क्योंकि इस निष्ठा और भगवत् व इसनिष्ठाके उपासकों में बार बराबर भी भेद नहीं सब एक हैं॥ भगवत् उपासक लोगों ने इस सखा निष्ठा को पांचों रसोंमें एकरस वर्णन किया सो इस रीतिके अनुसार भगवत् श्रीकृष्ण अथवा श्रीराम के विष्णु चतुराई में व चोज व कटाक्ष लेके बोलने व शीघ्र समझने व हाव भाव व झटिति उत्तर देने में प्रवीण व प्रगल्भ व नवयौवन परम शोभायमान कि जिसकेमुख के सन्मुख सब शोभा व सुन्दरता धूल हैं वस्त्र व आभूषण जैसा जहां चाहिये सब अंगन में पहिने हुये विषयालंबन हैं अर्जुन व सुदामा व श्रीदामा आदि ब्रजग्वाल व दूसरे भक्त सखा भाव के आश्रयालंबन हैं व सामग्री श्रृङ्गार व माधुर्य व हंसी ठट्ठा व आपुसमें खेलना एक साथ

भोजन करना एक संग शयन करना एक साथ बैठना एक साथ रहना एकही साथ उपवन पुष्प बाटिका आदि में बिहार को जाना आपुसमें शृङ्गार व छविकी सजावट करना ऐसे ऐसे हजारों भाव सामग्री प्रथम व द्वितीय अर्थात् बिभाव अनुभाव की सामा है व सामा तीसरीअर्थात् आठों सात्विक सब इस रसमें अपनी प्रवृत्ति करतेहैं और यहसख्य रस शृङ्गार से मिश्रित हैं इस हेतु तेतीसों प्रकार के व्यभिचारी अर्थात् सामा चौथी इस रस में बर्त्तमान होते हैं स्थाई भाव इस रस का वह है कि उस परम मनोहर मित्रके स्नेहमें इतनी दृढ़ता व पक्कता होय कि कदापि तनक स्वप्न व ध्यानमें मनकी लगन दूसरी ओर न जाय और अचल चित्तकी वृत्ति उस मित्र मनोहर के प्रेममें मग्नरहै ॥ हे श्रीकृष्ण हे दीनबत्सल हे प्रणतारत भंजन महाराज मैंने सुना है कि आपके न्याव व रक्षासे कोईबली किसीदुर्बल को सताने नहींसक्ता और दीन व दुखी न्याय पावते हैं सो कृपासिंधु महाराज मेरे वास्ते न जाने वह न्याव व कृपा कहांगई कि यह महामोह दिनराति भांति भांति के उपद्रव करता है व अनेक जन्मोंसे दुखी व दीन कर रक्खाहै सो आपके कृपा व न्याय में कुछ संदेह नहीं परन्तु मेरी अभाग्य दशा है कि उस पापीके पंजेसे छूटने नहीं पावता अब आपके श्री द्वार पर दीन होकर पुकारता हूं कि एक बेर किसी प्रकार उसके उपद्रव व उपाधिसे छुड़ाकर मेरे मनको अपने रूपअनूप के चिन्तवनमें लगादी-जिये कि जो सब वेदऔर शास्त्रोंका सार और एकान्त निज भक्तों का जीवन व आधार है ॥

कवित्त ॥

कर कंजन मंजु बनी पहुंची धनुहीं शरपंकज पानिलिये।
लरिका संग डोलत खेलत हैं सरयू तट चौहट हार हिये।
तुलसी असबालकसों नहिंनेह कहाजपयोग समाधिकिये।
नरसोखर शूकर श्वान समान कहो जगमें फलकौनजिये।

तिलक ॥

बिना धागेके माला पहिरे हुये अभिप्राय यह कि वहसखी जिसके यहां रातको रहे सो जो माला पहिने थी उसका साट छाती परशोभा-यमान है ॥ हंसके गतिकी तात्पर्य यह है कि रातके जगनेसे मतवारी

चालहै ॥ अधरन पद बहु वचन अर्थात् दोनों होठ कई बेरके पानखाने और सखीके लाल होठोंकी लालीभी लगजानेसे अत्यन्त लाल हो रहे हैं अथवा अधरके आगे जो नकार है सो लालीको नहीं कहताहै अर्थात् यह कि सखीने अधरामृत पान कियाहै इस कारण से होठों की लाली जाती रही और शोभा व छवि चढ़के हैं हेतु यह कि बहुत अच्छीभांति शृङ्गार करके ठटि करगयेथे ॥ तिलकपदके आगे नकार सोएकअर्थतो बहुबचन सूचित करता है अर्थात् सखीके ॥

मूल—बिनगुनमालवारे चलनमरालवारे अधरनलालवारेशोभामदभारे हैं।
तिलकन भालवारे जलजतमालवारेमूरतिविशालवारेदृगअनियारेहैं।
पीतपट वारेलटवारेनटवारे जमुनाकारेलटवारेतूतोमोहनीमनहारेहैं।
चोर पर वारे चितचोरपरवारे सुनमोर परवारे तेरी मोरपर वारेहैं।

भालके तिलकके चिन्हहोनेसे बहुत से तिलक होगयेहैं दूसरा अर्थ नकारका नहीं रहने तिलकके है अर्थात् मिलने व आलिंगन गाढ़करने से भालपर तिलक न रहा दलमलगया जलज जो कमल व तमाल जो वृक्ष सुन्दर होताहै तैसे सुकुमार व श्याम व शोभायमान अथवा कमल दिनमें शोभित होताहै परन्तु तुमने यह आश्चर्यकिया कि तमाल अर्थात् सघन अंधेरीमें कमल की भांति आपप्रफुल्लित हुये और दूसरे को प्रफुल्लितकिया मूरति बिशालवाले कहनेका यहहेतुहै कि तुमऐसेही कोमल अंग और छोटेसे स्वरूपवाले नहीं युवालोगों का काम करतेहो और अनियारे आंखोंसे यहअभिप्रायहै कि रातकी उनींदीहैं तिसकरके हृदय में चुभतेहैं अथवा काजरकी तीक्ष्णरेखा से बरबश कलेजेको बेधतीहैं ॥ पीताम्बरवाला कहनेसे छवि सँवार करजानेकाहै और लटवाला कहनेसे हेतु यहहै कि केश कहां गुन्दवाये और नटवाला कहनेसे अभिप्राय स्फूर्ति व चपलता के जतानेका है और यमुना किनारे वाला कहने से तात्पर्य व कटाक्ष यह है कि रात को वनके कुंज में रहे और मन का मोहलेनेवाला कहनेका यह हेतु है कि वह ऐसीदगा देनेवाली सखी है कि तुमकोभी मोहित करलिया ॥ चोर अर्थात् माखन चोरीका स्वभाव तो पहिलहीसे था परन्तु अब चित्तके चुरानेका भी स्वभाव वैसाहीहुआ सुनते मोरपङ्क के मुकुटवारे तेरीमोर अर्थात् त्रिभङ्गी लचकन पर मैं ब-

लिहारी होगई अर्थात् तेरामन दूसरीओर लगै तो लगै परन्तु हमको सिवायतेरे दूसरा प्राण अधार नहीं ॥ यद्यपि यहकवित्त धीराखण्डिता काहै परन्तु इसकेसब पद प्रेम और रस और ब्रजराज महाराजके ध्यान और शोभा और माधुर्य्य को प्रकाशित करते हैं इसहेतु इसका लिखना उचित जानकर लिखा ॥

॥ अर्ज्जुन की कथा ॥

अर्ज्जुन महाराज के सखाभावका बर्णन कौन से होसक्ता है जिन के भावना और भक्तिकेबश होकर वह पूर्णब्रह्म सच्चिदानन्दघन जो मन व बुद्धिमें नहींआयसक्ता सो रथवान उनकाहुआ यद्यपि अर्ज्जुन महाराज फुफेरेभाई श्रीकृष्णस्वामी के थे परन्तु सखाभाव मुख्यथा बैठना उठना व खाना पीना व लीला विहार व हँसना बोलना मिलना मित्रवत् था युधिष्ठिर व भीमसेन आदिके सदृश भाईचारेकी रीति न थी जो जो भगवत्‌ने कृपा सहायताकी बिस्तार करके सो कथा महाभारत में लिखी है उनकावर्णन इसकथामें प्रयोजन नहींसमझा क्योंकि मित्रता में जिस किसीसे जो कुछ भलाई आपुसमें होय सब योग्यहै एकवृत्तान्त निष्कपटता का लिखा जाता है अर्ज्जुन महाराज जब सुभद्रा जी की शोभा व सुन्दरताको देखकर हज़ार जीव से आशक्त होगये तब सच्ची मिताई के विचार से प्रसन्नता व उदासी का कुछ शोच न किया अपनी प्रीति व बिकलताका वृत्तांत सत्य सत्य श्रीकृष्ण स्वामीसे कहदिया व श्री महाराजकी सुभद्राजी उनकी यद्यपि बहिनथी परन्तु रुचिर खाना व मनोर्थ पूर्णकरना अपनेमित्र परमप्रेमीका इतना चित्तमेंबसा कि जगत्के उपहास्य व निन्दापर कुछ दृष्टि न करके यह गुप्त मंत्र अर्ज्जुनजीको दिया कि जो विवाह करदेनेवास्ते वसुदेव जी व बलदेवजी से कहताहूं तो न जानैं अङ्गीकारकरैं कि न करैं सो तुम संन्यासी का बेष धारण करके द्वारकामेंजाय बलसे अपने लेआवो पीछे बसुदेव जी व बलदेव जी को समझाकर प्रसन्न करलिया जायगा सो अर्ज्जुन ने वैसाही किया और जब बलदेवजीने अर्ज्जुनके मारडालने की तैयारीको किया तो आप श्री कृष्ण महाराजने समझाकर उनकाक्रोध शान्त किया ॥ एकबेर अर्ज्जुन महाराज सुभद्राजीसे आनन्द व बिलासमें रत रहे श्रीकृष्ण स्वामी ने

उनको बैठककी जगह नहींदेखा तो विकलहोकर लज्जाछोड़के सुभद्रा जीके महलमें चलेगये मित्रता की हँसी ठट्ठे में लीन हुये और अतिशय करके स्नेह को दृढ़किया ॥ भगवत्की कृपालुता व दीन बत्सलता पर विचारकरना चाहिये कि आपमित्र व शत्रु व सुखदुःख पुण्यपाप इत्यादि मायाके प्रपञ्चसेजहांतक भीतर बाहरको आंखें पहुँचें न्यारा व निर्लेप है सो ऐसा होकर जो ऐसे चरित्र किये तो भक्तों को बोध और दूसरे लोगोंको भक्तिके हेतु शिक्षा देताहै कि जो कोई जिसभावसे मेराभजन करताहै मैं उसीभाव से प्रकट होकर भक्तकी भावना पूर्ण करताहूं कि गीताजीमें इस बातका प्रण दृढ़ कियाहै ॥

सुदामा की कथा ॥

कथा सुदामाजी की भागवत् व बिष्णुपुराणमें विस्तार करके लिखी है और भाषामें कवि लोगोंने सुदामा चरित्र कईएक बनाये हैं इस हेतु थोड़ेमें लिखताहूं सान्दीपन गुरूकेपास जब श्रीकृष्ण स्वामीने वेद और दूसरी विद्या सबपढ़ी उस समय की मिताई सुदामाजीसे थी जब पढ़ चुके तब बिश्लेपहुआ सुदामाजी दरिद्रीऐसेथे कि न घरमेंकुछ अन्नदाना न तनपर वस्त्रथा एकदिन उनकी स्त्री सुशीलाने कहा कि बड़े आश्चर्य्य की बातहै कि जिसका मीत लक्ष्मीपति श्रीकृष्ण महाराज हो सो ऐसा दीन व दरिद्रीहोवे सो अबतुम उनकेपास जाव सुदामाजीने बहुत संदेह व नाहीं नाहीं किया परन्तु सुशीलाने ऐसे उत्तरदिये कि हरिके जानेका निश्चय किया सुशीला थोड़े से चावल साठीके कहींसे मांगिलाई और सुदामाजी को देके कहा कि भगवन् की भेंटकरना सुदामा जी भगवत् दर्शनको प्रेममें भरेहुये चले रातको किसी गावँ में टिके वहां भगवत् को अपने मित्रसे मिलनेका प्रेम उमँगा और रातोंरात सुदामा जी को द्वारकाके समीप बुलालिया प्रभातको सुदामाजी जब थोड़ीदूर चले तो एक नगर दिखाई पड़ा और जो नामपूछा तो द्वारका सुनकर हर्षित हुये स्नान पूजा करके पूछते पूछते श्रीकृष्ण महाराजकी राजधानीपर आये द्वारपालोंने दण्डवत् करके श्रीकृष्ण स्वामीको निवेदनकिया कि एक ब्राह्मण छोटी धोती फटी चादर पहिने नंगेपांव दरिद्री सा आप का स्थानपूछताहै और सुदामानामहै सुनतेही उस नामके बेसुधिदौड़े

पहिले चरण पकड़ छातीसे लगालिया और बहुत दिनपर जो दोनों मित्र मिलेथे इस हेतु बड़ीदेरतक ऐसे मिलेरहे कि मानों एकतनहोगये पीछे भगवत् हाथमें हाथ लेकर रंग महलमें लाये और दिव्य पलँग पर बैठालकर कुशलप्रश्नादिक पूछनेलगे इतनेमें रुक्मिणीजी पूजाकी सामाले आईं और आप भगवत् और रुक्मिणी जी चरण धोने लगे उस समयका एक कवित्त नरोत्तम कविका कहा लिखताहूं॥

कवित्त छन्द सवैया अर्थ सलिल हैं॥

ऐसे बेहाल बेवायन सों भये कंटक जाल गुंथे पग जोये।
हाय सखा दुख पाये महा तुम आये इतै न किते दिन खोये।
देखि सुदामा की दीन दशा करुणा करिकै करुणामय रोये।
पानी परात को हाथ छुयो नहिं नैनन के जलसों पग धोये।

पायँधोये पीछे भगवत्ने अपने पीताम्बरसों पोंछकर जैसीपूजाकीवि-धिहै पूजाकिया तबपूछा कि हमारी भाभीने कुछ हमारे वास्ते भी दिया है और तुम्हारास्वभाव और भांतिकाहै ऐसा न हो कि तुमहीं पचाय जाव और हम देखतेही रहैं सुदामाजी जो साठी के चावल कुक्षमें थे छिपाने लगे भगवत्ने जाना कि कुछ सौगात बगल में है इधरतो भगवत् उस-के लेनेके दावँघात में हुए और उधर सुदामाजी लज्जाके हेतु छिपाने के बिचारमेंइतनेमें कपड़ाबहुतजीर्णथा फटगया और चावलधरतीमेंगिरगये भगवत्ने उनमेंसे एकमूठी लेकर तुरन्त और जल्दीसे मुहमें डाल लिया औरदूसरी मूठी के वास्ते भी वैसीही चतुराई थी कि रुक्मिणीजी ने हाथ पकड़लिया सो कोई २ भक्त व तिलककार लोगोंनेहाथ पकड़ लेनेकाहेतु यह लिखाहै कि एकमूठी चावलसे तो दोनों लोककी संपति सुदामा को देदी दूसरी मूठीमें कौनवस्तु देवेंगे और किसीने यह लिखा कि रुक्मिणी जी को भयहुआ कि मैं लक्ष्मीका स्वरूप हूं ऐसा न हो कि भगवत् दूस-री मूठीके बदलेमें हमको देदेवैं और किसीका यहकहाहै कि रुक्मिणी-जीको भगवत्के सुकुमारता व स्वल्प आहार व कोमल व मधुर पदार्थोंके भोजनका स्वभावशोचकर यह चिन्ताहुई कि कच्चे चावलोंके भोजनसेकुछ अवगुण न करैं परन्तु निजअभिप्राय रुक्मिणीजीका हाथ पकड़ लेनेसे यहहै कि महाराज यहसौगात तुम्हारे मित्रके घरकीहै ऐसा मीठापदार्थ

अकेले आपहीआप खायलेना उचितनहीं इसमेंहमारा भी भागहै और जो यह कहोगे कि हमारेमित्रकी लाईहुई सौगातमें तेरा क्या बखरा है तो आपके मित्रभूखेबंगाली व उपासमस्त होतेहैं उनको किसी सौगात के जुहावने की क्या सामर्थ्य है यह सौगात मेरी जिठानीके व्यवसाय से तुमको जुरी है निश्चय करके भागीहूं इसचरित्रके होने पीछे सेवक लोगोंने जेवनार के तैयार होनेका संदेशनिवेदन किया दोनों मित्रोंने एक संग भोजन किया इसी प्रकार सातदिन सुखआनन्दमें बीते पीछे सुदामाजीनेबहुत कहा तब विदाहुए भगवत् दूरतक पहुंचाने के हेतुगये और विदाके समय सुदामाकोकुछ न दिया सुदामाजी अपनेमनमें कहने लगे कि आखिरतो ग्वालियों के घरपलेहो क्याहुआ कि अब राज्य व बड़ा ऐश्वर्य्य मिला जो हमको कुछ देते तो क्या खज़ानेका टोटाथा या कि कम होजाताथा और बहुत अच्छा हुआ कि कुछ न दिया अब उसस्त्रीसे कि जिसने बलात्कार करके भेजाथा कहूंगा कि धनको अच्छी प्रकार से यत्न करके धर कि बहुतखज़ाना मिलाहै फेर मनमें कहने लगे कि जानैंभगवत्ने इसविचारसे कुछ न दिया कि धन के पावनेसे भगवत्भजनमें बाधा न पड़ जावै ऐसेही ऐसे शोचते विचारते अपनेगांवके समीप पहुंचेदेखा कि द्वारका से भी सहस्र गुण अच्छीसोने व मणि गणोंकी महलात खड़ी हैं ऐसेकि कभीदेखीथी न सुनीथी लोगोंसे पूछा कि किसकानगरहै और क्यानामहै उत्तर दिया कि आपहीकानगरहै और सुदामापुरनाम है यही कहते सुनतेथे कि तबतक दासदासी दौड़े हाथोंहाथ सुदामाजीको महलोंमें लगये सुशीला आकर चरणोंमें पड़ी और सुदामाजी इस भगवत् कृपाको देखकर जो वचन भगवत्को व्यंगवितर्क कहेथे उसका शोच व पश्चात्ताप करनेलगे ऐश्वर्य के सुखमें कनहीं भजन और आराधन भूले वरु अधिक करके तत्परहुए भगवत् की ईश्वरता कि अच्युत अनन्त व सच्चिदानन्दघनपरमात्मा पूर्ण ब्रह्महैं विचारकरके फिर इस दयालुता व कृपालुता व भक्त बत्सलता और मित्र भावके निबाहने की भाव पढ़ सुनकरजो निर्भर आनन्द में मग्ननहीं होते उसने व्यर्थ जन्म लेकर अपने माताके यौवनका नाशकिया और जिसके आंखोंसे प्रेमका जल नहीं उमँगता तो वे आंखोंसे अंधीअच्छी ॥

वृजके ग्वालबालों की कथा॥

श्रीनन्दनन्दन महाराज के असंख्य ग्वालबाल सखा हैं उनमें--श्रीदामा, मधु, मंगल, सुबल, सुबाहु, भोज, अर्जुन, मंडल, ये आठ सखा परममित्र और हरघड़ी पास रहनेवाले व दूसरे सबसखाओं के नायक हैं जिसप्रकार श्रीराधिकाजीके साथ--ललिता, बिशाखा, चित्रा, चंपकलताआदि आठ सखीहैं सिवाय असंख्य सखाओं के--रक्तकपत्रकपत्री, मधुकण्ठ, मधुवर्त्त, रसाल, बिशाल, प्रेमकंद, मकरंद, आनंद, चन्द्रहास्य, पयद, बकुल, रसदान, शारदाबद्धि, इतनेसखा यद्यपि सखाभाव रखते हैं परंतु सेवकाई व आज्ञा पालनेमें भी क्या गृहमें क्या बनमें हरघड़ी तत्पर व हाजिर रहतेहैं सखाभाव वालोंके जितनाभाव अलख अलख हैं उनसबमें मुख्यता ब्रजके ग्वालबाल सखाओंकोहै किसहेतु कि उनको उसपदवी से न्यून व अधिक नहींहोती भगवत् के नित्य बिहार में प्राप्तरहतेहैं और सबगोलोक निवासी हैं जबभगवत् का अवतार होता है तब वहभी साथआते हैं जोकोई भगवत्की महिमा अथवा भगवत् चरित्रोंको लिखसकै तो उनकीमहिमाभी लिखसकेगा नहींतो जैसेमहिमा भगवत्की अपारहै तैसेही उनकीहै और उनकेचरित्र और परमपवित्र कथा का यह माहात्म्यहै कि जो कोई धोखेसे भी उनकी खेल व लीला व हँसी ठट्ठा अशक्तता बालचरित्रों को सुनता है अथवा गान करताहै तो भगवत् बलात्कारसे अपनी भक्ति उसकोदेकर उसके आधीन होजातेहैं सखा भाव के चरित्र इतने अगणित व अपारहैं कि शेष व शारदा भी वर्णन नहींकरसक्ते सो एक दो चरित्र सूक्ष्म करके इसग्रन्थ के पवित्र होनेकेहेतु लिखताहूं जब बनमें गऊचराने को जायाकरतेथे तो दो यूथ होकर खेलतेथे एकदिन बलदेवजी का यूथ तो जीतगया और लालजी का यूथहारा तब हारेहुये सखाओं ने एकएक सखा जीतेहुये को अपनी चड्ढी चढ़ाया श्रीदामाजीके बखरमें नन्दनंदनजी आये व जहां पहुंचाने की प्रबन्धथी सो जगह दूरथी थोड़ीदूर चलकर सुकुमारता व सुंदरता के कारण से नंदनंदन महाराज को पसीना आयगया और थकगये तो पहिले श्रीदामा की बहुत खुशामद व लल्लोपत्तोकरी कि आधीदूरतक ले जाऊंगा जब न माना तो धमकाया डरपाया कि अच्छा कलहको मैं

कड अच्छीप्रकार शिष्टाचारी करूंगा जब उसपर भी श्रीदामाजीने कुछ नमाना तो मचलाई करनेलगे परन्तु श्रीदामाजी ऐसे उस्ताद मिले कि एकडग भी माफ न किया जहांतक का प्रबन्ध था वहांहीतक ले गये जब श्रीनन्दनंदन महाराज कंस के बुलानेपर मथुराजीमें गये तो मुष्टिक व चाणूरआदि मल्लोंको और कुवलयापीड़ मतवारे हाथीको बिनापरिश्रम एकक्षणमें मारडाला और उसी अखाड़े में जब ब्रजग्वालवालों के साथ कुस्ती होनेलगी तो कभी नंदनंदन महाराज उनको धरतीपर गिरायदेते थे और कभी ग्वालवाल आपको ऐसे पटकतेथे कि शीघ्र उठनेकी सामर्थ्य नहींरहतीथी धन्यहै यह भक्तवत्सलता और प्रीति की पूर्णता जब सूर्य ग्रहणमें कुरुक्षेत्रपर द्वारकासे भगवंत् आये तो सब ब्रजबासी भी आये थे बहुतदिन पर आपसमें मिलापहुआ और लोग तो अपने अपनेस्नेह व भाव के अनुसार मिले और भगवंत् सखा उस अपनेरंग में रँगेहुये अपने दावँ और पेंचकेलनेको तैयारहुये और वहरंग भगवत् गुणानन्त निर्विकारको भी ऐसाचढ़ा और प्रेमकीनदी में ऐसा मग्नकरदिया कि प्रेमका जल आंखोंसे बहकर चरणोंतक पहुंचा॥

गोविन्दस्वामी की कथा॥

गोविन्दस्वामी महाराजके सखाभाव का चरित्र भगवत् भक्तोंको तो परम आनंद का देनेवाला है और जो कोई भक्तनहीं उनको भक्ति का देनेवालाहै गोविंदस्वामी उस भावकी आराधनासे थोड़ही दिनमें उस पदवी को पहुंचेकि गोवर्द्धननाथजी के साथ सदा खेल व क्रीड़ामें प्राप्त रहकर अपने परम मित्र के रूप अनूप में मग्नरहते थे एकदिन गुल्ली डण्डा खेल रहेथे जब दांव गोविंदस्वामी का आया तो नटनागर महाराज भागकर मंदिरमें आ घुसे गोविंदस्वामी पीछे दौड़आये और गुल्ली भगवत् मूर्तिपर मारी उधरसे भगवतके हिमाती अर्थात् पुजारी लोग मंदिरके दौड़े और अत्यंत ढिठाई गोविंदस्वामीकी समझकर धक्केदेकर मंदिरसे निकालदिया व भगवत्से बिलुबजाना गोविंदस्वामी तड़ाग किनारे राहपर आकर बैठरहे व गालियां देकर कहनेलगे कि अब हिमायतमें जाबैठा भला कभीतो निकलैगा ऐसी शिष्टाचारी करूंगा जानैगा नंदकिशोर महाराजको चिंताहुई कि अबयह बैरनमेरतड़ाग

में है और मुझसे बिन बनविहार और खेलके रहानहींजाता जबबाहर जाऊंगा न जानें क्या करैगा सो इस शोचमें कुछ न खाया और गोसाईं विट्ठलनाथजी जो परम भक्तथे उनसे कहा कि गोविंदस्वामी के डरसे हमसे कुछ भोजन नहीं कियाजाता जो हमको कुछ भोजन करानाहोय तो गोविंदस्वामी को प्रसन्नकरो यद्यपिदांव गोविंदस्वामीका था परंतु सुधि भूलिकै मैं मंदिरमें चलाआया अब वह मुझको वृथा गाली देताहै और जब बाहर जाऊंगा न जानैं क्या करैगा सो जब उसका क्रोध शांत होगा तब मुझको कुछ खानापीना सुहायगा विट्ठलनाथ जी दौड़ेगये विनय प्रार्थना करके बलसे गोविंदस्वामी को मनाकरलाये औरमंदिर में भगवत्‌के पास भेजदिया वहां जब दोनोंका आपुसमें बनाव होगया और दोनों यार गलेलगकर मिले तबनंदलाल महाराजने भोगलगाया एकबेर गोविंदस्वामी बाह्य शंकाको बनमेंगये थे जबबैठे तब आपलाल जी महाराज जाकर दूर खड़े होकर आकके फल मारने लगे और इसी प्रकारकी दूसरी कुछ चपलाईकोकिया गोविंदस्वामीने उसीदशा में उठकर ऐसे आक के फलमारे कि ब्रजमोहन महाराज ने घबराकर भागनेको चाहा संयोगवश गोविंदस्वामी की माता उनको ढूढ़ती आय गई तब गोविंदस्वामी धोती बांधकर घरगये और झगड़ा छूटगया एकबेर भगवत् मन्दिर को भोग के निमित्त थालजाता था व गोविंद-स्वामी जो कि राहमेंप्रसादकी आशा करके बैठरहे थे पुजारीसे माँगा कि पहिले हमकोदेव तिसके पीछे नन्दनंदन के वास्ते थाल लेजाना पुजारी ने न माना गोविंदस्वामी उसके हाथसे थाल छीनकर सब सा-मग्रीथालकी खायगये और चलखड़ेहुये पुजारी रिसकरताहुआ गोसाईं जीके पास आया और कहा कि मैं पूजा सेवा से बाज आया गोविंद स्वामीभोगका थाल लूटलेगया गोविंदस्वामीको बुलाकरपूछा कि यह क्यों ढिठाई है गोविंद स्वामी ने उत्तर दिया कि तुम अपने लाला को अच्छे अच्छे भोजन कराकर फिरने व खेलने व लड़ने को तैयार कर देतेहो और पहिले ठटिवट कर बनको चलाजाताहै मुझको जो भोजन पीछेमिलता है तो उसको ढूंढताहुआ सारेबनमें श्रमित भ्रमता फिरताहूं तोमैं उससेपहिले क्योंनतैयार होरहूं गोसाईं जीने हँसकर प्रताप औ

भक्ति और सखाभाव गोविंदस्वामीका पुजारीसे वर्णनकिया और आगे परको ढिठादिया कि उनके प्रसन्नता से भगवत् की प्रसन्नता जानगये गोविंदस्वामी के पद बनाये हुए भगवत् में ऐसे शीघ्र मनको लगादेते हैं कि मानों मूलमंत्र हैं और मालूम रहै कि कीर्त्तन निष्ठामें नंददास जीकीकथामें जो अष्ट छापके नाम लिखे हैं तो उसमें दो नामकी भूल है व तुलसी शब्दार्थ प्रकाशग्रंथ गोपालसिंह का बनाया है उसमें अष्ट छाप के नाम ठीक ठीक लिखे हैं सो यह हैं ॥ सूरदास ॥ कृष्णदास परमानंद ॥ कुंभनदास ॥ ये चारों भक्त वल्लभाचार्य्य के चेलेथे ॥ चतुर्भुज दास ॥ छीतस्वामी ॥ नंददास ॥ गोविंदस्वामी ॥ ये चारों भक्त वल्लभा-चार्यके पुत्र बिट्ठल नाथजी तिनके चेलेथे अर्थात् ये आठों भक्तवल्लभकुल के प्रभावसे भगवत् पदको प्राप्तहुए और उनके ग्रंथ गोकुल व वल्लभा-चार्य जीकी संप्रदायमें मिलतेहैं सो ये गोविंदस्वामी भी अष्टछापमें हैं ॥

गंगग्वालकीकथा ॥

गंगग्वाल व्रजनाथजी के चेले सखाभाव के परम भक्त और किसी सखाका अवतार हुए जिन्होंने व्रजके चरित्रऔर सबसखी और भगवत् सखाओं का वर्णन विस्तार करके किया नंदनंदनमहाराजके साथ खेल का जो परम आनंद उसके रसमें हरघड़ी मग्नरहतेथे व्रजकी भूमिप्राण से भी प्यारीथी और भगवत् चरित्रोंमेंअत्यन्त प्रीति रखतेथे और भगवत् कीर्त्तन अर्थात् गांधर्व विद्या जो गान विद्या है तिसमें हुए कि उस समय में उनके ऐसागानेवाला दूसरा कोई न था एक बेर बादशाह श्री वृन्दावन आया और उनके गानेकी बड़ाई सुनकर बुलाया बलसे आये बल्लभाचार्य भी उसघड़ी साथमें थे दोपहरका समयथा तिससे सारंग गाया कि बादशाह और जो कोई वहांथा सब मोहित होगये और सब भगवत् के प्रेममें मग्न बादशाह यह प्रताप देखकर हाथ जोड़कर खड़ा हुआ और अत्यन्त आधीनताई से यह बिनती किया कि मेरे साथ चलो उत्तरदिया कि व्रजभूमिको छोड़कर नहीं जा सक्ता जबबहुत कहा सुनी दोनों ओरसेहुई तो बादशाह कैदकरके दिल्लीमें ले आया व नजरबंद में रक्खा राजा हरिदास जाति तोंवर राजपूतने यह वृत्तान्त सुना सिपा-रस करके छुड़ादिया तुरंत व्रजमें आये और अपने परम मित्रको देख-

करपरम आनंदको प्राप्तहुये ग्वालसंज्ञा सखाभाव करके विख्यात था॥

## निष्ठातेईसवीं॥

जिसमें महिमा शृंगार व माधुर्य्य की व कथा आठ भक्तों की है॥

श्रीकृष्ण स्वामी के चरणकमलों की त्रिकोण रेखाको और श्रीकृष्ण अवतारको दण्डवत् करताहूं कि वह अवतार गोकुल में धारण करके ऐसे चरित्र पवित्रजगत् में विख्यात व प्रवर्त्तमानकिये कि जिनके प्रभाव से ब्रह्मानंद व परमपदकी प्राप्ति महापापी व अपराधियों को भी अति सुलभ होगई शृङ्गार रसको उज्वल और शुक्ररस भी कहते हैं यह वह रसहै कि ज्ञान और वैराग्य और भक्ति सब जिसके सेवक व दासहैं दूसरे धर्मोंकी तो क्या गिनतीहै इस शृङ्गार रसको वह गुनहै कि एक क्षणमें निबिड़ प्रेम उत्पन्न करके फ़क़ीर को बादशाह व बादशाह को फ़क़ीर कर देताहै इसरस अर्थात् सुंदरताके बराबर मोहन गुण न तंत्र में है न मंत्र में है व राग इत्यादि तो एकबातहलकी हैं जितने भक्त पहिले हुए और आगेपर होंगे और अब हैं सो इस रसके अवलम्ब से अपने मनोवांछित पदवीको पहुंचे और पहुंचेंगे महिमा इसरस की अपार व अथाहहै जोकोई भगवत्की महिमा व चरित्रोंका वर्णन करसकै तो इस रसकी भी महिमा बर्णन करदे गोपिकाएकतो स्त्री फिर गावँकी रहनेवाली न कुछ विद्यापढ़ी न कुछ साधन किया व न कुछ साधक जानती थीं और जातिसे भी उत्तम न थीं इस रसके प्रभाव से उसपद को पहुंचीं कि ब्रह्मा जो सब जगतके पितामह और उत्पन्न करनेवालेने जिनकी चरणरज को अपने शिरपर धारण किया और जिनके चरित्रों का जहाज़ संसार समुद्र से पार उतरने को ऐसा प्रवर्त्तमान हुआ कि कर्म्म भोगरूपी आंधीका कदापि भयनहीं शृङ्गार उपासक जो इसरसको मुख्य वर्णनकरके कहतेहैं कि ब्रह्मानन्द इसी रससे प्राप्तहोताहै बचन उसका सत्य व ठीक है क्योंकि जब भगवत् आराधन ज्ञान अथवा भक्तिके द्वाराकरके होगा तो कोई झलक सुन्दरता व माधुर्य भगवत् की उपासकके मनमें ऐसी प्रगटहोगी कि उसके आनन्दसे सब मिठाई व उत्तमपदार्थ तीनोंलोकके तृणके समान समझपड़ेंगे और बेसुधि व मगन

उस झलकके दर्शन में होजावेगा और जबतक भगवत् के सुन्दरताकी झलक मनमें न आवेगी तबतक भगवत् की प्राप्ति कदापि नहीं तो इससे निश्चय होचुका की ब्रह्मानंद केवल शृङ्गार रससे प्राप्त होताहै इस में एक शंका यह उत्पन्नहुई कि जो शृङ्गार रस मुख्य है तो शास्त्रों में जो दास्य सख्य वात्सल्य इत्यादि कई प्रकार की निष्ठा व भक्ति लिखी है उनका लिखना क्या प्रयोजन था केवल शृङ्गार निष्ठा लिखदेना बहुत था और नवप्रकार भक्तिमें शृङ्गारका कहीं नामभी नहींहै सो जानेरहो कि जितने वेद व पुराण और शास्त्रइत्यादि ग्रन्थ व आज्ञाहैं सब शृङ्गारही रसका वर्णन करतेहैं व शृङ्गारही मुख्यहै व जो वर्णन जहां भगवत् आराधन का है वह सब शृङ्गार का अर्थ समझना चाहिये क्योंकि सुन्दरताकी झलकके बिना साक्षात्कार हुये भगवत्कीप्राप्ति कदापि २ होने नहीं सक्ती और दास्य सख्य वात्सल्य इत्यादि जो भक्तिके प्रकार शास्त्रोंमें लिखेहैं सो भी उसी शृंगारही के बिस्तारहैं जैसे भक्तिके स्वरूपके वर्णनमें प्रथम भूमिकामें लिखाहै कि भक्ति एकहै व जिस जिस रीतिसे जिस किसी ने मन लगाया वही एकप्रकार की भक्ति होगई ॥ इसीप्रकार भगवत् की शोभा व माधुर्य्य की चिन्तन सब निष्ठा दास इत्यादि में योग्य व निश्चय हुआ है जिस किसी ने भगवत्को अपना स्वामी ध्यान करके सुन्दरता व स्वरूप व माधुर्य्य का चिन्तवन उस रीतिसे किया सो दास निष्ठा ठहरा और जिस किसीने मित्रजानकर उस रूपका ध्यानकिया सो सख्य और जिस किसी ने पुत्रजान कर चिन्तवन किया सो वात्सल्य इसीप्रकार सेवा और अर्चा व शरणागत इत्यादि को विचार करलेना चाहिये तो वेद और पुराणों के प्रमाण से निश्चय होगया कि भगवत्का शृङ्गार व माधुर्य्य मुख्यहै जो यह कोई कहै कि भगवत् की करुणा व दयालुता व भक्त वत्सलता आदि भी तो जगह जगह लिखी है कि तिस कारणसे भगवत् में प्रीति होती है सो पहिले उत्तरतो यहहै कि वहप्रीति जिसका बयान करते हो किसवस्तु में होतीहै जो किसीरूप व झलक में होतीहै तो उसीका नाम शृंगार व माधुर्य्य है और जो कुछ शोभा व झलक के चिन्तवन में नहीं होतीहै किसी और बात में होतीहै तो मिथ्याहै क्योंकि बिनाकिसी सुन्दरता व

झलकके प्रकाशमंधे कदापि दृढ़प्रेम नहीं होसक्ता दूसरा उत्तर यह है कि जिसप्रकार संसारी प्रीति अर्थात् मनस्वी प्रीति में जिसपर आशक्त हैं तिसकी सुंदरताका बर्णन करतेहैं तो उसके बोलने व चलने व मिलने इत्यादि स्वभावका भी बर्णन किया करते हैं इसीप्रकार भगवत् प्रेमके वर्णन में भगवत् के रूप और माधुर्यका बर्णन करनातो मित्रके सुंदरता के बर्णनके सदृशहै और भग वत् की अद्वैतता व कृपालुता व करुणा व भक्तबत्सलता व ईश्वरता व सर्ब्बज्ञता और दूसरेगुण जैसे अच्युत व अनंत व व्यापक व अन्तर्य्यामी व पूर्णब्रह्म व परमात्मा व सच्चिदानंद घन इत्यादिक बर्णन मित्र के स्वभाव के बर्णन के सदृश हैं अबयह शङ्का उत्पन्नहुई कि एक बचनसे भक्ति व शृङ्गार एकही भांति जनाई पड़ते हैं अर्थात् एक जगह तो दास्य सख्य बात्सल्य इत्यादि को भक्तिके प्रकारमें लिखा और इस शृङ्गार निष्ठाके बर्णनमें शृङ्गारके अंग व भेद उनदास्य इत्यादि निष्ठाओंको लिखा जब कि भक्तिदशा प्रेमाशक्तकीहै और शृङ्गार प्रियबल्लभके सुन्दरताको कहतेहैं तो दो दशा भिन्न २ एक कब होसक्तीहै सो सत्यहै कि दोनोंप्रकार अलग २ हैं परन्तु एकसे एकका सम्बंध ऐसा है कि एकके बिना एकका प्रकाश नहीं होता क्या हेतु कि सुन्दरता बिना स्नेह कदापि नहीं हो सक्ता और इसीप्रकार प्रेम बिना सुन्दरता का गाहक कोईनहीं जैसे कि जगत् न रहा तब भक्त भी नहींथे उसकालमें ईश्वर को कौन जानता था और आगेपर जब प्रलय हो जायगी तो तब भगवत् को कौन जानैगा व उसकी सुन्दरतापर कौन आशक्त होगा तो जबकि स्नेह व सुन्दरता ऐसे सम्बंधीहुये तो अंगसब उनके परस्पर मिश्रित होकर एकके सदृशहोंय तो कौन आश्चर्य व बिरुद्धहै सिवाय इसके परिणाम में स्नेह करनेवाला व जिसमें स्नेहहुआ दोनों एक होजाते हैं अर्थात् प्रेम करनेवाला अपनी सबदशा भूलकर सबअंग में अपने प्रियबल्लभका रूपहोजाताहै तो इसप्रकारसे भी एक लिखनेमें कुछशंका योग्य नहीं है सिवाय इसके शृङ्गार व भक्ति दोनों भगवत् रूपहैं कुछभेदनहीं इसप्रकार से भी शंकाकी समवाई नहीं निश्चय करके यह शृङ्गार रस सब रसोंमें मुख्यतरहै और सत्यकरके भगवत्में प्राप्तकर देताहै यहरस चारसामा अर्थात् बिभाव व अनुभाव व सात्विक व ब्यभिचारी करके

उत्पन्न होताहै पहिलीसामा जो विभाव तिसमें भगवत् सच्चिदानन्द घन पूर्णब्रह्म नवयौवन सब शोभा व सुन्दरता का सार श्यामसुन्दर स्वरूप दिव्यवस्त्र व आभूषणोंको सजेहुये कि जिसके सब अंगोंपर करोड़ों कामदेव निछावर होतेहैं विषयालंबन हैं और जिस उपासककी भगवत् के सुन्दरता व शृङ्गारपर जैसी प्रीति व चाहहोय सो अपनी उपासना के अनुसार भगवत् का ध्यान जैसा कि जगह जगह शास्त्रोंमें वर्णन कियाहै और इसग्रन्थ में भी जहांतहां लिखा हुआहै विचारकरलेवै॥ भगवत् भक्तिजो कि उस सुन्दरता व शृङ्गारके महाआशक्त और ध्यानकरनेवालेहैं इस विभाव में आश्रयालंवन हैं व दूसरी सामा सब इस शृङ्गार रसकी बिस्तारकरके इसग्रन्थके आरम्भमें लिखीगईहै दोबार लिखना प्रयोजन नहीं शृङ्गार रसमें उपासक लोग दो भेद वर्णन करते हैं एकतो शृङ्गार और दूसरा माधुर्य शृङ्गार तो उस सुंदरता और प्रेमसे तात्पर्यहै कि जो नायक व नायकाके बीचमें हो और बिना एक ओर नायका व एक ओर नायकके शृङ्गारनहीं कहाजातासो उसमें उत्तमपद स्वकीया नायका अर्थात् व्याहीस्त्री और पतिके शृङ्गारकाहै भगवत् भक्तोंमें यहपदवीलक्ष्मी जी और श्रीजानकी और रुक्मिणीजी परसमाप्तहुई और किसी किसीके बचन से श्रीराधिकाजी भी स्वकीयाहैं अबकोई उपासक इस पदवीका न देखा न सुना व दूसरीपदवी शृङ्गारकी परकिया नायकाहैसो गोपिकाओं परसमाप्तहुआ अबयहभाव किसको होसकाहै जोकोई किसी गोपिकाका अवतारलेवै तो होसक्ताहै जैसे कि मीराबाईजी व करमैतीजी व नरशी जी व हरिदास जी इत्यादि लोग हुये और यह भी जानेरहो कि रीति शृंगार व प्रीतिकी इसी पदवीमें विशेष बनि आतीहै अब जो उपासक हैं उनके यह भावहै कि कोई तो सख्यताकी मुख्यता लिये दासीभाव रखते हैं और कोईको दासीभावकी मुख्यता सख्यताकी गौणता है और कोई अपने आपको युगलकी दासी जानते हैं सख्यतासे कुछ प्रयोजन नहीं और कोई अपने आपको श्रीप्रियाजीकी दासी जानकर उनके प्रसन्नता में प्रीतमकी प्रसन्नता मानते हैं सो इसग्रंथ पद्योंके निजउपासक हित हरिवंशजीकी संप्रदायवाले हैं सब शृंगार उपासकों की यह रीतिहै कि युगल शृङ्गार व बिहारमें अपने भावके रूपसे सब समय मात रहते हैं

कोई समय अनप्राप्त व परदे की नहीं और प्रियाप्रीतमके मनकी बात जानने वाले और संदेशमें चतुर और मानके समय मनाने व मिलाने में प्रवीण ऐसे ऐसे सैकड़ों हजारों भावसे सेवा व चिन्तवन करते हैं भाव बहुत बारीक व अतिकठिन है इसका विस्तार करके कहना प्रयोजन नहीं शृङ्गारकी उपासना चारोंयुगसे सदाहै बहुत ऋषेश्वर और योगी-जन श्रीरघुनन्दन महाराजाधिराज का अपाररूप देखकर मोहित व आशक्त होगये और उसरूप व शृङ्गारके पूर्णसुख व आनन्द की प्राप्ति श्रीमहारानीजी को देखकर मानसी दासीभाव व सख्यतासे मनकोलगाया॥ माधुर्यका अर्थ यद्यपि मिठाईका है परंतु तात्पर्य सुंदरतासे है माधुर्य के उपासक लोगअपने आपको सखीभाव नहींमानते भगवत्के माधुर्य व सुंदरता के आशक्त व अनुरक्तहोते हैं उनमें कईभेदहैं एकवह है कि केवल भगवत् माधुर्यके उपासकहैं प्रियाजीके ध्यानसेकुछसंबन्ध नहींरखते दूसरे वहहैं कि युगलस्वरूप अर्थात् प्रिया प्रीतमका चिन्तवन और ध्यानकरतेहैं उनमेंभी एकयूथवालेतो भगवत्की ईश्वरता मुख्य मानतेहैं और प्रियाजीको आद्या और सबब्रह्माण्डोंकी माता और भगवत् आश्रयाभूत जानतेहैं दूसरे ऐसेहैं कि प्रियाप्रीतमको एकमानते हैं जिसप्रकार जल औरतरंग अथवासांप और उसका कुण्डल कि बास्तव करके एकहै कहने मात्रको दो कहेजाते हैं व तीसरे ऐसेहैं कि प्रियाजी की परत्व अधिककरतेहैं व प्रीतमकी न्यून इस तीसरे भावकीबात विस्तारसे आगे लिखीजायगी और माधुर्यके उपासकों के सेवा पूजाकी रीति ऊपरके लिखेभावोंसे सिवाय कईभांतिके दूसरे हैं अर्थात् कोईकोई तो युगल स्वरूपके सेवा पूजाकेसमय अपने आपको बालक दोचार बर्षका चिन्तवन करके सबसेवा पूजाकरते हैं और किसीकी यहरीतिहै कि आपतो सेवा भगवत्की करतेहैं और महारानीजी के सेवाकेनिमित्त अपनी माताके स्त्री को अथवा भगिनी इत्यादिको अथवा अपने घरकी सब स्त्रियोंको महारानीजी की दासी बिचारकर लेतेहैं और किसी की यहरीतिहै कि ब्रह्माणी और भवानी वइन्द्राणी इत्यादिको महारानीजी की सेवा करनेवाली जानकर भगवत्की सेवा पूजा आप करलेतेहैं सिवाय इसके स्वकीया परकीया भाव अलगरहा सोरामानुजसंप्रदायऔर

राम उपासकों में तो परकीया भाव तो कदापि शोभित नहीं होसक्ता स्वकीयाभावसे सेवा आराधन प्रवर्त्तमानहै श्रीकृष्ण उपासनामें विशेष करके परकीया भाव से आराधन योग्यहै और होतीहै सो उसका यह भेदहै कि निम्बार्कसंप्रदाय में स्वकीयाभाव से सेवा पूजन करतेहैं और विवाहका होना श्रीकृष्ण व राधिका महारानी का पुराणोंके प्रमाण से मानतेहैं और विष्णुस्वामीकी संप्रदायवाले यद्यपि उपासक केवल बाल चरित्र श्रीकृष्णस्वामीकेहैं परंतु राधिकाजीको निम्बार्कसंप्रदायके प्रमाण के अनुकूल स्वकीयाभावसे श्रीकृष्णस्वामीकी परमप्रिया जानतेहैं और माध्वसम्प्रदायमें परकीयाभावकी रीतिहै और मनकीरुचि दूसरीबातहै व स्मार्त मतवालोंमें कोई सिद्धांतरीति का प्रबंधनहीं जैसे चरित्रों और भावपर मन सन्मुख होगया वैसाही मानलेतेहैं ॥ शृङ्गार और माधुर्य्य भावमें जो साज व शृङ्गार प्रियाप्रीतम का ध्यानमें अथवा प्रत्यक्षकरना चाहिये और जो प्रियाप्रीतम आप परस्पर के मिलने और देखने और देखलाने और अपने अपने सजावट रखने और विहार व आनन्द की सामा अत्यंत मनसे सोधिसोधि व बनावट से तैयारीकी उमंग रखतेहैं और जो खेल व हँसी व वागविलास व प्यार व चाह परस्पर उनमें होतेहैं उसका वर्णन अगणित शेष और शारदा से करोड़ों कल्पतक कदापि नहींहोसक्ता और जिनभक्तों की उपासना सिद्धहोगई है और वह सामा व समाज मनमें समायगईहै उनकोभी सामर्थ्यनहीं कि वर्णन करसकें मनहीं मनमें उसआनन्द का अनुभाव करतेहैं तो मैं मतिमन्द क्या लिखसकूं वे मित्र परम प्रेमी व स्नेही कि जिनका मन आपुस के सुंदरतापर परस्पर परम अशक्तहो और मिलनेकी चाह और उमंग में भरहुये त्रयलोकका ऐश्वर्य व संपत्तिसे जहांतक सामाकेलिये व आनंद व बनावटको जो शास्त्रोंमें सुनतेहैं व जो कुछ देखतेहैं अथवा जहांतक मनपहुंचै सोसब तैयार करतेहो सोसब प्रियाप्रीतमके शृङ्गार व विहार व आनन्द व सुख व शोभा व सुन्दरता के सामाके आगेऐसेहैं कि जैसे सौकरोड़ सूर्यकेसामने एकबालकी कथाहो सोइसहेतु उपासकलोग अपनीचाह व मनकीदौड़ व देखसुनके अनुसार जिसप्रकार जितना युगलस्वरूप का ध्यान व आराधन करसकें तितनाही अच्छा है जैसा और

जिसप्रकार चिन्तबन करेंगे सोई बांछितपदको पहुंचावेगा और यहभी जानेरहो कि प्रियाप्रीतम परस्पर प्रेमाशक्त स्नेहियोंमें शिरोमणि हैं जो चरित्र शृङ्गार व माधुर्य्यके हृदयकी आंखोंको दिखाईपड़ैं सो सबभगवत् के कियेहुयेहोंगे नयेचरित्र कोई न होंगे सो उसरूप अनूपमें जिसप्रकार मनलगै लगाना चाहिये कि परमानन्द व ब्रह्मानन्द व ज्ञान व भक्ति व वैराग्य व चारोंपदार्थ आपसेआप प्राप्तहोजातेहैं ऊपर वर्णनहुआहै कि कोईकोई प्रियाजीकी परत्व बर्णानकरतेहैं और प्रीतमकी किंचित्न्यूनसो जानेरहो कि चारोंसम्प्रदायमें ऐसीरीतिको किसीने प्रगटनहीं किया था अब चार सम्प्रदायोंमें एक किसीने नईशाखा निकाली अर्थात् पहिलेसे रामानुज सम्प्रदायमें दो मार्ग हैं एकतिङ्कल दूसरेमें बड़गल तिङ्कलवेहैं कि जो निज रामानुज स्वामीकी रीतिके अनुकूलहैं और उनकेसिद्धांत में बिष्णुनारायण ईश्वरहैं और लक्ष्मीजी जीव और बड़गल वे हैं कि वेदान्तचारीने नईरीति चलाई कि बिष्णु और लक्ष्मीको बराबर जाना और युगुल स्वरूप के आराधन की परिपाटी को प्रवर्त्तमान किया अब थोड़ेदिनोंसे अर्थात् सौ दोसौ बर्षसे वेदान्ताचारीके पन्थमें बीर राघवाचार्य्यने यह शाखा निकाली कि विष्णुनारायण पर लक्ष्मीजीको अधिक लिखा और बीर राघवी मतचलाया उनका मत दुर्गाउपासकों से थोड़ा मिलताहै उसमतमें थोड़ेलोग हैं और मदरास से एक मञ्जिल पश्चिम उनका गुरुद्वारा है ॥ शृङ्गार व माधुर्य्य के उपासक लोग ध्यानकरने में व प्रिया प्रीतमके सुन्दरता व शृङ्गारके उपासनामें एकमतहैं और आरम्भ परिणाम दोनों का एकही भांति है इस हेतु शृङ्गार व माधुर्य्य के उपासक लोगों को एकही निष्ठा में लिखना उचित जाना हे कृपासिन्धु हे दीन बत्सल हे करुणाकर अब इस दीन की ओर भी कुछ ऐसी कृपा दृष्टिहो कि आपके माधुर्य्यका चिन्तवन करताहुआ आनन्द में रहाकरूं यद्यपि मेरे कोई आचरण आपकेकृपा व दया करनेकेयोग्य नहींहे परन्तु जो आपकी विरददीनबत्सल और प्रणतारत भञ्जनकीओर दृष्टिजातीहै तो दृढ़आशा होतीहै सो अपनी ओर व अपने विरदकी ओर देखकर यह दृढ़ता कृपाकरो ॥

कवित्त ॥

जिनजान्यो वेदतेतोवेदविदविदितहोहैं जिनजान्यो लोकलोकलीकनपर लड़मरैं ।

जिनजान्यो तपतीनों तापनसों तपततें पञ्चअग्नि सङ्कले समाधि धरधर मरें॥
जिनजान्यो योगतेतो योगीयुग २ जियें जिनजान्यो ज्योति सोंऊज्योतिलै जरमरें।
हूंतो देवनन्द के कुमार तेरो चेरीभई मेरो उपहास कोऊ कोटिन करमरें १॥

कोउकहो कुलटा कुलीन अकुलीन कोउ कोउकहो रङ्किनि कलङ्किन कुनारीहौं।
कैगत देवलोक परलोकत्रयलोकमैंतो लीनीहैअलौकिक लोक लोकनतेन्यारीहौं॥
तनजाहु धनजाहु देवगुरु जनजाहु जीव क्यों न जाहुनेक टरत न टारीहौं।
वृन्दावन वारी वनवारी के मुकुट वारी पीतपट वारी वा मूरति की वारीहौं २॥

माथेपै मुकुटदेखि चन्द्रिका चटक देखि छविकी लटक देखि रूपरस पीजिये।
लोचन विशाल देखि गरेगुंजमाल देखि अधररसाल देखि चित्तचोप कीजिये॥
कुण्डल हलन देखि अलकैं वलन देखि पलकैं चलन देखि सर्व्वस दीजिये।
पीताम्बर छोरदेखि मुरलीकीघोरदेखि सांवरेकीओर देखि देखिवोई कीजिये॥

व्रज गोपियों की कथा॥

व्रज गोपिकाओं के चरित्र त्रयलोकको ऐसेपवित्र करनेवाले हैं कि जिनकी उपमा कोईनहीं देखनेमेंआती जोगङ्गा इत्यादि तीर्थोंसे वरावर करीजाय तो वे एक एक देशमेंस्थित हैं जोलोग दूररहते हैं उनको बड़े परिश्रमसे मिलतेहैं और पर्वआदिके भेदसे पुण्यके न्यून बिशेषकीवात अलगरही और यहचरित्र परमपवित्र सवको सवजगह अनायास प्राप्त हैं और चारोंपदार्थ के देनेकेनिमित्त सवसमय वरावरहैं अपने अभाग्य से जो उसमें प्रीतिनहोय तो दूसरीवात है महिमा गोपिकाओं की वेद और ब्रह्मा व शेष व शारदा इत्यादिभी नहीं कहसके ब्रह्माजीने जिनके चरण रजको अपने शिरपर धारणकिया व अपना भागसराहा तो फिर उनकी महिमाका वर्णन करनेवाला कौनहै जो गोपिकाओं को भगवत् भक्तोंके पृथमें गिनाजाय तो उसमें शङ्काहोती है प्रथम यह कि जिनके चरित्र गायकरके भक्तजन भक्तनाम पायकर विख्यातहोतेहैं जो उनको भक्तकहाजावे तो ढिठाईहै दूसरे यह कि वेद और पुराणोंमें कईप्रकारकी भक्तिलिखी है उनके साधनसे भक्तनाम होताहै सो गोपिकाओं ने उन सबमें कौनसा साधनकिया कि उनको भक्तोंमें गणना कियाजाय व जो उनको भक्तोंमें न लिखाजावे तबभी शङ्काकास्थानहै प्रथम यह कि किसी ने बिना भगवत्भक्ति भगवनको नहींपाया दूसरे यहकि जो ये भक्तनहीं तो इसभक्तमाल में क्यों लिखा इसहेतु उनको भगवत् की परमप्रिया

और भगवत्‌रूप जानना चाहिये और जो महिमा उनकी बर्णनहो सो महिमा भगवत्‌की बिचार करनीयोग्य है बरु गोपिकाओं की महिमा अधिक है इसभांति कि जो प्रबल होताहै सो निर्बलको अपनीओर खींच लेता है सो गोपिकाओं ने भगवत्‌को गोलोकसे अपनीओर खींचलिया सिवाय इसके सारासंसार कहताहै कि भगवत् इससंसारका कर्त्ताहर्त्ता और स्वामीहै परंतु इसकहने सुननेसेभी किसीको बिश्वास नहींहोता कि भगवत्‌का भजन स्मरणकरके भगवत्‌केरूप अनूपका चिन्तवनकियाकरैं और गोपिकाओंके चरित्रको वहप्रताप और प्रभावहै कि जोथोड़ासाभी कोई सुनलेताहै तोऐसाकदापिनहीं होसक्ता किभगवत्‌कावहस्वरूपउस के हृदयमें न आजाय और भगवत्‌में बिश्वास न होय इच्छाथी कि कुछच-रित्र गोपिकाओं केइसग्रन्थमें लिखेजावैं परन्तुउनअपारचरित्रोंमेंसे एक प्रकारके चरित्र के लिखनेकी भी सामर्थ्य करोड़ों जन्मतक न देखी गो-पिकाओंका भाव भगवत्‌में अलौकिक अर्थात् जो न देखनेमें आवे ऐसा हुआ कि भगवत् भक्तोंको परमआनंद का देनेवालाहै और दूसरेलोगों को भगवत्‌में लगादेने वालाहै अर्थ अलौकिकभाव का यहहै कि गोपि-का भगवत्‌को एक व सबसे अलग पूर्णब्रह्म परमात्मा जानतीथीं और उसीको यारदोस्त व मित्र परमस्नेही व प्राणप्रीतम समझकर मित्रता व दुलार व प्रेमकेनेमकी रीति सबआचरण करतीथीं यद्यपि यहदोनों बात परस्पर ऐसी बिरुद्धहैं कि जैसे अन्धकार व प्रकाश को आपुस में बिरुद्धता होतीहै परन्तु सो गोपिकाओंमें दोनोंबनेरहे इसहेतु शास्त्रोंने उनकाभाव अलौकिक कहा सो इसभाव के चरित्रोंमें से एक दो चरित्र नमूनेके भांति लिखताहूं॥ एकबेर ब्रजभूषण महाराज रातको किसी गोपिका के घररहे जब बड़ीभोर वहांसे चलनेकी इच्छाकोकिया अपने घुंघुरू इसडरसे कि शब्द सुनकर कोई जागि न पड़ै उतारने लगे उस गोपिकाने हाथपकड़लिया और कहा कि जो मेरी उपहासहोय तो चिंता नहीं परन्तु यह उपहास तुम्हारीहोनी न चाहिये कि श्रीकृष्ण पूर्णब्रह्म अपने चरणसे लगेहुयेको अलग करदेताहै॥ एकबेर ब्रजगोपिका मा-खन बेचनेकेलिये यमुनापार जातीथी और उनको ब्रजचंद्र महाराज से हँसने बोलने व देखनेकी प्रीति अनुक्षण रहतीथी इसहेतु उसीओरगईं

जिसओर नटनागर महाराज थे और दर्शन परस्पर होनेपीछे दधिदान का झगड़ा व रसवाद के होनेपर यमुनापार जाने की इच्छाको किया तब व्रजकिशोर महाराज ने कहा कि यहनाव तो यमुनामेंहै परंतु इस समय मल्लाहनहींहै जो तुमको आवश्यक जानाहै तो हम तुमको पार उतारदेवेंगे सबगोपिका उसनावपर चढ़गईं और व्रजकिशोर महाराज मल्लाह बने संयोगवश वह नाव सड़ी और पुरानी थी जब बीचधारामें पहुंची उसमें पानी आनेलगा कौतुकी महाराज ने कहा कि सावधान होजाओ नावडूबी उनमेंसे जो नंदनंदनमहाराज के हँसीखेलके स्वभाव की जाननेवाली थीं उन्होंनेकहा कि कुछ चिन्तानहींडूबनेदो हम वह मतिहीननहींहैं कि तेरी धमकीसे डरकर जो तू कहै सो मानलेवैं और कोई कोई जोथोड़ीअवस्थाकी थी और नंदनंदन महाराज के स्वभाव से अजान व नईआईथीं वह सब घबरानी और श्यामसुंदर शोभाधाम के निकट आकर कोई तो छातीसे लिपटगईं और किसीने हाथपकड़लिया और कोई चरण पकड़कर बैठगईं और किसीने गलेमें हाथ डालदिया जब मनमोहन महाराज ने देखा कि बहुतोंसे तो मनकी भाई सिद्धहुई परंतु कितनी एक हमारे धमकीमें नहींआतीहैं तो नावको बारो बराबर पानीमें मग्नकरदिया तब तो सबको निश्चय होगई कि अब यह नाव डूबी औ गोपकुमार जो किनारेपर खड़ेथे ताली बजाकर हँसनेलगे कि यह मूरख गोपी सब इस नन्दलाल के भरोसे से नावपर चढ़ी थीं उन व्रजनागरियों को अपनेप्राणका तनकशोच न हुआ और कहनेलगीं कि यह गोरस और माखन सब डूबजावै तो क्या चिन्ताहै और जो हमारे प्राण जातेरहैं तबभी कदापि कुछचिन्ता व शोचका कुछ प्रयोजन नहींहै परन्तु अत्यन्त शोक व शोचइस बातकाहै कि सबजगत में बात फैलैगी कि जिसनावका खेवनेवाला श्रीकृष्ण भवसागर तारकथा सो नाव डूब गई जब यशोदाजी महारानीने ब्रह्मा और शिव आदिकको मायाकीफांसी से बांधने और छुड़ाने वालेको रस्सी से बांधा तब सब गोपिका लीला देखनेको आईं और कहने लगीं कि हे नन्दनंदन बहुत अच्छी बातहुई जो तुमको यशोदा जी ने ऊखल से बांधा कि अब भी तुमको दूसर के बंधनेका दुःख ज्ञानपड़ै अर्थात् जीवोंको मुक्ति कृपाकरो॥ जब ऊधोजी

भगवत् का संदेशा लेकर मथुरासे गोपिकाओं के पास आये और ज्ञान बैराग का राग आरम्भ किया तब व्रजसुंदरियों ने ऐसे उत्तर दिये कि निरुत्तर होरहे संयोगबश एक भ्रमर वहां आयगया गोपिका उसभ्रमर के मिसकरके ऊधोसे कहतीहैं कि हे भ्रमर तू उसी निर्दयी व कपटीकी स्तुति व बड़ाई करताहै कि जिसने राजाबलि बिचारेसे कपट व धूर्तई करके उसका राज लेलिया फिर रामाअवतार धारणकरके पहिले तो सूर्पनखा को अपने मुखकी शोभापर बशीभूत व आशक्त करलिया फिर उसीके रूपका नाश करदिया और न जाने कि उसधूर्त बेशीलको अंतर्यामी किसवास्ते कहतेहैं जो बास्तव करके अंतर्यामीहै तो हमारी अंतर्दशादेखकर क्योंनहींआता और हमारे दुःखकी दशापरदया क्योंनहीं करतासोकैतो अन्तर्यामीनहींहैकैनिर्दयी व बेशीलहै इसप्रकारके चरित्रों
९ कि अनन्तहैं गोपिकाओंका अलौकिकभाव अच्छेप्रकार प्रत्यक्ष है॥
महाभारत व भागवत व गर्ग संहिता व बिष्णुपुराण और दूसरे पुराणों से प्रगटहै कि गोपिका बेदश्रुती व ऋषेश्वरों व जनकपुर बासियों की स्त्रियोंकी अवतारथीं जितना कि ज्ञान और प्रेम व भाव इत्यादि उनको हुआ सबठीक व युक्तहै प्रेम गोपिकाओं का इतनाहुआ कि सबऋषेश्वर लोग व कबिलोगों ने अगिले व अबके प्रेमका अन्तगोपिकाओंपरसमाप्तलिखा और इसभक्तमालमें जो प्रेमकीदशा प्रेमनिष्ठामें लिखीजायगी औरउनके दृष्टान्त बर्णनहोंगे सो करोड़से करोड़ व भाग गोपिकाओंके प्रेमकाहै बिचार यहकियाथा कि कुछ गोपिकाओंके प्रेमका बर्णन इस कथामें भी लिखाजाय परंतु जब अपारदेखा तब मौनता को अंगीकार किया शृङ्गाररस जिसका कुछबर्णन ग्रंथारम्भमें औरकुछ शृङ्गाररसकी भूमिकामेंहुआ उसरसके खजानेकी ध्वजा अथवा उसरसके देशकी साम्राट अथवा चक्रवर्ती राजा यहव्रज गोपिकाहुईं व उसरसका अन्त व्रज गोपिकाओंपर समाप्तहो चुका अब थोड़ा थोड़ा जिसकिसीको प्राप्तहोता है तो व्रजनागरियों की कृपा से मिलता है और जिस किसीको उसके स्वादकी चाहहोवै तो गोपिकाओंके चरित्रकी शरणलेवै औरव्रजगोपिका व व्रजचन्द्र महाराज वहचरित्र सब जो शास्त्रोंमेंलिखे हैं ज्यों के त्यों अब तक करतेहैं जिनको भगवत् ने सूझनेवाली आंखें कृपाकरके दी हैं सो

और कोई निर्वाहकी राह न आगेरही न अबहै न आगेपर होगी इस बातको वेद व शास्त्र उच्चस्वर से पुकारकर कहते हैं नितांत सब शङ्का सन्देह दूर होनेपर भगवत् भक्तिही मुख्य है उससे सिवाय और कोई राह अच्छी व सीधी नहीं और ईश्वर का स्वरूप निर्गुणमतवालों का भगवत् भक्तिके उपास्य ईश्वर परमात्माका एक अङ्गहै इस लिखने में जो यहकोई शङ्काकरै कि जोवह निर्गुणब्रह्म भगवत्के सबरूपों में एक अन्तर्य्यामी व व्यापक अथवा छायाहै तो उसके उपासनामें क्या बिवाद है क्योंकि भगवत् उपासकोंका सिद्धांतहै कि भगवत्के कोईएकरूप चाहे धाम चाहेनाम अथवा चरित्रकी उपासना दृढ़होनी चाहिये निश्चयकरके उद्धार होगा उत्तर इसका यहहै कि इस बिवाद के आरम्भ से व यहां तक यहबात कहींनहीं लिखी कि उनका मत अशुद्ध है केवल भगवत् भक्ति और सगुण स्वरूपकी बिशेषताका बर्णन कियागयाहै जो वहलोग सिद्धांत व सच्चीबातको समझकर निर्गुणब्रह्मका आराधन करैं तो निश्चयकरके कबहीं न कबहीं भगवत् सच्चिदानन्दघनपूर्णब्रह्मका बास्तव स्वरूप उनके हृदयमें प्रकटहो और उद्धार होजाय परन्तुविचारकरना भी तो उचितहै कि वह मार्ग्ग कैसाकठिन व क्लिष्टहै पहिले तो भगवत् ने आप गीताजीमें कहाहै कि अव्यक्तकी राह अर्थात् निरूप की प्राप्ति देहाभिमानी को दुःखरूपहै अतिकठिनहै सिवाय इसके उसका निरूपण करना कठिन जोकदाचित् किसीने निरूपण भी किया तो उसका समझना उससे और अधिककठिन और जोकिसीप्रकार समझभीलिया तो आचरण व आरूढ़ होना उसपर कैसाकठिन व क्लिष्ट है कि जानै पहिले युग व समयमें कोईआचरण करनेवाला उसकाहुआहोगा क्योंकिजोवस्तु बुद्धि व समझसे बाहरहै उसमें किसप्रकार मनलगै और बिनाएकाग्र होने मनके उसका प्राप्तहोना दुर्ल्लभहै इसहेतु उस परम्परापर पहुंचना जानेरहना कदाचित् अगणित जन्मोंमें बड़े कष्टसे किसी एक को कोई पदवी प्राप्त भी हुई तो ऊपर ठहरना अत्यन्त कठिनहै और गिरना बहुतसहज क्योंकि इन्द्रियोंकी बलात्कारी सबको मालूमहै तात्पर्य्य यह कि आदिसे अन्त पर्य्यन्त सिवाय क्लिष्टताके और कोईबात दिखाईनहीं पड़ती और भगवत् भक्तिकी सहजता व भगवत्के शीघ्रमिलनेका वृत्तान्त

यहहै कि किसी प्रकारसे भगवत् चरित्रोंमें थोड़ीसी प्रीति होनी चाहिये वह चरित्रही भजन और कीर्त्तनमें लगाकर भगवत् स्वरूपको हृदय में प्रकट करदेतेहैं उसस्वरूप का यहप्रतापहै कि दिन दिन भक्तके हृदयमें अपनेनिजझलक व प्रकाशको बढ़ावता हुआ दृढ़निश्चय व बिश्वास कृपा करके अनन्य मनसे संसारके स्वादकी चाहना दूर करताहुआ औरज्ञान वैराग्यको प्रकाशित करताहुआ और नाम कीर्तन व भजन के सहाय से पहिले करुणा क्षमा तितिक्षा इत्यादि भक्तके मनमें उत्पन्न करदेताहै तिसकेपीछे अपनी यथार्थ सुंदरता व अनूपछबि हृदयकी आंखोंको दिखा कर ऐसाबश व मोहित करलेताहै कि सिवाय उसरूप अनूप औरछबि माधुरीके दूसरीओर वहमननहींजाता फिर वह कृतकृत्य व कृतार्थ हो कर उसरूप अनूपमें दृढ़ व निश्चल होजाताहै कि उसीका नाम जीवन्मुक्तहै इसकेपीछे मुक्तिहोती है सो आदिअंततक सहज और शनैः शनैः सुखरूप इसमार्ग क औरमार्ग कठिन हैं कोईबात देखने में नहींआती जन्म मरणकी पीड़ासे भय करके उसीओर सन्मुखहोने की देरहै भगवत्को अपनी करुणा और दयालुता और दीनबत्सलता में तनकदेर नहीं अपनेमिलनेकासबसामान व सामग्री आपकरदेताहै जगतमेंबहुत जगह सुना और कहीं कहीं देखनेमें भीआया कि झूठे व बिषयीप्रेमियों के मनकी लगन अज्ञानी व अनेकपाप व अवगुणों से भरीहुई स्त्रियों के मनमें प्रबेशकरके उनस्त्रियोंको उनकोचाह करनेवालोंको मिलादेता है तो वह परमात्मा जोकि शुद्ध सच्चिदानंदघन सबजानने वाला व उत्पन्न करनेवाला सब परिपाटी व प्रबन्ध व रीतिपर कायाभिमानी व प्रियबल्लभपनेका अर्थात् आशिकी व माशूकीका है अपनेप्रेम करनेवालेपर दया करके क्योंनहीं शीघ्र वहमिलैगा और क्योंन मनोरथपूर्णकरैगा नहींतो उसीकी मर्य्यादा प्रबन्धमें दोष प्राप्तहोगा तात्पर्य इनबातोंके कहनेका यहहै कि जोकोई ऐसेसहज व मुख्यमार्गको छोड़कर भगवत् के मिलने के निमित्त अतिक्लिष्ट व एकअंगकी ओर चित्तदेतेहैं व निश्चय करिकै बुद्धिहीन व अल्पभागी व कर्महीनहैं रत्नोंको डालकर कंकरोंको उठातेहैं कामधेनुको छोड़कर दूधके निमित्त आकका पेड़ खोजतेहैं और एकचोर की बातस्मरण होआई कि निर्गुण खसमको स्त्रीभी अंगीकार नहींकरती

पुरुष समझदार व बुद्धिमान तो निर्गुणको अपनास्वामी क्यों अंगीकार करै सो गोपिका भगवत् की परमप्रिया उद्धवसे कहतीहैं॥ सूरछांड़ि गुणधामसांवरोकोनिर्गुणनिरवाहै॥ और एकबातविचार व न्यायकेयोग्य है किप्रेम बिनासुंदरता व शोभाके नहींहोताऔरजबतक प्रेमनहींतबतक मिलनाभगवत्का कदापिनहींहोसकता॥ उसमतवालोंकासिद्धांतहै कि जबतक वर्णाश्रम के धर्मोंको करके हृदय निर्मल नहो तबतक वहज्ञान उपदेशका अधिकारी नहीं अबबड़ ब्रह्मज्ञान गली गलीऐसाबहार फिरताहै किजो थोड़ाभी वर्णन करूं तोबहुत विस्तार होजाय और द्वेषताका कलङ्क अलगरहा इसहेतु उसकी चरचाही को छोड़दिया और अच्छी प्रकार समझ लिया कि विष्णुपुराण व भागवत इत्यादिमें जो वृत्तान्त कलिधर्मके लिखे हैं और यहभी वर्णन हुआहै कि कलियुगमें स्त्री पुरुष ऐसे होंगे कि सिवाय ब्रह्मज्ञानके और कुछ न करैंगे और कर्म उनके ऐसे होंगे कि थोड़से लालचमें आयकर ऐसे कर्म करैंगे कि जिससेचांडाल काभी हृदय कांपजावे सो वह समय अब आगया अब और वाद विवाद को विरुद्ध करके अति अधीनताई व प्रार्थनापूर्वक बिनती करताहूं कि जो सूर्य पश्चिम उगै और शशाके शिरपर सींगजमैं व आकाश में फुलवारी लगै व पानीमें आगलगै तो संदेह नहीं यह सबहोय परन्तु यह कदापि २ नहीं होसकता कि विना भजन भगवत् पूर्णब्रह्म परमत्मामेरे स्वामीके इससंसारसमुद्र से पार हो जावे यह प्रताप भगवत् के सेवन भजनही का है कि वह संसारसमुद्र गोपद जलके सदृश होजाताहै यह सिद्धांत व सार वेद व शास्त्रों का है॥

### थोड़ासा वृत्तांत संप्रदायों के चारोंभेदका और वास्तव में उनका परिणाम में एक होना॥

अबयह लिखनाउचितहुआ कि सबसंप्रदायवाले अपनी संप्रदायको दूसरी संप्रदायपर विशेष जानकर उद्धारके निमित्त उसीकोसत्य व सिद्धांत समझतेहैं औरउसीकी विशेषता वर्णन करतेहैं सोइन चारोंसंप्रदाय में अच्छी व विशेष कौन संप्रदायहै सोजानेरहो कि संसार समुद्रसे पार करदेनेके निमित्तचारों संप्रदाय एकही भांति व बराबरहैं किसीमें कुछ न्यून व विशेषतानहीं सबसंप्रदायवालोंने भगवत्कीअद्वैतताएकहीप्रकार

व बराबर लिखीहै और प्रमाण श्रुति व स्मृति इत्यादिका सबसंप्रदाय वालोंमें एकहै और युक्तहै कि सिवाय भगवत्के न कोई उद्धार करने वालाहै नउसके सिवाय और किसी देवताका साधनचाहिये और इसी प्रकार भगवत्के धाम व विग्रहमें सबका बराबर एक सम्मतहै केवल थोड़ी बातपर झगड़तेहैं एकतोमाया और जीवके निर्णयमें आपुसमेंउन लोगोंके निश्चयमें भेदहै दूसरे तिलक और मुद्रा धारणकरने और उसकी मूर्ति बनानेमें विरुद्धहै तीसरे सब संप्रदाय वाले अपने इष्टदेव को अवतारी व स्वयं स्वरूप और दूसरोंको अवतार व अंश व बिभूति अपने स्वामीका जानते हैं सोइस विरुद्धताका वृत्तांत भेपनिष्ठा व धाम निष्ठा और चारों आचार्योंकीकथा व चारों निष्ठाओं सेमालूम होसक्ताहै॥ रामानुज स्वामीकी संप्रदायमें कैंकर्यनिष्ठाहै व ईश्वरको चित् चिद्वि शिष्ठाद्वैत मानतेहैं अर्थात्माया और जीवभी उसी अद्वैतसे मिलेहुयेहैं औरनित्यहैं व निम्बार्क स्वामीकी संप्रदायमें अनन्यता की निष्ठाहै व जीव ईश्वरमें भेदाभेद अद्वैताद्वैत अर्थात्एकभी व दोभीहैं और व्याप्यव्यापक सम्बन्ध करके तात्पर्य यहकि जो जिसकरकेव्याप्यहै सोतद्रूपहै और माध्वसंप्रदायवालोंकी निष्ठा कीर्तनकी और द्वैतसिद्धांतहै वविष्णुस्वामी संप्रदाय आत्मनिवेदन की निष्ठा व शुद्ध अद्वैत सम्मतहै सो इन भेदोंपर बिचार कियाजायतो एकहीहै क्योंकि बास्तवबस्तु सबनिष्ठाओंकी एकहीप्रकार कीहै जो कुछ झगड़ा व बादआपुसमेंहै सो अपनी अपनीराहमें प्रीति व विश्वासके बढ़ानेके निमित्तहै बास्तवकरिके कुछ बिरुद्ध नहीं॥

स्मार्त मतके वर्णनके बहाने अनन्य शब्दका अर्थ बर्णन और
प्रयोजन वाली दूसरी बातका भी वर्णन॥

अब यहबात वर्णनकरनीपड़ी कि स्मार्त संप्रदाय की भी चरचाइस भक्तमाल में हुईहै उस संप्रदायवालोंका क्यामार्गहै और किस देवताका आराधन करतेहैं और फल व परिणाम उसमार्गका क्याहै सो जानेरहो कि स्मृति अर्थात् धर्म शास्त्रके अनुसार चलना व सोरह कर्म्म गर्भके आरम्भसे मरणपर्यंतको मुख्यजानना उनकापरंपरा मार्गहै जिसनेपहिले यज्ञोपवीत दिया अथवा जिस से विद्यापढ़ी उसी को गुरूजानते हैं ऋषीश्वरों अर्थात्मनु व याज्ञवल्क्य इत्यादि को आदि आचार्य्य समझते

हैं और ऋषीश्वर बहुत होगये इसहेतु कोई एकमुख्य प्रवर्तक उसमार्गका नहींकहनेमें आता परन्तु अन्तमें सैकड़ोंके बधहोनेके पीछे शङ्करस्वामी से उस मार्ग्गकी बहुत बिशेष प्रवृत्तिहुई और वे लोग सारफल अपने धर्म्म कर्म्मका निराकार निर्गुण ब्रह्मकी प्राप्ति को समझते हैं इसहेतु शङ्करस्वामी को अन्तका आचार्य्य समझना चाहिये स्मृतीको पूजाइत्यादिके निमित्त पुस्तक पद्धतिकी जानते हैं पञ्चाङ्ग पूजा करते हैं अर्थात् गणेश शिव बिष्णु दुर्गा सूर्य्यकीमूर्त्ति एकसिंहासनपर विराजमान करके सबको पूजतेहैं और जिसदेवतापर बिश्वास व प्रेम अधिक होयतिसको मध्य में और चारों कोनोंपर चार देवता को बैठालते हैं चारों सम्प्रदाय बैष्णवोंमें से किसीके चेले नहींहोते उनमें से कोई कोई ऐसे भी हैं कि निजएक किसी देवताकी पूजाकरतेहैं और अपनेआपको स्मार्त कहतेहैं देवताके पूजा की पद्धति और स्तोत्र पाठ इत्यादि सब रखते हैं परन्तु उपासनाके ग्रन्थ जिसप्रकार चारों सम्प्रदायमें हैं कोई नहीं और होना भी निश्चय बिना निःप्रयोजन है क्योंकि वह लोग पूजा देवताओं की दूसरे कर्म्मोंके सदृश समझतेहैं और वेदान्त निर्गुणमतका पढ़तेहैं इस भक्तमालमें जो कोई कोई जगह स्मार्त सम्प्रदायका वर्णन हुआहै तो कारण यहहै कि उन लोगों में किसी किसी को भगवत् आरधक ऐसा देखा कि भूलकर भी दूसरी ओर चित्त नहींदेते सो भगवत् को अपना अनन्यदास प्याराहै जो कोईहो सोई भगवत्काभक्तहै भगवत्को जाति विद्या बड़ाई सम्पत्ति मार्ग्ग इत्यादि पर कुछदृष्टिनहीं केवल अनन्य भक्ति चाहिये बाल्मीकि स्वपच शवरी गज गणिका सुग्रीव हनुमान् बिभीषण प्रह्लाद इत्यादि हजारोंभक्तोंकी कथा इस के प्रमाण व दृष्टांतको प्रसिद्धहैं और गीतामें कहा है कि अनन्यचित्त से भजन करने वाले को सुलभहूं—दूसरा बचन है कि अनन्यदास कीर्त्तन करनेवालों को मुक्ति देताहूं अनन्य शब्दका अर्थ साधन अवस्थामें तो यहहै कि अपने स्वामी के सिवाय और किसी से जानि सुनकर किसी बात का कोई प्रकारका सम्बन्ध न हो व सिद्धावस्था यह है कि सिवाय अपने स्वामी रूप राशिके औरकोईबाहर व भीतरकी दृष्टिमें दिखाई न पड़ै दोनों अवस्था में एक से सिवाय दूसरा अंगीकार व बिश्वास के योग्य नहीं और

सिद्धांत की बात है कि दो सुन्दर रूपपर एक को प्रीति नहीं होसक्ती सो एकदृष्टान्त भी स्मरण होआया किसी धूर्त दगाबाजने एक सुन्दरी स्त्रीसेकहा कि मैं तेरा आशिकहूं उसने उत्तरदिया कि फलानी स्त्री बड़ी सुन्दरीहै उसपरआशिकहो वहपुरुष उसस्त्रीको ढूंढ़नेगया व फिरआकर कहा कि कोईस्त्री न मिली उसस्त्रीने उत्तरदिया कि तेरीपरीक्षा मैं लेती थी जोतू सच्चामेरा आशिकथा तो दूसरी स्त्रीके ढूंढ़नेके हेतु क्यों गयाथा सो ऐसी बातोंसे हम नहींजानैं कि जिनको बिश्वास व निष्ठा कई ओर हैं और निज अभिप्रायका सिद्ध करनेवाला जिसकी पूजा पत्री करतेहैं उसकेसिवाय और किसीको जानतेहैं तो उनकोप्रेम किसमें और किस प्रकारहोगा और कैसे अपनेमनोबांछित पदको पहुंचैंगे और ऐसीनिष्ठा पर कौतुक यहहै कि जोकोई शास्त्रके प्रमाणके अनुसार एक ओर मन को लगायेहैं उनको अपने मनमुखी ज्ञान करके बे बिश्वास और निंदक ठहराते हैं और वह कदापि न किसी से द्वेषरखते व न किसी की निन्दा करते जिस देवता का जैसा प्रभाव व प्रभुत्त्व है तैसाही यथार्थ जानकर सच्चेमन से उस को वैसाही मानते हैं परन्तु वहां इतना भेद है कि उन लोगोंके सदृश सब को ईश्वर नहीं मानते इसहेतु कि शास्त्रों के बचन के अनुसार ईश्वर एकहै दो चार नहीं अभिप्राय इस बिस्तारसे कहनेका यहहै कि जोकुत्ता द्वारद्वार फिरताहै कदापि उसका पेट नहीं भरता और जोकुत्ता एक द्वार सेयकर रहता है सो यद्यपि अपबित्र व अशुद्धताकेभी घरके मालिकको ऐसाप्यारा होजाताहै कि आप उसकी खबरगीरी करताहै और यहभी बिचार करने योग्यहै कि पुंश्चली स्त्री कापुत्र बाप बाप किसको कहै॥

भगवत्केअवतारलेनेऔरभक्तोंकेचाहकेअनुसारचरित्रकरनेकासबहेतु॥

अब यहप्रश्नहै कि इस तरजुमेभक्तमालवमें सब शास्त्रों में भगवत् की महिमा लिखीगई कि वह अच्युत अनन्त ब्यापक सच्चिदानन्द घन पूर्णब्रह्म परमात्माहै कि बेदजिसको नेति २ कहतेहैं और उसीका यह बर्णनहुआ किकिसी भक्तके निमित्त स्वामीऔर कहीं टहलुवाकहीं चर-वाहा कहीं मशालची कहींसुनार कहीं चोर कहींसाहूकार कहीं बेटाकहीं बापकहींआशक कहीं माशूक कहींयार कहींनातेदार हुआतो उसमहिमा

की ओर देख करके ऐसे चरित्रोंपर दृष्टिजाती है तो महा आश्चर्य होता है इसका क्या वृत्तान्तहै सो जानेरहो कि जो भगवत् व शास्त्रके जानने वालेहैं उनलोगोंकी तो यह आशङ्कानहीं और न उनको कुछउत्तर का प्रयोजनहै क्योंकि उनको यह चरित्र परम आनन्द के देनेवाले व सबसंदेहोंके दूरकरनेवाले और भगवत् भक्ति व दृढ़प्रेम के कृपाकरनेवाले हैं व उनको भगवत् चरित्रोंके सिवाय वास्तव करिके तनकभी दूसरीकथा पर चाहनहींहोती काहेसे कि उनचरित्रोंका यह बल व प्रतापहै कि भगवत्के रूप अनूप और छवि माधुरीका हृदयमेंप्रकाश करके भगवत् परायणकरदेतेहैं परंतुजोलोग ना समुझहैं उनसे यह विनय है कि इसप्रश्न का उत्तर केवल भगवत्की करुणा व दयालुता भक्तोंकी चाह पूर्ण करने के निमित्त कई जगह थोड़में वर्णनहुआ है यहांभी थोड़में लिखाजाता है वेदश्रुतीकहते हैं कि भगवत् पूर्णब्रह्म अपनेभक्तोंपर करुणावदयाकरके आविर्भाव होताहै सांडिल्यसूत्र में लिखाहै कि भगवत्के स्वरूप धारण करनेमें केवल करुणा व दयाका कारणहै भगवत्ने गीताजीमें कहा है कि भक्तोंकी रक्षाकरनेको और धर्मको स्थिररखनेके निमित्त युग युगमें अवतारलेताहूं मेरे उनजन्मों और कर्मोंके जाननेसे फिरजन्म नहीं होता तो उन बचनोंके अनुसार जबकि भगवत् अपने परमधामको छोड़कर प्रकटहोताहै तो जो चरित्रकरताहै सो भक्तोंपर दया व करुणा के कारण से है इसहेतु कि भक्तलोग उनचरित्रोंको कीर्तनकरके और अपनेस्वामी की करुणा व दयालुताको देखकर उसीओर लगेरहतेहैं दूसरीओर चित्त नहीं देते और दूसरोंका भी उन चरित्रोंके प्रभावकरके उद्धार होजाता है सिवाय इसके भगवत् भक्तोंको अनुक्षणध्यान व चिन्तवन अपने स्वामी का रहताहै और जोप्रयोजन आनिपड़ता है तो भगवत् को छोड़ और किसीसे नहीं याचते तो रीति व सिद्धांतके अनुसार भक्तके प्रयोजनके समय उसीका आनायोग्य व उचित होताहै कि जिसको उसभक्तका ध्यानरहताहै और जो इस में यह कोईकहै कि भगवत् में सब कुछ सामर्थ्य और पराक्रमहै क्या और किसीप्रकारसे वह प्रयोजन सिद्धनहीं होसक्ता निजआप आनेका क्या प्रयोजनहै सो जानेरहो कि इस आशंकासे पहिले तो रीति और सिद्धान्तमें भेदपड़ताहै कि ध्यानतो किया किसी और

रूपका और कार्य व मनोरथकी सिद्धता किसी और प्रकारसे यहकबहो सक्ताहै दूसरे उन बचनोंके अनुसार जो ऊपर लिखेहैं दया करुणा में भगवत्के विरुद्ध पड़ताहै अर्थात् जब भक्तोंको प्रयोजनहुआ और आपु नहीं आया दूसरे किसीप्रकारसे प्रयोजन सिद्ध होगया तो वह बचन भगवत् का और दया कहां सचरही किसहेतु कि उन बचनोंमें यहबात लिखीहै कि आप मैं आताहूं यहबात नहींलिखीहै कि प्रयोजन सिद्धकर देताहूं और इसीशंकाके समाधानमें एक इतिहास स्मरण हो आया यह कि किसी महाराजने किसी एक बड़े महानभावसे पूछा कि ईश्वर सब प्रकार समर्थहै अवतार लेनेका क्या प्रयोजन था किसी और प्रकारसे भक्तोंका कार्य क्यों न करदिया वे महानुभाव उसदिन चुपरहे एकमूर्ति उसके छोटे बालकके तदाकार ऐसी बनवाई कि तनक उसके लड़के के स्वरूपसे भेदनहींथा औरलड़का खिलानेवालेको समझादिया कि जिस समय हम और महाराज यमुनाके शैरको नावपर चढ़ें उस समय वह मूर्ति गोदमें लेआना सो वह उसी समयपर लेगया व वह महानुभाव उस लड़केकोलेकर महाराजको देनेलगा परन्तु वहमूर्ति हाथसेछूटकर यमुनामें गिरपड़ी महाराज जो कि उसमूर्तिको अपनालड़का समझताथा बिकल होकर यमुनामें कूदपड़ा कुछअपनेप्राण व डूबनेका शोच नकिया उस महानुभावने निकलवाया और पूछा कि तुम्हारे नौकर व मल्लाह सैकड़ों खड़ेथे तुम आपक्यों यमुनामें कूदपड़े महाराजने कहा कि मुझको उस लड़के के स्नेह व प्रेमके कारणसे इतनीसुधि व सम्हार न रही कि कुछकहूं इसहेतु आप कूदपड़ा उसमहानुभावने उत्तरदिया कि यहीदशा उस भगवत् की है कि जबअपने भक्तको दुःखमें देखताहै दयाकरिके बिकलहो आप चलाआताहै सिवाय इसबातके भगवत्का दृढ़बाचा प्रबन्धहै कि अपने भक्तोंकी चाहना पूर्ण करताहूं और उन श्लोकों का अर्थ कई जगह इसग्रंथ में लिखागया तो उस बाचाप्रबंध के अनुसार जैसी चाहना भक्तकी हुई सोई आयके भगवत्ने पूर्णकी इसके सिवाय भगवत् व भगवत्का चरित्र कल्पवृक्षके सदृशहै जैसा जिस किसी को बिश्वास है उसको वैसाही फल देतेहैं सो जानकी महारानीके स्वयंबर में श्रीरामचन्द्रस्वामी व मथुराके रंगभूमिमें आप श्रीकृष्ण स्वामी सब

लोगों के भावके अनुसार दिखाई दिये इससे निश्चय होगया कि जिस भक्त ने जिसभाव से चिंतवन किया उसको उसी भावसे देखपड़े और वैसाही फलदिया और वैसेही चरित्र किये एक वृतांत बरसानेमें देखने में आया अर्थात् बनयात्राके समय जब बरसाने श्रीराधिका महारानी के मैके में जानेका संयोग हुआ तो वहां की व्रजबासिनी सब यात्रियों से पैसा रुपैया मांगने लगीं किसीने कहा कि जब यहबात कहोगी कि नंद-नन्दन व्रजकिशोर हमारा बहनोईहै तब कुछ देवैंगे उन व्रजबासिनियों ने अपने नाते व भावके अनुसार उस राधिका बल्लभ और उसके संबंधी लोगों को सौगालियां सुनाईं और भगवत् भक्तों और रसिकों के हृदय में प्रिया प्रीतमके रूप अनूपका एक समाज प्रगट करदिया उससमय एक दो की तो यहदशा देखी कि प्रेमका प्रबाह आंखों से बहता था भगवत् की छवि माधुरी की चिंतवनमें मग्न व बेसुधिथे और उन व्रज वासिनियों को भगवत्की सखी जानकर प्रणाम करतेथे और कोई दुष्ट भाव वालों को देखा कि उन स्त्रियों से गाली देकर कुदृष्टि से देखते थे और हँसठिट्ठा उनके साथ करते थे अब विचार करना चाहिये कि एक ओर वालों को तो गालियों ने महामंत्र का फल दिया और दूसरेगोल वालोंको वे स्त्री और उनकी बातचीत नरकका कारण होगई अभिप्राय इस कहने का यहहै कि जिस किसी को भगवत् व भगवत् चरित्रों में जैसा भाव है उसको वैसाही देखने में आता है और शास्त्रों में स्पष्ट लिखा है कि भगवत् का चरित्र भक्तों को तो आनन्द का देने वाला और दुष्ट व विमुखों को रसातल पहुंचाने वाला है जैसे सूर्यको कमल तो देखकर खिलजाता है और कुमुदिनी संपुटित हो जाती है अथवा सारे संसारको तो प्रकाश प्राप्तहोता है व उलूक व चमगीदड़ोंकी आंखों की ज्योति जातीरहती है इससे कोई संदेह का स्थाननहीं कि भगवत् समर्थ और मालिक और अपने वाचा प्रवन्धका दृढ़ और अपने वचन को सत्य कहनेवाला और अपने भक्तों पर अत्यंत दया करनेवाला है जो चरित्र उसनेकिया और आगे करैगा सबसत्य व समीचीनहैं शंका व कुतर्ककी कदापि समवाईनहीं विश्वास युक्त और प्रेमियों को वहचरित्र निश्चय व निस्सन्देह आनन्द व ब्रह्मपदका देनेवाला है और विमुख व

वे बिश्वासियोंको बिश्वास छुड़ाकर सातवें पातालको प्राप्त करदेनेवाला है काहेसे कि कल्पवृक्ष से आनन्द के मांगनेवाले को आनन्द मिलता है और दुखमांगने वालेको दुःख कि यहपहिले भी लीलानुकरण निष्ठा में वर्णनहुआ है मुझको ऐसेशंका करने वालोंको प्रश्नपर अत्यंत आश्चर्य हुआ कि उन्होंने बिना समझे शोचे ऐसाप्रश्न निर्बल व अयोग्य किया काहेको क्योंकि जिनभक्तोंके हृदयके नयनोंको सिवाय भगवत् के और कोईदृष्टिमें नहीआता व नबाहर सिवाय उसके और किसीको जानतेहैं तो जो उनको चाहना किसीप्रकारकी हो उसका पूर्ण करनेवाला सिवाय भक्तवत्सल कृपासिन्धु के और कौननिश्चय कियाजाय और उनभक्तों के भीतर व बाहर के नयनोंको सिवाय उसके और कौन दिखाई दे ॥

कुसंगसे हानि व सुसंगसे लाभ तिसका वर्णन ॥

अब लिखने का प्रयोजनपड़ा कि कौनबस्तु तुरंत त्यागनेयोग्य है और कौनबस्तु अंगीकार करनेयोग्यहै सो जानेरहो कि दुष्ट और खल व बिमुखोंके संगकात्याग शीघ्रउचित व योग्यहै उनका वर्णन करना व लिखना कुछ प्रयोजननहीं कि थोड़ा बहुत कोई कोई निष्ठामें व बिशेष करके इसके अंतमें लिखिआयाहूं उनकेसंगको एककरामात विचार करना चाहिये अनेकरूपसे लोगोंको सताते हैं अर्थात् किसी को बीछ व कालभौंरा के सदृश हैं और किसीको बौड़हे कुत्ते के सदृश व किसीको मदिराकी रंगत दिखातीहै और किसीके निमित्त हलाहल बिषकीमूर्त्ति होजाती है गोसाईं तुलसीदासजी ने जो इनलोगों के संगत्याग के हेतु जो चौपाई उत्तरकाण्डमें कहीहै सो यहहै ॥

उदासीन नितरहिय गोसाईं । खलपरिहरिय श्वानकीनाईं ॥

इस चौपाईके अर्थकई एक हैं परंतुसूक्ष्म करिके अर्थयहहै कि दुष्टसे दूररहिये और श्वानजो कुत्ताहै तिसकीभांतिउसका त्यागउचितहै तात्पर्यदूर रहनेसे यहहै कि कुत्तसे जो स्नेहकरिये तो वह शरीरमेंलगके व चाट कर अपवित्रकरै औरज़ो उसको मारिये तो भूकै व काटखाय ॥ इसीपर व्यासजीका दोहाहै ॥ दो० ॥

व्यासबड़ाई जगतकी कुत्ते कीपहिचान । प्यारकियेमुंहचाटई बैरकियेतनहान ॥

अर्थात् दोनोंप्रकारसे हानिहै और दूर रहनेमें कुछहानिनहीं और

टुकड़ा डालदेनेमें भी कुछ हर्जनहीं होता अर्थात् इस दोहा व चौपाईके दृष्टान्तसे कुछ उपकार व भलाई करदेने में रुकावट नहीं समझना उन से वैर व प्रीति नहीं करना यह मना करते हैं व दूर रहने को आज्ञा है किसी ने इसी वचनके अनुसार एक दोके साथ आचरण किया आनन्द में रहा निश्चय त्याग करना संग विमुख व दुष्टोंका बहुत उचितहै भूल कर भी निकट न जाय व जैसा विमुख व दुष्टोंका और उनके प्रीति का त्याग करना अत्यन्त उचित है इसीप्रकार अंगीकार करना सत्संग व समागम भगवत् भक्तोंका वहुत योग्य व उचितहै सत्संग वहवस्तुहै कि जिस पदवी का मिलना मन व बुद्धिमें न समाय व न समझमें आवै सो पदवी सहजमें मिलजाती है इस संसार व स्वर्गादिक के सुख तो तुच्छ हैं ब्रह्मानन्द का सुखभी सत्संग की बराबरी नहीं करसक्ता बरु वे सब सुख सत्संगके सेवकहैं सब हाथ बांधे सम्मुख होजातेहैं और जब कि पूर्णब्रह्म परमात्मा सत्संगके प्रभाव करके सहज में मिलजाता है और जहां सत्संग है तहां आप देवताओं के सहित प्राप्त रहताहै तो दूसरी पदवीके सुख सब प्राप्त होजावें तो क्या आश्चर्यहै सत्संगका वह प्रताप है कि अजामिल ऐसा पापी यमदूतों को मार पीट कर उस स्थान पर पहुंचा कि योगियों को मिलना कठिनहै वेश्या जो सब पापकी मूर्ति हैं उनको वह पद मिले कि रंगनाथ स्वामी और नाथजी महाराज वशी भूत होगये और नित्य विहारमें अपने मिलाय लिया बाल्मीकि व नारद जी के वृत्तान्त पर दृष्टि करनी चाहिये कि पहिले वे क्याथे और अब सत्संग के प्रभाव से क्या हैं सो किसको किसको गिनावें जो कोई जिस उत्तम पदवीको पहुंचाहै सत्संगहीके प्रभावसे सो जिस किसीको संसार समुद्र से उतरना है सो सत्संग करै बिना सत्संग न तो नाम कीर्तन प्राप्त होताहै न भक्ति न भगवत् ॥



बहुत निष्ठा स्थापित होनेका कारण व उसके साथ माहात्म्य नाम कीर्त्तनका ॥

इस ग्रंथ में चौबीस निष्ठा लिखी हैं व सब निष्ठाओं के वर्णनमें यह लिखागया कि इस निष्ठासे भगवत् मिलता है अब चित्त डगमगाने है कि उनमेंसे किसके अनुकूल आचरण करना चाहिये और जो एकनिष्ठा

से भगवत् मिलताहै तो इतनी निष्ठाके लिखनेका क्याप्रयोजन एकनिष्ठा लिखदेनी बहुत थी और जो किसी कारण से चौबीसों निष्ठा ठीक हैं तो यहभी वर्णन करना चाहिये कि उनमें कौनसी निष्ठा ऐसीहैं कि जिससे मनोरथ अति शीघ्र सिद्धहो उत्तर यहहै कि सब निष्ठाओं की जो कुछ महिमा लिखीगईहै सबसत्य व ठीकहै किसीभांति कुछ संदेह नहीं है उनमें से किसी एक निष्ठा पर चित्त दृढ़ आरूढ़ हो जाना चाहिये वही एक निष्ठा इससंसार समुद्रसे पार उतार देवेंगी दूसरी निष्ठाका प्रयोजन नहोगा और उसी एकनिष्ठाके बिश्वास व निश्चयको यह प्रतापहै कि शेष दूसरी सबनिष्ठाओं में आपसे आप अधिकार हो जायगा जैसे एक दीपक के प्रकाश होने से सब बस्तु घरमें हैं सो दीखने लगती हैं और जिसनिष्ठापर जिसका चित्तलगे तो उस निष्ठासे सिवाय भगवत् के मिलने के निमित्त दूसरे साधनका प्रयोजन नहीं दिनदिन प्रीतिको वृद्धि करके अधिकारता को पहुंचाय देतीहै व बहुत निष्ठा स्थापित होने का कारण यहहै कि सब किसीकी रुचि मनकी एकसी नहींहै किसीकी बाल चरित्रों में रुचि है और किसीको माधुर्य्य व शृङ्गारमें व किसी का हँसी खेल सखाभाव के चरित्रों में मन लगताहै और कोई ईश्वरता व कृपालुता के चरित्रों पर चाह रखताहै इसीप्रकार सब उपासक अपने मनकी रुचिके अनुसार भगवत्के शोभा व चिंतवन में सावधान होताहै तो शास्त्रोंमें जो उनके सब भावकी निष्ठा लिखी न जाती तो बिना ठहरने रीति आराधन उस निष्ठा के भगवत् के मिलने में व्यवधान पड़ना प्रमाण इस वचन का आप भगवत् के चरित्रों से प्रसिद्ध है कि भगवत् ने सब निष्ठा के संबंधी चरित्र किये जिसमें जैसे चरित्रों पर जिसको चाह हो वैसेही चरित्रों पर मन को लगाकर भगवत् परायण होजावै इस हेतु चौबीसनिष्ठा जो ठहराईगईं बरुजितनी अधिक लिखीजातीं तितनी अधिक प्रकाशितहोतीं यहीबात ग्रन्थके आरम्भमें जहांभक्ति अनेक प्रकारकी होजानेका उत्तर लिखागया है तहां प्रथमही पद्धति व रीति के नामसेलिखी है यहां उसीको विशेष करके लिखदिया है और यहनहीं कहाजाता कि इसनिष्ठासे भगवत् बहुतशीघ्र मिलता है और इसनिष्ठा से शीघ्रनहीं क्योंकि यहचौबीस निष्ठा आवागमन के समुद्रसे पारहोने

को चौवीस जहाज के सदृश हैं जिस जहाज़ पर बैठेगा बेखटके पारहो जायगा जहाज़पर बैठने अर्थात् विश्वासदृढ़ व आचरण पक्का करने की देरहै पार उतारनेवाला अपनी दयाकेवश पार उतारनेको सदा सर्वकाल सावधान है परन्तु इसकालमें अर्थात् कलियुग के निमित्त जोकुछ शास्त्रों में लिखाहै कि सतयुग में भगवत् का ज्ञान ध्यान और त्रेतामें यज्ञ और द्वापरमें भगवत् की पूजा करनेसे उद्धारहोता था अब कलियुगमें केवल भगवत्का नाम मुख्य आधारहै और इस वचनका निश्चय भागवत व स्कन्दपुराण व पद्मपुराण इत्यादिसे अच्छेप्रकार होताहै व रामतापिनी वेदश्रुति कहती है कि नामके प्रभावसे पूरण ब्रह्म परमात्मा मिलता है नाम माहात्म्य कौमुदी ग्रन्थ में सूत्र व स्मृती पुराण व वेदके प्रमाणसे निश्चय करके मिलना मुक्तिका केवल भगवत् नामसे ऐसासिद्धांत लिखाहै कि वह ग्रन्थ पढ़ने व सुननेसे बनिआताहै विस्तारके भयसे उसके भाषान्तरका कुछ प्रयोजन न समझा जितने मत व पंथहैं देखने सुनने में आये उनके अग्रगामी अपने अपने मत व पंथकी बड़ाई करके आपस में लड़ते झगड़तेहैं परन्तु भगवत् नामकी महिमा और बड़ाई करने में सबका सम्मत एकहै व सबबराबर कहतेहैं कि यहनाम सबकाम दोनों लोकके सुधारदेता है व परीक्षा की बातहै कि दशआदमी गाढ़ निद्रामें सोतेहैं उनमें किसी एकका नाम लेकर किसीने पुकारा तो वही जगता है जिसकानाम लेकर पुकारा इसदृष्टांत व प्रमाणसे दोबातकी निश्चय हुई एक यह कि सोताहुआ पुरुषनामके पुकारनेसे जगकर प्राप्तहोजाता है तो वह भगवत् कि सर्वकाल जागनेवाला व सर्वत्र व्यापकहै क्योंनहीं सम्मुख होजायगा दूसरे यहकि इसप्रमाण से नाम व नामीको अभेदता निश्चय ठहरगई अर्थात् जो नामहै सोई नामवाला है तो जब कि नाम भगवत्का कि वास्तवमें भगवत्है अनुक्षण जिसके जिह्वापर रहैगा तो वहजापक क्यों न ब्रह्मरूप होजायगा शास्त्रोंका जो यहवचनहै कि नाम के लेनेसे सम्पूर्णपाप आगेके व अबके दूरहोजातेहैं उसका निर्णयनाम माहात्म्य कौमुदीग्रन्थमें अच्छेप्रकारसे लिखा है अर्थात् शंकाकरनेवाले ने यह शंकाकिया कि जो धोखे व भूलकर एकबेरके नामलेनेसे सम्पूर्ण पाप आगेके संचित व वर्तमानकाल के नाशको प्राप्त होजातेहैं तो यह

लोग संसार व अंतकालमें क्यों दुःखपातेहैं उत्तरयहहै कि एकबेर नाम लेनेकेपीछे जो नाम नहींलेते इसहेतु नाम नहींलेनेके पापमें बद्धहोकर भांतिभांति की पीड़ा व दुःखोंको भोगतेहैं जो बराबर नाम लेतेरहैं तो कोई पापनहो व ब्रह्मस्वरूप होजावैं और श्वेत वस्त्र पर स्याही बहुत शीघ्र भीनजातीहै तो जिस जिह्वासे एकबेर नाम उच्चारणहुआ और वे फिर नामनहींलेते तो उनको नाम नहींलेने का पाप अधिक होताहै अभिप्राय यहनिकला कि भगवत्का नाम प्रतिश्वासा व प्रतिक्षण जपता रहै कि फिर कोई पाप निकट न आवे यहसिद्धांत ऐसाहै कि कोई संदेह अथवा शंका उचितनहीं व जो किसीको संदेह होतो अजामिलके प्रसंग से शंका का समाधानकरदे सर्वथा इस कलियुगमें सिवाय नाम मंगल रूप मेरे स्वामी के और कोई उपाय विशेष व सुष्ठुतर ऐसानहीं कि जिसके अवलम्ब से अतिशीघ्र मनोवांछित पद का पहुंचजाय व नाम लेनेमें न कुछ अटपटहै न कुछ खर्चहोता है केवल जीभ हिलानीहै सो जीभ अनुक्षण मुखमें प्राप्तहै जिनलोगों ने अनन्य होकर उस नामीके नामकी शरणली है वही भक्त है और वही भजनानन्द व वही साधु है और वही वैष्णवऔर वही जीवन्मुक्तहै ॥

भगवत् भक्तोंके आगे विनयव श्रीराधाश्यामआनंदधामकेचरणारविन्दमेंनिवेदन ॥

अब भगवत्भक्तों व उपासकोंके चरणकमलों को दण्डवत् प्रणाम करके विनय करताहूं कि यहचरित्र भगवत्भक्तोंका संपूर्णपाप व दुःखों का दूरकरनेवाला और भगवत् चरणोंमें प्रीतिका बढ़ानेवाला व दोनों लोकका सबसुख कृपाकरनेवाला व ब्रह्मानन्दका देनेवाला जैसा अपनी मतिअनुसार मुझमतिमन्द से हो सका देवनागरी में भाषान्तर रचिकरके निवेदनकिया यहतुम्हारे परमप्रीतमके चरित्रोंसे भराहै इसहेतु मेरे बुरे कर्मोंकी ओर न देखिके अवश्यअंगीकार करनेयोग्यहै औरसब सम्प्रदाय वालोंको आनन्दका देनेवालाहै क्योंकि सबसम्प्रदायोंके आश्चर्य व रीति व परम्पराका वृत्तांत निखोट सब बड़ाई व मर्यादके सहित लिखाहै जो कुछ चूक होगी सो मेरी अज्ञताहै प्रारम्भसे व अंततक केवल एक सिद्धांतपर दृष्टि व परिश्रम रहाहै कि जिसप्रकार होसकै किसीनिष्ठाके अवलम्बसे अथवा चरित्रसे कैनामसेकै सम्प्रदायसे भगवत् पूरण ब्रह्मसचि-

दानंदघन छवि समुद्र शोभाधाम के चरित्रों व रूप अनूपमें अज्ञ लोगों को प्रीति व ज्ञाताळोगोंको प्रीतिकी वृद्धि व दृढ़ता प्राप्तहोय व दोअपराध जानिबूझिके अलवत्तेहुये एकयह कि बहुतजगह इस समयके लोगों का वृत्तांतका वह निश्चय करके मेरा वृत्तांत है सो लिखागया है सो प्रयोजन इसका इतनाहीं है कि संग्रह व त्यागविना पहिचान नहींहोसक्ता दूसरायहकि कोई २ जगह वहभेद व भाव लिखिगयाहै कि जो विमुख व सम्प्रदायोंसे वहिर्मुख लोगों से गुप्त रखनेयोग्यथे सो इसमें शुचिताई व दृढ़ताई यहहै कि उनलोगोंको उस भेद व भावके पढ़ने व सुननेका संयोगहीनहीं पहुंचैगा कदाचित् जो हजार दोहजार में कोई एकपढ़ सुन लेगातो उसके स्वाद व भाव और मुख्य अभिप्रायसेनिश्चय करिकै अज्ञ रहैगा व कथा व इतिहासकी भांति समझैगा जैसेपीनसवारेको कपूरकी सुगंधका ज्ञाननहीं होता क्योंकि उसरसके वेहीभागी हैं कि जिनकी भगवत् चरित्रोंमें प्रीतिहै और उसरसके उपासकहैं और उनहीं के निमित्त वे भाव और भेद लिखे गयेहैं ॥ हे श्रीनन्दनन्दनराधावर वृन्दावन विहारी शोभाधाम हे शरणागत वत्सल प्रणतारतभंजन दीनबंधु हे करुणाकर सच्चिदानंदघन पूर्णब्रह्म नित्य निर्विकारहे यशोदाकिशोर परम मनोहर सुकुमार हे पतितपावन हे अधमउधारन हे करुणानिधान हे दयासिंधु जैसा मेरा वृत्तांत है किसप्रकार किस मुखसे निवेदनकरूं कि आपको बिना मेरे निवेदनकिये सब अच्छीप्रकार ज्ञात है मेरे बराबर पतित अनेक अपराधोंका पात्र व मतिमंद दृष्टांत को भी कोईनहीं और न इस बातपर मुझको निश्चय व दृढ़ता है कि छोटे से राजाका किंकर अपनेस्वामी व प्रजाका हज़ारों अपराध करिकै दण्डसे इत्यादि बचारहता है वरुसवपर आज्ञाचलाता है व जवकि मैं बिनमोल का चेरा बरुघरजाया किंकर लाख दरलाखसे तुमऐसे पूर्णब्रह्मका हूं कि जिसकीमाया एक अदनेको अनेक ब्रह्मांडोंका स्वामी बनादेती है तोमुझको क्या भय व डर किसीसे है परंतु क्याकहूं और इसमनभाग्यहीन को क्याकरूं कि किसीभांति नहींमानता व न आपके सम्मुखहोताहै वरु ऐसी दशा है--भजनबिन जीवत जैसे प्रेत ॥ दूसरा --भजनबिन मिथ्या जन्म गँवायो ॥ तीसरा -- दोऊपै एकौन भई ॥ चौथा -- सबै दिनगये

बिषयके हेतु॥ पांचवां -- जन्मगयो बादिही परबीते॥ ऐसे अपने बुरे आचरण पर दृष्टिकरके जो परिणाम को शोचताहूं तो अपना कुछ ठिकाना नहीं देखता न सहारा दिखाई पड़ताहै परंतु आधार व अवलम्ब एक बचनका सो वह यहहै कि आपनेनिज श्रीमुखारबिंद से कहाहै कि जो कोई एकबेर मेरे शरण होकर और यहबात कहिकर कि तुम्हाराहूं मुझसे मांगता है तो मेरा यहप्रण है कि उसको निर्भयपद देदेता हूं और इसप्रणमें यहनियम नहींकि वह साधुहोकै असाधु अथवा मानसे शरणहो अथवा ऊपर से सो उस वचनके अनुसार सत्यकरिके अथवा मिथ्या अथवा दिखलाने के निमित्त अथवा बंचकता से अथवा मनसे अथवा ऊपर से आपके शरणहोकर और तुम्हाराहूं उच्चस्वरसे पुकार कर यह भिक्षा मांगता हूं कि किसीशरीर में जावें किसी लोकमें कहीं रहें यहध्यान व चिंतवन आपका रातदिन निश्चल मेरे हृदयमें बनारहै कि श्रीयमुनाजी के किनारे परम शोभायमान चौरासीकोश ब्रजमण्डल बारहबन बारह उपबनकरिकै मण्डित जिसकी रजको ब्रह्मादिक अपने मस्तक का तिलक बनाकर व चौरासी कोशकी परिक्रमा करकै शुद्धता व सिद्धता को पहुंचते व एकबेर दर्शन जिसका असंख्यजन्मके पाप व पातकों को दूर करके श्रीकृष्ण परायण करदेता है बिराजमान है तिसके बीच में अनेक बिहारस्थान उसके मध्यमें कमल कार्णिका की भांति निज बिहारस्थल नित्यवान श्रीवृन्दावन तिसबनके बीचमें गऊ व गोप सखा व गोपियों की सभा पांच आवरण जिस के कमलाकार हैं छठवें आवरणमें रत्न सिंहासन श्रीयुगल महामंगल मूर्तिके बिराजमान होनेका शोभायमान है उसकी सुन्दरता व दमक चमकका बर्णन कौन करसक्ता है सो करोड़ चन्द्रमा व सूर्यकीज्योति जिसके आगेगर्द हैं उस सिंहासन पर बितान ऐसा शोभायमान तनाहै कि जिसकी जगमगाहट औरझलकसेमनकीआंखें चकचोंधखातीहैं मुकैशव मोती और जवाहिरात कीलड़ियोंसे झालरलगीहुईहै और भूमि व लता द्रुमगुलमदल फलफूल व मृगमयूर हंस सारस कोकिला भँवर सब मणिमय नानारङ्गके चैतन्य स्वरूपहैं उनकी तड़प झलक जैसा सिंहासनहै वैसाहीहै उससिंहासन पर श्रीनन्दनन्दन ब्रजचन्द्र राधाकान्त महाराज बंशीधारी ऐसे शोभा

व शृङ्गारके सहित विराजमानहैं कि जिसका वर्णन वेद व ब्रह्मा व शेष व शारदासे भी नहीं होसक्ता और जोकुछ शास्त्रोंने और वेदों ने वर्णन किया है तो अन्त में कह दिया कि वर्णन में नहीं आता अपार है चरण कमलोंके नखकी द्युति ब्रह्मा व शिव इत्यादि योगीश्वरोंको ब्रह्मानन्दके प्रकाशकी देनेवालीहै व चरण मनोहर ऊपरसे श्याम और नीचेसे अरुण ऐसे सुन्दर हैं कि उपमा श्याम व अरुणकमलकी व ज्योति नीलमणि व पद्मरागमणिकी अतिफीकीलगतीहै तिसपरसखियोंने कहींरङ्गमेहँदी व कहीं रङ्गमहावर रचिदिया है उन चरणों के अंगूठों में जड़ाऊ छल्ले उसपरकड़े और पायजेब जड़ाऊ झलकिरहेहैं पीताम्बरीधोती बिजुली की छवि को लजावने वाली पहिने हुये नाभि गम्भीर मनोहरके ऊपर ललित त्रिबली चौड़ीछाती उसपर धुकधुकी और बनमाल व वैजयन्ती माला व गजमोतियोंका हार बागा बारीकजरतारी धानीरंगकी मनोहर व सुकुमार श्रीअंग पर सजे जरी का पीताम्बरी दोपट्टा कसेहुये सोनेका हैकलमाणिक व पन्ना व हीरेइत्यादि मणिगणोंसे जड़ेहुये दोनों कन्धे और छातीपर आकर कमरतक लटका मोतियोंके छोटे छोटे दानों की दोहरीकण्ठी गले में हाथों में अंगूठी छल्ले कङ्गन पहुंची बाजूबन्द नवरत्न पहिने हुये मुख ऐसा चित्त चुराने वाला मनोहर कि जिसकी शीतलता व मनोहरता को पूर्ण चन्द्रमा व प्रकाश व दमक को सूर्य्य व बिजुली व चिक्कणता व लावण्यता को नीलमणि व नवीन श्यामघन व प्रफुल्लता व सुंदरताको कमल व गुलाब देखकर ऐसेफीके व शोभा हीन हैं जैसे सूर्य्यकेसम्मुख बालूकाकण मोरमुकुट शिरपर जिसमें मोती व चुन्नी व पन्नोंकीलड़ी लटकरहीहैं जहांतहां फूलगुंथेहुये भालपर केशरके तिलककीझलक कानोंमेंकुण्डल व झूमक उनमें रङ्गरङ्गके फूलोंके गुच्छे प्रियाजीने अपनेहाथसे बनाकर पहिनायेहैं आंखेंरसीली व अलसीलीमें काजल लगाहुआ झलकते हुये शोभायमान गोल कपोलों पर घुंघुरारी अलकें झुकीहुईं ओठोंपर पानकी लाली और सखियोंके किसीछेड़छाड़ पर मुसक्यातेहुये और उसशोभा व शृंगारपर जो डीठ लगनेके बचाव के निमित्त जो अगणित कामदेव व सब ब्रह्माण्डोंकी शोभा और सुन्दरता और सजावट व माधुर्य्य व चिक्कणता इत्यादि को निछावर किया

जाय तो उसकी यह उपमा होती है कि किसी चक्रव
कानीकौड़ी न्यवछावर करै बामभागमें श्रीराधिका महारा
मान हैं उनको जो श्रीनन्दनन्दनस्वामी से भेद कहाजाय तो
सहस्रनाम व गोलोकतापिनी इत्यादि उपनिषद व दूसरे शास्त्र
विरुद्ध पड़ताहै व महादेवके वचनके अनुसार ब्रह्महत्याकापाप प्राप्तहोता
है और जो एकरूप श्रीनन्दनन्दनस्वामी का वर्णन कियाजाय तो माधुर्य
व शृङ्गार व छबि व शोभा व सुन्दरता इत्यादि प्रियाप्रीतमके नित्य हैं
उनकी नित्यतामें विरुद्ध आताहै बात यही सिद्धांतहै कि जो नन्दनंदन
स्वामी हैं सोई राधिका महारानी व जो राधिका महारानी सोई नन्द
नंदनस्वामीहैं भक्तोंको अपने चरित्रोंमें लगाकर उद्धार करनेकेहेतु और
शृङ्गार व माधुर्य्य की उपासना प्रवर्त्तमान करने के निमित्त भगवत्ने
अपने दोरूप प्रकटकिये इसीकारण माधुर्य्य व शृङ्गार निष्ठा सब निष्ठाओं
पर अग्रवर्त्ती मुख्यहै कि उसके प्रभावसे बहुत शीघ्र भगवत् मिलताहै
और प्रिया प्रीतमके एक होनेकी एकयह छटाहै कि उस सिंहासन पर
जो दोनों विराजमानहैं तो गौरश्याम श्रीअङ्गन की सुंदरता व निर्म्मल
शोभा व पोशाक व आभूषण की झलक व चमक दमक दोनों स्वरूप के
परस्पर मुखारविंद व वस्त्र आभूषणपर पड़तेहैं उस समय यहनहीं बि-
बेकहोता कि कौन श्रीप्रियाजी महारानीहैं व कौन श्रीकृष्णस्वामी इस
पहिचान करने में शिव व शारदा की भी बुद्धिदङ्ग है दूसरे की तो क्या
सामर्थ्यहै जो निरुवारसके व प्रिया प्रीतमके प्रेमका यह वृत्तांत है कि
प्रियाजीके हृदयमें प्रीतम व प्रीतमकेहृदयमेंप्रियाजी निरंतर बसीरहती
हैं सो जबकि अंतर व बाहरका यह वृत्तांत है तो दोनों में किसप्रकार
कहाजाय कि प्रियाप्रीतम दोहैं निश्चय करके एकहैं जैसे शब्द व अर्थ
व जल व तरङ्ग सो ऐसी श्रीवृषभानुनन्दिनी साक्षात् कृष्णप्रिया जिस
की चरणनख चन्द्रिका परमरसिकों का जीवनआधार व सम्पूर्णशोभा
व शृङ्गार का कारण तिसकी सुन्दरता शोभा व शृङ्गार का वर्णन किस
प्रकार कोई करसकै जितनी उपमा रहीं सो प्राकृतस्त्रियों की शोभा के
वर्णनमें लगिगईं प्रियाजी महारानीके योग्य न रहीं ऐसी श्रीप्रियाजी
महारानी श्रीकृष्णस्वामी के बामअङ्गमेंविराजमानहैं कि जिसकी शोभा

व सुन्दरताके कारणसे श्रीनंदनंदन महाराजकीशोभा व सुन्दरता प्राप्त होतीहै ललिता व विशाखाइत्यादि सबसखी चँवरछत्र व्यंजनपानदान उगालदान इत्यादि नानाप्रकारकी सामा सेवाके लिये अपनी २सजसे सेवामें सजीहुई खड़ीहैं सम्मुख सखीगण नृत्यकरती हैं वीणाबेणु बन्शी मृदङ्ग शारङ्गी करताल आदि भांतिभांति के वाद्ययंत्र सब एक स्वरमें मिलेबजतेहैं घुंघुरू व किङ्किणी गतिपर छमाछम छमकिरहीहैं व मधुर आलाप व गान व तान व उपज व मूर्च्छना की तरंग उठरही है सब रागिनी व छओं ऋतु सखीरूप मूर्त्तिमान सेवामें खड़ी हैं वह शोभा व समाज व सुख व परम रसिक भक्तोंके हृदय में समाय रहा है सो सब विराजमान व प्राप्तहैं ॥

छन्द ॥

जय जय नन्द किशोर जयतु वृषभानु किशोरी ।
चिदानन्द घन रूप नित्य सुन्दर शुभ जोरी ॥
लीला धाम स्वरूप नाम नित भक्त जो गावैं ।
नेति नेति कहि वेद भेद जाको नहिं पावैं ॥
गौर श्याम शोभासदन प्रणतपाल आरत हरण ।
जन प्रतापके कल्पतरु सर्व्वकाव्य पूरण करण ॥

॥ इतिश्रीभक्तमालकथासमाप्तम् ॥



| नामकिताब | नामकिताब | नामकिताब | नामकिताब |
|---|---|---|---|
| भविष्योत्तरपुराण | विजयमुक्तावली | ब्रह्मसार | गोकर्णमाहात्म्य |
| स्कन्धपुराण | अनेकार्थ | शिवसिंहसरोज | श्रीगोपालसहस्रनाम |
| वाल्मीकीयरामायण | उपदेशचन्द्रिका | इन्द्रसभा | कथासत्यनारायणस- |
| अद्भुतरामायण | मंगलविनोद | विक्रमविलास | हनूनाटक |
| शुक्रनीति | बिजयचन्द्रिका | बैतालपच्चीसी | हनुमानबाहुक |
| रसवृष्टिवरसचन्द्रोदय | सिद्धान्तसंग्रह | सिंहासनबत्तीसी | जनकपच्चीसी |
| सुदामाचरित्र | रामविनयशतक | पद्मावतीखण्ड | हरिहरसगुणनिर्गुण- |
| कृष्णगीतावली | छन्दोर्णवपिङ्गल | शुकबहत्तरी | पदावली |
| श्रीअनुरागरस | रसराज | बकावलीसुमन | वनयात्रा |
| सौदागरलीला | सतसईमूल | चहारदरवेश | कायस्थवर्णनिर्णय |
| रासलीलाव्रज-कृत- | सतसईसटीक | क़िस्साहातमताई | बिहारवृन्दावन |
| **नाटक** | सभाबिलास | अपूर्वकथा | समरबिहारवृन्दावन |
| प्रबोधचन्द्रोदय | युगुलबिलास | क़िस्सागुलसनोवर | वाल्यभाष्य |
| रामाभिषेक | तुलसीशब्दार्थप्रकाश | सहस्ररजनीचरित्र | लक्ष्मीसरस्वतीसंवाद |
| आनन्दरघुनन्दन | भजनावली | दास्तानअमीरहमज़ा | **दर्सी** |
| भ्रमजालनाटक | प्रेमरत्न | राबिन्सनकाइतिहास | अक्षरावली |
| **वेदान्त** | चित्रचन्द्रिका | सीताहरण | स्वयम्बोध |
| योगवाशिष्ठ | बारहमासाबलदेवकृ- | सतीविलास | ज्ञानचालीसी |
| आनन्दाऽमृतवर्षिणी | मनोहरलहरी | क़िस्सामर्दऔरत | दोहावली |
| सांख्यतत्वकौमुदी | गंगालहरी | सांगीतप्रह्लाद | बालाबो· |
| पारसभाग | यमुनालहरी | **मुतफ़र्क़ात** | विद्यार्थीकाप्रथमपुस्तक |
| **काव्य** | जगद्विनोद | शनिश्चरकीकथा | किताबजंत्री |
| सूरसागर | शृंगारबत्तीसी | ज्ञानमाला | गणितकामधेनु |
| कुलसागर | नवीनसंग्रह | गोपीचन्दभरतरी | लीलावती |
| विश्रामसागर | **राग** | कथाश्रीगंगाजी | पटवारियोंकीपुस्तक ४ |
| प्रेमसागर | रागप्रकाश | अवधयात्रा | चारभाग |
| व्रजविलासबड़ा- | लावनी | भरतरीगीत | **वैद्यकभाषा** |
| व्रजविलासछोटा | **क़िस्सावगैरह** | दानलीलावनागलीला | निघण्टु |
| कृष्णप्रिया | नानार्थनामसंग्रहावली | दोहावलीवरत्नावली | भ्रमरबिनोद |

| नामकिताब | नामकिताब | नामकिताब | नामकिताब |
| --- | --- | --- | --- |
| वैद्यजीवन | कायस्थधर्मनिरूपण | गीतगोविंद | विद्याचक्र |
| औषधिसंग्रहकल्पवल्ली | तथा छोटा | कथासत्यनारायणस० | विद्याङ्कुर |
| अमृतसागरबड़ा | मथुरालक्षा | परमार्थसार | पदार्थविद्यासार |
| अमृतसागर छोटा | **ज्योतिष** | शार्ङ्गधरसंहिता | भोजप्रबन्धसार |
| वैद्यमनोत्सव | मुहूर्त्तगणपति | पाराशरीसटीक | राजनीति |
| देलूलगन | मुहूर्त्तचक्रदीपिका | शीघ्रबोधसटीक | भाषालघुव्याकरण |
| डूलाजुलगुर्व्वी | मुहूर्त्तचिन्तामणिस० | लघुजातक | १ भाग |
| **ज्योतिष भाषा** | मुहूर्त्तदीपक | षट्पञ्चाशिका | तथा २ भाग |
| जातकचन्द्रिका | बृहज्जातकसटीक | सामुद्रिक | भाषातत्वदीपिका |
| जातकालंकार | जातकालंकार | गरुड़पुराण | भाषाचन्द्रोदय |
| दैवज्ञाभरण | जातकाभरण | रामविवाहोत्सव | भूगोलतत्व |
| ज्ञानस्वरोदय | होरामकरन्द | **सरिश्ते तालीम की पुस्तकें** | भूगोलदर्पण |
| रमलसार | मुहूर्त्तमार्त्तण्ड सटीक | **संस्कृत** | इतिहासतिमिरनाशक |
| रमलनौरत्न | **संस्कृत उर्दू टीका** | ऋजुपाठ १ व २ व ३ भा० | १ व २ व ३ भाग |
| इन्द्रजाल | मनुस्मृति | धात्वर्णव | अवधदेशीयभूगोल |
| **संस्कृत की पुस्तकें** | विष्णुहारीत | **नागरी कैथी** | इंग्लिस्तान का इतिहास |
| लघुकौमुदी | महिम्नस्तोत्र | वर्णमाला कैथी १ व २ भा० | हितोपत्रिका |
| सिद्धान्तचन्द्रिका | व्रतार्क | **तथा कैथी फ़ारसी नागरी** | बालाभूषण |
| भाषातत्वप्रकाश | याज्ञवल्क्यस्मृति | हरूफ़ मुफ़रदात | पद्यसंग्रह |
| पञ्चमहायज्ञ | **संस्कृत भाषाटीका** | अक्षरारम्भ | भाषाकाव्यसंग्रह |
| निर्णयसिन्धु | अमरकोष तीनों काण्ड | वर्णप्रकाशिका १ व २ भा० | कवित्तरत्नाकर १ व २ भा० |
| संग्रहशिरोमणि | याज्ञवल्क्यस्मृति | सूरजपुर की कहानी | मंगलकोश |
| भगवद्गीता | सन्ध्यापद्धति | धर्म्मसिंह का वृत्तान्त | अंकप्रकाश |
| दुर्गापाठमूल | व्रतार्क | शिक्षावली | गणितप्रकाश १ व २ व ३ |
| दुर्गापाठसटीक | भगवद्गीताटीका हरि- | शिशुबोध | भाग |
| विष्णुभागवत | वंशलालकृत | पत्रहितैषिणी | क्षेत्रचन्द्रिका १ भाग |
| कथायमद्वितीया | भगवद्गीताटीका आन- | पत्रदीपिका | तथा २ भाग |
| अपराधभंजनस्तोत्र | न्दगिरिकृत | | बीजगणित २ भाग |
| कायस्थकुलभास्कर | भगवद्गीतापञ्चरत्न | | |